काबल धर मुक्कलिय आनि अटक्किय रेवापर ॥
उनंमत्त होय सरिता उतरि गति सवेग काबल गयो ॥
निद्रित जगाय अद्धिय रजनि आलम प्रति दल अप्पयो॥१॥
बुल्लो दे कग्गरहिँ छत्र भग्गत भुव भग्गी ॥
अब निवारि निंदरिय पिक्खि पव्वय दव लग्गी ॥
घर फुट्टा जर फुट्टि फुट्टि हिंदुव मिलि आवत ॥
आजम अन्नय सिचान परत दिल्लिय पारावत ॥
बंधहु प्रपंच मंडहु बिहित यह न बेर फिरि आयहै ॥
बिन जतन गये लव लव बहुरि दूजे कलप दिखायहै ॥२॥

[ निःशाणी ]

अद्धीके घरियारपैँ चर पत्र लगाया ॥
धूजि थरत्थर नाजरूँ अवरोध चलाया ॥
साहबहादुर सैँनसैँ बरजोर जगाया ॥
जिन खंधैँ सुख निंद ते परलोक पलाया ॥ ३ ॥
जिनकी बाहर चाहते तिन धाट बनाया ॥
अब उट्ठैही अप्पनाँ नहिँ छत्र पराया ॥
योँसुनि बेगम अप्पनी कर आँचि उठाया ॥
जाकोँ कंत कहावते यह बासर आया ॥ ४ ॥
लाय सिलग्गी भक्खरोँ तुम निंद लुभाया ॥
योँ सुनि आलम जग्गिकैँ अवरोध उठाया ॥
कग्गर बंचि प्रपचकैँ बुधसिंह बुलाया ॥

---

कृमिजा" इतिहैमः ॥ रेवा नर्मदा. दल ।अ. अप्पयो दयो ॥१॥ बुल्लोइति ॥ भग्गत नष्टहोत. निंदरिय निद्रा. सिचान लोकमें बाज. पारावत कपोत. "पारावत. कलरवः" इतिहैमः ॥ बिहित योग्य ॥ २ ॥ निःशाणी ॥ अद्धीकेइति ॥ अद्धी अर्धरात्रि. देशीप्राकृत. ताके चर दूत. (नाजर) यावनी. अंतःपुर में जायबे योग्य नरवेसधारी नपुंसक तिननैं. अवरोध अंत पुर तासैं. "शुद्धान्तश्चावरोधश्चेत्यमरः ॥ सैंन सयन तासौं. निंद निद्रा ॥३॥ जिनकीइति॥ बाहर सहाय. धाट लोकमें धाड़ा. बासर दिन॥४॥ लाय सिलग्गीइति॥ भक्खर पर्वत. देशीप्राकृत.

नैंन मिलाया नेहसैं भुज भार झिलाया ॥ ५ ॥
बस सताके वीर तू कहि यों बिरुदाया ॥
हिंदू भूप हराम है सब फोरि मिलाया ॥
दिल्लीके कुच कुंभपैं कर आजम लाया ॥
जोर जनानैं जारका नहिं जात पचाया ॥ ६ ॥
अब तेरे भुजदंडपैं रसवीर बढाया ॥
बाजीमैं और न रहया पण प्राण लगाया ॥
हारैं भुग्गन हूर है जितैं जस माया ॥
यों सुनि राव उछाहकैं कर मुच्छ मिलाया ॥ ७ ॥
मुट्ठि सम्हारी सभरी रस सत्त ७ उडाया ॥
थाई वीर रउद्रका इक्कैं छक छाया ॥
ज्यौं कंदल कनउज्जके भट सजमजाया ॥
कै गोरी सुरतानपैं गजि कन्ह धकाया ॥ ८ ॥
ज्यौं जभासुर जगपैं सतसत्त सुहाया ॥
कै द्रोणाचल लैनकों कपिराज कसाया ॥
पीवन पारावार कैं घटजात घुमाया ॥
कै बन सुत्ता बिंटिकैं मृगराज जगाया ॥ ९ ॥
कै काकोदर चपतैं फनफैल बनाया ॥

---

नमैं अवरोधउठाया दूर किया कग्गर पत्र फैकारिकैं बुधसिंह बुंदीकस्वा
ाकों फलाया दिया॥५॥ वसइति॥ सताके शत्रुशल्यके जोर पराक्रम पचा
ा पाचन किया दिल्ली मेरें भोगने योग्य स्त्री रूप है;ताके कुच कुंभपैं आजम
स्ताक्षेप कियो चाहत है यातैं जनानेके जार आजमका जार मेरे पाचन नहीं
ोता ॥ ६ ॥ अबइति ॥ बाजी खेल तामैं पण दाव युग्गन भोगियेकों हूर अ
सरा वाकी माया वैभव ॥ ७ ॥ मुट्ठिइति ॥ खड्गकी यह शोभ सत्त सप्त ७
ाई स्थाईभाव वीररउद्रका वीररस रौद्ररस का उत्साह अरु क्रोध यह अ
ं गोरी सुरतानपैं कन्ह पृथ्वीराज चहुवानका काका ॥ ८ ॥ ज्यांइति ॥ स
तसत्त सतसत्र (इन्द्र) शुक्रप्राकृत, कपिराज हनुमान कसाया सज्जीभूत हुआ
ारावार समुद्र ताकों घट कलस तासों जात जन्में ऐसे अगस्त्य, घुमाया
उत्साह युक्त भया ॥९॥ कैइति ॥ काकोदर सर्प ताकों, लायात बारूद तामैं-

सोर किधौं सावातसैं दव हुंग मिलाया ॥
जमका शृंखल जानिकैं कहि पाव दवाया ॥
यौं सुनि दत्तैं संभरी मन जंग लगाया ॥ १० ॥
सोक सिलग्गा साहका कहि बैन समाया ॥
सो सिर जोलौं कंधपैं सुख अप्प कुमाया ॥
शही ज्यौनपनाहकी हम बीर सिवाया ॥
धर्गहरामी सेर ठहे कोऊ न कहाया ॥ ११ ॥
अग्गैं पंडव जित्तिकैं कुरवंस नसाया ॥
रावन किन्नी रामसौं सोही फल पाया ॥
पापन पक्की होनदे दल होहु सिवाया ॥
ऐंचौं आजम कंठमैं धरि चाप अधाया ॥ १२ ॥
यौं सुनि साह सिराहकैं तजबीज लगाया ॥
सेनानी संभर किया चतुरंग सजाया ॥
बड्डे प्रात प्रयानकौं फरमान चढाया ॥ १३ ॥
जंग नग्गरौं नद्द ठहे धर काबल छाया ॥
सिंधू राग रनंकिया चढि सोर सिवाया ॥
डेरौं डेरौं सज्ज ठहे नर बाजि कसाया ॥
जालग तीजे जामका घग्घियार बजाया ॥ १४ ॥

हुग दांग (छिमली) जानि इच्छा पूर्वक ॥ १० ॥ सोकइति ॥ सिलग्गा प्रज्वलितभया. ससाया सासित किया. सोसिर सेरो मस्तक कंधपै कांधे पर. तोलों यह यंप. कुमाया संचय किया. ज्यान प्राण मनुष्यके तिनके. पनाह रक्षक. ऐसे आप. तिनकी है षष्ठीतत्पु. ज्यान पनाह ए दोऊ यावनी लब्ज हैं. सिवाया सवसों सिवाय. सेर सिंह यावनी ॥ ११ ॥ अग्गैइति ॥ पक्की प्रारब्धकी सिद्धि. दल सेना. होहु भवतु धातुको लोट् लकार के प्रथम पुरुषके भवतु प्रयोग को प्राकृत है. अधाया अतृप्त ॥ १२ ॥ यौंइति॥ सिराह प्रशंसा ताकों. कै करिकै. आम बडी सभा तजबीज देशीप्राकृत. प्रारब्धकी रचना विशेष. सेनानी सेनापति. संभर बुधसिंह. फरमान हुकम ॥१३॥ जंगइति ॥ रनंकिया यह शब्द को अनुकरण. कसाया सज्जभया. जाम प्रहर ॥ १४ ॥ केइति ॥ घेरों घेरे ह-

के गज घेरों घल्लिकैं चेरों गरदाया ॥
काहू व्याज प्रपचकैं चिरुदाय मिलाया ॥
अग रुमालों मंजिकैं रजरग उडाया ॥
दै दै मनके मानके सजाव खिलाया ॥ १५ ॥
के जल देगों पायकैं सुख लोभ लगाया ॥
अग्गें रक्खि गजीनकों विसवास बढाया ॥
झपि महाउत कधपैं गति वदेर आया ॥
जगी ह्रोदन मढिकैं गुड नद्ध वनाया ॥ १६ ॥
घाय घग्गारी घोरज्यों घालि घट झिलाया ॥
चाप तुपकों आदिकैं सब हेति सजाया ॥
वधि वरत्तों सज्जकैं वड वाक लगाया ॥
फोजों नायक भार ए सिर तेरे आया ॥ १७ ॥
यों कहि कथा थप्पिकैं रन रग रचाया ॥
जगी अदुक डारिकैं आलान छुराया ॥
वारी वाहिर वाकतें रचि डाक डगाया ॥
केक मतगों तुगके धुमदड झुकाया ॥१८॥
मेघाडबर के कसे सिर अवर लाया ॥
केक हवद्दों सज्जके गल गज्ज मचाया ॥
यों नभ अवर अभ्र भू १०००प्रिमान गिनाया ॥

---

सी क अनुचर तिनने व्याज कपट. रुमाल वस्त्र के खंड विशेष तिनकरि सं-
जाप लग्याव लाक सारा तथा हलवा खिलाया मद्वशकराया ॥ १५ ॥ केइ
ति॥ देग देशीप्राकृत बहुत बडे पात्र विशेष तिनको गजी हस्तिनी तिनकों
गति तरह पद्र पार ताकी गुड हस्ती की सिलाह तिनकरि मद्ध वध ॥१६॥
घायइति ॥ हेति आयुध वरत रस्से तिनकरि वद्ध बडे. वाक वचन ॥ १७ ॥
'याइति ॥ अदुक जंजीर आलान बंधनकोखूटा तथा लभा "आलान बंधनस्त
भ" इतिहैम ॥ वारी हस्तीको ठान ताके "वारी तु गजबन्धभू" रितिहैम॥
तुंग ऊंचे ॥ १८ ॥ मेघइति ॥ मेघाडंबर छायावारे होदा ताके अपावार्मी

हत्थी आलमसाहके यन एह सजाया ॥ १९ ॥
लक्ख१०००००तुरंगों लैनपैं वर साज बनाया ॥
देत खलीनों दोरपैं नगि कंध नमाया ॥
जंग पलानों डारिकैं कसि तंग मिलाया ॥
घोर घमंकी पक्खरों छोनीतल छाया ॥ २० ॥
रंग बिरंगे राह के गजगाह लगाया ॥
छोरि दुवग्गों ठानतैं चर बाहिर लाया ॥
तुक्कि मलंगों तुंगपैं रवि रुक्कि लुभाया ॥
तोप हजारा१०००तीरकैं चहकात चलाया ॥ २१ ॥
डारि दवाली बीर जे सजि जंग लुभाया ॥
साहबहादुर सज्ज ह्वै अब बाहिर आया ॥
बारनपट्ट अरोहिकैं फरमान लगाया ॥
कुंच नकीबो बुल्लिकैं हरवल्ल बढाया ॥
एते मान बिहानका घरियार बजाया ॥
पाय रकाबों मंडिकैं चढि बीर चलाया ॥
छोनि सचक्की भारकैं फन नाग डगाया ॥
चौंके दिग्गज चिक्करैं उर कल्प भ्रमाया ॥ २३ ॥
ध्यान समाधी छोरिकैं मन चित्र बढाया ॥

---

के कितेकनपैं. नभ शून्य०.अंबर शून्य०.अभ्र शून्य०.भू एक१. ऐसे हजार१००० ॥ १९ ॥ लक्खइति ॥ लैन पंक्ति. तिनपैं. खलीन लगाम तिनकों ॥ २० ॥ रंगइति ॥ राह रीति. तिनकरिकैं. दुवग्गों दोऊ तरफ पवके अगारी के रस्से तिनकों. तुक्कि तुलितुलिकैं. तुंग ऊंचो. तिनपैं. तोपहजारा तोपनको हजार. हजार १००० तोप यह अर्थ. तीरकैं तीर उनको निवाला बादरूकी थैली अरु गोला सो उनमें डारिकैं. चहकात चहकनों. चरखनके शब्दको अनुकरन॥२१॥ डारिइति ॥ दवाली मेखलाकों. देशीप्राकृतमैं. बारनपट्ट मुख्यबारन हस्ती ता पैं ॥ २२ ॥ एतेइति ॥ कल्प प्रलयकाल ॥ २३ ॥ ध्यानइति ॥ समाधि समाधि

तद्दिन धूरि वितानके घन भान पिधाया ॥
सारद पुरिणामका ससी जिम वारद छाया ॥
दक्खि धरित्ती पक्खरों इक ओघ लखाया ॥ २४ ॥
सेलों अंबर ढकिया नभचार रुकाया ॥
झंड वात झपेटकैं फीलों फहराया ॥
तारा उत्तरि पोडकी सुभ सौंन वताया ॥
दक्खिन भारद्वाजनैं हुन लाभ दिखाया ॥ २५ ॥
यों दरकुच अनीकनैं लाहोर निराया ॥
पंजाबी दल बुल्लि कैं कछु तत्थ मिलाया ॥
आलमसाह सिपाह यों सजि सेर सिवाया ॥
दिल्लीके सिर दावपैं करि चाव चलाया ॥ २६ ॥

इतिश्रीवंशभास्करे महाचम्पुके उत्तरायणे सप्तमराशौ बुन्दीपति बुधसिंहचरित्रे दूतद्वाराबहादुरशाहान्तिकौरंगजेबपञ्चत्वोदन्तप्रापणं १, सेनापतीकृतबुधसिंहससैन्यबहादुरशाहलवपुरागमनवर्णनं दशमो मयूख ॥१०॥ आदितोऽष्टचत्वारिंशोत्तरद्विशततम ॥२४८॥

---

वारे तिननैं पिन्न अखिरज. पिधाया अन्तर्धान हुआ पुण्यम पूर्णिमा था दिवस वारिद मघ ओघ समूह ॥ २४ ॥ सेलोंइति ॥ नभचार पक्षी वात पवन फीलों फील[हस्ती] यावनी. तिनपैं तारा वाम दिशासे दक्षिण दिशा कालो चिरी आधै ताकों कहिये पोदकी काली चिरी सौंन शकुन भारद्वाज लोके रूपारेल तथा सुखाव्हा सानचिरी ॥ २० ॥ योंइति ॥ निराया निकटालिया पंजाबी पंजाबका. दल कटक बुल्लि बुलाया तत्थ तहां सेर सिंह यावनी चाव चाह [उत्साह] ॥ २६ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तम राशि में बुंदी के राजा बुधसिंह के चरित्र में दूत द्वारा बहादुरशाह को औरंगजेब के मरने की खबर मिलना, बुधसिंह को सेनापति करके सेना सहित बहादुरशाह के लाहोर आने के वर्णन का दशवां १० मयूख समाप्त हुआ और आदि से दो सौ अड़तालीस २४८ मयूख हुए ॥

अहवा कुणवसरीरे अव्वो पच्चागया असुणो ॥ ७ ॥

मायोब्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

[ पट्पात् ]

किय उछाह इम साह वंचि कग्गर चूगरम ॥
बुल्लि नृपति बुधसिंह कह्यो तदुदंत विहित क्रम ॥
इक्क१इक्क१संजोग होत जिहिंविधि एकादस११ ॥
इम अर्जाम गढ लेत दइव दीसत अप्पन वस ॥
अल्लाह सहर सूचक यहै अब न बीच अरि भय अटक ॥
आगरा ओर पद्धति उचित क्रम सवेग हंकहु कटक ॥८॥
यह प्रपंच अनुकूल पिक्खि बुधसिंह चमूपति ॥
किय फोजन दरकुंच मंडि व्यूहन विदग्ध मति ॥
सेन मध्य सुरतान हड्ड नरनाह हरोलो ॥
सुवन साहके तीन३वाम दक्खिन चंदोलो ॥
जयसिंह अनुज कूरम विजय लघुवय लखि नृप संग लिय॥
इहिं क्रम उपेत दव्वत अवनि चलि सवेग चतुरंगिनिय॥९॥
काकोदर कलकलत फनन फुंकरि पलटावत ॥
कद्रू हिय अकुलात लखत पुत्तहिं लचकावत ॥
त्यों बिनता उर तिक्ख पुव्व चिंतत दासीपन ॥
यह कोतुक अदभूत फैलि कस्यपघर फोजन ॥
संकर समाधि तजि तजि सहज कारन लखत बिचार करि॥

---

अथवा कुणपशरीरे अहह प्रत्यागता असवः ॥७॥

प्रायो ब्रजदेशीया प्राकृती मिश्रित भाषा ॥ पट्पात् ॥ कियइति ॥ चूगरम साम सहित. बुल्लि बुलाय. तदुदंत वा अर्जाम को वृत्तान्त. ओर तरफ. पद्धति मार्ग. "सरणी पद्धती पद्ये" त्यमरः ॥ ८ ॥ यहइति ॥ व्यूह रचना विशेष सुवन पुत्र. मोजदीन १ रफीलकदर२ अख्तरबिलंद ३. उपेत सहित ॥ ९ ॥ काकोदरइति ॥ काकोदर यहां शेष. कद्रू नागमाता. बिनता गरुड़माता. पुव्व पहिलो दासीपनों. कद्रूनें याकों दासी करीही वह भाव. नवमालहेतु नवीन मुंड माला को कारन. इनहिं इनकों यिवकों. गहकि सों थोकिकें. गवरि पार्वती १०

...ाल हेतु कहि कहि इनहिं गहकि मोद बाढत गवरि ॥१०॥
मिजल इक्क१साहसन अग्ग चोकी तिरसहस्सन ॥
अरिन छन्न उपचार प्रबल विस आदि परक्खन ॥
निधि तृन अन्न निधान मग्ग मैदान मुकामिक ॥
खग मृग तरु उद्यान जात सोधत इम जामिक ॥
प्रतिदिस जिहान खलभल परिग मनहुँ वज्र भुव फोरिहैं ॥
पापिन निदान आय कि प्रलय छलि समुद्र हद छोरिहैं।११।
कमठ भग गिलि अंग प्रान नारिन परि बुड्डिय ॥
भिरि हमल्ल भुव भार पिट्ठि पावक घसि उड्डिय ॥
फगि दमग बढि फाल जात कच्छप पतग जरि ॥
दरित टारि दतुलिय टिक्कत सूकर तुडाकरि ॥
आतंक सुग्न उतपात इहिं कुपत जग कारन कहिय ॥
बुधसिंह मनहुँ आगम बिजय अकूपार आहुति दिय ॥१२॥
अहि कच्छप भूदार द्रुहिन दिग्गज दिगपालक ॥
भूलोक रु तिम भुवर बहुरि सुरलोक बिसालक ॥
इम समस्त अतलादि तिमहि सागर इत त्रासहिं ॥
इकहिं परि आयास अवर आतंक उपासहिं ॥

---

॥ मजलइति ॥ अग्ग अगारी त्रिसहस्सन तीन हजारन ३००० की अरिन शत्रुनके छत्र तुम्र मैदान चौगान पायनी मुकामिक मुकाम सबकी खग पक्षी मृग पशु उद्यान बन पापिननिदान पापी बहुत बढे तिनके कारन सों कि मनों हद सीमा ॥ ११ ॥ कमठइति ॥ नारिन नाडिनमें पतग कीट पतंग तुल्य बढा जात ऐसो वर्तमान प्रयोग कियो यातैं एक कच्छप जरत विधाता दूजो बनावत सो जरत तीजो बनावत ऐसे जानिये दरित भीत "दरितश्चकितो भीत." इतिहैम ॥ सूकर बराह अकूपार कच्छपराज "अकूपार कूर्मराजे महोदधौ" इतिमेदिनी ॥ १२ ॥ अहिकच्छपइति ॥ अहि शेष कच्छप कूर्मस्तम्भक भूदार बराह "क्रोडो भूदार इत्यपि" इत्यमर ॥ द्रुहिण ब्रह्मा "धाताऽब्जयोनिर्द्रुहिण" इत्यमर ॥ भुवर भुवर्लोक अतलादि अतलको आदि दैकैं सातों ही तैसे लोक इकहिं इनमेंसों एकको अधाको सो आयास भ-

चलत पंगु जयचंद्र जिम, वसुधातल्ल दव्वंत ॥ ३ ॥
इम पत्तो ग्वालेरपुर, आजम विभव उपंत ॥
साजि किल्ला वनितादि सब, रक्खिय तत्थ निकेत ॥ ४ ॥

॥ षट्पात ॥

अग्रज अवरंगीय साहदारा अभिधानी ॥
ताकी तनया ब्याहि लई आजम अभिमानी ॥
यह अग्गैं इकबार पकरि बंधी मरहट्टन ॥
तब अनिरुद्ध नरेस जिति आनी भुजदंडन ॥
दीदारबखस जाके उदर ताहि नगर ग्वालेर धरि ॥
उततैं उफान सागर उपम आयो आजम कोपकरि ॥ ५ ॥
अकबरपुर इन तजिय तजिय ग्वालेरनगर उन ॥
ए दक्खिन सम्मुह रु वेसु उत्तरपर आरुन ॥
इम आवत दुव कटक मिले जाजव दिन अत्थैं ॥
रहि मुकाम वह राति कलह उग्गतरवि कत्थैं ॥
दुव २ दल प्रपात सोहत सहज मनहुँ सिंधु वीचिन भारिग॥
बद्दल उदीचि आवाचिके प्रबल्ल बात भेट कि परिग ॥ ६ ॥

---

थाके सेन पहुनकी. असी लाख घोरे हे, याते सेनाके बाहुल्यमें थाकी उपमा दीनी. दव्वंत दाबंत ॥ ३ ॥ इमइति ॥ पत्तो प्राप्त भयो. उपंत सहित. किल्ला ग्वालेरपुरको. वनिता स्त्री. तिनको आदि देकें सब वैभव. निकेत स्थान ॥४॥ षट्पात् ॥ अग्रजइति ॥ अग्रज बडो भाई. अवरंगीय औरंगजेबको. साहदारा अभिधानी दाराशाह नामक. तनया पुत्री. यह आजमकी स्त्री. अनिरुद्ध बूंदीको राजा बुधसिंहको पिता तातैं. ताहि वा अपनी स्त्रीकों ॥ ५ ॥ अकबरइति ॥ अकबरपुर आगरा. इन बहादुरशाहने. उन आलमशाहने. ए बहादुरशाहकी सेनावारे. रु अरु. वे आजमशाहकी सेनावारे. सु पादपूर्णार्थ है. आरुन ससाकन. जाजव आगरा अरु ग्वालेरके बीचमें ग्राम विशेष तहां. कलह युद्ध कथैं कहैं. प्रपात पछाव. वीचिन वीची (तरंग) तिनकरि. भारिग अरयो. बद्दल मेघ. उदीचि उदीची (उत्तरदिशा) ताके. आवाचिके दक्षिण दिशा ताके. बात पवन ताकरि. कि मनों ॥ ६ ॥ दोहा ॥ सकइति ॥ जुग च्यार ४. खट छै ६. सत्रहसै चौसठि १७६४. असित कृष्ण पक्षकी ॥ ७ ॥ पद्धतिका ॥ दैदइ-

॥ दोहा ॥

सक चउश्खट सत्रह१७६४समय, असित तीज३आषाढ ॥
दिय मुकाम दुव दलन इम, मिलि जाजव गहि गाढ॥७॥

( पद्धतिका )

दै दल मुकाम जुदिय नरेस, किय मन्त्र पिक्खि अरि दल बिसेस ॥
रतिवाह वाह रोकन विचारि, निज दल प्रबंध बंधिय निहारि ।८।
पखरैत सहँस द्वादस१२०००प्रवीर, सजि थप्पि सेन बाहिर सधीर ॥
निज भट रनपाहित जैत नाम, तिनमाँहिं मुख्य करि रक्खि ताम।९।
यह बेरिसल्ल कुल भो अभंग, निज बंधु जैत दिय सोधि संग ॥
कहि नेह बचन सनमानकीन, अब काका दिल्ली तव अधीन १०
जो रचहिं सत्रु रतिवाह जाल, तो झेलि चास भेजहु उताल ॥
इम भाखि छर्वानाँ किय तयार, हय जैतसंग द्वादसहजार१२०००
दल परिधि जाय तिन चक्र दिन्न, क्रम इम प्रबंध चहुवान किन्न॥
पुनि वाहिय नीति साहहिं प्रबाधि, सुख सैंन करहु अब काल
सोधि ॥ १२ ॥
निस जाम रहत निंदहिं निवारि, पिक्खहु बिहान रन भट प्रचारि॥
सुनि साह सैंन मंडिय सतोस, भूपाल बुद्द भुज दुव भरोस ॥१३।
सब साह हसम डेरन सम्हारि, नृप सिबिर आय कटिपट निवारि

---

ति ॥ रतिवाह रात्रि समय अचानक आय लरै सो युद्ध ताके वाह वार स
था प्रकार प्रबंध रचना विशेषसा फौजका रास्ता बंधिय बध्या निहारि दे-
खिकैं ॥ ८ ॥ पखरैतइति ॥ जैतनाम जैतसिंह नामक बेरीशल्लात हाडा पलो-
दी नगरको अधिराज तिनमाहिं व छर्वानाक बारह हजार १२००० पखरैत
सेनाके बाहिर गिरदकी चाकी फिरनेका भेजे तिनमें ताम तहां ॥ ९ ॥ यहइ
ति ॥ यह जैतसिंह भव भयो बधु सपिंड कुलमें सोधि विचारिकैं ॥ १० ॥
जोरचहिंइति ॥ रतिवाह रात्रिका युद्ध ताको चास खबर ॥ ११ ॥ दलइति ॥
परिधि गरद [चक्र मण्डल फिरना] सैन सयन [सोवना] ॥ १२ ॥ निसइति ॥
जाम एक प्रहर निर्दहिं निद्राकों विहान प्रातकाल सैन सयन सतोस सो-
ष प्रसन्नता सो सहित ॥ १३ ॥ सबइति ॥ हसम सैन्य देशीभाषा छिपर

ड सुनि अनीक व्यूहन बिबेक, आजमहु रचिय जामिक अनेक
र किय मुकाम दुवदल अमान, दुवघाँ निघात वज्जत निसान२१
त माहताब उद्दित दुरओर, चकि चौंकिपरत जिन लखि चकोर
ढि दुरदल चंद्रजोतिनबिकास, पुरिणम मयंक बहुबिफुरिपास२२
हुँओर बाजि गज रथ दुरत, दुवसेन उच्च डेरन दिपच ॥
हुँओर सूर जामिक दुरूह, सजि सजि अनेक बिचरत समूह।२३।
हुँओर लखत प्रछन्न दूत, दुव दल नकीन आरव अभूत ॥
कडन झपेट मच्चत दुरओर, सिंधुव अलाप टचदिस सजोर॥२४॥
दुहुँओर करत जामिक दुराव, दुहुँओर छबीनाँ लखत दाव ॥
दुहुँओर बाजि फाँदत दुरवध, दुहुँओर दंति गज्जत मदंध ॥ २५ ॥
दुहुँओर सुद्द मेलन चमक्क, दुहुँओर घट पक्खर घमक्क ॥
दुहुँओर सूर हूरन उछाह, दुहुँओर होत हरि हर इलाह ॥ २६ ॥
दुहुँओर सुतर जघाल जात, दुहुँओर चाम पल्ल पल्ल दिखात ॥
दुहुँओर करत बहुरीति दान, दुहुँओर होत त्रिधिजुत बिधान।२७।
गुन३जाम रत्ति हुव इम अतीत, गहकिय सु जग आरभ गीत ॥
निद्दहिं निवारि बुंदिय नरेस, करि नित्य बंदि प्रभु द्वारिकेस।२८

वाद्यविशेष ॥ २१ ॥ रतइति ॥ माहताब चावनी हवाई विशेष जाको प्रकाश चंद्रिका के माफिक होता है सो दुओर दोऊ तरफ दुदल दोऊ दलनमें चंद्रजोतिन चंद्रज्योति नामक हू हवाई विशेष होत है तिनको विशेष प्रकाश पुरिणम पूर्णिमासी ताके मयंक मृगांक(चंद्रमा) बिफुरि बिस्फुरित भये पास समीप ॥ २२ ॥ दुहुआरेति ॥ रथ शब्द दिपत सोहत दुरूह ऊहा तर्कना तामें दुगमसों आये ऐसे ॥ २३ ॥ दुहु०लखतइति ॥ प्रच्छन्न गुप्त आरव शब्द अभूत अद्भुत॥२४॥दुहु०करतइति॥दुराव पैलनका न दीखै ऐसो गुप्त चोकीमें छिपनों बाजी घोरे फादत कूदत दुपथ दोऊ आगारी पिछारीके बंधन छसेंहू दंति दंती[हस्ती]॥२५॥ २६ ॥ दुहु०सुतरइति ॥ सुतर ऊँट चावनी जघाल अति वेगवान् "जघालोऽतिजवस्तुल्य"इत्यमर ॥चाम खचरि ॥२७॥ गुनइति ॥ गुन तीन३ जाम प्रहर रत्तिरात्री अतीत व्यतीत ॥ २८ ॥२९॥ सुनिइति ॥ उवाच

जामिकेन साह आलम जगाय, बुधसिंह तबहि हुव लिय बुलाय ॥
कहि उचित मंत्र मंडहु नरेस, अब नहिं बिलंब हुव अब असेस ।२९।
सुनि नृप उवाच नय कछु सनर्म, अब होत जंग विधि लिंघि अधर्म ॥
बहु तोप करत दूरहि बिनास, वीरहु सकैं न यह टारि त्रास ।३०।
लैजात सबन धरि सिरत घोर, मनमाँहि रहत सुभटन मरोर ॥
तस्मात अप्प दल पिछि दूर, गहि छन्न काल काटहु जरूर ।३१।
इम सुभट जुद्ध पंडित हरोल, विधि सब निबाहि नय धर्म बोल ॥
अथि दल समुद्र भुज मंदराग, निज बल कृपान रचि चंड नाग ।३२।
जयरत्न काढि जतनन जरूर, ल्है रुपात निबर्दहिं निज हजूर ॥
इहिनीति छन्नसाहहिं निकासि, दल सजिय अप्पहिय जय बिकासि ॥
दल चढन बेग दै निज निदेस, विधि करि विहान संध्या विसेस ॥
सजि उनहु चढन आपस प्रसारि, नर गज तुरंग कलकल पसारि ।३४।

॥ दोहा ॥

दुवरदल इम खलभल परिग, गहकि नफीरिय गान ॥
किलक नफीबन हुव कहर, पहर पलान पलान ॥३५॥

॥ भुजंगप्रयातम् ॥

जगी सेन दोऊ रही जाम रत्ती, बजे बंब भेरी बढी हल्ल पत्ती ॥
दुहूँ ओर ल्है सुद्ध के नित्य मंडै, दुहूँ ओर संसारतैं प्यार छंडै ।३६।
दुहूँ ओर गंगोद कैं अंग गंजैं, दुहूँ ओर गीतादि गीतादि रंजैं ॥
दुहूँ ओर बानैत नागोद बंधैं, दुहूँओर के टोप सन्नाह संधैं ।३७।

---

कहत नयो. सनर्म नर्म लोके ठट्ठा. त्रासहित ॥ ३० ॥ लैजातइति ॥ सिरत ना-क ॥ ३१ ॥ इमइति ॥ मंदराग मंदर नामक अग पर्वत. ताकरि नाग वासुकि. ॥ ३३ ॥ जयइति ॥ यहनीति या नीतिसों. दल सेना ॥३४॥दलइति ॥ निदेश हुकम. उन आजमशाहनैं कलकल कोलाहल ॥३४॥ दोहा ॥ दुवइति ॥ नफीरी वाद्य विशेष. देशीप्राकृत ॥ ३५ ॥ भुजगप्रयात ॥ जगीइति ॥स्पष्ट ॥३६॥ दुहूँ गंगोद इति ॥ गंगोद गंगाजल. ताकरि.गीतादि भगवद्गीतादिक. पुनः गीतादि गान लदादि करि नागोद लोके पेटी ॥ ३७ ॥ दुहू०आलीइति ॥ जाली लोके

दुहूँओर जाली दवालीन ढारैं, दुहूँओर धाराल धाराल धारैं ॥
दुहूँओर सिंधून उच्छाह जग्गैं, दुहूँओर वाजीनपैं जीन लग्गैं ।३८।
दुहूँओर भ्रुडाल सुडाल गज्जैं, दुहूँओर हिंजीर जंजीर बज्जैं ॥
दुहूँओर उच्चूल नेजा फरक्कैं, दुहूँओर के जोर छाती मचक्कैं ।३९।
दुहूँओर धानुष्क टंकार पूरैं, दुहूँओर देखैं लगी लोभ हूरैं ॥
दुहूँओरमैं दुत ठड्डे भूत भिल्लैं, दुहूँओर बेताल खेताल खिल्लैं।४०।
दुहूँओरके भीरु उड्डान मंडैं, दुहूँओरके वीर बानैत तंडैं ॥
दुहूँओर बंदीनको सोर बड्डै, दुहूँ ओर तोपैं दरावीन चड्डैं ॥४१॥
परैं कुंत बंदूक तुल्लैं बरच्छी, हुलैं हकि हत्थी खुलैं सज्ज कच्छी
बड़ी सेन दोऊ बड़ी जग चाहे, अवाची उदीची घटा ज्यों उमाहे४२

॥ दोहा ॥

बुधिपपति सन्नद्ध बनि, नप निकासि निज साह ॥
दल साग्ध दुरन्तस्व२५०००लै, चढ्यो तुरग जय चाह।४५।
उत आजम आरोहि गज, लै दल सम्मुह आय ॥
मुत्तक प्रलय आगम मनहुँ, उदधि सत्त उफनाय ॥ ४६ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तमराशौ बुन्दी-
पतिबुधसिंहचरित्रे अकबरपुरप्रस्थितबहादुरशाहगोपाद्रिपुरप्रस्थि

---

जिरह "जालिका त्वगरक्षणा" इति हैम ॥ धाराल अच्छी धारावाले धाराल खड्ग ॥ ३८ ॥ दुहूँ०भ्रुडालइति ॥ भ्रुडाल भ्रुंडाधार सुडाल हस्ती ॥ 'सुडाल नामजो नाग" इतिधनंजयः॥हिंजीर हस्तीके जंजीर जंजीर हस्ती विना और पात्वर तोप आदिके जानिये उच्चूल ऊपर मुख घडे फुंदावारे॥"अस्याऽच्चूला-धचूलारऽपादूर्ध्वामुखकूर्चका" विनिहैम ॥ ३९ ॥ दुहूँ०धानुष्कइति ॥ धानुष्क धानुष्क कमनैत॥"तूणी धनुष्मान् धानुष्क" इत्यमर ॥ भिल्लैं मिलै खेताल क्षेत्रपाल ॥ ४० ॥ दुहूँ०कभीरु ॥ बंदीव भाजनो तडै गर्जनाकरै ॥४१॥४२॥ ॥ ४३ ॥ ४४ ॥

श्रीयशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तम राशि में बुंदी के भूपति बुधसिंह के चरित्र में आगरा में बहादुरशाह और ग्वालियर से आजमशाह का

ताजमशाहरक्षाहेतुजाजवनगरशान्तिकरकन्धावारनिवेशनं द्वादशो मयूखः ॥ १२ ॥

आदितः पञ्चाशोत्तरद्विशततमः ॥ २५० ॥

( दोहा )

सक चउ खट सत्रह१७६४समय, मिलि चउत्थि सुचि मास ॥
असित पक्ख उग्गत अरक, बढि दल विजय विलास॥१॥

( मुक्तादाम )

बढे दल तोपनकों करि अग्ग, मिले भट उद्धत संगर मग्ग ॥
इतेबिच कौतुक जंग अछक्क, उयो उदयाचलके सिर अक्क ॥२॥
लख्यो रवि दोउन बंदि बिसेस, भयो तब तोपन पुब्ब निदेस ॥
पलट्टनि पिक्खि रुमालन सैंन, लगी दुहुँओर अलातन दैंन॥ ३॥
मिली तँहँ तीनहजार३०००न अग्गि, बली अफलैत दुहूँदिसलग्गि
भयो नभ धूमित धुंधरि भान, लगे दृग मीचन देव बिमान ॥४॥
परे अप गोलक बिद्युत पात, जुरे नर गैंवर है उडिजात ॥
उगल्लत फैरहिँ फैर अखंड, चलै चटका रिनके मित चंड ॥५॥
भुजंगमके सिर नच्चत भुम्मि, धरैं फनतैं फन घायन घुम्मि ॥
नचे जिम कन्हर कालिय कंध, बनैं इम छोनिय तंडव बंध ॥६॥
लगे डगमग्गन अद्रिन सृंग, गिरैं जिनतैं सृग भ्रामित भृंग ॥

लश्कर युद्ध के अर्थ जाजव नामक नगर के पास मुकाम करने के वर्णन का बारहवां १२ मयूख समाप्त हुआ और आदि से दो सौ पचास २५० मयूख हुए॥

सकइति॥ चउत्थि चतुर्थी. ४ सुचि आषाढ. असित कृष्ण॥मुक्तादाम॥बढेइति॥ अछक्क अतृप्त. उयो उदयभयो. अक्क अर्क (सूर्य) ॥ २ ॥ लख्यो ॥ पलट्टनि पयादे सिपाहनकी पंक्ति ॥ ३ ॥ मिलीइति ॥ अफलैत तोपनके तीर करायबे की क्रिया विशेष ॥ ४ ॥ परैंइति ॥ फैरहि फैर अवाज प्रति अवाज. मित प्रमान. भुजंगमइति ॥ भुजंगम शेष ताके. कन्ह कृष्णावतार. कालिय कालीनाग

निवानन आकुलि तुट्टत नीर, परयो इक आतप ग्रीखम पीर ।७।
तजैं वढि वीचिन सागर सीम, भ्रमैं प्रलयानिलमैं जिम भीम ॥
जुरयो दिन दव्वि कुहू तम जग्गि, अलात लगैं जनु प्रेतनअग्गि८
परैं दृग वे उत सोर प्रकास, लखैं इनहू इत फेर उजास ॥
दुहूंदिस यों लखि भारत दाव, भयो दुहुंघां इम सोर प्रभाव ॥९॥
सज्यो वढि धूम सुरालय संग, अजों नभ बद्दल राजिहिं रंग ॥
गिरैं बिच गोलक गोलक फेट, मनों पविर्ते पवि चंडचपेट ॥१०॥
गिरैं गजमत्थ छिनच्छिन छूट, कटैं पवि पात कि अद्रिन कूट ॥
गिरैं गज भट्टहु गोलन गोन, गिरैं तरु ताल कि पव्वय पोन ११
लख्यो रवि उग्गत ज्यों तम लाल, किते अब भुल्लत आह्निक काल ॥
बिहानहु कोकन लग्गि वियोग, विनाँ नर जानत जामिनि जोग
परैं गज गंडन गोलक पात, करैं जनु भद्रक जातिन ख्यात ॥
परैं दुहुँ ओर तुपक्कन पथ, मच्यो रव भ्राष्ट्रक ज्यों हरिमथ॥१३॥
चहूँदिस चंड चढ्यो रज चूर, पर्यो रजताचललों उडि पूर॥

ताके ॥ ६ ॥ ७ ॥ जुरयइति ॥ भीम भयकर कुहू चन्द्रकला रहित अमावास्या की रात्रि ताके सो तम अन्धकार ॥ ८ ॥ परैंइति ॥ वे वेकी सेनाके उत वातरफके सोर बारूद ताके प्रकाशतें दीसे इन ओरकी सेनावारेनकों इत वातरफके लखैं देखैं ॥ ९ ॥ सज्योइति ॥ सुरालय सुरलोक ताकों अजों अबभी नभ आकाश बद्दल मेघ ए स्याम जिहरंग या धुवाके रंगसों है बद्दलवार-रंगके न हे गोलक गोलासों पवि वज्र ॥१० ॥ गिरैंइति ॥ गोन गमन तासों तरुताल तालवृक्ष कि मनों पव्वय पर्वतसों पोन पवन करिकैं ॥ ११ ॥ लख्योइति ॥ तम अंधकार तामें काल मणिक्य बिनानर मनुष्य रहित और प्राणीमात्र जामिनि रात्रि ताको ॥ १२ ॥ परैंइति ॥ भद्रकजातिन भद्रजातिवारेनके ख्यात प्रकट भद्रजाति हस्तीनके मस्तकसों मोती निकसे हैं यातैं रव शब्द भ्राष्ट्रक लोकके भाड तामें हरिमथ चना॥"चणको हरिमंथकः"इतिहैम'। चहूंदिसइति ॥ रजताचललों रजताचल कैलास पर्वत तहां तांगि जटी शिव

जटी जटजूटहु पंकिलजात, लगे कुव कंजन पुंज लसात ॥१४॥
भज्यो ससि भीरुक भालहिँ छोरि; रहैं रज लेत सुधा सम चोरि।
अकंज सकंज भये इम ईस, समात न सादि भयो भर सीस ।१५।
महानट पाँलहि खेद समाज, निमीलत नैंन ममाधिक व्याज ॥
जलंधर बंचित चंडिय अग्ग, लखैं धव संकि महाभय लग्ग ॥१६॥
भयो यह विग्रह संकरभान, गिरैं पृतना इत गोलन गान ॥
थरत्थर भुम्मि जथा जल थाल, कन्यौं रन तोपन यों बिकराल१७
सिलग्गहिँ तज्जहिँ गज्जहिँ सोर, लग्गज्जहिँ बज्जहिँ सिंधु हिलोर॥
भजैं गज संगर लंगर तोरि, महावत रावत लावत सोरि ॥ १८ ॥
दिसाबिदिसा जगि जारत ज्वाल, मनों कुहु उज्ज दसेंधन माल ॥
चलैं उडि सोर सिखा चमकात, परैं जिम पहव बिज्जुव पात ।१९।
भ्रमैं कढि सुंडि गिरैं उडि भाग, मनों जनमेजय अध्वर नाग ॥
परावलि गिद्धनकी मजरात, जटायुक अग्रज ज्यों गिरिजात ।२०।
उडैं ध्वजदंडन खंड अकास, रचैं जिम उड्डहि केकिय रास ॥
जरैं गज पिट्ठि पताकन जूट, किधौं दव लग्गिय अद्रिन कूट ।२१।

---

तिनकी. जट जटा ताको जूट जूरा. पंकिल पकवारा जात भयो कुवकंज कुव कुवलय. लोके गहूल. कंज कमल तिनके. "कुवेल कुवल कुवं" इतिहैमः ॥ १४ ॥ भज्योससिइति ॥ भालहिँ शिवके ललाटकों छोरि त्यागिकैं अकंज कंज चंद्रमा ताबिना. कंज कमल. तिनसहित सादि पंक. "कर्दमश्च निषद्वरः सादः" इतिहैमः ॥ १५ ॥ महानटइति ॥ महानट शिव. "महापरादेवनटेश्वरा हरः" इतिहैमः ॥ व्याज मिससों. जलंधरबंचित जलंधर दैत्यकी ठगी. चंडिय पार्वती. धव अपनों पति. ताकों लग्ग लग्न. लांके लग्यो ॥१६॥ १७ ॥ सिलग्गहिइति॥ तज्जहिँ तर्जना करैं. सोर बारूद. हिलोर महातरंग ॥ १८ ॥ दिसाइति ॥ कुहू चंद्रकला रहित अमावास्या की रात्रि तामैं. "सा नष्टेन्दुकला कुहूः" इतिहैमः॥ उज्ज कार्तिकमास तामें. "बाहुलोर्जौ कार्तिकिकः" इत्यमरः ॥ दसेंधन दीपक. तिनको माल. "दशेन्धनो गृहमणि" रितिहैमः ॥ १९ ॥ भ्रमैं इति ॥ अध्वर यज्ञ. तामैं. 'वितानं बर्हिरध्वरः' इतिहैमः ॥ जटायुकअग्रजज्यों संपाति गृध्रके समान ॥ २० ॥ उडैंइति ॥ उड्डहिँ ऊपरही. केकिय मयूर. रास नृत्य ।२१।

कहँ पुर जाजव हो अर्धकोस, दग्यो चहुँघा तउ मगति दोस ॥
तप्यो समरगन तोपन ताप, चढ्यो नभ जामल२जाम दिवाप ॥२२॥

॥ दोहा ॥

इम तोपन रन होत इत, इत कोतूहल्ल आस ॥
रवि दुपहरलौं चढि रुक्यो, तक्षन तुमुल्ल तमास ॥ २३ ॥
इहिँ अतर दुवादिस अतुल, धुग्त ताप निर्घात ॥
साहबहादुर भाग सन, बज्ज्यो उत्तर वात ॥ २४ ॥

॥ षट्पात् ॥

पलटत उत्तर पवन दाह तोपन इत दग्गिय ॥
उद्धत पिक्खिय अनीक लाग सत्रुन उर लग्गिय ॥
आजम गज आरूढ हुतो निज कटक हरोली ॥
गोला लगि लोगयउ पारि दल मध्य प्रतोली ॥
इम तोप जनक आजम्म उडत निज दल लखिपर भर नयो
दीदारवखस तस सुत दुसह ह्वै नायक हरवल भयो ॥५२॥
आजमसुत इम कहिय मरन मगल भट सगर ॥
करहु सोक जिन वीर धरहु पायन लज लगर ॥
इम विसासि सब सेन अग्ग ठह्यो आजमसुत ॥
गति अगद पय गह्यि मरन मड्यो जनूँन जुत ॥
दे पुनि निदेस तापन दगन नृप नबाब हल्लकारि सब ॥
दीदारबखस सज्ज्यो दुजन गुमर टेक मडत गजब ॥ २६ ॥

---

कहँपुरइति ॥ जामल उभय दिवाप दिसापति (सूर्य) ॥ २२ ॥ दोहा ॥ इमइति ॥ तक्षन देखत तुमल सकुलितयुद्ध ताको ॥ २३ ॥ इहिअतरइत्यादि ॥ वात पवन ॥ २४ ॥ षट्पात् ॥ पलटतइति ॥ हरोली फोजके अग्रभाग प्रतोली थी थी ताके गली "रथ्या प्रतोली विसिखा" इतिहैम ॥ तस ताको ॥ २५ आजमसुतइति ॥ सगर युद्धमें रहहुये भट सूरवीर को मगल उत्सव होतहैं तातैं जनून पागलपना क्रोध ॥ २६ ॥ दतियापतिइति ॥ इतेन इतन सहित इनमत्र

दतियापति राउत्त नाम दलपति बुंदेलह ॥
नरउरपति गजसिंह बंस कछवाह समेलह ॥
रामसिंह चहुवान अनय आकर कोटापति ॥
लगि बुंदियधर लोभ गिनत भोरो न कालगति ॥
सचिवन इतेन आजमसुवन गजारूढ करवल्ल गहि ॥
इनमंत्र अबहि आजम उदयो सुचन स्वास अवसेस रहि ।२७॥
इम आजम उद्धतहि सुवन ठट्ठो चढि सिंधुर ॥
दगत तोप दुहुँओर उवत बीरन रस अंकुर ॥
इहिँ अंतर जयसिंह नगर आमेर नरेसुर ॥
निज नकीब मुक्कलिय बुद्ध भूपति प्रति आतुर ॥
गृहविधि कहाय प्रच्छन्न गय जामिप तुम ए खल जवन ॥
कुल स्वसुर टारि मडहु कलह होत तोप सालक हवन॥२८॥

[ दोहा ]

बुंदियपति यह सुनि बिनय, प्रतिउत्तर पठवाय ॥
घर अप्पन संबंध घन, यँहँ रन दंड उपाय ॥ २९॥
तातैं तुम साहस तजहु, बय नय समर बिचारि ॥
बचहु बाम दक्खिन बदलि, तोपनको मग टारि ॥ ३० ॥
इम कहाय बुंदिय अधिप मंड्यो तोपन जंग ॥
इहिँ अंतर दूतन कह्यो, भो आजम असु भंग ॥ ३१ ॥
बलहिँ प्रचारत भटन बिच, हो हत्थिय आरूढ ॥
गोला लागि दोजख गयो, महा अनय रत मूढ ॥
तब ताको सुत सज्जहुव, तथा सचिव नृप तीन ॥

---

ए तीन सचिव कहे तिनके मंत्रसों ॥ २७ ॥ इमइति ॥ उवत उदयहोत. रस बीररस ताको. हवन होम ॥ २८ ॥ दोहा ॥ बुंदियइति ॥ अप्पन अपने ॥ २९ ॥ तातैंतुमइति ॥ साहस हठ ॥ ३० ॥ इमइति ॥ असुभंग प्राणभंग ॥ ३१ ॥ बलहिंइति ॥ दोजख. यावनी. नरक ॥ ३२ ॥

नरउरपति दतिया नृपति, कोटा पति इक कीन ॥३३॥

[ षट्पात् ]

सुनत एह बुंदीस मंत्र निजदल मह मंडिय ॥
अरि आजम उद्धतहि लग्ग तमसुत हरोल लिय ॥
अरक जाम अवसग्ग तोप चल्लत त्रिजाम गय ॥
अब हय देहु उठाय जानि इग्गिहत्थ जयाजय ॥
इम कहि नरेस सुभटन उचित हयन हक्कि सम्मुह हल्लिय ॥
नीरद उदीचि दिसतैं गगनहु चड पवन दविहन चल्लिय ॥३४॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तमराशौ बुन्दीपतिबुधसिंहचरित्रे जाजवनगरान्तिके बहादुर [आलम] शाहाजमशाहनाम्नीय-भ्रात्रियाम्यरणाजमशाहवध पितृस्थानीयिताजमसूनुदीदारबख्तसमरावतारो नाम चतुर्दशो मयूखः ॥ १३ ॥

[नाराचम्] उठाय जंग यों तुरंग बुद्धसिंह उप्परयो ॥
मनों कजाक हद्द हाक वीर वाक वित्थर्यो ॥
महा गभीर धीर वीर नीर छीर ज्यों मिले ॥
हमल्ल झोंक भुम्मिलोक खंड खंड व्है खिले ॥ १ ॥
झनंकितति सिंधवी अलाप राग झुक्कयो ॥
रनंकि जीन पक्खरीन पौन गौन रुक्कयो ॥
खनंकि धार व्है प्रहार अंग भंग उल्लटैं ॥
सनंकि स्वास सेसकी फनालि फुक्करैं फटैं ॥ २ ॥

---

॥ ३३ ॥ ३४ ॥

श्री वंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तम राशि में बुन्दी के भूपति बुधसिंह के चरित्र में जाजव नगर के समीप बहादुरशाह [आलमशाह] और आजमशाह में दुपहर तक तोपों का युद्ध होकर आजमशाह का मारा जाना १ आजम के पुत्र बीदारबख्त का पिता के स्थान में स्वामी होकर लड़ने के वर्णन का तेरहवां १३ मयूख समाप्त हुआ और आदि से दो सौ इक्यावन २५१ मयूख हुए॥
नाराच ॥ यह स्पष्ट ॥ १ ॥ झनंकिइति ॥ यह स्पष्ट ॥ २ ॥ छनंकिइति ॥ छिपियों

छनंकि बान लै उडान आसमान छद्दयो ॥
ठनंकि घंट जंग जोम नाग तोम नद्दयो ॥
तनंकि रंच खंचतैं प्रतंच चाप टंकरैं ॥
भनंकि पच्छ भूरि भच्छ गिद्धनी फरफ्फरैं ॥ ३ ॥
चली भली कृपान खानसुद्ध राव बुद्धकी ॥
अरीन जुद्धकी उमंग राज रंग रुद्धकी ॥
मच्यो अनीक संभगीक आजमीक अंगम्यो ॥
चलैं कु चक्र भोगि भोगभोगपैं भ्रम्यो भ्रम्यो ॥ ४ ॥
प्रहार खग्गधार मार लुत्थि लुत्थिपैं परैं ॥
चिरैं वितंड गंड झुंड खंड खंड ह्वै झरैं ॥
दिसादिसानमैं कृपान विज्जुमान निक्खसी ॥
भिरैं गरूर पूर सूर पिक्खि हूर हुल्लसी ॥ ५ ॥
सुबाजि सोक ओकओक भीरु लोक भग्गये ॥
लगैं निघात सस्त्रपात इक्करीठ लग्गये ॥
झरैं सखुंड गै भुसुंड कंध बंधतैं कटैं ॥
अटैं सु रुंड गोलकुंड फाटि मुंड उच्छटैं ॥ ६ ॥
छिकैं बिछेक बान के पलान हान वित्थरैं ॥
गिरैं उलट्टि सूर पिक्खि हूर झूर झग्गरैं ॥
जमाति जुग्गिनानकी पिवंत पेय पत्तकैं ॥

---

आच्छादित किये. नागतोम नाग हस्ती तिनको. तोम समूह. भूरि बहुत ॥ ३ ॥ चलीइति ॥ मानसुद्ध खान खुरसान. ताकरिकैं तयार. अरीन अरिनकी. राज-रंग राजनके लरिबे योग्य रंग संग्राम भूमि तामैं. रुद्धकी रोकी. आजमी आ-जमका पुत्र. कुचक्र भूमिचक्र. भोगि भोगभोगपैं भोगी शेष ताके भोग फन फनपैं ॥ ४ ॥ प्रहारइति ॥ वितंड वतंड [हाथी] तिनके. गंड कपट. विज्जुमान विज्जु प्रमान ॥ ५ ॥ सुबाजिइति ॥ सुबाजि अच्छेबाजी तिनकी सोकसों. सखुंड सुंडादंड स-हित. गैभुसुंड गै हस्ती तिनके भुसुंड दतन सहित मुख. कंधबंधतैं कलावाके बंधके स्थानतैं ॥ ६ ॥ छिकैंइति ॥ हान त्याग. झूर झुंड. पेय उनके पीबे योग्य रुधिर.

किलाकि बीर बावनी ५२ फिरैं उमत्त रत्तकैं ॥ ७ ॥
चलैं समग्ग खग्ग के कटार पार निक्खसैं ॥
सुबीर सीस सचयी गिरीस हुल्लसैं हसैं ॥
दरारि वारिजत्र ज्यों छुलाकि घाय उच्छकैं ॥
अनीक नागि के छइल्ल छोह छाकमैं छकैं ॥ ८ ॥
ढुरैं विषान सुक्कि दान कुक्कि भुक्कि के करी ॥
बजत हेति हत्तिकैं मनो कि दड चच्चरी ॥
जगैं वितंड पिट्ठि भंड अद्रिकूट तालज्यों ॥
बहत रत्त खाल के विसाल ताल नालज्यों ॥ ९ ॥
सिलग्गि सोर ओरओर ज्वाल जोर सज्झयों ॥
भयो निसान ध्वान जो दिसा दिसानमैं भम्यों ॥
विधाय भानु रेनुको वितान व्योम विस्थर्यो ॥
लखे परै न अप्प पार अधकार यों भर्यो ॥ १० ॥
चलच्चली मही रु गेन आजमी खलब्भली ॥
कलक्कली किलक्क भाल ज्वालकी भलब्भली ॥
गिलत गृद्ध गिद्धनी फिकारि फिक्करी फिरैं ॥
खिलत कंक रपार खग्ग धार धारते खिरैं ॥ ११ ॥
उडैं दुअोर बीर यों तुपक्क तोप त्यों चलैं ॥
जरैं दुकूल के हठी हकारि सम्मुहे हलैं ॥

---

चरियावर्नी बीरनकी बावनी ५२ ॥ ७ ॥ चलैंइति ॥ सुबीर अच्छे बीर तिनके सीसनके सचयवारे गिरीस शिव ॥ ८ ॥ ढुरैंइति ॥ विषान सुंडि बिना दान मदके गिलेक होनि हैं तिनके शस्त्रशस्त्र करिकैं दडचच्चरी चर्चरीहु बृत्त पासरलोग फागनमैं कगावैहैं ते ताल तडाग ओक तलाव ताके ॥ ९ ॥ सिलग्गिइति ॥ ध्वान शब्द "ध्वनिध्वानरवस्वना" इत्यमर ॥ विधाय अतध्यान करिकैं भानु सूर्यको ॥ १० ॥ चलच्चलीइति ॥ फिक्करी श्रृगाली ॥ ११ ॥ उडैंइति ॥ दुवार दोऊ तरफ तुपक बंदूक दुकूल वस्त्र कालखंड कलेजा ॥ १२ ॥

छिकैं बितंड कालखंड ब्वान गिद्धनी धमें ॥
गिरिंद्र स्यामकी गुफा महामुनिंद्र ज्यों दमें ॥ १२ ॥
सिलग्गि अग्गिकी सिखा पतंकि गैनलों चढै ॥
बिमान अच्छरीनके उदाय दाह यों दढै ॥
उडैं अलात ओकओक कोक लोक संकुरैं ॥
खुलैं समाधि ईसकी छुटी दिगीसकी धुरैं ॥ १३ ॥
उर्द्धाचि वातके प्रपात संग आगरी नरी ॥
हरोल चंड चुडकी कराल कुक्की हरी ॥
डराल डक्क डिंडिमी डमंकि डाकिनीनकी ॥
नसैं उमंग साकिनीन नाकि नाकिनीनकी ॥ १४ ॥
बिकृत्त घाव रत्तकी छटानि छिद्रि उच्छरैं ॥
परैं कि जाल जावकी सिखा कि पावकी चरैं ॥
हवाक्कि घाय नद्धके कपोत भाय उग्गरैं ॥
पलट्टि काटि के उलट्टि हक्क डक्कपै परैं ॥ १५ ॥

[ दोहा ]

लरत भरत चहुँदिस सुभट, मिल्लि पय मत्त मिलाप ॥
कछु कछु तोपन दगन क्रम, परत हक्क असि धाप ॥१६॥

[ पद्धात ]

कोटापति वारन बढाय रस वीर अघायो ॥

---

सिलग्गिइति ॥ गैनलों गगनलों. छुटी धीरता. दिगीस दिक्पालनकी ॥ १३ ॥ उर्द्धाचिइति ॥ डिंडिमी वाद्य विशेष नसे नासिकातें. साकिनीन साकिनी अनेक पक्षी भयंकर आई तिन करिकैं नाकिनाकिनीनकी नाक स्वर्ग ताचारी नारी स्त्री तमासे देखवे अनेक आई तिनकी ॥ १४ ॥ विकृत्तइति ॥ विकृत्त छिदि ऐसैं वत्त घाय तिनसों. जावकी जावक संबंधी. पावकी अग्नि संबंधी कपोत भाय कपोतकी तरह ॥ १५ ॥ दोहा ॥ लरतइति ॥ पय दुग्ध. मिष्टरस विशेष. इनके मिलापकी तरह असि खड्ग ॥ १६ ॥ पद्धात ॥ कोटाइति ॥ निविड़

गहुगहु बढि बानी भटन भयानी धार धपानी मार मचैं ॥
ढालन लगि ढल्लरि के असि कल्लरि गव सु झल्लरि भाव रचैं॥
कटि हड्डु करक्कैं फिप्फ फरक्कैं तेग तरक्कैं एक उडैं ॥
चाटन असि चंडैं खंडैं खंडैं छोरि बितंडैं गिरत गुडैं ॥ २१ ॥
बिलु मत्थ दुबाहे संभु सिराहे चंडिय चाहे उट्ठि अरैं ॥
डोलैं गज डारे फुट्टि नगारे पत्थ हठारे बत्थ परैं ॥
गजदंत उपारैं कोप करारैं मीरन मारैं बीर बढैं ॥
कटि धार कृपानन गात सु गानन बीर बिमानन केक चढैं॥२२॥
जुग्गिनि जय जंपैं कातर कंपैं बाजि बिझंपैं बेग बली ॥
लुत्थिन भुव छावैं बीर बढावैं मिच्चु न मावैं छोह छली ॥
कोटेस बिनाँ हय छंडि मदा गय रुट्ठि बडे रय गारि रुप्यो॥
गज बाजि गहम्मह कूह कहक्कह त्रंब महल्लह लोक लुप्यो ।२३।

[ दोहा ]

कोटापति किलकत परयो, आजम दल सिर आय ॥
करि सु संध चंडासि कुल, तुट्टयो आसिन अघाय ॥ २४ ॥

---

स्तु यथा वसे' त्यमरः ॥ २० ॥ गहुगहुइति ॥ धपानी धपायवेवारी. केकितेक. असि खड्ग. कल्लरि कालरूहके. गव शब्द. झल्लरिभाव देवालयमें बाद्य विशेष ताकी तरह. फिप्फ लोकमें फेफरा. तेग खड्ग. तरक्के तडाकें. एक केवल 'एकं संख्यान्तरे श्रेष्ठे केवले तरयाऽपि च' इतिमेदिनी॥ बितंडैं बेतडौंके. गुडैं गुड हस्तीकी झिलह. तहां बहुवचनमें अकार है ॥ 'गुडकं हस्तिसन्नाहः' इतिमेदिनी ॥ ॥ २१ ॥ बिलुइति ॥ दुबाहे दोऊ हस्तों से तुल्य प्रहार करैं ते. गजडारे गजनके पटके. पत्थहठारे पत्थ पार्थ ताकी तरह हठवारे. मीरन मीर जवन विशेष तिनकों. गात गवत. सुगानन अच्छे गाननकों ॥ २२ ॥ जुग्गिनिइति ॥ जंपैं कहैं. बिझंपैं विशेष करिकैं झंपैं. बीर बीर रस. मिच्चु मृत्यु. नमावैं नहीं मावैं. छोहछली जोभसों उफनी हुई. यहां देशकालदोंं मिच्चुको स्त्रीलिंग कियो. गय गज. रय वग. गहम्मह घनी भीर. कहक्कहा प्राकृत. लुप्यो लुप्त भयो ।२३। दोहा ॥ कोटाइति ॥ सुसंध श्रेष्ठ है संधा प्रतिज्ञा जाकै ऐसो ॥ २४ ॥ पद्मपा-

छल इहिं अनेक कटि भट छकत मिच्चु चहत न चहत मुरन ।३।
गज पय खडन जोरि रचत उप्पर नर रुडन ॥
सजि सुडिन उच्छीस मजु कदुक नृप मुडन ॥
गुड पक्खर गद्दी रु वधि वहु अत वरत्तन ॥
इहिं मचक आरूढ मात कालिय अधप्प मन ॥
लै तिहिं पिसाच वाहक महत घहत उछाहक महमहत ॥
जित तित सुगधि तित ते सजव रुहिर मिठ्ठ हेरत रहत ।४।
भटन भूत कहुँ भिरत कहुँक कातर आक्रदत ॥
करभ कहुँक कल्लरत गिरत गज कहुँक चिक्करत ॥
कहुँक अश्व कटि परत कहुँक घायल भट घुम्मत ॥
कहुँ कवध उठि लरत कुहु कुणपन कहुँ झुम्मत ॥
कहुँ कक मेद कवलन करत कहुँ सिचान झारत झपट॥
॥ ५ ॥
कहुँक नैंन कढि परत कहुँक कटि भौंह फदक्कत ॥
उत्तमग कहुँ उडत गहत हर उद्द मोदगत ॥
कालखंज कहुँ कटत बुट्टि बुक्कन कहुँ बुट्टत ॥
कहुँ फुल्लत हिय कज मधुप मानस उडि उट्टत ॥
कर पय विभिन्न तरफत कहुँक मनहु मीन जल तुच्छ मत ॥

---

ससरियेको छलयह या भूसनके छलमों मिच्चु मृत्यु मुरन मुरयो॥३॥ गजप पद्मति ॥ पय पद उच्छीस उसीसा कदुक छोटतकिया, गुड गजमिलह गद्दी बिछोना तिरैं धाकालीका महमहत महकत सुगध मीठे रुधिरको जानिये ॥ ४ ॥ भटनइति॥ करभ उट कबध बिना मस्तक क्रियापत सूरवीर कुहकु को हु लोके स्याल कुणपन कुणप मृतक तिनके ॥ ५ ॥ कहुकइति ॥ उत्त ऊर्ध्व अप रही मोदगत मादप्राप्त कालखज कलेजा 'कालखज कालखड कालेय कासि प यकृदि' इतिहैम ॥ मधुप भ्रमर सोही मानस मन उडिउड्डत या हियकजाई सो यामैं कत गत, छमत रमत, ए घन्त्याऽनुप्रास राखे या रीति सर्वत्र एकसों सीकैं जितनैं चाचरनको अन्त्याऽनुप्रास लटावैं तितनैं अच्चरनको पद जुदो क-
... भाषा के ग्रथनमें

करकावलि इहुन खंड किरैं, फटि टोप उडे वकपंति फिरैं ॥
चमकैं जो इरिंगणलौं चिनगी, उद सोनित वृष्टि झरैं उमगी॥१७
रन जाजव पाउस यौं विरच्यो, मुगलान चुहानन दाव मच्यो ॥
भट खग्गन के कटि सुंडि भजैं,अहि ज्यों जनमेजय अध्वरमें ॥१८
करकैं कटकावलि कोच कढैं, फरकैं कढि कालिक वक्क फटैं।
तरकैं तरवारिन हड्ड तुटैं, छरकैं छिति छिंछिन रत्त छुटैं ॥१९ ॥
लटकैं असवार तुखार लरैं, पटकैं गहि इक्कहिं इक्क परैं ॥
चटकैं कटि टोपनकी चटकैं, छटकैं भट वाजिन लोह छकैं॥२०॥
गटकैं पल गिद्धनि प्रेत गिलैं, खटकैं असि खुप्परि खंड खिलैं ।
अटकैं कि रकाबन पाय अरैं, भटकैं भट गज्जहि छोह भरैं ॥२१॥
लगि कोसन जंगनकी लरसैं, बरखा नरअंगनकी बरसैं ॥
सननंकत प्रोथन प्रान सरैं, झननंकत आयुध आगि झरैं ॥२२॥
तननंकत तेगनकी तरकैं, थरकैं रननंकत लोह थकैं ॥
रन होत मुहूरत मान रह्यो, चलतैं बल लोह सुमार वह्यो॥२३॥

[ दोहा ]

बल बल लोह सुमार बढि, घोर मचिग घमसान ॥

---

करका लोके गड़ा तिनकी. आवली पंक्ति. किरैं बिखरैं. इङ्गिणस खद्योत. लोके जिगनियांके तुल्य. 'खद्योतो ज्योतिरिङ्गणः" इत्यमरः ॥ यहां णकार विशिष्ट ओकारको प्राकृत तासों ह्रस्व जानिये. यातैं लगनको ह्रास भयो नहीं यथा॥ 'इहिआरा विंदुजुआरा ओगुहा. अवरांमिलिआ वि लहुलहूवंजणसंजो- ये परे असेस विसविहास" इति पिंगले नागराजः ॥ उद जल. यहां नग्गी मग्गी अन्त्याऽनुप्रास ॥ १७ ॥ रनेति ॥ अध्वर यज्ञ तासैं ॥ १८ ॥ करकैंइति ॥ कालिक कलेजा. वक्क लोके छाती. रत्त रक्त॥ १९ ॥ लटकेइति ॥ तुखार उत्तम हय विशेष. "ताजिकाश्च खुरासाणास्तुषाराश्चोत्तमा हयाः"इति नकुलपांडव॥ चटकैं चटक खंड ताके बहुवचनमैं ऐकार है ॥ २० ॥ गटकेइति ॥ कि कितेक. ॥ २१ ॥लगिइति॥ लरसैं लरस. पंक्तिको वाचक. देशीप्राकृत ताके बहुवचनमें ऐकार. प्रान हृदयमैं रहिबेवारे प्राण विशेष. सरैं चलैं ॥ २२ ॥ २३ ॥ दोहा ॥

आजमसुत अधार भो, चंडकिरन चहुवान ॥ २४ ॥

( षट्पात् )

घटिय दोय २ रवि रहत मथित आजम सुत पिल्ल्यो ॥
नरउर दतिया नृपति ठानि हरवल दल ठिल्ल्यो ॥
कुक्क परिग चहुँकोद टुक्क टुक्कन दल तुट्टत ॥
हूरन मोह हुलास छोह सूरन असु छुट्टत ॥
निज साह भाग रनरीति नव मचल नीति फल पक्कयो ॥
बुंदिय नरेस पावक विसम तृन आजम दल तक्कयो ॥२५॥

( मुक्तादाम )

घटानिभ फोजन भो घमसान, उतै जवनेस इतैं चहुवान ॥
वजैं असि हड्डन मड्ड बिदारि, किधौं तरु कट्टहिं कूर कवारि ॥२६॥
अर्‌यो दतियापति सम्मुह आय, पर्‌यो झरि वीर लयो फल पाय ॥
रुप्यो गजसिंहहु कूरमराज, सज्यो इत हड्डनको सिरताज ॥२७॥
वढी बुध भूपतिकी हतवाह, कटे भट ओर भज्यो कछवाह ॥
धरा नभ मगर मक्कुलि घुरि, लयो नृप आजमको सुत रुधि ॥२८॥
रुपे इम जाजव के दल गारि, झरे असि झल्लरिलों झनकारि ॥
महानट नच्चत मुंडन मोह, करै किलकारत कालिय कोह ॥२९॥
झुकैं विहसैं चउगाहिंछुटन झुंड, रचै असिवार नचैं वहु रुंड ॥
भगैं इकतैं इक वत्थन आय, परै गज पब्बय ज्यों पवि पाय ॥३०॥
थरत्थर भुम्मि चलच्चल थान, लग्यो अहिभोगनकों लचकान ॥
कुलालक चक्र भयो भमि कच्छ, घरक्कत सूकर दष्ट्र बिलच्छ ॥ ३१ ॥

---

चउइति ॥ अधार अधकार चंडकिरन सूर्य ॥ २४ ॥ षट्पात् ॥ घटियइति ॥ प्रथित विख्यात ॥ २५ ॥ मुक्तादाम ॥ घटाइति ॥ कवारि कपारी वनकटे ॥ २६ ॥ ॥ २७ ॥ २८ ॥ रुपेइमइति ॥ महानट शिव कोह कोलाहल ॥ २९ ॥ झुकैंइति ॥ असि खड्ग ताके धार प्रहार रूप चिन्ह मस्तक के क्रियावान सुभट 'रुंडकबन्धौ त्वपशीर्षे क्रियायुजि" इतिहैम ॥ पवि वज्र ताको ॥ ३० ॥ थरत्थरइति ॥ भो- [illegible] ॥ ३१ ॥ छगेइति ॥ त्रिविष्टप स्वर्ग नूतन भूष-

लगे अतलादिक कंपन लोक, इतैं अकुलात दिगिभ्रप ओक ॥
रमैं पलचारहु आरुन रंग, सबै इम सूचत सोनित संग ॥ ३२ ॥
चढ्यो गज आजमपुत्त सचाव, धर्यो नृप रच्छक उक्कन धाव ॥
कमानन खैंचत कानन कानि, तक्यो इम मारन बानन तानि ॥ ३३ ॥
लगैं सर छत्तिन व्है इम लीन, मनों बिल सर्प बिसंभर गीन ॥
सजैं बजि पत्तन सायक सोक, उडैं सलभा जिम अंतर ओक ॥ ३४ ॥
चलैं असि कुंत बरच्छिन चोट, अमूर दुरैं बहु हत्थिन ओट ॥
उडैं बहु अंबर अग्गि अलात, जरी गिरि गिद्धनि चिल्हनि जात ॥ ३५ ॥
फिरैं रचि फेरव फेरन फाल, गिद्धुलत काक उडैं विहगाल ॥
कमान फटैं रु हटैं कमनैत, पलान कटैं उलटैं पखनैत ॥ ३६ ॥
हरैं कहुँ प्रान लरैं कहुँ हक्कि, जरैं कहुँ पुच्छ परैं कहुँ जक्कि ॥
बरैं कहुँ हूर भरैं कहुँ बाढ, गिरैं कहुँ भीत धरैं कहुँ गाढ ॥ ३७ ॥
रुलैं कहुँ मत्त खुलैं कहुँ रास, हुलैं कहुँ हत्थि हुलैं कहुँ हास ॥
बकैं कहुँ प्रेत छकैं कहुँ बाग, धकैं कहुँ ज्वाल हकैं कहुँ धाग ॥ ३८ ॥
चढैं कहुँ बाजि बढैं कहुँ चाव, पढैं कहुँ बंदि कढैं कहुँ पाव ॥
धमैं कहुँ स्वास नमैं कहुँ धून, भ्रमैं कहुँ गिद्ध रमैं कहुँ भूत ॥ ३९ ॥
मचैं कहुँ रीठ जचैं कहुँ मुड्ड, रचैं कहुँ माग नचैं कहुँ रुंड ॥
बजैं कहुँ प्रोथ सजैं कहुँ बाह, लजैं कहुँ भीत भजैं कहुँ लाह ॥ ४० ॥
खसैं कहुँ घुम्मि हसैं भट खग्ग, त्रसैं कहुँ गोय कसैं कहुँ संग ॥

---

ना करत. सोनितसंग रुधिरके संगती ॥ ३२ ॥ चढ्योगजइति ॥ कानि अवाधि ॥ ३३ ॥ लगैंसरइति ॥ सघर जल तामैं पत्रन अपनें पतन करिकैं ॥ ३४ ॥ चलैंइति ॥ अमूर कातर अलात अगारे जरी दग्ध भई, ॥ ३५ ॥ फिरैंइति ॥ फेरव शृगाल. 'क्रोष्टुः फेरवः शिवा" इतिहैम. ॥ फेरन फेराफिरकें ॥३६॥ ३७॥ रुलैंकहुंइति ॥ हुलैं रसैं हत्थि हस्ती ताको. हास हान ॥ ३८ ॥ चढैंकहुंइति ॥ बंदि बंदीजन. धमैं धमन करैं ॥ ३९ ॥ मचैंकहुंइति ॥ जचैं मांगैं. लाह उपाय विशेष प्रोथ हयनासा बाह प्रहार. लाह लाभ ॥ ४० ॥ खसैंकहुंइति ॥ त्रसैं

घटैं कहुँ सोन घटैं कहुँ चेत हटैं कहुँ पिक्खि रटैं कहुँ हेत ॥४१॥
थटैं कहुँ लगि रहैं कहुँ बैर, खहैं कहुँ भिरि चहैं कहुँ खैर ॥
चवैं कहुँ उट्ठ फवैं कहुँ चोट, श्रवैं कहुँ मिच्छु ढवैं कहुँ श्रोट ॥४२॥
झिलैं कहुँ वार खिलैं कहुँ झुम्मि, मिलैं कहुँ घुम्मि मिलैं कहुँ भुम्मि।
लगैं कहुँ मोह वगैं कहुँ कोह, दगैं कहुँ तोप जगैं कहुँ द्रोह ॥ ४३ ॥
गिनैं कहुँ घाय वनैं कहुँ गात, हनैं कहुँ दागि भनैं कहुँ हाय ॥
चिपैं कहुँ सोन लिपैं कहुँ चेल, छिपैं कहुँ भाजि दिपैं कहुँ छेल॥४४॥
तनकत चाप प्रपञ्चन तुट्टि, खनकत खग्ग सु मुट्ठिन खुट्टि ॥
सनकत बानन प्रानन सक्कि, झनकत पक्खर राचि झमक्कि॥४५॥
वढ पग्गवानक नद्द विहद्द, महाबल बुद्ध रच्यो अवमद्द ॥
परयो अरि सैन उपक्रम पूर, सज्यो इम समर पुंगव सूर ॥ ४६ ॥
थेइत्थेइ नच्चहिं उट्ठि कवंध, मलप्पहिं दै कर ताल मदंध ॥
निसादिन जादिन छिन्न अनंत, भिरैं गजतें गज मत्त भ्रमंत ॥४७॥
थरैं बहु वीति विनाँ असवार, उलट्टहिं खुट्टहिं जान अपार ॥
गिरैं इभपालक दागित गत्त, मनों तरुतैं कपि निंद प्रमत्त॥ ४८॥

घाम पायें सान रुधिर॥४१॥थटैंकहुइति॥थटैं पक्ष महदंशीय प्राकृत उक्त तासों थरैं, भिरि मिलिकैं खैर यावनी कुशल उट्ठ श्रोष्ट ताके रोठ॥ ४२ ॥ ४३॥ गिनैंकहुइति ॥ घाय नाम तिनकौं, सोन कांधर चेल वस्त्र 'चेल चैल वसुस्वए' इत्यभिधानकोशकारः ॥ छैल मरा सनासुदर्गीके रसिक जानिये ॥ ४४ ॥ ४५ ॥ वढइति ॥ पग्गवानक पणव वाद्य विशेष आनक ढाल तिनके विहद्द घने अट अवमद्द अवमर्द याको कवरघाण ॥ "अवमर्दस्तु पीडन" इत्यमरः ॥ उपक्रम पलायन, "उपक्रमसमुत्थानाग्राग" इतिहैम ॥ समरपुंगव समर नामके वधुधाननमें श्रेष्ठ ॥ ४६ ॥ थेइथेइइति ॥ ए दाऊ नृत्यके अनुकार शब्द हैं ॥ यही थकार विशिष्ट दोऊ पकारनकौं प्राकृत तासों पढिल लिख्या या नागराजके वचनसों रहस्य जानिये निसादिन निसादी हाथीनके असवार तिन करिकैं "हस्त्यारोह सादियन्ता महामात्रनिसादिन" इतिहैमः ॥ जादिन यादिसमर्मे छल हीन भ्रमत आरिनिकै ॥ ४७ ॥ थरैंइति ॥ वीति अश्व "गन्धर्वो वा स वीति" इतिहैम ॥ इभपाल ताके महावत, "गजाजी इभपालकः" इत्यमर [illegible] नाम जिनके पेड निद निरा॥ ४८ ॥ पता-

पताकिन होत सदंड मपात, बडे तरु ताल सकीस कि बात ॥
फिरैं बहु मस्तक लस्तक कट्टि, गिरैं गुन तुट्टि फिरैं धनु फट्टि॥४९॥
खिरैं बिखरैं सर छोरि निखंग, जथा बिलतैं बहु भीम भुजंग ॥
इली असिधेनुन छुट्टि अपार, किधौं मलयाचल नागकुमार॥५०॥
बहैं परिघातन कुंत सवेग, त्रिसीसक सांगि रु पट्टिस तेग ॥
अरैं कति अश्वन मंडि नियुद्ध, करैं तुमुलाहव के भट क्रुद्ध॥५१॥
परैं फटि दुंदुभि भेरिन पूर, गरज्जहिं के नर मंडि गरूर ॥
परैं स्फुरि बग्ग कवी रुलपान, कटैं खुर प्रोथ हयच्छद कान॥५२॥
रची इम संभर जाजव रारि, हनी अरि सेन घनी हलकारि ॥
घटा गज मध्य सु दै घन घाय, लयो नृप आजम पुत्त निराय ।५३।
भयो जबहीं असु आजम भंग, सबै नृप तत्थ टरे तजि संग ॥
भज्यो इक १ भूप रु द्वै २ हनि भिंटि, लयो अब आजमको सुत
बिंटि ॥ ५४ ॥

---

किनइति ॥ पताकिन पताकी पताका रखवेवारे. लोकमें निसानिबरदार. तिनके. सदंड ध्वजा दंड सहित. तरुताल तालवृक्ष सकीस कीस बानर तासहित "कपिः कीशः प्लवंगमः" इतिहैमः ॥ कि मनो. बात पवन सों. फिरैं बिखरैं. लस्तक धनुषकी मुष्टी. "द्रोणासो लस्तकोस्यात"रितिहैमः ॥ गुन प्रत्यंचा. ॥ ४९ ॥ खिरैंबिखरैंइति ॥ सर तीर. भीम भयंकर. इली लोकमें गुप्ती॥"स्यादिली करवालिके" तिहैमः ॥ असिधेनु छुरी. "छुरिका चासिधेनुका" इत्यमरः ॥ ॥ ५० ॥ बहैंइति ॥ परिघातन परिघ लोकमें लोहांगी. "परिघः परिघातनं" इत्यमरः ॥ त्रिसीसक त्रिसूल. "सर्वला तोमरे शल्यं शंकौ शूले त्रिशीर्षक" मितिहैमः । अरैं लरैं. अश्व घोरेनकों. नियुद्ध भुजयुद्ध. "नियुद्धं बाहुयुद्धं स्या"दित्यमरः । तुमुलाहव संकुलित युद्ध ॥ ५१ ॥ परैंफटिइति ॥ पूर समूह. गरूर देशीप्राकृत गर्व. बग्ग घोरेनकी बाग. कवी लगाम. हयच्छद घोरेनके स्कंध. "स्पर्शांगो हयच्छदे" तिहारावली ॥ ५२ ॥ रचीइमइति ॥ घटागजमध्य हस्तीनकी घटाके बीच. "हस्तिनां घटना घटे" तिहैमः ॥ सु सो ॥ ५३ ॥ भयोइति ॥ असु प्राण. आजम लुप्तषष्ठीक. नृप आर्यराज. इक नरवरको राजा गजसिंह कछवाह भज्यो. रु अरु. द्वै २ कोटाको महाराव रामसिंह अरु दतियाको राजा दलपतिसिंह बुंदेला २ ए दोउ तिनकों. भिंटि मिलिकैं. बिंटि घेरि ॥ ५४ ॥

चढ्यो गजहो अभ हारि विचारि, रची सुत आजम बानन रारि ॥
सु समर हेति सबै बरसाय, दयो अरि निब्बल पारि दबाय॥५५॥
हुती हय७लक्ख चमू हमगीर, भयो अवसान न इक्कहु भीर ॥
रच्यो जिहिं विग्रह भुग्गन राज, बचैं वह तित्तिरि क्यों लहि बाज।५६।
फितूर दफै करि मडल केरि, घनी निज सेन लयो गज घेरि ॥
कियो तउ बानन जंग कराल, कहाँलग जोर करैं लहि काल ॥५७॥
अधर्म न होत सहायक अंत, लगे बुध आयुध मर्म मिलंत ॥
भयो सुत आजम मोहि विभान, चल्यो समतगहि लै चहुवान५८

( दोहा )

घटिय इक्क खिल रवि रहत, घल्लिय सभर घत्त ॥
आजमसुत इभपाल सह, मोहित भयउ प्रमत्त ॥ ५९ ॥
इभ समेत लै तिहिं अधिप, उमँडि सुकामन आय ॥
साहबहादुर ढिग सजव, पत्र विजय पठवाय ॥ ६० ॥
सरिता इक ढिग सजतहो, सफरन वडिस सिकार ॥
आयो डेरन विजय सुनि, कहत बुद्ध जयकार ॥ ६१ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तमराशौ बुन्दीपतिबुधसिंहचरित्रे आजमप्रधनानन्तरमनेकार्यराजाजमसेनाप्रथ-

चढ्योइति ॥ सु सो (दीदारबख्श) समर बुधसिंहनें हेति शस्त्र ॥ ५५ ॥ हुती इति ॥ हय सात ७ लाख अवसान अंत समय भीर सहाय भुग्गन भोगिव कों ॥ ५६ ॥ फितूरइति ॥ फितूर यावनी झूठो गर्व लुप्तद्वितीयाक दफै याव नी नष्ट तउ तथापि काल मृत्यु ताहि ॥ ५७ ॥ अधर्मइति ॥ अंत अवसान तामैं मोहि मूर्छित व्हैकैं विभान विना भान समतगमत मातग वाको ह-स्ती तासहित ॥ ५८ ॥ दोहा ॥ घटियइति ॥ खिल शेष जोके बाकी घत्त घात इभपालसह महावत सहित ॥ ५९ ॥ इभसमेतइति ॥ अधिप राजा (बुधसिंह) सजव वेग सहित ॥ ६० ॥ सरितेति ॥ सफरन सफर मत्स्य तिनकी वडिस वनसी जोके पालिया ताकरिकैं ॥ ६१ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सातवें राशि में बुंदी के पति बुधसिंह के चरित्र में आजम के मरे पीछे अनेक आर्य राजाओं का आजम की

गभवन १ नरवरनृपकूर्मगजसिंहरणापलायन २ दतियाभूपदलपति सिंहमरण ३ आजमात्मजदीदारवख्समूर्छितदशाग्रहणं पञ्चदशो मयूखः ॥ १५ ॥

आदितस्त्रिपञ्चाशोत्तरद्विशततमः ॥ २५३ ॥

( दोहा )

आजम दल अबलग वज्यो, पृथक लोभगति पाय ॥
अब टरिटरि सब उत्तरे, आलम दल विच आय ॥ १ ॥

( षट्पात् )

चरमाचल रवि चढत चित्त प्रमुदित निसचारन ॥
आजम सुत तजि मोह बहुरि झुल्ल्यो थित बारन ॥
को जित्यो दल कोन सु सुनि इन कहिय कुसीलित ॥
जित्यो आलमसाह कटक वाको तुम कीलित ॥
दीदारबख्स यह सुनि दुचित होदासों सिर हनिमरिय ॥
धत्ति लोह छकित इभपालहू परि प्रमत्त असु परिहरिय॥२॥

[ दोहा ]

जिहिं उप्पर आजम सुवन, मरिग फोरि उतमंग ॥
बारन वह सोनित बमत, आयुध भेदित अंग ॥ ३ ॥

---

सेना से जुदा होना १ नरवर के राजा गजसिंह कछवाहे का युद्ध से भागना २ दतिया के राजा दलपतिसिंह बुंदेले का मारा जाना ३ आजम के पुत्र दीदारबख्स का मूर्छित दशा में पकडेजाने का पन्द्रहवां १५ मयूख समाप्त हुआ और आदि से दोसौ त्रेपन २५३ मयूख हुए ॥

दोहा ॥ आजमइति ॥ अबलग अद्यावधि. पृथक् जुदो ॥ १ ॥ षट्पात् ॥ चरमेति ॥ चरमाचल अस्ताचल ताके ऊपर "अस्तस्तु चरमक्ष्माभृ" दित्यमर ॥ प्रमुदित प्रमोदित लोभकारि. मोह मूर्च्छाकों सु सो इन बुधसिंह के सुभटों नें. कुसीलित यह संबोधन है. खोटे सीलवारे ते. कीलित बद्ध. लोके कैदी प्रमत्त मोहित. असु प्रान. परिहरिय तजिय ॥ २ ॥ दोहा ॥ जिहँउप्परइति ॥ सोनित रुधिर. बमत उगलत ॥ ३ ॥ आजमइति ॥ जेवर यावनी आभूषण.

आजमसुत मृत सुनि अधिप, इभ सु सम्हारिय आनि ॥
कोटि इक्क१००००००० जेवर काढिय, पृथक सु धरिय प्रमानि ॥४॥
स्वघर भेजि निज साह ढिग, कथ सब विदित कहाय ॥
आजमसुत गत असु भयो, प्रभु अप्पन जय पाय ॥ ५ ॥
कोटि इक्क१ जेवर कढ्यो, सो थित फील समेत ॥
आयस वसि प्रात कि अबहि, आऊँ सबन उपेत ॥ ६ ॥

(षट्पात्)

सुनि बुद्धोदित साह खास निज दास खिनायो ॥
मडि विविध मनुहारि कथित अति नम्र कहायो ॥
बल तेरे बुद्धीस उमँडि आजम पर आये ॥
कावल जेते कहिय बैन करि सत्य बताये ॥
अब परिय रत्ति तुम श्रमित अति वपु विसल्य करि विधि विहित ॥
सेना सम्हारि मडहु सयन आवहु प्रात नरेस इत ॥ ७ ॥

[ दोहा ]

तब यह सुनि सन्नाह तजि, निज वपु सल्य निकारि ॥
किय विधान भिसकन कथित, सब दल प्रथम सम्हारि ॥८॥
भीम निसा आगम भयो, इहिँतर तिहिँतर अैन ॥ ९ ॥
क्रम सब सायकृत्य करि, सभय मडिय सैन ॥

॥ तोटकम् ॥

छपि भानु छपा सु जिहान छई, मिलि कज बिरजहु सोक मई ॥

---

स्वघरइति ॥ स्व अपने घर दास गतअसु गतप्राण ॥ ५ ॥ ६ ॥ षट्पात् ॥ सुनिबुद्धोदितइति ॥ बुद्धोदित बुधसिंहको कह्यो विसल्य विना शल्य शस्त्रनके शल्य रहे हाय तिनका निकासिके यह अर्थ ॥ ७ ॥ दोहा ॥ तबयहइति ॥ सन्नाह कवचोंको विधान क्रिया भिषक वैद्य कथित तिनका कह्यो ॥ ८ ॥ क्रमसबइति ॥ सायकृत्य सायंकालको कर्म सैन सयन भीम घोर भयंकर अैन अयन स्थान ॥ ९ ॥ तोटकम् ॥ छपिइति ॥ छपा क्षपा रात्री जिहान

बिबुधालय झल्लरि घंट बजे, सुरभीन स्ववच्छन मेलसजे ॥ १० ॥
दिन मूकन घूकन हूक दई, चित चक्रन चौंकि तजी चकई ॥
चिलकारिन पिंगलिका चहकी, निधिसी निसचारन धारनकी ॥ ११ ॥
चहुँओरन चोरन चाय चढे, बहु जारन दारन मोद बढे ॥
दिनचार अपार अगार दुरे, छबि व्योम नछत्रन चित्र फुरे ॥ १२ ॥
जुरि दीप निवासन भास जगी, दहनोदय चुल्हिन हेति दगी ॥
रचि गायक गोरिय गान रहे, गनिकान उमंगि भुजंग गहे ॥ १३ ॥
रस पीय स्वकीयन हीय रजे, परकीयन तीयन पीय तजे ॥
भय मुद्ध नवोढन चित्त भरयो, हिय हृच्छय मध्यन बोध हरयो ॥ १४ ॥
बसि प्रोढन केलि त्रपा बिसरी, क्रुध धारि अधीरन रारि करी ॥
छमि आगस धीरन नाह छले, चढि चाव बिदग्धन दाव चले ॥ १५ ॥

---

यावनी संसारमैं. बिरंज बिना रंज. बिबुधालय देवालयमैं ॥ १० ॥ दिनमूक- इति॥ चिलकारिन चीत्कारी वाके शब्दको अनुकरण है. "चिलीतिस्यान्ले चि- लीलिती" दीपवसंतराज ॥ पिंगलिका कोचरी. की करी. कही नही अन्त्यानु- प्रास है ॥ ११ " चहुँइति ॥ अपार अपवारे ॥ १२ ॥ जुरिदीपइति ॥ जुरि ज्व- लित व्हैकैं.दीप दीपक. निवासन घरमैं. भास कांति. "भाश्छविद्युतिर्दीप्तयः" इत्यमरः॥ दहनोदय दहन अग्नि ताके उदय करिकैं. चुल्हिन चुल्ही चुल्ली लोके चूल्हा. रसोई पकायवेके तिनमैं. हेति झाल. "अर्चिर्हेतिः शिखा स्त्रियां" मि- त्यमरः ॥ गोरियगान गोडी रागिनीको गान. हनुमान कपिराजके मतमैं तथा आधुनिक गायकनके मतमैं गोडीको समय सायंकाल है. भुजंगगहे भुजंगस्य अपने पति ॥ "भुजंगो गणिकापति" रितिहैमः ॥ १३ ॥ रसपीयइति ॥ पीय प्रिय. अपनों परिणीत. अपनों परिणीत नायक. तत्संबंधी रस शृंगार तामैं. स्वकीयन स्वकीया नायिकानको. हीय हृदय रजे रंजित भये. मुद्धनवोढान मुद्ध मुग्धा नवोढन नवोढा तिनके हिय ह्री लज्जा तानैं. "मंदाक्षं ह्रीस्त्रपा व्री- डा" इत्यमर ॥ हृच्छय काम तानैं "विषमायुधो दर्पककामहृच्छयाः" इतिहै- मः ॥ मध्यन मध्या नायिकानके ॥ १४ ॥ बसिप्रोढनइति ॥ प्रोढन प्रौढा नायि- कानमैं. केलिवश व्हैकैं. त्रपा लज्जा कों. क्रुद्ध क्रोध कों. अधीरन अधीरा नायि- कानमैं. छमिआगस आगस अपराध ताकों. छमि क्षमाकरिकैं. धीरन धीरा नायिकाननैं. नाह नायक. बिदग्धन विदग्धा परकीया नायिका बिशेष तिननैं. वाक्‌विदग्धा १, क्रियाविदग्धा २ ए दोऊ तिनके. दाव चातुर्यसों नायकको

रस भूति स्वदूतिन ऊति रची, वयवारिन लच्छितिकान वची ॥
कुलटा तजि गेह सनेह भ्रमी, जियमैं मुदितान सु प्रीति जमी ।१६।
अनुपुब्बसयानन भीति अरी, पिय सग सहेट न भेट परी ॥
परभोगदुखीन सखीपरखी, त्रिय रूप रु प्रेमवती हरखी ॥ १७ ॥
पतिप्रोपितकान विलाप परयो, क्रुध मानस खंडितिकान करयो ॥
छिन टेक निबाहि अबैं दरिता, तजि मान उठी कलहंतरिता ॥ १८ ॥
भगि विप्रसलब्धन सोक भिल्यो, मन सेट सहेट न आनि मिल्यो।
उतकंठिनि पुच्छि निदान अली, लखयो मग वासकसज्जलली१९
भर दर्प अधीनइनान भज्यो, अभिसारिनि वेस नयो उपज्यो ॥
वहु गंध कुवेलनको बिकरयो, ससिहू व उदैगिरितैं निकस्यो।२०।
ससिके वसि ओपधि पोप लहयो, गहकाय चकोरन मोद गहयो।

संकेतादि सूचना करिबेके ॥ २० ॥ रसभूतिइति ॥ रसभूति रसहीमें भूति वैभव जिनकें ऐसी स्वदूति स्वयंदूतिकानमें यह नायिका प्राचीननें लिखी नहीं यद्द चमत्कार विशेष हू नहीं तथापि आधुनिक भाषाकविनके मताऽनुसार लिखिदीनी है ऊति क्रीडा वयवारिन वयवारी अपनें समान अवस्थावारी सखी तिनसें लच्छितिका लक्षिता नायिका वचधी नहीं छिपी रही. सनेह नेह सहित भ्रमी चली मुदिता मुदिता नायिकानके ॥१६॥ अनुपुब्बइति ॥ अनुपुब्बसयानन अनु है पूर्वमें जिसके ऐसी सयानन सयाना जे अनुसयाना तिनके भीति त्रास संकेतके नाशादिककी सहेट संकेत तहां भेट मिलाप. परभोगदुखीन अन्यसंभोगदुःखिता तिनकें सखीपरखी यहां विपरीत लक्षणासा याकी याद्यु जो नायकसों संभोग करिआई सो दूती जानिये रूपरुप्रेम. वती रूपगर्विता प्रेमगर्विता ए दोऊ॥१७॥पतिप्रोसतिकाइति॥ पतिप्रोसतिका प्रोपितपतिका तिनके क्रुध क्रोध मानस मन खंडितिकान खंडितानमें दरिता डरी हुई ॥ १८ ॥भगिविप्रइति ॥भगि दूती प्रकुपित व्हैकैं विप्रसलब्धन विप्र सहित लब्धा जे विप्रलब्धा तिनकै मनसेट मनस इट, मन ताको इट स्वामी एसो नायक उत्कंठिनि उत्कंठिता तिननैं पुच्छि पूछयो निदान आदिकारन नायकके अनागमको लखयो लखयो मग मार्ग वासकसज्जलली वासकसज्जा ललनानैं ॥ १९ ॥ भरदर्पइति ॥ भर भार दर्प गर्व ताको अधीन इन अधीन वशीभूत है इन पति जिमकै ऐसी जे स्वाधीनपतिका तिननैं अभिसारिन अभिसारिका तिननैं कुवेलनको कुवेल कुवलय कोके गंधूल तिन॰

भुवपैं इम होत निसीथ भयो, रस प्रेतन साह नयो रचयो ॥२१॥
थित निंद प्रजा व्यवहार थके, जिम संजम इंद्रिय जोगिनके ॥
गति या भति रत्ति सु बित्ति गई, भल ब्रह्ममुहूरत वेर भई ॥२२॥
बिरुदारव बंदिनको बिथर्यो, क्रम जग्गि तहाँ नृप नित्य कर्यो॥
छकतैं कसि आयुध जोस छल्यो, चढि बाहरु साह हजूर चल्यो२३
इत आगम प्रात लुभे अहके, चटकी चरनायुधहू चहके ॥
दिक्र प्राचिय आरुन रंग दिपी, लगि अंबर भुम्मि सु रोचि लिपी २४
लघु दिठ्ठि नछत्रन निठ्ठि लहैं, चित ज्यौं तजि भोगन ग्यान चहैं॥
भजिकैं तम अद्रि गुफान भर्यो, जिम तत्व लहैं गृह दंद जर्यो २५
दुति पूर जरूर इतैं दमक्यो, चढि अक्क उदैगिरिपैं चमक्यो ॥
छकमैं तिहिं बेर नरेस छयो, गति अर्जुन साह समीप गयो ॥२६॥

( दोहा )

साहबहादुर तिहिं समय, बैठो आस बनाय ॥
नजरि निछावरि लेत निज, परिकरतैं जय पाय ॥ २७ ॥
सुनि आगम बुंदीसको, दारु अटा चढि देखि ॥
प्रमुदित्त आयो तखत पुनि, लोभ बिजय हिय लेखि ॥२८॥

( मनोहरम् )

एतेमैं नरेस आय अंदर प्रवेश होत,
उमडि नकीब कीनी सूचना अभूती है ॥
जाय करि नजरि निछावरि मिसल लेत,

---

को. ब अथ ॥ २० ॥ २१ ॥ २२ ॥ २३ ॥ इतआगमइति ॥ अहके दिनके. चटकी चिरी. चरनायुध कुक्कुट. दिक दिशा. प्राचिय प्राची पूर्व. आरुन अरुन लाल रंगकी. सु सो. रोचि कांति ॥ २४ ॥ लघुदिठ्ठइति ॥ भोगन शब्द स्पर्शादि विषयनको. तम अंधकार. तत्वलहैं तत्वज्ञान भये ॥ २ ॥ दुतिपूरइति ॥ दुति कांति. ताको पूर समूह. अक्क अर्क सूर्य ॥ २६ ॥ दोहा ॥ साहबहादुरइति ॥ आम बडी सभा ॥ २७ ॥ सुनिआगमइति ॥ दारुअटा काठकी बुरज. प्रमुदित अधिक प्रसन्न. पुनि फिरि. लेखि देखिकैं॥ २८ ॥ मनोहरम् ॥ एतेमैंइति ॥नरे-

निकट बुलाय साह बखसी बिभूतीहैं ॥
दोऊहाथ हियसों लगाय मुसिकाय कह्यो,
मरद बली तैं रखी खूब मजबूतीहैं ॥
दिल्लीपुर गादी मैं लहीं जो यह वादी वीर,
मेरे महारावराजा रावरी सपूतीहैं ॥ २९ ॥

(पादाकुलकम्)

महारावराजा इम अक्खयो, भूपहिं छिनक लाय हिय रक्खयो ॥
पुनि बखसीस करी दिल्लिपपति, रामनृपति वह सुनहु रक्खिवरति ३०
कोटादिक चोवन५४गढ दीनें, कहत नाम कछु कछु हम चीनें ॥
कोटा१बहुरि झलरापट्टनि२, गग्गरोनि३तीजो दुर्गन मनि॥ ३१ ॥
साहाबाद४सेरगढ५थानक, अरु बडोद६चेचत७अभिधानक ॥
छबडा८अरु गूगेर९दुर्गवर, पचपहाड१०पडाप११डग१२नगर ।३२।

॥
॥ ३३ ॥
॥
॥ ३४ ॥
॥
॥ ३५ ॥

---

स बुधसिंह अदर सिरायधेके मध्य सूचना जानकारी पहूती और काहूके आयबेसा जा सूचना नहीं भई ऐसी आजमशाहके मारिबेवारे अरु दीदार-बख्श को मूर्छित समतंगज कीलित करि ल्यायबेवार, बुदासके आयबेतैं नकी-यनें कीन्हीं विभूति विशेष वैभव ॥ २९ ॥ ३० ॥ ३१ ॥ ३२ ॥

---

स्वयं ग्रन्थकर्ता [सूर्यमल्ल] की रचीहुई टीका यहां तक ही हमको मिली सो हमने ग्रन्थकर्ता के रक्खेहुए क्रम के अनुसार ज्यों की त्यों यहां लिख दी है अब यहां से आगे हम [बारहठ कृष्णसिंह] अपने रक्खे हुए क्रम के अनुसार मूल कठिन शब्दों पर अंक देकर नीचे टीका लिखते हैं.

॥
॥ ३६ ॥
॥
॥ ३७ ॥

साह सिक्ख डेरन दिन्नी जब, बिन्नति नृप करजोरि करी तब ॥
कूरम नृप जयसिंह हरामिय, पै सेवक मंगी तस जामिय॥ ३८ ॥
तातैं तिहिं संबंध अरज यह, आजम दोस आहि जग्गी वह ॥
जो आयँस तिहिं ढिग तो जाऊँ, सेवक करि अप्पन समुझाऊँ३९
सुनि यह अरज साह कछु अक्खैं, तव संबंध सहर तस रक्खैं ॥
पुर आमेर सु तो फिरि पावहु, अब तव संग भलैं ढिग आवहु४०
यह सुनि नृप कूरम ढिग आयो, मदर पाय सिक्कन वह पायो ॥
तीर एक१भुज सब्यँ लग्यो तस, जाजव रन इक१कंठ लाहन तस४१
सो जस भयो बुध सरनागत, छकि कूरम पाये केवल छतँ ॥
तिन सिक्कत जायरु नृप तक्यो, करि मनुहारि नेह हिय छक्यो।४२।
कही बहुरि नृप नेह कहाई, आजग वासि आमेर दिराई ॥
आलम सेवा अबहि अराधहु, सर्तृप जोर दुलभ सुख लाधहु॥४३॥
डेरा अब आलम दल मंडहु, लगि कछु दिन निपति दुखखंडहु॥
कूरमकौं लै संग यहै कहि, चाहुवान निज दल आयो वहि॥४४॥
अप्पन ढिग कछवाह उतारे, सालक जामिप विनय लस्हारे ॥
बिधि इहिं कदँन अपूरब बित्त्यो, जाजव रन दुलभ नृपँ जित्त्यो ४५

---

१ उसकी बहिन की मुझसे सगाई (अंगनी) हुई है ॥ ३८ ॥ २ आजम के पक्ष में होने के अपराध से ३ घायल है ४ आज्ञा होवे तो ॥ ३९ ॥ ४० ॥ ५ तीर के घाव को तपाताहुआ ६ वाम भुज पर ॥ ४१ ॥ ७ घाव ही पाया, यश नहीं पाया ॥ ४२ ॥ ८ बहिन के पति (बहिनोई) बुधसिंह के बल से ॥ ४३ ॥ ९ सहन करके ॥ ४४ ॥ १० साला बहिनोई ने अधिक नम्रता की ११ इस रीतिसे अपूर्व (पहले नहीं हुआ ऐसा) नाश १२ राजा बुधसिंह ॥ ४५ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तमराशौ बुन्दीपतिबुधसिंहचरित्रे मूर्छोत्थितश्रुतस्वानीकपराजयकरिपल्याणमहारभग्न मस्तकदीदारबख्शमरण १ दीदारबख्शगजगतकोटिमुद्रालङ्कारोपेतनिजयप्राप्तिबुधसिंहबहादुरशाहसेवानिवेदन २ द्वितीयदिनप्रभातयवनेन्द्रबहादुरशाहसभासमागतबुधसिंहार्थमहारावराजपदसाहितद्वापञ्चाशत्प्रान्तयवनेन्द्रप्रदान ३ बुधसिंहालमसेनासमानीतामेराधीशजयसिंहालमसेवकत्ववर्णन षोडशो मयूख ॥ १६ ॥

आदित चतुपञ्चाशोत्तरद्विशततम ॥ २५४ ॥

( षट्पात् )

मरत साह अवरंग मत्र मंडिय रट्ठोरन ॥
अब न साह अवनीस मूढ तस सुत प्रमाद मन ॥
इहिं अंतर पह पिक्खि आनि बंभन अगार सन ॥
पट्ट तखत जोधपुर नृपहिं रक्खहु निसंक मन ॥
यह मिसल ग्रष्ठ८उपजाय उर द्विज गृहतें तव आनि दुतें ॥
नृप अजितसिंह रक्ख्यो तखत सवन तत्थ जसवत सुत ।१।

( दोहा )

इत आलम छहि विजयअरु, प्रभुपन सत्य प्रमानि ॥

---

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सातवे राशि मे बुंदी क भूपति बुधसिंह के चरित्र मे, मूर्छा से सचेत हुए दीदारबख्श का अपनी पराजय सुनकर हाथी के होदे मे मस्तक फोड कर मरना १ दीदारबख्श के हाथी पर कोड रुपयों के भूषण सहित विजय मिलने का बुधसिंह का बहादुरशाह की सेवा में निवेदन करना २ दूसरे दिन बुधसिंह क प्रभात समय बादशाह बहादुरशाह की सभा म जाने पर बादशाह का बुधसिंह को महारावराजा के पद के साथ बावन परगने देना ३ आमेर के राजा जयसिंह को बुधसिंह का आलम की सेना में लाकर आलमशाह के सेवक बनाने के वर्णन का सोलह वा १६ मयूख समाप्त हुआ और आदि मे दोसौ चोपन २५४ मयूख हुए ॥

राठोडो ने १सलाह की २ भूमि का पति बादशाह अब नहीं है उसका मूर्ख पुत्र उन्मत्त मनवाला ३ ब्राह्मण के घर से ४ जोधपुर क उमरावो की गणना मे मुख्य आठ मिसल (बैठन की जगह) मानी जाती हैं ५ शीघ्र ॥ १ ॥ २ ॥

सृत जखमिन आजम मरन, नृपन हरामी जानि ॥ २ ॥
इहिं अंतर मरुधर१ खबरि, पहुँची विविध प्रकारि ॥
रट्ठोरन जसवंत सुवँ, दयो तख्त बैठारि ॥ ३ ॥

[ षट्पात् ]

यह सुनि आलमसाह करि हिंदुनपर कुप्यो ॥
प्रलय रुद्र जिम प्रबल तेज धीरज सब लुप्यो ॥
दिय आयस तिहिंबेर नगर आमेर१ स नगरन ॥
कोटापत्तन३ बहुरि पुर इतिया४ रु जोधपुर५ ॥
आमैर आदि चउ४राज्य ये आजम सेन उतारि लिय ॥
रट्ठोर हुकम बाहिर रहत सैन्य रोष मरुधर धाविय ॥४॥
समँर जित्ति यह साह गनिग चउ४नाग मुजावर ॥
इसं दसमी१०अवदात चलिव मारुधर उप्पर ॥
परिन जागति करन बुद्धि अजमेर बखानों ॥
करि फोजन दरकुंच आय आमेर ठहानों ॥
बुधसिंह हितु जयसिंह तब कहिय पुह परिनैन ससय ॥
इत साह संग अन१३वधि गमन बहिनि गई इत उचित वय ॥ ५ ॥

( दोहा )

साह जेर करि जोधपुर, करिहै दक्खिन जेर ॥
बेग न पुनि आवन बनै, ब्याहनको यह बेर ॥ ६ ॥
लग्गी हमरी ख्याल लै, रजधानी रन रोस ॥

---

१ मारवाड़ देश की २ पुत्र को ॥ २ ॥ ३ क्रोध करके अथवा जुल्म के साथ हिंदुओं पर क्रोधित हुआ ४ आमेर को आदि लेकर चार राज्य तो आजम के पक्ष से होने के दोष से उतार लिये और राठोड़ पहिले से ही हुकम बाहि-रैं थे इसकारण ५ मारवाड़ पर क्रोध में ६ जला (प्रज्वलित हुआ) अथवा क्रो-ध करके मारवाड़ पर चला ॥ ४ ॥ ७ जाजव का युद्ध ८ आश्विन ९ सुदि दश-मी १० मारवाड पर क्रोध करके ११ से १२ परनने (विवाह करने) का १३ विना अवधि १४ विवाह के उचित अवस्था॥५॥६ ॥ १५लड़ाई करने के क्रोध

*अतहपुर सामोदगढ, रक्ख्यो भटनें भरोस ॥ ७ ॥
तातैं द्वैरदिन सिक्खलै, वहिनी लेहु बिवाहि ॥
सगहि अैहैं साम्ढिग, चित्त बहुरि भुंव चाहि ॥ ८ ॥
बुंदियपति यह सुनि कहिय, सुनहु अरज मम साह ॥
मुलतान जु सवध भो, जानत ज्यानपनाह ॥ ९ ॥
कूरम नृप यातैं कहत, सहर निकट सामोद ॥
छैरदिन अतर लगनहै, विरचहु व्याह विनोद ॥ १० ॥
तातैं जो आयसें लहौं, आऊँ करि उदवाह ॥
छैरदिनकी यह सुनि मुदित, सिक्ख दई तब साह ॥ ११ ॥
सभर कूरम सिक्खलै, आये दुहु सामोद ॥
बनि दुल्लह बुधसिंह नृप, सद्वि लगन सविनोद ॥ १२ ॥
जामि वडी जयसिंहकी, अमरकुमारि अभिधानं ॥
बुंदियपति हिय हित बिरचि, व्याही विहित बिधान ॥१३॥
इत आलम अजमेरपुर, पहुंच्यो गजब गरूर ॥
बुंदियपति आमेरपति, आये बहुरि हजूर ॥ १४ ॥

( षट्पात )

इम आलम अजमेर आय पूजन पीरन करि ॥
रचि मारुन पर रोस हैल्यो दरकुच अलस हरि ॥
अजितसिंह सुनि एह नमित मरुदेस नरेसुर ॥
वेग आय कर बधि परयो पायन अलैहनपुर ॥
इम साह धन्व किय निज अमल सत्थ रक्खि जसवंतसुव॥

---

सें राजधानी (आमेर) खालसे होगई *जाना १ उमरावों के भरोसे ॥ ७ ॥ २ भूमि लेने की चाह से ॥ ८ ॥ ३ मुलतान में ध लप ॥ ९ ॥ १० ॥ ४ आज्ञा ५ विवाह ॥ ११ ॥ १२ ॥ ६ बहिन ७ नाम ८ उचित रीति से ॥ १३ ॥ ९ बहुत घमंड से ॥ १४ ॥ १० मारवाड़ों पर ११ चला १२ आलस्य मिटा कर १३ आलयपावास नामक नगर में१४मारवाड़ में १५ जशवंतसिंह के पुत्र को

मृत जखमिन आजम भटन, नृपन हरामी जानि ॥ २ ॥
इहिं अंतर मरुधर[1] खबरि, पहुँची विविध पुकारि ॥
रठोरन जसवंत सुव[2], दयो तखत बैठारि ॥ ३ ॥

[ षट्पात् ]

यह सुनि आलमसाह कहर[3] हिंदुनपर कुप्यो ॥
प्रलय रुद्र जिम प्रबल रज्ज धीरज सब लुप्यो ॥
दिय आयस तिहिंबेर नगर आमेर१रु नरउर२ ॥
कोटापत्तन३ बहुरि पुरी दतिया४ रु जोधपुर५ ॥
आमेर आदि चउ४राज्य[4] ये आजम दोख उतारि लिय ॥
रठोर हुकम बाहिर रहत पँन्व[5] सीस अमरख[6] धंकिय ॥४॥
समँर जित्ति यह साह रहिय चउ४मास सुसावर ॥
इस[8] दसमी९[9]अवदात अनखि मारवंधर[10] उप्पर ॥
परिन जारति करन[11] लुद्धि अजमेर बहानौं ॥
करि फोजन दरकुंच आय आमेर रहानौं ॥
बुधसिंह हिंतु जयसिंह तब कहिय एह परिनेय समय ॥
इत साह संग अनवधि[13] गमन वहिनि भई इत उचित वय[14] ॥ ५ ॥

( दोहा )

साह जेर करि जोधपुर, करिहै दक्खिन जेर ॥
बेग न पुनि आवन बनैं, ब्याहनको यह बेर ॥ ६ ॥
लग्गी हमरी खालरौ, रजधानी रन[15] रोस ॥

१ मारवाड़ देश की २ पुत्र को ॥ ३ ॥ ३ क्रोध करके अथवा जुल्म के साथ हिंदुओं पर क्रोधित हुआ ४ आमेर को आदि लेकर चार राज्य तो आजम के पक्ष में होने के दोष से उतार लिये और राठोड़ पहिले से ही हुकम बाहिर थे इसकारण ५ मारवाड़ पर क्रोध में ६ जला (प्रज्वलित हुआ) अथवा क्रोध करके मारवाड़ पर चला ॥ ४ ॥ ७ आजम का युद्ध ८ आश्विन ९ सुदि दशमी १० मारवाड पर क्रोध करके ११ से १२ परनने (विवाह करने) का १३ बिना अवधि १४ विवाह के उचित अवस्था ॥ ५ ॥ ६ ॥ १५ लड़ाई करने के क्रोध

*प्रतहपुर सामोदगढ, रक्ख्यो भटनं भगेस ॥ ७ ॥
तातैं द्वैरदिन सिक्खलै, बहिनी लेहु विवाहि ॥
सगहि श्रैहैं साहढिग, चित्त बहुरि भुव चाहि ॥ ८ ॥
बुंदियपति यह सुनि कहिय, सुनहु अरज मम साह ॥
मुलतान जु सबभ भो, जानत ज्यानपनाह ॥ ९ ॥
कूरम नृप यातें कहत, सहर निकट सामोद ॥
द्वैरदिन अतर लगनहै, विरचहु व्याह विनोद ॥ १० ॥
तातैं जो आयसैं लहौं, आऊँ करि उदवाह ॥
द्वैरदिनकी यह सुनि मुदित, सिक्ख दई तब साह ॥ ११ ॥
समर कूरम मिरखल्ल, आये दुहुँ सामोद ॥
बनि दुल्लह बुधसिंह नृप, सहि लागन सविनोद ॥ १२ ॥
जामि बडी जयसिंहकी, अमरकुमरि अभिधानँ ॥
बुंदियपति हिय हित विरचि, व्याही विहित विधान ॥१३॥
इत आलम अजमेरपुर, पहुँच्यों गजब गरूर ॥
बुंदियपति आमेरपति, आये बहुरि हजूर ॥ १४ ॥

( षट्पात् )

इम आलम अजमेर आय पूजन पीरन करि ॥
रचि मारून पर रीस हैल्यो दरकुच अलसँ हरि ॥
अजितसिंह सुनि एह नमित मरुदेस नरेसुर ॥
वेग आय कर बंधि परयो पायन अलैहनपुर ॥
इम साह धन्व किय निज अमल सत्थ रक्खि जसवंतसुव॥

---

से राजधानी (आमेर) खालसे होगई ॥ जाना १ उमरावों के भरोसे ॥ ७ ॥ २ भूमि लेने की चाह से ॥ ८ ॥ ३ मुलतान में थ तय ॥ ९ ॥ १० ॥ ४ आज्ञा ५ विवाह ॥ ११ ॥ १२ ॥ ६ बहिन ७ नाम ८ उचित रीति से ॥ १३ ॥ ९ बहुत घमंड से ॥ १४ ॥ १० मारवाड़ों पर ११ धावा १२ आलस्य मिटा कर १३ आलयपावास नामक नगर में १४मारवाड़ में १५ जसवंतसिंह के पुत्र को

उप्पारि[1] उफान सागर[2] उपम[3] दक्खिन पर गज्ज्यो [4]गरुव॥१५॥
रहि कछुदिन अजमेर सज्जि संभर[5] सेनापति ॥
दक्खिनपर दरकुंच गब्ब[6] धरि चल्लिय जनक[7] गति ॥
होय दुरग चित्तोर हेठ[8] दसउर[9] मिल्लान दिय ॥
यँहँ रानाँ अमरेस[10] प्रनति[11] मनुहारि पठाविय ॥
हिंदवान सीस मिच्छन[12] हुकम तामैं कुल रानन[13] रख्यो ॥
जवनेस तदपि[14] निकसत निकट प्रनति द्रव्य पठवन[15] पर्यो ॥१६॥

[ दोहा ]

अमररान अप्पन अनुज[16], तखतसिंह अभिधान[17] ॥
देवसिंह वेघमपुर प[18], दुवर्पठये सनिदान[19] ॥ १७ ॥
इक्क१अनेकप[20] च्यारि४हय, साह काज दिय संग ॥
च्यारि४वाजि चहुवान[21] हित, इम पठवाय अभंग ॥ १८ ॥

( षट्पात् )

अट्ठ८वाजि गज इक्क१भेट अमरेस पठाये ॥
तखतसिंह अरु देव लै रु दसउर[22] दुवर्आये ॥
वाजि च्यारि बुधसिंह हेत नतिपुब्ब[23] निवेदिय ॥
मंडि बिबिध मनुहारि जानि जामिप[24] प्रमोदि जिय ॥
पुनि कहिय साहहित[25] रान प्रभु हय हत्थिय पठये हुलासि[26] ॥

साथ रख कर वहां से १ उपड कर २ समुद्र के चढाव के ३भांति४बहुत (भारी) ॥ १५ ॥ ५ चहुवाण बुधसिंह को ६ गर्व ७ पहिले इसका पिता औरंगजेब गया था उसी रीति से ८ चित्तोड़ के नीचे होकर ९ मंदसोर मुकाम किया १० अमरसिंह ने ११ विशेष नम्र होकर १२ हिन्दुस्थान के ऊपर म्लेच्छों के हुकम से १३ रानाओं का कुल ही बचा है १४ तोभी १५ भेजना पड़ा ॥ १६ ॥ १६ अपना छोटा भाई १७ नाम १८ पति १९ कारण सहित [अपने देश में आये हुए बडों को भेट देनी चाहिये इसकारण से] ॥ १७ ॥ २० हाथी २१ बुधसिंह के लिये, 'अभंग' यह महाराणा का विशेषण है ॥ १८ ॥ २२ मंदसोर नामक पुर में २३ नम्रता पूर्वक २४ बुधसिंह को बहिन का पति जान कर २५ बादशाह के लिये २६ प्रसन्न होकर

मिलवाय हमहिं यह भेट अब* विदित निवेदहु समय वसि।१९।

दोहा—सुनि सभर तिन्ह संग लै, जवनेईस ढिग जाय ॥
मिलवाये दसतूर मित, क्रम सलाम करवाय ॥ २० ॥
सीसोदन अक्खी सबहि, नुति जु कहाई रान ॥
आलम अंगीकार किय, नुति रु भेट सनिदान ॥ २१ ॥
बुंदियपति करि सिक्ख तब, लै तिन्ह डेरन आय ॥
नृप कूरम रट्ठोरहू, लीन्हे उभय बुलाय ॥ २२ ॥
अजितसिंह जयसिंहकों, इक सभर अवलंब ॥
पुच्छिय मत्र नरेसपति, कहिकहि कित्ति कदंब ॥ २३ ॥

[ षट्पात् ]

धैरहु बत्त बुदीस ग्रैाय रुक्कत हम आतुर ॥
लियउ कुप्पि जवनेस छिन्नि आमेर जोधपुर ॥
नहिं निबाहि अब सकत विभव गज बाजि बिमैन अति ॥
सोत सफरं जिम साह गहत दिनदिन उलटी गति ॥
सुनि यह नरेस अक्खिय उचित बाँसर कछुधीरज बईहु ॥
सेवन बढाय कछु साहको गत मही सु निजनिज गहहु ।२४।
बुंदियपतिको हुकम साह दलै माँहिं सबनासिर ॥
सीसोदन यह पिक्खिं जानि जैामिप जग जाहिर ॥
रान सुभैट राउत्त देवसिंहह बेघम पति ॥

---

* प्रसिद्ध॥१९॥१बुधसिंह२बादशाह के पास३रीति के अनुसार॥२०॥४नम्रता या स्तुति५कारण सहित अर्थात राणाओं ने पहिले नम्रता और भेट कभी नहीं की थी इसकारण से॥२१॥६आमेर का राजा कछवाहा जयसिंह७जोधपुर के राजा राठोड अजीतसिंह का ॥ २२ ॥ बुधसिंह का ही ८आधार था९बुधसिंह से १० कीर्ति का समूह ॥ २३ ॥ ११ कहो १२ हम आमद रुकने से १३ पीडित हैं १४ उदास १५ जल के प्रवाह में मच्छ के समान [बहतेहुए जल में मच्छ उलटाही जाता है] १६ बुधसिंह ने कहा १७ दिन १८ धारण करो ॥ २४ ॥ १९ बादशाह की सेना में २० देखकर २१ पहिनोई २२ महाराना का उमराव देवसिंह

संभर प्रति करजोरि बिहित आक्खिय यह बिन्नति ॥
करि नेह गेह पावन करहु मंजु बिवाहहु जाँमि मम ॥
सुनि यह नरेस स्वीकार किय सिक्ख बिमंगिय साह सम ॥

[ दोहा ]

दस बासरकी सिक्ख दिय, साह बिहित सनमान ॥
अजितसिंह जयसिंहसौं, तब आक्खिय चहुवान ॥ २६ ॥
बेघम ब्याहन जात हम, तुम रहि साह समीप ॥
मन न गिनहु कुमहर महर, उर बिचारि अवनीप ॥ २७ ॥

[ षट्पात ]

सुनि कूरम रट्ठोर दुहुन आक्खिय सनेह सधि ॥
साह कितवके संग अबहु जैहैं रेवाऽवधि ॥
इहिं अंतर कछु होय ततो रहिहैं संगति सर ॥
नहिं तो ऐहैं सुररि अप्प करियो कछु उप्पर ॥
यह सुनि नरेस पुनि उच्चरिय यह उचित न तुमकों अबहि ॥
जोलौं बिबाहि आऊँ सजवे तोलौं पुनि रक्खहु हितहि॥२८॥

[ दोहा ]

इम प्रबोधि बुंदिय अधिप, मन जय जुब्बन मत्त ॥
दसउरतैं दरकुंच करि, पुर बेघम दुत पत्त ॥ २९ ॥
पुत्ती अनुपमसिंहकी, फूलकुमारि अभिधान ॥
देवभ्रात सबिनय दई, बुद्धहिं बिहित बिधान ॥ ३० ॥
बान तक्क मुनि इक्क१७६५सक, पुरिगाम माधव मास ॥

१सुंदर २ बहिन ३ मांगी ४ बादशाह से (यहां 'सम' शब्द 'से' का वाचक है) ॥ २५ ॥ ५ दिन की ॥ २६ ॥ ६ अकृपा और कृपा ७ हे राजाओ ॥ २७ ॥ ८ छली [ठग] के साथ ९ नर्मदा नदी पर्यन्त जावेंगे १० साथ चल कर ११ वेग सहित ॥२८॥ १२समझाकर १३ जाजव के युद्ध की जय और जोबन से मन में मस्त होकर १४ प्राप्त हुआ [गया] ॥ २९ ॥ १५ पुत्री १६ नाम१७ भाई देवसिंह ने १८ उचित रीति से ॥ ३० ॥ १९ वैशाख ॥ ३१ ॥

चुडाउति व्याही चतुर, बुदियपति सविलास ॥ ३१ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तमराशौ बुन्दीपतिबुधसिंहचरित्रे दृष्टयवनेन्द्रराज्यदौर्बल्यमारवठकुराजितसिंहयोधपुरपट्टाभिषेचन १ श्रुतमरुदेशोदन्तक्रुद्धयवनेन्द्राजममित्रत्वापराधहृतामरकोटानरवरदतियाराज्ययोधपुरयात्रा २ हृतयोधपुरालमशाहदक्षिणदेशगमन लप्तदशो मयूखः ॥ १७ ॥

आदित पञ्चपञ्चाशोत्तरद्विशततम ॥ २५५ ॥

[ पट्पात् ]

चोवन८,१गढ जब साह दये जाजव रन जित्तत ॥
कोटाहू तिन मांहिं नृपहिं दिन्नों अरिचित्तत ॥
जय उद्धत चहुवान नांहि सम विसम विचारयों ॥
भातन सुव लरि लेन प्रथम दल उतहि हकांरयो ॥
कंगगर पठाय लिखि अप्प कर पेषस सनं बुदिय नगर ॥
करिलेहु प्रथम कोटा अमल भट मन्त्रिय स्यरमति समर॥१॥
यह कंगगर हुत बचि मत मडिय इत बुदिय ॥
जोधराज परधान बनिंक बपहृद्ध प्रपञ्चिय ॥
धावें गंगाराम सूर सुभटन इक्कत करि ॥
कोटा उप्पर कटक वेग मडिय बीरन वरि ॥

---

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सातवें राशि में बुन्दी के भूपति बुधसिंह के चरित्र में बादशाही का निर्बल देख कर मारवाड के उमरावों का अजितसिंह का जोधपुर की गद्दी पर बिठाना, मारवाड की खबर सुनने से बादशाह का क्रोधित होकर आजम के साथी होने के दोष से आमेर, कोटा, नरवर, दतिया इन चारों राज्यों को खालसे करके जोधपुर पर चढाई करना २ जोधपुर को खालसे करके आलमशाह के दक्षिण में जाने का सत्रहवां मयूख समाप्त हुआ और आदि से दोसौ पचपन २५५ मयूख हुए ॥

१ बुधसिंह का २ शत्रुओं का नाश होने पर ३ सेना ४ भेजी ५ कागज [पत्र] ६ अपने हाथ से ७से ८युद्ध में सलाह करके ॥ १ ॥ ९ पत्र १० बनिया ११धाक

मुहुकम्म वंस कनकेस[1] सुत जोगीराम हिंदुस्थ किय ॥
यह वीरधीर हड्डुन उमगि चलि सम्हारि चतुरंगिनिय ॥२॥

[ दोहा ]

कोटापति जालम भयो, तासे[3] तनय नृप भीम ॥
वेसतरुन लै पट्ट बल, सो न तजत निज सीम ॥ ३ ॥
बालकृष्ण निज व्यास अरु, फतेचंद कायत्थ ॥
बुंदिय पठये भीमनृप, करन मास नय कत्थ ॥ ४ ॥
आय हुँडुन किन्नी अरज, कोटा इक्कठन लेहु ॥
मुलक ओर सबही नजरि, निज गिनि धरहु सनेहु ॥ ५ ॥
नाथाउति नृपमात[6] तब, अरज न मन्नी एह ॥
हिंदुनके दिन पत्तरे, उपजत लोभ अछेह ॥ ६ ॥
तमकि[7] तत्थ दोऊ सचिव, पच्छे निज पुर पत्त ॥
भक्खी[8] भूपति भीमसों, रन मंडहु अनुरत्त[9] ॥ ७ ॥
इत बुंदियतें उमडि दल[10], चम्मलि उत्तरि चंड[11] ॥
गंजन जोगियराम गो, भिरत अंब[12] भुजदंड ॥ ८ ॥

( मुक्तादाम )

सज्यो उत भीम[13] महादल[14] सूर, गज्यो इत जोगियराम गरूर ॥
कचोंदियखेट[15] मिले दुव आय, दये दल[16] दोउन बाजि[17] उठाय ॥ ९ ॥
वजी रन रीठ[18] मची धमचक्क, चलच्चल छोनिय[19] लग्गि लचक्क ॥

१ कनकसिंह का पुत्र २ लेना ॥ २ ॥ ३ बल रामसिंह का पुत्र भीमसिंह तरुण अवस्था में था तो भी ॥ ३ ॥ ४ राजा भीमसिंह ने नीति के कथन से मिलाप करने को भेजा ५ अपने जान कर ॥ ५ ॥ ६ बुधसिंह की माता ने ॥ ६ ॥ ७ तहां क्रोध करके ८ कहा ९ युद्ध में अनुरक्त होकर युद्ध रचो ॥ ७ ॥ १० सेना ११ भयंकर (यह या तो सेना का विशेषण है अथवा चाम-ल नदी का विशेषण है) १२ आकाश से ॥ ८ ॥ १३ भीमसिंह १४ बड़ी सेना १५ कचोदीखेड़ा में १६ सेना में १७ घोडे उठादिये ॥ ९ ॥ १८ बल पूर्वक प्रहार अथवा निरंतर प्रहार १९ भूमि चलायमान होकर झुकने लगी

खटक्किय हड्डन हड्डन खग्ग, मचक्किय पब्बय लौं डगमग्ग ॥१०॥
बढेबल भीम करी हतवाह, कटे बहु बुंदिय सेन सिपाह ॥
तिलत्तिल तुट्टिग स्वामिय काम, परयो कनकाउत जोगियराम॥११॥
दयो सब बुंदिय सेन बिगारि, जयो नृप भीम हजारन मारि ॥
उतैं सु कबंध रु कूरम नत्थ, गये दुव मेकलजा लग सत्थ॥१२॥
तथाँपि न साह भयो अनुरत्त, चल्यो दरकुचन जात उमत्त ॥
वहै सरितां तब साह उतारि, फिरे दुव भूपति डेरन जारि ॥१३॥
मिल्यो नृप रान इतैं अनुरत्त, उदैपुर द्वरदरकुचन पत्त ॥
इते दुलही नृप मेघग च्याहि,चल्यो जवनेंधिप सेवन चाहि ॥१४॥
लयँ त्रय रानिन सौंग सग, मिल्यो जवनेसहिं धारि उमग ॥
गयो दरकुचन दक्खिन साह, सजे दल सब्बल सूर सिपाह ॥१५॥

(दोहा)

कामबखस निज भ्रातहो, दक्खिनधर रक्खवार ॥
भागनगर बीजापुरंपं, हुव तिहिं सिर हुसियार ॥१६॥
विक्रमनृप परमारभो, उज्जइनीपुर ईस॥
ता पीछैं नृप भोज भो, धारानगर अधीस ॥ १७ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तमराशौ बुन्दीपतिबुधसिंहचरित्रे कोटारावभीमसिंहस्यकोटाविजयार्थप्रस्थितबुन्दीसैन्यनिरसनमष्टादशो मयूखः ॥ १८ ॥

---

१हाथों के खङ्ग दांतों पर खटके॥१०॥२टूटा (मारागया)॥११॥३ विजई हुआ ४ भीमसिंह ५ कछवाहों का नाथ (पति) ६ नर्मदा तक साथ गये ॥ १२ ॥ ७ लोभी ८ अनुकूल ९ उन्मत्त १० यह नर्मदा नदी ॥ १३ ॥ ११ बादशाह को सेवन की इच्छा से ॥ १४ ॥ १२ बुधसिंह १३ सबल (बलवान्) ॥१५॥ १४पति ॥ १६ ॥ १७ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सातवे राशि में बुंदी के भूपति बुधसिंह के चरित्र में कोटा के राव भीमसिंह का कोटा विजय करने को गईहुई बुंदी की सेना को नष्ट करने का अठारहवां १८ मयूख समाप्त हुआ

आदितःषट्पञ्चाशोत्तरद्विशततमः ॥ २५६ ॥

( दोहा )

इन लग हिंदुन अद्दरयो, छक्कि उचित रन छोभ ॥
इन पिच्छैं नय धरम तजि, लग्गे केवल लोभ ॥ १ ॥
पृथ्वीराज चुहान नृप, जयचंदह रट्ठोर ॥
इनलगहू कछु अनुसरी, हिंदुन धरम हिलोर ॥ २ ॥
तिनपिच्छैं तुरकान हुव, निज नय धरम निधान॥
पीढिन कछु अंतर परत, छंडो तिनहु कुगान ॥ ३ ॥
इत बुंदियपति अद्दरिय, कोटाउप्पर कोप ॥
इत आलम रन अंकुरयो, लाज धरम करि लोप ॥ ४ ॥
कामबखस आलम अनुज, अग्गैं जिहिं अवरग ॥
भागनगर वीजापुरह, सूबा दिय हित संग ॥ ५ ॥

॥ षट्पात् ॥

तुरकन दिन बिपरीत आय आलम तिहिं उप्पर ॥
धर दक्खिन धमचक्क सजिय वीजापुर संगर ॥
बुधसिंहहिं बलईस बिराचि अति कोप बढारयो ॥
कामबखसकों पकरि मुद्द आगस बिनु मारयो ॥
बप्पके दये छलकरि कुविधि लिय वीजापुर भागपुर ॥
सूबा सम्हारि सज्जिय अमल आलम अनय उमंगि उर ॥६॥
इत कूरम रट्ठोर आय बिरहित अति आतुर ॥
मेकलजासन मुररि उररि दुव पत्त उदैपुर ॥

और आदि से दोसौ छप्पन २५६ मयूख हुए ॥

१ युद्ध में उचित क्रोध करना इन तक ही रहा २ नीति ॥ १ ॥ २ ॥ अपनी नीति और धर्म मे निधान ऐसे ३ यवनों का राज्य हुआ ॥ ३ । ४ युद्ध में खड़ा हुआ ॥ ४ ॥ ५ ॥ ५ युद्ध ६ सेनापति ७ मूर्ख ने ८ अपराध बिना ९ पिता को दिये हुए १० बुरी रीति से ११ अनीति से ॥ ६ ॥ १२ अपने राज्यों की आमद के विरह से पीड़ित होकर १३ नर्मदा से १४ उदंड होकर (धीठता से) १५ प्राप्त हुए

दहवारी दिस इक हुते वहुरा जु विनायक ॥
आप रान अमरेस तत्थ भिंट्यो छल तच्छक ॥
तिन३हि नरेस केकानें तजि मन प्रसन्न वत्थन मिले ॥
रानहिं निहारि भूपन दुहूनरखुविंथ हिय पंकज खिले ॥७॥

( दोहा )

अग्गैं रान प्रतापसे, भये अरौतिन भीम ॥
आपसह् नहि अहग्यो, साहनको जिन सीम ॥ ८ ॥
साह सिकंदर जुलिकरन, अरु गज्जन गोरीस ॥
अग्गैं हिंदुन जित्तिकैं, भये प्रबल भुव ईस ॥ ९ ॥
तिनतैं अवलग नहिं तक्यो, सीसोदन गिनि साँह ॥
यह कुल राउल वप्पको, रक्खैं हिंदुन राह ॥ १० ॥
पुर आमेर रु जोधपुर, साह सुभट सरमाय ॥
आलमतैं अब तोरिकैं, उभय उदैपुर आय ॥ ११ ॥
अमर रान अति मोद करि, भिंटेयो सनमुख आय ॥
कूरम तँहँ जयसिंह कछु, चरनन हत्थ चलाय ॥ १२ ॥
पकरि हत्थ हियलाय तब, कहिय रान अमेरेस ॥
भूपति मैं पावन भयो, आवन दुँहुँनर अरसेस ॥ १३ ॥

( षट्पात् )

इम मिलाप करि रान आय तिनसहित उदैपुर ॥
महलन परिखंद मंडि उभयर खुल्ले अवनीसुर ॥
वाहिर परिखद लांघि रान सम्मुह पुनि आयो ॥ ॥

१ महारा विनायक नामक [गणेश] २ छल को काटनेवाला [यह महाराणा का विशेषण है] ३ घोड़ छोड़ कर ४ खुशी से ॥७॥ ५ शत्रुओं को न पकड़ हुए ६ हुक्म ॥ ८ ॥ ९ ॥ ७ पादशाह अर्थात् उनका सदैव ही शत्रु ही समझे पादशाह कभी नहीं समझे ८ बापा राउल (इनका नाम महेन्द्र और उपपद बापा था) का कुल ॥ १० ॥ ९ पादशाह के उमराव ॥ ११ ॥ १० मिला ॥१२॥ ११ हृदय से लगाकर १२ अमरसिंह ने ॥ १३ ॥ १३ सभा

करि जुहार कर सीस रक्खि बहु मोद बढायो ॥
कर दुहुँन[2]थंभि निज संग करि हुल्लासि खास परिखद हल्तिय ॥
उमराव बुल्लि निजनिज उचित करन[1] मंत एकंत्त किय ॥१४॥

( दोहा )

तहिनी बुल्लहिँ ब्याहि इत, देवसिंह तखतेस ॥
वेगसैँ[3] द्रुत आयकैँ, मिंट्यो[4] रान नरेस ॥ १५ ॥
दिलखुसाल प्रासादके,[5] गोख मध्य पगधारि[6] ॥
बैठे भूपति तीनहीं, चोरी गहर ढारि ॥ १६ ॥
मध्य रान अँमरेस[7] अरु, कूरम नृप दिस वाम ॥
दक्खिन दिस रट्ठोर नृप, इम रहि सज्जिग साम[8] ॥ १७ ॥

॥ षट्पात् ॥

कूरमपति करजोरि कहिय सीसोद नृपति प्रति ॥
तुरकनको नहिँ तोर[9] भयो सब जोर मंद गति ॥
राजाकुल तुमरो सु[10] हह हिंदुन तुन रक्खैं ॥
जोखौ[11] दिल्लिय जार प्रबल आनँन[12] तुम पक्खैं ॥
साहसौं तोरि हम आय इत राज धरम साहस परखि ॥
हिंदुन हँकारि[13] हिंदुव अवनि हिंदुनेपति[14] सुग्गहु हरखि ॥१८॥

( दोहा )

इत बुल्ल्यो रट्ठोरनृप, हम रावरे सुभट्ट[15] ॥
सुग्गहु अज्जाँउत्त[16] भुव, लहि दिल्लिय पुर पट्ट ॥ १९ ॥

( मुक्तादाम )

---

१ मंत्र (सलाह) करने को २ एकत्र (इकट्ठे) ॥ १४ ॥ ३ शीघ्र ४ मिला ॥ १५ ॥ ५ दिलखुशाल नामक महल के झरोखे में ६ पधार कर ॥ १६ ॥ ७ अमरसिंह ८ मिलाप किया ॥ १७ ॥ ९ प्रताप १० सो ११ योषित (स्त्री). दिल्ली रूपी स्त्री है सो तुम जैसे प्रबल जार का १२मुख देखती है १३ हिंदुओं को बुलाकर हिन्दुओं की भूमि को १४ हे हिन्दुओं के पति हर्ष के साथ भजो १५ उमराव १६ आर्यावर्त की भूमि ॥ १९ ॥

यहँ सुनि रान कही अमरेस, न मैं पुरदिल्लिय जोग्य नरेस ॥
सुनै हम दिल्लियको दसतूर, रहो सब साजलि साह हजूर ॥२० ॥
प्रवेसत सायुध इक्क न धाम, सजैं सब बारहि बार सलाम ॥
जहाँ बिनु आयस बुल्लि सकैंन, नमैं इकटक्क निहारत नैंन ॥२१॥
जहाँ नहिं बैठक दुक्ख दुरूह, तरज्जत तहँ नकीबन जूह ॥
चलैं सब पैदल आनन अग्ग, प्रभूजिम मन्नि पलोटत पग्ग ॥ २२ ॥
पठावत नारिनकों नबरोज, उठावत पत्तनकों हतओज ॥
बजावत बंब न जावत बार, सजावत पुत्रिन व्याहि सिंगार॥२३॥
सुनों यह साहनको दसतूर, हलैं सब हिंदुव धुज्जि हजूर ॥
प्रभुप्पन मिच्छन भोग्यहि एह, लिख्यो बिधि हिंदुन गोधि न लेह२४
रु कोउ करैं हम हिंदुव राज, भिरैं तब जानि असूयन भाजं ॥
हमैं तसभांत न दिल्लिय हौंस, दहैं घर रक्खन ही निस द्यौंस॥२५॥
रु जो हठ दोउनको मत एह, गिनों तब दिल्लियही यह गेह ॥
रजू तुम साह उथप्पन राज, उदैपुर ही तब दिल्लिय आज ॥२६॥
पुरैं नृप कूरम मांन जु किन्न, पधारि सुधारि वहै तुम लिन्न ॥
अबै हठ अप्पन ज्यों जस होय, जथा करिये बल कालहिं जोय॥२७॥

---

१ हाथ जोड़ेहुए ॥ २० ॥ २ आयुध सहित ३ चौथी सभा में ४ बिना आज्ञा बोल नहीं सक्ता बादशाह के देखत ही नेत्र नहीं टिमका कर ५ झुकते हैं ॥ २१ ॥ ६ कठिनाई से तर्कना में आवै ऐसा दुःख ७ गर्जना करके नकीबों का समूह डराता है और मुख आगे सब पैदल चलते हैं ८ स्वामी के समान मान कर ९ पैर दबाते हैं अथवा पग पोंछते हैं ॥ २२ ॥ १० नगारा ११ उनसे विवाह करके पुत्रियों को शृंगार कराते हैं ॥ २३ ॥ १२ यह स्वामीपन म्लेच्छ के भोगने योग्य ही है १३ ललाट में नहीं लिखा १४ लेख ॥ २४ ॥ जाति की असूया के १५ पात्र १६ इसकारण हम को दिल्ली की चाह नहीं है १७ घर की रक्षा में ही जलते (छीजते) हैं ॥ २५ ॥ १८ इस घर (उदयपुर) को ही दिल्ली जानों ॥ २६ ॥ १९ पहिले २० तुम्हारे प्रपितामह राजा मानसिंह ने जो किया था (मानसिंह ने बादशाह अकबर की सेना का सेनापति होकर महाराणा प्रतापसिंह से युद्ध किया था और सामिल भोजन नहीं कराने के कारण राणा की पुत्रियों को यवनियें बनाने का भय दिखाया था) २१ जिसप्रकार ॥२७॥

बद्यो पुनि कूरम भूप वृतंत, भल्लौ सवई करिहै भगवंत ॥
अबैं करि हिंदुन इक्कत *ग्रत्थ, सजें पुनि आलमपें निज सत्थ ॥

( दोहा )

हिंदुव चाकर रानके, इक परंतु यह ओग ॥
आलमतैं हम तोरिकैं, लिपउ गावगे जोग ॥ २९ ॥
देस दुहुनर्के खालसे, ओर न लेन उपाय ॥
तो हम जित्तैं मुलक निज, जो दल देहु सहाय ॥ ३० ॥
जित्ति मुलक पुनि कटक सजि, दें दुवरगान हजूर ॥
दक्खिनपर दरकुंच करि, जित्तहिं साह जरूर ॥ ३१ ॥
रानकहिय कछुदिन उभयर्, रहहु अत्थ गृह जानि ॥
पुनि जो जो भवितव्यहै, लेहैं सबहिं प्रमानि ॥ ३२ ॥
वाँदिन डेरन सिक्ख दिय, दोउनतें कहि एह ॥
इक१इक१गज हैरहै अरव, दोउरन अप्पि सनेह ॥ ३३ ॥
अतरपान पुनि बुल्लिकैं, इन ढिग रक्खे रान ॥
तब दोउनर्कर ओडि कहि, देहु अप्प कर दान ॥ ३४ ॥
रान तथापि न पान दिय, पानदान गहि हत्थ ॥
जिहिं अंतर कर दुहुँनर्के, संग्रहि धरिय समत्थ ॥ ३५ ॥
दोऊर्नृप इन पान लै, निज निज डेरन आय ॥
दूजेदिन किय गोठि तब, रान अमर रस भाय ॥ ३६ ॥
दोऊर्नृप बुल्लिलय बहुरि, पंति परिय चहुँ ओर ॥
करिय अरज तहँ रान प्रति, पुनि कूरम रठ्ठोर ॥ ३७ ॥
इक१थाल बिच अप्पनों, हमसंह भोजन होय ॥
अबतैं संतत एकता, करहु न संसय कोय ॥ ३८ ॥

---

* यहां ॥ २८ ॥ २९ ॥ ३० ॥ १ जोधपुर और आमेर के दोनों राजा ॥ ३१ ॥ २ यहां ३होनेवाला ॥ ३२ ॥ ४ उस दिन ॥ ३३ ॥ ५बुलाकर ६ हाथ मांड(फैला) कर ७ आप के हाथ से ॥ ३४ ॥ ८ तोभी ९ पकड़ कर, उस समर्थ (महाराणा) ने ॥ ३५ ॥ १० स्नेह की रीति से ॥ ३६ ॥ ३७॥ ११हमारे साथ१२निरंतर॥३८॥

सुनि बुल्ल्यो *भट रानको, दृढमन गंगादास ॥
सगताउत पुरवानसी, पति कछु †रोस प्रकास ॥ ३९ ॥
‡कूरम पति यह राव्रे, पुरखन अग्गैं कीन ॥
ताहू कुल उज्जल यहै, भो नहिं धरम विहीन ॥ ४० ॥

॥ षट्पात् ॥

अग्गैं अकबरसाह लैन जुगराज लुभाये ॥
भगवतसिंह रु मान पिता सुत उभय२पठाये ॥
दरकुचन इन दौरि जोर जित्ती गुज्जरधर ॥
पलटे पुनि सुत जनक मिजल पंचक५के अतर ॥
भगवतसिंह आयो प्रथम दिल्लिय जावत रान घर ॥
जिनदिनन छत्र राना उदय धारन हिंदुन धर्मधर ॥ ४१ ॥
नृप भगवतहिं रान जाय सम्मुह गृह लायो ॥
उनहू भोजन करन रान जुत प्रसंभ रचायो ॥
दिय उत्तर तव रान देत तुरकन तुम पुत्तिय ॥
हम हिंदुत्र अकलंक धरम छंडै न जात जिय ॥
तसमात सुनहु दोउन२अमन इक्क१थाल नाहिन उचित ॥
यहसुनि नरेस भगवत तव पृथक जिम्मि बुल्ल्यो बिदितं ॥४२॥

॥ पज्झटिका ॥

नृप सुनहु पच बासर बिहाय, सुत मौन इहाँ ऐहैं सुभाय ॥

---

* महाराणा का उमराव † क्रोध करके ॥ ३९ ॥ ‡ हे कछवाहा के पति (जयसिंह) आप के बडाउवों ने भी पहिले ऐसा ही किया था ॥ ४० ॥ १ मानसिंह २ गुजरात ३ पुत्र और पिता ४ पाच दिन के अंतर * मे ॥ ४१ ॥ ५ हठ किया ६ निष्कलंक ७ इसकारण से ८ भोजन ९ भिन्न (जुदा) जीमकर १० प्रसिद्ध बोला ॥ ४२ ॥ ११ पाच दिन बिताकर १२ मेरा पुत्र मानसिंह

---

छठे राशि की टीका के नोट में हम लिख आये हैं कि आमेर के राजा मानसिंह के साथ भोजन नहीं करने का विरस महाराणा प्रतापसिंह से हुआ था उदयसिंह का नाम भूल से लिखागया है सोही यहां जानना चाहिये ॥

वासौं नरेस व्है हठ प्रमत्त, बुल्लहु न भुल्लि ऐसी *कुवत्त ॥ ४३ ॥
यह कहि नरेस भगवंत वत्त, दरकुंचन दिल्लिय नगर †पत्त ॥
दिन पंचक अंतर कुमर मान, भिंट्यो पुनि ‡सम्मुह जाय रान ॥४४॥
मिलि तास[१] बिरचि अति मानुहारि[२], पुनि रान स्वगृह तिन[३]जुत पधारि
रचि गोठि बिबिध व्यंजन रसाल[४], बैठारयो मानहिं पृथक थाल ॥४५॥
रहि रान दिठ्ठि परुसन[५] लगाय, तब कुमर मान बुल्ल्यो हिताय ॥
तुमकौंहु उचित बैठन नृपाल, भुञ्जैं[६] दुव भुञ्जन[७] इक थाल ॥४६॥
तब कहिय रान राजाधिराज[८], एकासन[९] व्रत मैं करिय आज ॥
कूरम तथांपि[१०] बुल्ल्यो निहोरि, सागंस[११] न होत व्रत इक छोरि ॥४७॥
हमरो हुव आगम समय पाय, है इक्कथाल भोजन हितांय[१२] ॥
इम प्रसंभ[१३] पुंज मानहिं निहारि, पटु रान उदय[१४] बुल्ल्यो प्रचारि ४८
तुम लोभ धारि लिय जवन रीति, हमरे घर हिंदुन धर्म नीति ॥
तुम अधम जामि[१५] दुहिता[१६] कलत्र[१७], तुरकन समप्पि हुव सचिवतत्र ॥४९॥
अकलंक यहै इकलिंग ऐन[१८], तसमात[१९] संग भोजन बनैं न ॥
यह सुनत मान कुप्यो[२०] कराल, बुल्ल्यो सु उठ्ठि छंकि छोरि थाल ५०
तुम तियन पारि तुरकन प्रसंग, कछु दिनन अंत[२२] खैहैं[२१] वैं संग ॥
यह कहि द्रुत दिल्लिय मान जाय, अकबरहिं अत्थ आन्यो कुपाय ५१

*ऐसी खोटी वार्ता भूलकर भी मत कहना ॥ ४३ ॥ † प्राप्त हुआ (पहुंचा) ‡ सन्मुख जाकर मिला ॥ ४४ ॥ १ उस मानसिंह से २ मनुहार ३ उस मानसिंह सहित ४ रसयुक्त ॥ ४५ ॥ ५ परोसने में दृष्टि लगाकर ६ भोजन करैं ७ भोजन ॥ ४६ ॥ ८ राजाओं के पति [महाराना] ने कहा ९ दिन में एक समय भोजन करने का व्रत १० लोभी कछवाहा बोला कि ११ एक व्रत छोडने से अपराध नहीं होता ॥ ४७ ॥ १२ हित के अर्थ १३ मानसिंह का हठ का समूह देख कर वह चतुर १४[महाराणा उदयसिंह) ललकार कर बोला ॥ ४८ ॥ १५ बहिन १६ बेटियें और १७ स्त्रियों को देकर वहां (यवनों के) सचिव हुए हो और यह १८ एकलिंगेश्वर का घर [मेवाड़वालों के इष्टदेव एकलिंग महादेव हैं] कलंक रहित है १९ इसकारण २० क्रोध में पूर्ण होकर ॥ ५० ॥ २२ अब २१ साथ खावेंगे ॥ ५१ ॥

बहु बरस रहिय चित्तोर जग, रान न तथापि छड्यो स्वरंग ॥
बिनु वित्त लहिय बरसन बिपत्ति, छिति हित तथापि कपी नछत्ति।
यह कुल वहै हि निज नय उपेत, दुहितादि तुम सु तुरकान देत।
इकथाल असन तातैं बनैंन, भट हम निसक मिथ्या भनैंन॥५३॥
यह सुनि कबध कछवाह राय, खमि समय जानि रोस न दिखाय॥
करजोरि कहिय दुवरनृपनफेरि, हिंदुन नरेस तुम धर्म हेरि ॥५४॥
हम किय अधर्म गिनि बिभव हानि, मरजी सु करहु भट हमहिमानि॥
अमरेसरान यह सुनि उदार, बुल्ल्योसु व्यावहारिक बिचार ।५५।
मम गेह ओर नहिं तुमहिं देय, इक वत्त सुनहु दुवरनृप अजेय ॥
सौंपहु जो निजकर लिखित सत्य, अबतैं न देहिं तुरकन अपत्य।५६।
तो दुवरसुतों सु दोउन२विवाहि, देसहु लौं देहैं अरिन दाहि ॥
सहभोजन तो नहिं उचित आहि, पत्रावलि जिम्मत हम सदाहि५७
तुम डारि रजत विष्टर विसाल, नगजटित मध्य धरि कनक थाल
इम भुंजत तुरकन एधमान, इत्यादि हेतु सह असन हयान ५८
करि लिखित देहु जो कथित चाहि, तो देहिं सिक्ख पुत्रिन बिबाहि
दुवरनृपन यहै सुनि असन किन्न, राम सु परुसावन रहिय भिन्न५९
नृप दुव जिमाय इम सिक्ख अप्पि, डेरन इनै आय रु मत्र थप्पि ॥

---

१ लोभी २ अपनी धर्मपरायणता का रंग नहीं छोड़ा ३ धन ४ लोभी भूमि के अर्थ छाती नहीं कांपी ॥ ५२ ॥ ५ अपनी नीति सहित ६ पुत्री आदि ॥ ५३ ॥ ७ सहन करके ॥ ५४ ॥ ८ उमराव मानकर ९ व्यवहार सम्बन्धी ॥ ५५ ॥ १० देने योग्य ११ किसी से नहीं जीते जावैं ऐसे १२ अपने हाथ का लिखा हुआ १३ सन्तान (पुत्री) ॥५६॥ १४ पुत्रियें हैं सो १५ शामिल भोजन करना तो १६ उचित नहीं है १७ पातल (वृक्ष के पत्रों के निर्मित पात्र) में ॥ ५७ ॥ १८ चांदी का बाजोट १९ सोने का थाल २० भोजन करते हो २१ यवनों का पकाया हुआ [यहां 'इध एधने' इस धातु से एधमान शब्द हुआ है जिसका अर्थ पकाना है] ॥ ५८ ॥ २२ मैंने कहा उसकी [विवाह की] चाहना होवे तो २३ भोजन किया २४ न्यारे ॥ ५९ ॥ २५ इन दोनों राजाओं ने

यँहँ उभय साहसौं तोरि आय, करि लिखित[1] दैंन इत इंन कहाय ६० ॥
अब करहि साह कुमहर अजेय, तसमांत[2] रान कथित[3]हि बिधेय[4] ॥
यह सोधि लिखिय नयँ दुहुँन[5] आदि, तुरकन न देहिँ अवतें सुतादि[6] ॥
कहिहैं जु रान धरिहैं सु सीस, इम लिखित ठानि दुव भुव[7]अधीस ॥
यह लिखित रानकर दियउ आय, प्रभु रान सुनत विश्वास पाय ॥
दुहिता दुहून[8] व्याहन बिचारि, बिरचिय विवाह उच्छव बढारि ॥
कूरमनरेस यह समय पाय, प्रछन्न रान प्रति कथ कहाय ॥६३॥
संग्रामसिंह पट्टप कुमार, मुहिं तास जामि[9] देहो उदार ॥
सुनि रान बहुरि पच्छी कहाय, इक लिखित ओर अप्पहु लिखाय ॥
याकै जु पुत्र जगदीस देहिं, वह मुख्य राज आमेर लेहिं ॥
आंमेरईस[10] सुनि यह उपाय, लिखि स्वकर पत्र दिन्नों पठाय ॥६५॥
दुहिता[11] स्वकीय जनिहै सु पुत्त, आमैर पट्ट लहिहै अभुत्त[12] ॥
यह लिखित रान बंचि रु विचारि, निज पुत्ति[13] उचित कूरन निहारि ।

( दोहा )

निज पुत्तिय[14] संबंध तव, कूरम सैंन[15] किय रान ॥
निज काकासुत पुत्रिका, दिय रट्ठौरहिँ दान ॥ ६७ ॥
चंद्रकुमरि कूरम लहिय, कृष्णाकुमरि रठोर ॥
इम बिबाहि दुव[16] भुवअधिप, जचिय[17] सिक्ख इन जोर ॥६८॥
हाटक[18] दोलाजंत्र[19] तव, दुहुँन रान नृप दिन्न ॥

---

१ महाराणा ने ॥६०॥ २ इसकारण से ३ राना का कहना ही ४ उचित है ५ दोनों ने नीति को आगे करके ६ पुत्री आदि ॥ ६१ ॥ ७ भूपति ॥ ६२ ॥ ८ छानैं ॥ ६३ ॥ ६ आप के पाटवी पुत्र संग्रामसिंह की पुत्री ॥ ६४ ॥ १० जयसिंह ने ॥ ६५ ॥ ११ आप की पुत्री १२ अभुक्त (नहीं भोगने योग्य अर्थात् छोटा होने पर भी आमेर का राज्य लेवैगा) १३ पुत्री यहां सामान्य रीति से पोती को पुत्री करके लिखा है ॥ ६६ ॥ १४ पुत्री का १५ से ॥६७॥ १६ भूपति १७ मांगी [इन, विवाह कीहुई कन्याओं के बल से, अथवा महाराना के, बल से ॥ ६८ ॥ १८ स्वर्ण का १९ हिंडोला [हींडलाट] ॥ ६९ ॥

दुहुँन तुल्य दायज अरपि, कुसल सिक्ख तब किन्न ॥६९॥
सत्त सहँस७०००निज दल सबल, करि दुव भूपन संग ॥
रान सिक्ख देसन दई, अवनी लैन अभंग ॥ ७० ॥
तब दुव भूपति सिक्खकरि, बढि चल्लिय बरजोर ॥
छोनी दब्बत साहकी, उमँडिय संभर ओर ॥ ७१ ॥
दुव नृप इम दरकुच करि, संभर उप्पर जात ॥
नागनोल सय्यद सुनी, संभा विलुट्टन वात ॥ ७२ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तमराशौ बुन्दीपतिबुधसिंहचरित्रे दक्षिणगतालमशाहहतस्वानुजकामबख़्शभागनगरबीजापुरादान १ आलमशाहविरुद्धनर्मदाप्रत्यागतामेराधीशजयसिंहयोधपुराधीशाजितसिंहोदयपुरागमन २ सहभोजनानङ्गीकारापमानितलेखितयवनेन्द्रकन्याप्रदानप्रतिषेधपत्रोक्तोभयराजमहाराणामरसिंहनिजात्मजायुगलपरिणापन ३ पट्टपाभावेऽपिलेखितग्रदौहित्रामेरस्वामित्वहरताक्षरमहाराणामरसिंहस्वपट्टपपुत्रसंग्रामसिंहकन्याजयसिंहपाणिपीडनवर्णनमेकोनविंशो मयूख ॥१९॥

१ सेना २ भूमि लेन को [अभग, यह महाराना का विशेषण है ]॥ ७० ॥ ३ सांभर नगर की ओर बढे [उठे] ॥ ७१ ॥ ४ सांभर लूटने की ॥ ७२ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तम राशि मे बूंदी के नृपति बुधसिंह के चरित्र में, आलमशाह का दक्षिण मे जाकर अपने छोटे भाई का मबख़्श को मार कर भागनगर और बीजापुर लेना १ आमेर के राजा जयसिंह और जोधपुर के राजा अजितसिंह का आलमशाह से विरुद्ध होकर नर्मदा नदी से पीछे फिरकर उदयपुर आना २ महाराणा अमरसिंह का उक्त दोनों राजाओं को सामिल भोजन नहीं करा कर अपमान किये पीछे आगे कभी यवनों को पुत्रियें नहीं विवाहने का पत्र लिखा कर दोनों राजाओं को अपनी दो पुत्रियें विवाहना ३ अपना दौहित्र पाटवी नहीं होने की अवस्था में भी आमेर के स्वामी होने के अक्षर लिखा कर महाराणा अमरसिंह का अपने पाटवी पुत्र संग्रामसिंह की पुत्री का जयसिंह से विवाह करने के वर्णन का उन्नीसवां १९ मयूख समाप्त हुआ और आदि से दोसौ सत्तावन २५७

आदितः सप्तपञ्चाशोत्तरद्विशततमः ॥ २५७ ॥

[ षट्पात ]

जाजव संगर जित्ति साह अति गैब्ब[1] सम्हारयो ॥
संभर[2] पिक्खि सहाय धरा जित्तन मन धारयो ॥
हुसनअली सय्यद नबाब आदिक सम्मंत[3] करि ॥
जित्ति सँजव[4] जोधपुर धाय दक्खिन साहस धरि ॥
कूरम कबंध अवनीप[5] इत अमररान[6] पुलिनपरानि ॥
पृतनाँ[7] प्रचारि लुट्टन प्रथम पँत्ते[8] लगि संभरसरनि[9] ॥ १ ॥

[ दोहा ]

नारनोलपुर सेनंपति[10], हुसनअलीके भ्रात ॥
घिंसीखान रु नूरदी, तँहँ पँत्ती[11] यह बात ॥ २ ॥

॥ षट्पात ॥

हुसनअली सय्यद नबाब सुभटन अग्रेसर[12] ॥
नारनोलके फोजदार ताके सोदर भँर[13] ॥
घिंसीखान रु नूरदीन तिन बत्त सुनी यह ॥
लुट्टत संभर नगर सुपहु कूरम कबंध सह ॥
साजि तबहि सेन द्वादस सहँस१२००० रुमाँ[14] नगर रक्खन चलिय ॥
इत नृपन लुट्टि संभर सहर कहँर[15] काल बेहाल किय ॥ ३ ॥

( दोहा )

पुरहिँ लुट्टि दुवर नृप कढत, सय्यद पत्ते आय ॥
भट कूरम रठोरके, बुल्ले तिन बिहसाय ॥ ४ ॥

---

मयूख हुए ॥
१ गर्व २ बुधसिंह को अपनी सहाय पर रखकर ३ सहमत (सलाह) ४ शीघ्र
५ भूपति ६ राणा अमरसिंह की ७ सेना ८ प्राप्तहुए ९ सांभर के मार्ग में लग
कर ॥ १ ॥ १० सेनापति ११ पहुंची ॥ २ ॥ १२ उमरावों में अग्रणी मुख्य) १३ भ-
ड [वीर] १४ सांभर नगर की रक्षा करने को चले. इधर काल रूपी १५ क्रोध कर-
के इनने बुरा हाल कर दिया ॥ ३ ॥ ४ ॥

हेरवैं राउत हकिये, आतप करत उभ्फेल ॥
श्रमजेल हत्थ पसीजिहै, मुंठि न पैहे मेल ॥ ५ ॥
सुनत एह सय्यद भटन, दिय उत्तर अति आघ ॥
छोहानल विच छिज्जिकैं, नैठो दरित निदाघ ॥ ६ ॥
इम कहि वाजिन वग्गलै, तुट्टे हिंदुन सीस ॥
दल दोउन धमचक्क वजि, ज्यों कैटभ जगदीस ॥ ७ ॥

॥ षट्पात् ॥

मिलि हिंदुव मुगलान धिट्ठ रन रिठ रैमापुरि ॥
भिरि भट चचल सपनें पपन चचल जिम पातुरि ॥
लुत्थिन लुत्थि अँहुट्टि जुत्थि जुत्थिन भट कट्टिय ॥
हड्डन खग्ग खनकि रुड मुंडन भुव पट्टिय ॥
डाकिनिन डक्क डिंडिमि डमक्कि नचि भैरव डैरुव नदियें ॥
जिम बनिजैंकार टंडा ढरत इम अनीकँ भुव अच्छदियें ॥८॥

॥ दोहा ॥

घिंगीखान रु नूरदी, दुवर सय्यद लिय मारि ॥
सहँस१०००सूर दुहुँ ओरके, झरिगे घोर खग झारि ॥९॥
इम कूरम रट्ठोर नृप, पुरसभर जय पाय ॥
दिल्ली गहि दोउन२ दई, लहँगे अदर लाय ॥ १० ॥

॥ सोरठा ॥

निज निज देसन आय, दुवर नृप सभर लुट्टिकैं ॥

---

१घोर २धूप [गरमी] ३परिश्रम के जल[पसीने] से हाथ फिसलैं [रपटैं] गे, इसकारण ४तलवार की मूठ से मेल नहीं पावैंगे अर्थात् हाथ से तरवार नहीं थामी जावेगी ॥ ५ ॥ ६ क्रोध रूपी अग्नि म जलकर गरमी से ७ टपकनेवाला जल (पसीना) ८ नष्ट होगया॥ ६ ॥ ८सेना ९जिसप्रकार कैटभ नामक दैत्य और विष्णु भगवान् के युद्ध हुआ था वैसे ॥७॥ १० धृष्ट (ढीठ) ११यत्न पूर्वक प्रहार १२सांभर १३चमक हाथों से १४युद्धकरके १५नादयुक्त किया अर्थात् भैरवने डरू (भैरव के वाद्य विशेष) को बजाया १६बनजारा १७सेना से१८भूमि को आच्छादन की॥८॥१९झड़े (मारेगये)२०भयंकर खड्ग चलाकर॥ ९ ॥ २१ दिल्ली रूपी स्त्री के लहँगे (घाघरे)

थानाँ दियउ उठाय, आलमके करि करि अमल्ल ॥ ११ ॥

॥ दोहा ॥

इत कोटापति भीम[2] दिय, बुंदिय कटक[3] बिगारि ॥
जुज्झ्यो जुग्गियराम हद, मारि मरद तरवारि ॥ १२ ॥
धावर गंगाराम पुनि, सेनानायक[4] होय ॥
कोटा उप्पर उप्परयो, उत्तरि चम्मलि[5] तोय ॥ १३ ॥
कायथ घासीराम किय, पंचोलिय परधान ॥
मंत्रि बनिक हरिराम किय, गुज्जर कुमति गुमान ॥ १४ ॥
अलीखान अभिधान[6] इक, जवन रुहिल्ला बुल्लि ॥
पंचसहँस५०००पँति[7] रक्खगो, खमग[8] पताकन खुल्लि ॥ १५ ॥
यह सुनि कग्गर[9] भीम नृप, धावर प्रति पठवाय ॥
बाबा[10] धावर हमहुको, रक्खहिं बुंदिय रोय[11] ॥ १६ ॥
जान्यौं धावर नीतिजड़[12], गुज्जर गहल गमार ॥
बाबा कहिकहि जो लिखत, भिरैं न सो रन भार ॥ १७ ॥
दै मिल्लान[13] बहु दिन रह्यो, तब धावर नय छिन्न ॥
अलियखानको हक्क[14] चढ्यो, दोय२मास दिन तिन्न३ ॥ १८ ॥

॥ पज्झटिका ॥

लहि समय भीम[15] तब किय उपाय, बहु बित्त[16] रुहिल्ला हित पठाय
अक्खिय[17] धावर प्रति बेंदहु[18] बेन, हक देहु न तो अब हम लेंन ॥ १९
धावरहिं कहिय यह अलियखान, जब किय कुमंत्र[19] गुज्जर[20] अजान

में अग्नि लगा दी ॥ १० ॥ १ मारवाड़ और ढूंढाड़ में अमल (अधिकार) करके आलमशाह के थाणे उठादिये ॥ ११ ॥ २ भीमसिंहने ३ सेना को ॥ १२ ॥ ४ सेनापति ५ चामल नदी के जल को उतरा ॥ १३ ॥ १४ ॥ ६ नाम ७ पांच हजार सेना का स्वामी ८ आकाश मार्ग में ध्वजाएं खोलकर ॥ १५ ॥ ९ कागज (खत) १० हे बाबा धाऊ [धाय का पति] ११ बुंदी का राजा ॥ १६ ॥ १२नीति में मूर्ख उस धाऊ गूजर जाति वाले ने जाना कि ॥१७॥ १३ मुकाम १४ तनखा ॥ १८ ॥ १५ भीमसिंह ने १६धन १७कहा १८धाऊ से कहो ॥ १९ ॥ १९ बुरीसलाह २० गूजर जाति के मूर्खने

बुदिय भट बुल्लि रु कहिय एहु, मिल्लि सबहि जवन इक चित्तदेहु २०
जो चित्त तो न इय करमै टारि, सब याहि देहु भरनाँ बरारि ॥
सुनि यह कुमंत्र दुर्मन सिपाह, चढिचढि समस्त लगि घरन राह २१
तुरकन दिय धावर कैद घत्ति, यह खबरि देस दक्खिन हु पत्ति ॥
सुनि नृपति बुद्ध आयसैं पठाय, नहि लेहु मूढ धावर छुराय॥२२॥
बहुदिन तब धावर कैद लिन्न, हरिरामसाह पुनि अरज दिन्न ॥
तब हुकम पाय जवनन चुकाय, हरिराम लियउ धावर बुलाय२३
कोटा नरेस इम खग्ग झारि, छै२वेर कटक दिन्नों बिगारि ॥
इत कामबखस मोदरँहि मारि, निज अमल देस दक्खिन बिथारि२४
दरकुच उतरि रवा दुरंत, उज्जैनि आय करि भ्रात अंत ॥
गिरिवर मुकुंददर मध्य होय, पुर पट्टनि चंम्मलि लंघि तोय ।२५।
लक्खैरिय गिरि दरैं कढि सुभाय, अजमेर पीर भिंटन चलाय ॥
सक सत्त तक्क मुनि इक्क१७६७मान,अजमेर आय दिन्नो मिलान २६
तब बुद्धसिंहप्रति कहिय साह, कूरम कबध किन्नाँ गुनाह ॥
सभैरहि लुट्टि लिय स्वस्व देस, तसमातँ जग मडहु नरेस ॥२७॥
कहि भूप जियत अवरंगसाह, हिंदून कियउ सांसन निबाह ॥
यह आदि मुलक हिंदुन असेस, विनु नीति अमल करनों न बेसँ २८
फरमान दे रु दोउन२बुलाय, अबही नहि रुकहु दुहुँन२ आय ॥
अवरहु अनायें किय भुम्मि भोंज तिन सबन समप्पहु स्वस्वराज२९

१ घन॥१०॥२ ऊँटों को छोडकर ३ उदास होकर ॥ २१ ॥ ४ कैद मे घालादिया [रखदिया] ५ हुकम भेजा ॥ २२ ॥ ६ अरजी भेजी ॥ २३ ॥ ७ सगे भाई को ॥ २४ ॥ ८ दूर है अंत जिसका ऐसी नर्मदा नदी ९ नाश १० मुकुंदरा का घाटा कोटा के राज्य म है ११ चामल नदी का पानी लांघकर॥ २५ ॥ १२ लाखेरी के पर्वतों के दरे से निकलकर १३ मुकाम ॥ २६ ॥ १४ सांभर का १५ अपने अपने देश १६ इसकारण से ॥ २७ ॥ १७ आज्ञा का पालन किया १८ उत्तम नहीं है यावनी भाषा में बेस शब्द अधिक का वाचक है परन्तु यहां लाक्षणा से उत्तम के अर्थ में लिया है॥२८॥ १९ आमदनी २० बिना आमदनी २१ भूपतियों को

यह कहि पठाय फुरमान तत्त, संभरहु लिखिय बुधहु नृपन पत्त ॥
इम कहि गुनाह सब किमउ दूर, आवहु निसंक तुम आप हजूर ॥३०॥
यह सुनि कमंध कूरम चलाय, अजमेर साह मिल्ले सुभाय ॥
तब कहिय साह गिनि अप्प जोर, संभर दुहुन लुट्टिय स्वजोर ॥३१॥
कूरम कमंध तब कहिय एह, निज स्वामि निमक खद्धो सनेह ॥
आज्ञा अधीन अब उभय आँहि, जँह स्वामि काम तँह लरन जाँहि ॥३२॥
आलम सराहि तब दुव नरेस, दोउन लिखाय दिय स्वस्व देस ॥
दतियादि राज अवरहु लिखाय, सहदेस सबन दिन्नें बुलाय ॥३३॥
इम हिंदु नृपन बिरचाग्गि साह, गहि नीति सबन अप्पिय गुनाह ॥
दिन कछु बिताय अजमेर ब्रंग, अब आप तखत दिल्लिय उमंग ॥३४॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तमराशौ बुन्दीपतिबुधसिंहचरित्रे योधपुरराजराष्ट्रवराजितसिंहाम्बरराजकूर्मजयसिंहयोर्महाराणासैन्यसहायशाकम्भरीपुरीलुण्ठनानन्तरस्वस्वराज्य-स्वाधिकारप्रापणं १ कोटाविजयप्रस्थितबुन्दीसेनापतिधाबरगंगारामगूर्जरस्य यवनकरकारानिपतनं २ अजमेरागतालमशाहस्याहूताजितसिंहजयसिंहभूपतिद्वयतद्राज्यपुनर्दानानन्तरेतरराजदतियादि

॥२९॥ १ तहां २ बुधसिंह ने भी ३ पत्र ॥३०॥ ४ मिला ५ अपना प्रताप जानकर ६ अपने बल से ॥३१॥ ७ स्नेह पूर्वक निमक खाया 'सांभर नगर में निमक की झील है इसकारण यहां निमक खाना कहा है' ८ हैं ॥३२॥ ९ दतिया को आदि लेकर १० देश सहित ॥३३॥ ११ सब के अपराध दिये [क्षमा किये] १२ नगर में ॥३४॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तम राशि में बुंदी के भूपति बुधसिंह के चरित्र में जोधपुर के राजा राठोड़ अजितसिंह और आमेर के कछवाहा राजा जयसिंह का महाराणा की सेना की सहायता लेकर सांभर नगर को लूटकर अपने अपने दोनों राज्यों में अपना अधिकार करना १ कोटा को विजय करने को गये हुए बुंदी के सेनापति धाभाई गंगाराम गूजर का एक यवन की कैद में होना २ शाह आलम का अजमेर आकर राजा अजितसिंह और जयसिंह को बुलाकर दोनों को दोनों के राज्य पीछे दिये पीछे अन्य रा॰

राज्यपुनर्दानवर्णन विंशो मयूख ॥ २० ॥

आदितोऽष्टपञ्चाशोत्तरद्विशततम ॥ २५८ ॥

[ दोहा ]

नृप कूरम रट्ठोर सिर, साह नजरि लखि सुद्ध ॥
हुसनअली सय्यद धंकर्यो, बधुत बैर प्रबुद्ध ॥ १ ॥
पति बुंदिय अरु जवनपति, जाजव रन दुव जित्ति ॥
अब अभिमानन उप्फनें, करन किति अपकित्ति ॥ २ ॥
कामबखस जबतें हन्यों, तबतें आलम मुद्ध ॥
वाहि मुढपनें चिंतयो, बुंदियपति अब बुद्ध ॥ ३ ॥
पुर दिल्लिय दिन पत्तर, आलम गरब उपेत ॥
पुर बुंदिय दिन पत्तर, उपजिय धरम अहेत ॥ ४ ॥
तुरक हिंदु सब संग तक्कि, उपजि अपुव्व उछाह ॥
करिय कुच अजमेर सन, लिय दिल्लिय मग साह ॥ ५ ॥
सेखाउत कूरम सहर, नाम मनोहरद्रंग ॥
दिन दुवरत्त मिलान दिय, आलम अधिक उमंग ॥ ६ ॥
नृप कूरम रट्ठोरकों, दिय निज देसन सिक्ख ॥
चित्त बुद्ध बुंदिय चहिय, तोरें गरब जय तिक्ख ॥ ७ ॥

[ षट्पात् ]

किय बिन्नति करजोरि रावराजा आलम सन ॥
बदगीहु क्रिय बहुत रचिय पुनि स्वामिधरम रन ॥
पुरबुंदिय अब पास सिक्ख बखसहु प्रसाद सँग ॥

---

जाओं को दतिया आदि राज्य पीछे देने का बीसवा २० मयूख समाप्त हुआ और आदि से दोसौ अठावन २५८ मयूख हुए ॥

१ क्रोधित हुआ २ लड़ाई का बैर स्मरण होने से ॥ १ ॥ ३ बादशाह ४ कीर्ति को अपकीर्ति करने के लिये ॥ २ ॥ ५ मूर्ख (मूढ़) ६ जानकर मूर्खपन का स्मरण किया ७बुधसिंह ने ॥ ३ ॥ ८सहित ९धर्म की शत्रुता ॥ ४ ॥ १०अपूर्व ॥ ५ ॥ ११ मनोहरपुर १२ मुकाम ॥ ६ ॥ १३ बुधसिंह ने १४प्रताप ॥ ७ ॥ १५ प्रसन्नता से १६ से

भट बिग्रह मम भुम्मि उतहु रचिहैं कछु उद्यम ॥
मम जैत नाम काका मरद बीरसह्ल कुल उद्गम ॥
*सादी हजार१०००सुभटन सहित रहिहैं हाजरि चतुग्गन॥८॥

( दोहा )

यह सुनि बुंदिय सिक्ख दिय, बुद्ध नरेसहिं माह ॥
जेतसिंह भट सहँस जुत, संग लयो १उच्छाह ॥ ९ ॥
इम आलम दरकुंच करि, पुर दिल्लिय संपत्त ॥
सत्त तक्क मुनि इक्क१७६७सक, बैठो तख्त बिमत्त ॥ १० ॥
फर्रुक्कसेर अजीम सुत, करि तिहिं संग करीम ॥
पूरब सूबा ताहि दिय, रक्ख्यो निकट अजीम ॥ ११ ॥
बिनु बिक्रम अरु नीति बिनु, रहत पिक्खि दिल्लीस ॥
दक्खिन काबल दोहु दिस, सीमा दबिय सरीस ॥ १२ ॥
इत आलमनैं सिक्ख लै, चित इच्छत घर चाव ॥
चलिय मनोहर ढंग तैं, बुंदिय दिस बुधराव ॥ १३ ॥

[ षट्पात ]

इक्क कनफटा नित्यनाथ कउलँन आचारिज ॥
हरि हर धरम हटाय करत अधमन मत कारिज ॥
सिस्य बहुत तस संग सुभट हय गँय सिविका सह ॥
जावत दक्खिन देस नृपहिं मगमाँहिं मिल्यो वह ॥
गजमुखँह पुरोहित नृपति को कउलमग्ग सेवत रहत ॥
तिहिं जाय नाथ भिंट्यो त्वरित परिय पाय कित्तिय कहत १४

( दोहा )

---

* सवार ॥ ८ ॥ ९ ॥ १ संप्राप्त हुआ (सुख से पहुंचा) २ विशेष मत्त होकर ॥ १० ॥ ३ फर्रुखसियर नामक ४ करीमबख्स नामक ॥ ११ ॥ ५ रीस (क्रोध) सहित ॥ १२ ॥ ६ राव बुधसिंह ॥ १३ ॥ ७ वाममार्गियों का ८ वैष्णव ९ शैवधर्म को हटाकर १० हाथी ११ पालखी सहित १२ पुरोहित का नाम है १३ वाममार्ग १४ मिला १५ शीघ्र १६ कीर्ति ॥ १४ ॥

नित्यनाथकों *गुरुव नमि, गजमुख नृप ढिग आय ॥
सिद्ध मन्त्रि गोरक्ख सम, महिमा कहिय बनाय ॥ १५ ॥
यातैं †सकति प्रसन्न अति, याहि सकति वर दिद्ध ॥
दै मनवंछित यह करत, सिस्यहुकों सम सिद्ध ॥ १६ ॥
अनुष्ठान जप होम अरु, मन्त्र जन्त्र मतिमंत ॥
कहैं जाहि भसमहु करैं, कहैं जाहि भुवकंत ॥ १७ ॥
किय नृप गजमुख कथितं सुनि, नाथ निकेत प्रयान ॥
बुंदियको बिगरन समय, अरु भावी बलवान ॥ १८ ॥
नित्यनाथ ढिग जाय नृप, पय परि करिय प्रनाम ॥
कहिय सिस्य मोकों करहु, भरहु भेट धन धाम ॥ १९ ॥
लक्ख१०००००रुपय्यन करैं सुलभ, ऐसे ग्राम अनूप ॥
गहहु दच्छिना छत्त गिनि, रहहु इहाँ गुरु रूप ॥ २० ॥
नित्यनाथ यह सुनि कह्यो, हम दक्खिन वसवान ॥
गुरु मृत सुनि हुत जातहैं, न रहैं तास निदान ॥ २१ ॥
हम भवदीय पुरोहितहि, मुख्य मन्त्र देजात ॥
यातैं सिच्छा लेहु तुम, देहु याहि वसु व्रात ॥ २२ ॥
यह कहि मंनु गजमुखहि दै, गयो कनफटा देस ॥
इत बुंदिय ढिग कुचकरि, आयो बुद्ध नरेस ॥ २३ ॥
जन काबल नृप बुद्ध हो, तब निज सोदर जोधं ॥
चढि तरंडं गुनगोरि दिन, किय जलकेलि कुँबोध ॥ २४ ॥

---

*गुरु के समान ॥ १५ ॥ † शक्ति १ अपने बराबर का सिद्ध करदेता है॥१६॥ २ बुद्धिमान् ३ राजा करता है ॥ १७ ॥ ४ गजमुख का कहा हुआ ५ उस नित्यनाथ नामक नाथ के स्थान पर गया ॥ १८ ॥ ६ पैरों में पड़कर ॥ १९ ॥ ७ सुगमता से लाख रुपये प्रतिवर्ष हासिल के आवैं ऐसे ८ छात्र (शिष्य) ॥ २० ॥ ९ गुरु को मरा हुआ सुन कर १० इसकारण से ॥ २१ ॥ ११ आप के पुरोहित को १२ शिक्षा १३ धन का समूह ॥ २२ ॥ १४ मन्त्र ॥ २३ ॥ १५ सगा भाई जोधसिंह १६ नाव पर १७बुरी बुद्धि से ॥ २४ ॥

सुभट सचिव अनुचर सकल, बैठे पोतन तत्थ ॥
नचि गावत पातुरि* निकर, [1]श्रुति स्वर तारन सत्थ ॥२५॥
गज इकलिंगप्रसाद इक, इहिं अंतर [1]मदमत्त ॥
[2]निजदायज आयो हुतो, उदयनेरतैं अत्त ॥ २६ ॥
वह[3] बारन अति दानछक, जल पीवन तँहँ आय ॥
ताल पिक्खि पोतन तिरत, कुप्पि चल्यो अति[4]काय ॥२७॥
सत्थ सकल आपान[5] थित, किन्नौं कछु न उपाय ॥
[6]निज पोतहि पकरी निठुर, एतेमैं गज आय ॥ २८ ॥
धाइभ्रात[7] निज संगहो, तास भयो इक वार ॥
एतेबिच उलटाइ इभ[8], बोरी नाव सु बार[9] ॥ २९ ॥
नियति जोग सब तिरि कढिय, [10]असु [11]बसु त्वरित अवेरि ॥
धाइभ्रात अरु अप्प[12] दुवर, स्वस[13]त निकासे हेरि ॥ ३० ॥
निकसत[14] छिन गुज्जर मरिय, असु निज कछु अवसेस ॥
सो[15] पंचउत्थि तसमात सो, पत्तो मृत पर[16]देस ॥ ३१ ॥
अनुज राज जयसिंहको, भीम सुता[17] यह तास ॥
जोध[18] नारि सह[19]गमन करि, पत्ती दिव[20] पति पास ॥ ३२ ॥
पातैं पुर अविरत अवहु, आदर सुच[21] न समाय ॥
मति तदपि[22] सबोधि मन, इम कुरढिग नृप आय ॥ ३३ ॥

---

*समूह। राग के साथ की पातुरि श्रुति और स्वर तथा तालों के साथ॥२५॥ १ मदमस्त २ जोधसिंह के दहेज में ॥ २६ ॥ ३ वह एकलिंगप्रसाद हाथी ४ बड़े शरीर वाला (वह हाथी चला जिसका नाम है ॥ २७ ॥ ५ पानगोष्ठी (मतवाल) में ६ जोधसिंह की नाव को ही ॥ २८ ॥ ७ धाय भाई (धाय का पुत्र) ८ हाथी ने ९ जल में वह नाव डुबा दी ॥ २९ ॥ १० प्राणरूपी ११ धन को शीघ्र अबेर कर १२ जोधसिंह १३ छूटते हुए (अन्तिम )स्वास लेनेहारों को ॥ ३० ॥ १४ निकसते समय गूजर जाति का धायभाई मर गया और जोधसिंह का कुछ प्राण बाकी था सो १५ इसके चौथे दिन मर कर १६ परलोक गया ॥ ३१ ॥ १७ बनेडा के राजा भीमसिंह की पुत्री १८ जोधसिंह की स्त्री १९ सती होकर २० स्वर्ग गई ॥ ३२ ॥ २१ शोक २२ तोभी बुद्धि से मन को समझा कर

सुनि भूपहिं आवत सुभट, सचिव वेग ४ समुपेत॥
बुंदिपपुर सन निकसि सब, सम्मुह आय †सहेत ॥ ३४ ॥
नगर जैतगढ ताल्लें तट, रहि नृप अरप मिलान ॥
प्रात पुरहिं प्रविसत प्रकटि, गृहगृह मंगल गान ॥ ३५ ॥
कोटारन निज भट साथो, जुग्गियराम निसंक ॥
ताको सुत सालम लयो, गजहिंढ नृप अंक ॥ ३६ ॥
इम आलमके पंथ रहि, पदह १५वरस बिहाय ॥
इष खट सत्रह१७६७ सह सित, प्रविस्यो बुंदिप आय ॥३७॥
बुंदिपपुर प्रविसत समय, सउन किइ मग रुद्ध ॥
विधवार्वाल रजस्वला, पिक्खी सम्मुह बुद्ध ॥ ३८ ॥
इत्यादिक असउन विविध, मन मन्ने नहिं तेत्त ॥
प्रविस्यो उत्तरद्वार पुर, जाजव जय उनमत्त ॥ ३९ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तमराशौ बुन्दीपतिबुधसिंहचरित्रे अजितसिंहजयसिंहबुधसिंहार्थदत्तस्वस्वराज्यगमनाज्ञालमशाहदिल्लीगमन १ गुणगौरिदिनबुधसिंहानुजयोधसिंहस्य नावा सह बुन्दीतडागमज्जनसूचनमेक विंशोमयूख ॥२१॥
आदित एकोनषष्ठ्यधिकद्विशततम ॥ २५९ ॥

---

॥ ३३ ॥ ४ सहित † सोम्हे साम्हने ॥ ३४ ॥ १ तालाब के किनारे २ मुकाम ॥ ३५ ॥ ३ विना जाने वाला जोगीराम ४ हाथी पर चढ़ाकर राजा ने गोदमें लिया ॥ ३६ ॥ ५ अधीन ६ भादवा सुदि पक्ष में ॥ ३७ ॥ ७ शकुनों ने मार्ग रोका ८ बालविधवा और रजस्वला को बुधसिंह ने ९ सामने देखी ॥ ३८ ॥ १० इनको आदि देकर अनेक प्रकार ११ अशकुन १२ तदा ॥ ३९ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तम राशि में बुन्दी के भूपति बुधसिंह के चरित्र में अजितसिंह, जयसिंह, बुधसिंह इनको आपने अपने राज्य की सीख देकर बादशाह आलम का दिल्ली जाना १ गुनगौर के दिन बुंदी के तालाव में बुधसिंह के छोटे भाई जोधसिंह का नाव सहित डूबने की सूचना का इकीसवां २१ मयूख समाप्त हुआ और आदि से दोसौ उनसठ २५९ मयूख हुए ॥

( छप्पई )

बुंदिय गद्दिय बैठि बुल्लि[1] गजमुखह[2] पुरोहित ॥
मन्नि गुरुत्व सुनि मंत्र कउल[3] मारग चाहयोचित ॥
लक्ख१०००००रुपय्यन मुलक हत्थि[4] सिबिका[5] हय अप्पिय ॥
गद्दिय[6] तक अधिकार बख्खसि गजमुख गुरु थप्पिय ॥
आचार अधम अद्दरि रहिय पंच मकारन[7] मुदित मन ॥
बुंदीस बुद्धि बिगरी बिबिध कउल कम्म[8] लग्गो करन ॥१॥
जब काबल बुंदीस हुतो आलम अनुगामी ॥
तबहि रान जयसिंह गयो परलोक सु नामी ॥
तास तखत अमरेस[9] रह्यो रानाँ कछु बच्छर[10] ॥
पत्तो[11] वह परलोक सुनी बुंदिय पह[12] संभर ॥
लै सिक्ख तबहि पटरागिनी[13] रानाउति पीहर गई ॥
उम्मेदकुमरि तत्थहि अचिर[14] भावीबसि असु[15] बिनु भई ॥२॥

[ दोहा ]

पटरागिनि पंचत्व[16] इम, लयो उदैपुर जाय ॥
च्यारिलक्ख४०००००मुद्रा प्रमित, रह्यो तहाँ तस राय[17] ॥३॥
इहिं अंतर बुंदीस प्रति, सगपन[18] हित रतरसाय ॥
पुर भनाय रट्ठोरके, नारिकेल[19] द्रुत आय ॥ ४ ॥
सो सगपन स्वीकार करि, नारिकेल लिय केलि ॥

---

१ बुलाया २ गजमुख नामक पुरोहित को ३ वाममार्ग ४ हाथी ५ पालखी ६ गादी पर बैठने तक का अधिकार ७ वाममार्ग के *पांच मकारों में मन प्रसन्न करके ८ वामियों के कार्य ॥ १ ॥ ९ अमरसिंह १० वर्ष ११ प्राप्त हुआ १२ चहुवान बुधसिंह ने १३ पाटराणी १४ शीघ्र १५ प्राण विना ॥ २ ॥ १६ मृत्यु १७ धन ॥ ३ ॥ १८ संबंध के लिये १९ नारियल (सम्बन्ध करने का प्रथम दस्तूर)

*वाममार्गियो में, मदिरा १ मास २ मैथुन ३ मुद्रा ४ और मत्स्य ५ ए पाच मकार प्रसिद्ध हैं, जिनके सेवन से वामीलोक मोक्ष होना मानते है, जिनका विशेप विवरण देखना होवै तो वामियों के 'भैरवी चक्र' नामक ग्रन्थ मे देखे ॥

मन परतु लगि कउल मत, मथित बेदमत पेलि ॥ ५ ॥
रहत चक्रपूजानुरत, विधि नय धरम बिसारि ॥
आलस मद्य प्रमाद करि, बिगरी राज सम्हारि ॥ ६ ॥
इहिअंतर लाहोरतैं, दिल्लिय आय पुकार ॥
सूबा बिच दल बधि सब, सिख मिलि करत बिगार ॥७॥
नानक मत अनुगामि सिख, अजितसिंह तिन ईस ॥
सो मडत अप्पन अमल, सूबा खडि सरीस ॥ ८ ॥

( षट्पात )

सुनत एह दिल्लीस अटकादिस कटक अगजित ॥
सजि चल्लिय द्रुत साह राह उद्धत जय रजित ॥
सबहि पुत निज सग हुरम बेगम सब हाजरि ॥
तीन लक्ख३००००० तुरंग्वार भार सतपच५०० ताम भीर ॥
सक्रमित साह आलम सबेल क्रम प्रवेस लाहार करि ॥
वह अजितसिंह सब सिखन हनि दढिखडि लिन्नों पकरि ॥९॥

( दोहा )

त्रासितै करि सब सिखनतैं, नानक पथ छुराय ॥
मुडित डह्ली मूछ करि, दडि[12] दये निकसाय ॥ १० ॥
सालमार उपबन निकट, रह्यो कछुक दिन साह ॥

शीघ्र आये ॥ ४ ॥ १ मस्लिक २ हटाकर ॥ ५ ॥ ३*चक्रपूजा म ४ गफलत [भूल] ॥ ६ ॥ ७ ॥ ५ नानक के मत के साथ चलनेवाले ६ रीस (क्रोध) सहित ॥ ८ ॥ ७ घोड़े ८ पक्ष कर ९ सेना सहित १० दंडे तोड़ कर [नानक मतवाले हाथों में दंड रखते हैं] ॥ ९ ॥ ११ त्रासयुक्त करके १२ उन दंड रखनेवालों को दाढ़ी मूछ मुंडवा कर निकाल दिये [दाढ़ी मूछ का मुंडवाना नानक मत के विरुद्ध है] ॥ १० ॥ १३ सालमार नामक बाग के समीप

* वाममार्गियों के ग्रंथों में "भैरवी चक्र" की पूजा की विधि विस्तार से लिखी है, वह यहां नहीं लिखी जासक्ती जिस किसीको देखना होवे वह "भैरवी चक्र" नामक ग्रन्थ में देखै, उसका सिद्धान्त नीचे के श्लोक से जानना चाहिये ॥

प्रवृत्ते भैरवीचक्रे सर्वे वर्णा द्विजोत्तमा ॥ निवृत्ते भैरवीचक्रे सर्वे वर्णा पृथक् पृथक् ॥ १ ॥

अब अभाग तुरकानको, उलटो करत *इलाह ॥ ११ ॥

( षट्पात् )

कलिजुग भूपन कुमति †निलय नारिन भरि रक्खैं ॥
रहैं इक्क अनुरत्त अवर जारन तब चक्खैं ॥
यौंही आलम संग निकर[1] नारिन अंतहपुर[2] ॥
तिनमैं बेगम इक्क लज्ज लंघिय कामातुर[3] ॥
सँहँसन सिपाह जामिक[4] रहत रुक्कन तोहु न काममग[5] ॥
निसदीह जार इच्छत निलज सरंभा[6] जिम सारद[7] समय ॥१२॥

( दोहा )

गायक[8] आवत गान गृह, सिक्खवन[9] नारिन गान ॥
तिनबिच पिक्ख्यो[10] रूप बर[11] गायक इक्क जवान ॥ १३ ॥
छन्नै ताहि कहायकैं, रक्ख्यो चिकन दुराय ॥
प्रतिसीरा[12] पलटाय पुनि, लिन्नों रत्ति बुलाय ॥ १४ ॥
दिन रक्खैं मंजूस धरि, रत्ति निकारैं ताहि ॥
यौं बेगम दिल्लीसकी चिपी कलावत चाहि ॥ १५ ॥
पिक्खि सँउत्तिन[13] इक्क निस, अक्खी आलम अग्ग ॥
सुनत प्रमादी साह धकि, लयो तौंहि गृह मग्ग[14] ॥ १६ ॥
साहागम[15] बेगम सुनत, छन्नैं संगैं[16] लगाय ॥
जाय सउच[17] संकानिलय[18], आई ताहि दुराय ॥ १७ ॥

( पादाकुलकम् )

---

* ईश्वर वाची यावनी शब्द है ॥ ११ ॥ † स्त्रियों से घर भर रखते हैं, उन में एक से प्रीतियुक्त रहता है १ स्त्रियों का समूह २जनाने में ३ काम से पीड़ित ४पहरायत ५ काम का वेग ७ सरदऋतु के समय में ६ कुत्ती के समान॥ १२ ॥ ८ कलावंत ९ गाना सिखाने के लिये १० देखा ११ श्रेष्ठ ॥ १३ ॥ १२ कनात सें लपेटकर ॥ १४ ॥ १५ ॥ १३ सौतों ने १४ उसी बेगम के घर का मार्ग ॥ १६ ॥ १५ बादशाह का आना १६ छानें अपने साथ लेकर १७ पाखाने जाकर १८ पाखाने में १९ उस कलावंत को छिपाआई ॥ १७ ॥

इहिं अंतर आलम तँहँ आयो, तिय जुव्वन *तसकर नहि पायो ॥
तब नचाय †सोतिन दृगतारा, ‡सहचगेह दिय सैंन इसारा ॥ १८ ॥
सु लखि साह अक्खिय बेगम सन, मैं §विरेकगद ¶अज्जविकल मन ।
यह सुनि गायक मिच्चु विचार्यो, खजर दारि साह हिय मार्यो ।
२ढक फारि पार वह फुट्टो, छिन अंतर आलम ४असु छुट्टो ॥
नियति जाग इम लेहु निहारें, दिल्लीसहिं गायक हनिडारें ॥ २० ॥
गायकहू नारिन गहि मार्यो, साह कुविधि मरि सुजस बिगार्यो ॥
अंतहपुर तब बजिग अचानक, इतउत रुदनराग उरआनक ॥ २१ ॥

( षट्पात )

हुरम हार शृंगार तोरि झूरत तोबा करि ॥
झारिझारि बगरिन परत लुट्टत उट्टत परि ॥
मोजदीन पट्टप कुमार यह सुनि द्रुत धायो ॥
सुत्तौ कुमर अजीम मुंद्र ताकँह हनिआयो ॥
लघुभ्रात दोय तिन सिर निलज पिल्ल्यो दलँ हलकारिकैं ॥
दोउन १३मराय गहिय लई आजमें अनय विचारिकैं ॥ २२ ॥

( दोहा )

आलम मरन अपुब्ब हुव, फुट्टी दिस दिस वत्त ॥

*स्त्री के जोबन का चोर [सौतों ने नेत्रों की पुतलियों का इशारा करके ‡सहवास में होने का इशारा किया ॥ १८ ॥ §दस्तों के रोग में ¶आज १मृत्यु ॥ १९ ॥ २पासे की [पीठ की लपी] ३टी अथवा पीठ को फाड कर ४प्राण ५भाग्य के योग से ६कलावत ॥ २० ॥ ६ बज ७ रोने के राग और ८ छातियों के ढोल ॥ २१ ॥ ९ फारसी में तोबा शब्द परित्याग की प्रतिज्ञा का वाचक है जिसका अन्वय 'हार शृंगार' के साथ है, अर्थात् हार शृंगार के परित्याग की प्रतिज्ञा करके १० शीघ्र ११ मूढ [यहां मूढ कहने का अर्थ यह है कि अजीम, आलमशाह का छोटा पुत्र होने से वह पाट का हकदार नहीं था तो भी उस मूर्ख ने वृथा मार डाला १२भेजी १३ सेना १४ आजमशाह के किये हुए अनय [अनीति] को विचार करके अर्थात् आजम ने भी आलम के छोटे भाई होने पर दिल्ली के तखत का दावा किया था इसीप्रकार ये भी कर बैठे तो आश्चर्य नहीं, यह जानकर ॥ २२ ॥ १५ अपूर्व

राजामल सिर राज्यकी, रक्खी निवहन राह ॥ १२ ॥
वैदन सेन ओषधि बलन, अधिक ठानि आहार ॥
उभय२ घटी ओदन अदन, बढ्यो कुम्भ इहिं वार ॥१३॥
आगम सकल अनंगके, सठ एकात सुधाय ॥
मोहन मेहन वृद्धि मुख, सेय देवा दरसाय ॥ १४ ॥
वरज्यो जदपि चिकित्सकन, मन्न्यो तदपि न मंद ॥
आराधत अविरत अतुल, आसव सुरत अनंद ॥ १५ ॥
राजामल इक दिन कहिय, क्यों नृप करत कुजोग ॥
अक्खो तुम छत हम अभय, भुग्गत अब यह भोग ॥१६॥
हुव प्रमत्त जयसिंह इम, मन लगि मोहन मद्य ॥
अवर कोन मम सम यहे, सोधि गरव गहि सद्य ॥ १७ ॥

॥ रोला ॥

इकदिन आसव मत्त होय कछवाह मूढ मति ॥
उदयनेर लिखवाय पत्र पठयो रानाँ प्रति ॥
मम आदेसँ अमोघेँ चतुर जगतस विचारहु ॥
बेघम जे बुधसिंह नद निज दस निकारहु ॥ १८ ॥
सुनि यह कूरम कथितँ रान जगतेस भीरुँ बनि ॥
दिय बेघम आदेस देस मम तजहु भूप भनि ॥
यह सुनि भूप उमेदसिंह अरु दीप भ्रात हुव २ ॥
कछु दिन कठिन निकारि धरिय धरलैन चित्त ध्रुव ॥ १९ ॥

---

१ वैद्यों से बल बढाने की औषधियों के सेवन से बहुत भोजन करके दो दो घड़ी में २ अन्न ३ खाना ॥ १३ ॥ ४ सब शास्त्र ५ कामदेव के एकान्त में दिखाया कर ६ मैथुन की और ७ लिंग की वृद्धि (बढाना) ८ आदि ९ औषधों का सेवन करके दिखाया अर्थात् औषधियें खाकर मैथुन और लिंग की वृद्धि दिखाई ॥ १४ ॥ १० वैद्यों ने मना किया तो भी ११ वह मूर्ख नहीं माना १२ निरन्तर, मद्य और मैथुन के अत्यन्त आनंद का आराधन (साधन) करता रहा ॥ १५ ॥ १६ ॥ १३ मैथुन १४ तुरत (शीघ्र) ॥ १७ ॥ १५ मेरा हुकम १६ पीछा नहीं फिरने (खाली नहीं जाने) वाला ॥ १८ ॥ १७ जयसिंह का कहा हुआ १८ कायर ॥ १९ ॥

सक ख अभ्र बसु सोम१८००असित[1] पंचमि५असाढ गत॥
कोटा जनपद[2] क्रमिय[3] छोरि वेघम रन उद्धत ॥
सुनि यह दुज्जनमल्ल भीरु कूरम भय भाखिय ॥
निज ढिग बुल्लिय नाँहिं दुहुँन मधुकरगढ राखिय ॥ २० ॥
रहिय तत्थ चउ४मास भूप उम्मेद अनुज[4] सह ॥
मृगयादिक[5] कौतुक अनेक रचि वीर महा मह[6] ॥
घाँट[7] रुक्कि गिर घेरि झुंड तुपक्कन नृप झारे ॥
अति प्रगल्भ[8] आयुधन सद्धि मृगपति बहु मारे ॥ २१ ॥

॥ रुचिरा ॥

इत कूरम[9] नृप रोग विवसि हुव देह विकसि कृमि[10] पुंज[11] परे ॥
मास बहुत यह दुक्ख सह्यो अरु मेद[12] पैल्लल[13] तनु[14] विक्लन[15] गरे ॥
इक१अंगुल्ल परिमित[16] लंबे कृमि स्याम लपन[17] सव देह धसे ॥
चर्म[18]१लोहित[19]२पैल[20]३मेद[21]४न खावत अस्थिन अंतर विविध वसे२२
भस्म तलप[23] सोवत दुख भाजन[24] नैंक न पीड़ित निंद लहैं ॥
जिम विकसत तरबूज पक्यो इम विग्रह[25] रंचन गाढ गहैं ॥
सुप्तहि[26] मूत्र तथा मल मोचन निजकृत[27] दुरितन[28] चिंतिकैं[29] ॥

१ कृष्णपक्ष की २ देश में ३ गये ॥ २० ॥ ४ छोटे भाई दीपसिंह सहित ५ शिकार आदि ६ बड़े उत्सव रचकर ७ घाटा रोककर ८ शस्त्रों में बुद्धिमान् अथवा उस बुद्धिमान् ने शस्त्रों का साधन करके बहुत सिंह मारे ॥ २१ ॥ ९ कछवाहों का राजा जयसिंह रोग वश हुआ जिसका शरीर फटकर उसमें १० कीड़ों के ११ समूह पड़गये सो कई मास तक यह दुःख सहा और १२ चरबी व १३ मांस १४ शरीर से १५ ग्लानि युक्त होकर गिरा १६ एक अंगुल के प्रमाण वाले १७ काले मुख के कीड़े सब शरीर में घुस गये वे कीड़े१८चमड़ी१९रुधिर२०मांस२१चरबी नहीं खाकर २२ हड्डियों के भीतर घुसगये ॥ २२ ॥२४उस दुःख के पात्र (राजा जयसिंह) ने २३ भस्म की शय्या पर शयन करके उस पीड़ा से नींद नहीं ली २५ शरीर २६ वह राजा सोया हुआ ही मल मूत्र का त्याग करता था और २७ अपने कियेहुए२८पापों को २९ याद करता था

अनुज विजय तिय मात सुतादिक मारिय ते सब दिट्ठि परैं॥२३॥
इम अति कष्ट विकल कूरम नृप सचित अघ भर भुगि भज्यो ॥
खखनसुससि१८००विक्रमसक इसगत बिसँद चतुर्दसि१४देहतज्यो
हुव जैपुर घर घर हाहारव प्रेतहपुर अति त्रास परयो ॥
ईस्वरिसिंह तत्रहि पट्टप सुत देखि निगम विधि दाह करयो।२४।

॥ दोहा ॥

इम उमेद नृप भाग बल, तजिग देह कछवाह ॥
यह उदतैं दिस दिस उडग, हुव अरि घगन उछाह॥ २५ ॥
यह कथ सुनि कोटा अधिप, खुासय मन्नि तजि खेद ॥
मधुकरगढतैं अनुज जुत, बुल्ल्या निकट उमेद ॥ २६ ॥
मधुकरगढ सामत हर, इक्का हरजन नाम ॥
किल्लापति कोटेसको, जु हो भुजिंग्या जाम ॥ २७ ॥
मुख्य सचिव बुंदीसको, कोटापति वह किन्न ॥
कोटा आय उमद नृप, हयन हर चउ४लिन्न ॥ २८ ॥
लेत हयन कोटस लखि, अक्खी भूपहिं एहु ॥
तुम हित हम रक्खत कैंटक, लगैं खरच सु देहु ॥ २९ ॥
सुनि नृप निज भूखन दये, मोल लक्ख दुव२ दम्म ॥
इक१ किलगिय कैंटक जुग२, करन जग भुव कम्म ।३०।
लोभी दुज्जनसल्ल सठ, लखी बिपत्ति न रच ॥
इम भूखन बुंदीसके, लिन्नें कपट प्रपच ॥ ३१ ॥

---

१ छोटे भाई विजयसिंह, माता और २ पुत्र आदि को मारे थे वे सब ३दीखने लगे ॥ २३ ॥ ४ संचय किये हुए पाप के भार का ५ बहुत भोगा ६ आश्विन मास के ७ शुक्ल पक्ष की ८ शब्द ९जनाने में १० वेद विधि से॥२४॥ ११वृत्तान्त ॥ २५ ॥ २६ ॥ १२ पासवान स्त्री का पुत्र ॥ २७ ॥ १३ अच्छे हैं का चार घोड़े लिये ॥ २८ ॥ १४ तुम्हारे लिये सेना रखते हैं जिसका खरच लगे सो दो ॥ २९ ॥१५मस्तक पर लगाने की एक जड़ाऊ किलगी और हाथों के १६ दो कड़े दिये पृथ्वी के लमे क अर्थ युद्ध का १६ कार्य करने को ॥ ३० ॥ ३१ ॥

तदनंतर[1] दल[2] इक्क सहँस१०००, पठयो बुंदिय सीम ॥
आय रु तिहिँ लुट्टिय मुलक, भेद मचायउ भीम[3] ॥ ३२ ॥
नृपति ईस्वरीसिंह हुव, इत जैपुर लहि पट्ट ॥
श्रद्धाजुत करि जनक[4]को, प्रेतकरम विधि वट्ट[5] ॥ ३३ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तम ७ राशौ भूभृदुम्मेदसिंहमालवगर्गराटपतिझल्लादलपतिसिंहपुत्रीप्रथमोद्वहनतन्मारणादलेलसिंहविचारणकूर्मराजमद्यमदमज्जनललनालोलुपीभवनोदयपुरदलप्रेषणराणाहड्डेन्द्रदेशनिष्कासनजयसिंहमरणतदुम्मेदकोटाऽऽह्वयनकोटेशतद्भूषणमार्गणसेनासमुच्चयनबुन्दीदेशविग्रहकरणजयपुरेशेश्वरीसिंहपट्टप्रापणं पञ्चमो ५ मयूखः ॥ ५ ॥ ॥ २८६ ॥

प्रायोव्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

॥ दोहा ॥

कोटापुर इत मंत्र किय, दुज्जनसल्ल उमेद ॥
इकत करि हड्डे अखिल, भाखिय संगर[6] भेद ॥ १ ॥
कहि भट बेणीरामसों, कोटापति कर जोरि ॥
गिनत तुम्हैं सब भूप गुरु, छल रु छोनिँ छक्क[7] छोरि ॥ २ ॥
यातैं जैपुर जाहु तुम, बुंदिय लैन उपाय ॥

---

१जिस पीछे २ सेना ३ भयंकर ॥ ३२ ॥ ४ पिता का ५ रीति के मार्ग से॥ ३३ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तमराशि में भूपति उम्मेदसिंह का मालवे में गागरूण के पति झाला दलपतसिंह की पुत्री से प्रथम विवाह करना १ उम्मेदसिंह को मारने का दलेलसिंह का विचारना २ कछवाहों के राजा (जयसिंह) का मद्य के नसे में डूबकर स्त्रियों का लोलुपि होना और उदयपुर पत्र भेजना ३ राणा का उम्मेदसिंह को देश बाहर निकालना ४ जयसिंह का मरना और उम्मेदसिंह को कोटा में बुलाना ५ कोटा के पति का उम्मेदसिंह से भूषण लेना ६ सेना एकत्र करके बुन्दी के देश में उपद्रव करना ७ जयपुर के राजा ईश्वरीसिंह के पाट बैठने का पांचवां ५ मयूख समाप्त हुआ और आदि से दोसौ छियासी २८६ मयूख हुए ॥

६ युद्ध का ॥ १ ॥ ७ भूमि का घमंड छोडकर ॥ २ ॥

कूर्म जो यह स्वीकरैं, तो लरनों न हिताय ॥ ३ ॥
हम जावत श्रिपद्वार पुनि, मिलहिं रानसों तत्थ ॥
करहिं न हित कछवाह तो, लज्जहिं उभय समत्थ ॥ ४ ॥
यह सुनि भट जैपुर चलिय, दुजनसल्ल श्रिपद्वार ॥
अन्नकूट सद्धिय समय, अधिक भक्ति उपचार ॥ ५ ॥

॥ हीरकम् ॥

पुनि रानहिं पठयो दलँ अप्प मिलन आइये ॥
माधर्व निज भागिनेय हित हु हृदय लाइये ॥
बुंदिय पुर लन कोहु मत्र मिलि रु ठानिहैं ॥
दुढाहर मेदिनि पर सज्जि संगर तानिहैं ॥ ६ ॥
यह सुनि जगतेस रान कुच करिय वेगही ॥
कोटापतिके मिलाप नीति रीति के गही ॥
उदयनगरके समीप सेनहिं फरमानदै ॥
नाहरमगराभिधान थान तहँ मिलानदै ॥ ७ ॥
कोटापति पाप पास प्रीति पत्र प्रेरयो ॥
आवहु मिलिहैं इहाँहिं जो तुम हित हेरयो ॥
कोटेमहु सुनत एह नाहरमगरा गयो ॥
रानहिं मिलि रीतिसहित मंत्र सहितै महयो ॥ ८ ॥
अग्गैं अमरेस रानकी पुत्रिय व्याहिबे ॥
रौनाउति दुर्लभ गिनि चिंतित जस चाहिबे ॥
निजकर जयसिंह कुंम्भ कग्गर लिखी कीं सही ॥

१ कछवाहा ईश्वरीसिंह २ स्वीकार करे तो लड़ना ३ हित नहीं है ॥ ३ ॥ ४ तहां ५ समर्थ ॥ ४ ॥ ६ पूजना ॥ ५ ॥ ७ पत्र ८ आपके भानजे माधवसिंह के हित का ९ भूमि १० युद्ध ॥ ६ ॥ ११ नाम १२ मुकाम ॥ ७ ॥ १३ पापी के पास ( आगामि समय में बुंदी को दबावेगा इससे यह विशेषण दिया है ) १४ हित के साथ सलाह की ॥ ८ ॥ १५ राणा की पुत्री को १६ कछवाहा जयसिंह ने पत्र लिखकर १७ सही की

रानाउति पुत्र होहिं ढुंढाहर ईस हीं ॥ ९ ॥
पहिलैं इतनी लिखाय रानहु तनया[2] दई ॥
चिंतहु पट्ठु[3] नीति अप्प तथ्य[4] न सब जो भई ॥
जिट्ठहि[5] जयसिंह पुत्र राज्य अखिल अंगम्यों[6] ॥
माधव हित कछु दयो न नति[7] जुत तुमसौं नम्यों ॥ १० ॥
बुंदिय दुवर हत्थन[8] गाह छोरनहु न उच्चरैं ॥
अप्पन इहिं कारन दुवर सज्जित दलकों[9] करैं ॥
दोउनर यह मंत्र थाप्प इक्कत पृतना[10] करी ॥
बिप्र सु उत बगिराम कूरम प्रति उच्चरी ॥ ११ ॥
छिन्निय जयसिंह सोहि बुंदिय अब दीजिये ॥
कूरम उपकार यहहिं कीटा सिर कीजिये ॥
राजामल्ल जुत नरेसैं[11] बिप्रहिं तब अक्खई ॥
बुंदिय हमरे पिचंड[12] क्यौंकरि काढिहै गई ॥ १२ ॥
अक्खिय सुनि एह बिप्र तुर कैंतरि[13] कढ्ढिहैं ॥
दुद्धर[14] दल हंकि हड्ड जैपुर सिर चढ्ढिहैं ॥
यह कहि द्विज आय बत्त हड्डनपति सौं कही ॥
सो सुनि चहुवानन रानर सज्जिय पृतना[15] सही ॥ १३ ॥
लंबित धुजदंड मत्त हत्थिन सिर खुल्लये ॥
बीरहु निज निज समस्त बंधन[16] बल बुल्लये ॥
त्रंबक डक्क बज्जि बेग सिंधुन[17] स्वर लग्गये ॥
पब्बय डगमगि भोग भोगियं[18] भंग[19] भग्गये ॥ १४ ॥

---

१ इस रानावती के पुत्र होगा सोही निश्चय जयपुर का पति होगा ॥ ९ ॥ २ पुत्री ३ आपनीति चतुर हो सो विचारो ४ वह सत्य नहीं हुई ५ जयसिंह के ज्येष्ठ पुत्र (ईश्वरीसिंह) ने ६ सब राज्य दबालिया ७ नम्रता सहित ॥ १० ॥ ८ दोनों हाथों से पकड़कर ९ सेना को १० सेना एकत्र करी ॥ ११ ॥ ११ ईश्वरीसिंह ने १२ हमारे पेट में है सो ॥ १२ ॥ १३ बडे पेट को चीरकर १४ दुःख से धर्षण की जावै ऐसी सेनाको १५ सेना ॥ १३ ॥ १६ सेना बांधने के लिये बुलाये १७ वीर रस को बढानेवाला राग विशेष १८ नाग के फण १९ भार से टूटे ॥ १४ ॥

*मकुलि धर धूलि धुंधि रुधि रु रवि ढकयो ॥
†चिक्कार लखि चड चेत दिग्गज गन सकयो ॥
दिकपालनके ‡कपाल नाटसालसे चुभे ॥
वीर सु मगरूर मडि हूरन हित के लुभे ॥ १५ ॥
सागर सब लै हिलोर ओर ओर उज्झले ॥
हाटकेगिरिके समस्त शृंग भग ह्वै हले ॥
कोटापति सेन रान सेन उभय[2] यों चली ॥
सो सुनि कछवाह भूप इक्कन बैल[3] कैं बली ॥ १६ ॥
मंडिय दरकुच रान सम्मुह मैंगरूरतैं ॥
मानहु घन भद्द मास पाप पवन पूरतैं ॥
राजामल कग्गर लिखि रान निकट पल्लयो ॥
हहनके पेचमाँहिं मानस तुम क्यौं दयो ॥ १७ ॥
जो हित हममों बनैं सु आरन मैन नाँ बनैं ॥
आवत हमहू हजूर अप्पन सिरहीं मनैं ॥
माधव निज जामिज हित बाँट पहुमि लीजिये ॥
हहन सन भिन्न होय नेंकहु न पतीजिये ॥

॥ दोहा ॥

यह दल अग्गहि मुक्कल्यो, राजामल्ल सचिवेनें ॥
पुनि नृप ईश्वरसिंह जुत, सम्मुह हक्किय सेन ॥ १९ ॥
इन गन रु कोटेस दुव[2] बग सु कैंग्गर बांचि ॥

---

*आम पर रज छाकर †इस सना का नावना सुनकर धीमली करके चित्त स दिया था कहाथियो का समूह थ रायुक हुआ ‡नहा निकलने वाला साल 'कि' से मानों अथ समझा जाता है इसीप्रकार 'क' से किसने यह अथ सब जगह जानना चाहिये) ॥ १५ ॥ [1]सुमरू पर्वत के शिखर २ सेना इकट्ठा की ॥ १६ ॥ [3]घमंड से [4]पवन के समूह स ५ भजा ६ मन ॥ १७ ॥ ७ आपका मस्तक पर मानते हैं ८ बहिन का पुत्र १० विश्वास मत करो ॥ १८ ॥ ११ पत्र १२ सचिवों का पति ॥ १९ ॥ १३ वह पत्र बांचकर

धाये सम्मुह खग्गचि धन, सेना अतुलित संचि¹ ॥ २० ॥
नगर जाजपुरके निकट, जामोली इक गाम ॥
उत्तरि तँहँ भूपति उभयर, किय चालीस मुकाम ॥ २१ ॥
सगताउत सावर अधिप², इंद्रसिंह अभिधान³ ॥
तिहिँ दब्ब्यो इक रानको, नगर देवली थान ॥ २२ ॥
ताहि तजन जगतेस तब, बहुत कहाई बत्त ॥
सगताउत मन्नी न सो, सुररि रह्यो जिम मत्त⁴ ॥ २३ ॥
इहिँ रानाँ अब देवली, रचन लेन गढ गारि⁵ ॥
राजाउत भारत⁶ सहित, पठयो कटक⁷ प्रचारि ॥ २४ ॥
दलहिँ जात अब देवली⁸, सुनि सावर पति पुत्त⁹ ॥
सालम नाम सु सज्जि बनि, धरयो लरन गढ धुंत्त¹⁰ ॥ २५ ॥
दिन पंचक५ पहिलैं यहै, ब्याह्यो सालम बीर ॥
कंकन मोचन हू न किय, हुव जुज्झन हमगीर ॥ २६ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तम ७ राशावुम्मेदसिंह १ दुर्जनशल्य २ मन्त्रणावर्णरामभट्टजैपुरप्रेषणकोटेशश्रीद्वारगमनराणासमाह्वयननाहरमगराभय २ मिलनवर्णरामेश्वरसिंहविरसीभवनभट्टप्रत्यागमनराणामहारावसेनाभिनिर्याणतदभिमुखकूर्मराजाऽऽगमनदेवलीकुमारसालमसिंहसज्जीभवनतद्राणाससैन्य

१ एकत्र करके ॥ २० ॥ २१ ॥ २ सावर का पति ३ नाम ॥ २२ ॥ ४ मस्त होवे जिसप्रकार ॥ २३ ॥ ५ इसकारण देवली नामक नगर लेने को ६ भारतसिंह ७ सेना भेजी ॥२४॥ ८ सेना को देवली जाती हुई सुनकर ९ पुत्र १० अनम्र ॥ २५ ॥ २६ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तमराशि में उम्मेदसिंह और दुर्जनसाल का सलाह करना १ भट्ट वर्णराम को जयपुर भेजना २ कोटा के पति का नाथद्वारे जाकर राणा को बुलाना ३ नाहरमगरा नामक स्थान पर दोनों का मिलना ४ वर्णराम और ईश्वरीसिंह का परस्पर विरस होना ५ भट्ट के पीछे आने पर राणा और महाराव का सेना सहित गमन करना ६ इन के सम्मुख कछवाहा के राजा का आगमन ७ देवली में कुमर सालमसिंह का

भारतसिंहप्रेषणाशसन षष्ठो ६ मयूख ॥ ६ ॥   ॥२८७॥

प्रायोव्रजदेशीया प्राकृतीमिश्रितभाषा ॥

॥ मुक्तादाम ॥

गह्यो जिहिं अग्ग प्रताप कुमार, वहै हुव भारतसिंह तयार ॥
दयो तस संग अभंग अनीक, सजे भट उद्धत चाहि समीक ॥१॥
सिगाहि कह्यो सबसों इम रान, लहो गढ घोर रचो घमसान ।
चल्यो सुनि भारतसिंह प्रचंड, उमंगत हक्किय सेन अखंड ॥ २ ॥
भयो दिक्पालन मोह भयान, प्रकंपत दिग्गज मुल्लिय मान ॥
मचक्किय पन्नगकी फनमाल, भचक्किय पक्किय सूकर भाल ॥३॥
छछक्किय अद्रिनतें कटि धातु, लचक्किय लोक कहैं हरि पातु ॥
सरक्किय एम उदैपुर चंक्क फरक्किय हत्थिनपैं बैहरक्क ॥ ४ ॥
करक्किय कंकटकी कटिकाल्लि, ढरक्किय पैब्बय शृंगन ढालि ॥
खरक्किय खप्पर जोगिनि संग, झरक्किय नालन अग्गि दमंग ॥५॥
घुरक्किय अक्खर पक्खर घोर, थरक्किय अच्छरि अंबर ओर ॥

---

सत्र हाना ८ उस पर महाराणा का सेना सहित भारतसिंह को भेजने के कथन का छठा ६ मयूख समाप्त हुआ और आदि से दोसौ सित्यासी २८७ मयूख हुए ॥

जिसने पहिले राणा के कुमर १ प्रतापसिंह को पकड़ा था वह भारतसिंह तैयार हुआ २ सेना ३ युद्ध करना चाहकर ॥ १ ॥ ४ युद्ध ॥ २ ॥ ५ भयंकर ६ धूजने हुए ७ शेषनाग का (यहां फनमाल शब्द के योग से शेषनाग का ग्रहण है) मचक लगने से ८ वराह का ललाट पक गया ॥ ३ ॥ पर्वतों से धातु की पिचकारियें छूटने लगीं और भूलोक आदि लचककर कहने लगे कि हे परमेश्वर ९ रक्षा करो १० इसप्रकार उदयपुर की सेना चली और हाथियों पर ११ ध्वजाएं चढ़ीं ॥ ४ ॥ १२ कवच की १३ कड़ियों की पंक्तियें टूटने लगीं और १४ पर्वतों के शिखर चलायमान होकर गिरने लगे और योगिनियों के साथ खप्पर बजने लगे १५ तोपों की नालों के साथ १६ अग्नि के कण झड़ने लगे (डिंगल भाषा में दमंग शब्द अग्नि और अग्निकण दोनों का वाचक है) ॥ ५ ॥ घोड़ों की पाखरों का आकाश में घोर शब्द हुआ, अथवा नहीं च्युत होने (गिरने) वाली पाखरों का भयंकर शब्द हुआ १७ आकाश की ओर अप्सराएं ठहरीं

दरक्किय छोनिय दारिम रीति, भरक्किय खंड चउद्दह[१]भीति[४] ॥ ६ ॥
घमंक्किय घोग्न घुग्घरमाल, चमंक्किय सेलन सोचिं[५] सचाल[४] ॥
छमंक्किय अच्छरि नेउर गैन, झमंक्किय भूखन लक्खन लैन[६]॥७॥
टमंक्किय त्रंबिय बंब्रियँ बज्जि, ठमंक्किय घंट मतंगन गज्जि ॥
डमंक्किय डाहल डिंडिम लोल[१०], ढमंक्किय सँद्दल[११] मँद्दल[१२] ढोल ॥८॥
द्रमंक्किय दुंदुभि[१३] दिग्घ द्रमोम[१४], धमंक्किय धुज्जि रसातल धाम ॥
उलट्टिय सेन कि सागर अंभ[१५], पलट्टिग जानि पुरंद[१६] जंभ ॥ ९ ॥
चल्यो इम गान मही पति चंक्क, लग्यो उडि पावक तोप ललक्क ॥
लयो गढ देवलिका गग्दाय[१८], धम्यों रन तोपन भुम्मि धुजाय॥१०॥
कही तँहँ[१९] भीमत सालम काज, मिलौं गढ छोरि लहो अँसु आज॥
यहै सुनि बीर न किन्न अँबेर[२१], कहाइय सालम जुज्झन केर॥११॥
उदैपुरको[२२] दल दुर्लभ लाय, इहाँ तुमसे भट पाहुन आय ॥
नँकैं[२३] हम जो तुमरी मनुहारि, लजैं पितु मात लगैं कुल गारि१२
खरे तुमहू नँय[२४] जानत ख्यात[२५], करैं सब स्वागत[२६] पाहुन आत ॥
अबैं इहिँकारन धर्महिँ धारि, पधारहु स्वीकरि[२७] मो मनुहारि ॥१३॥
हुते हम सावरके पति हर्त[२८], कहाँ तिनकों सुख स्वर्ग मिलंत ॥

और दाडिम की भांति १ भूमि फटी २ भय से चौदह ही लोक चौंके ॥ ६ ॥ ४ चपलता सहित ५ भालों की कान्ति चमकी ६ आकाश में अप्सराओं के नूपुर बजे और उन अप्सराओं की लाखों ६ पंक्तियों में भूषण चमके ॥ ७ ॥ तासे और ७ नगारे बजने का शब्द हुआ ८ हाथियों पर शोभायमान घंट बजे ९ डाहल और डिंडिम आदि देवी और भैरव के वाद्य १० चपलता से बजे ११ उस सेना के साथ अथवा शब्दायमान होकर १२ मर्दल (मांदळ जो मृदंग के आकार होता है) और ढोल बजे ॥ ८ ॥ १३ बड़े नगारे१४नोबतें बजीं१५मानों समुद्र के जल के समान सेना उलटी; सो मानों जंभासुर पर १६ इन्द्र पलटा ॥ ९ ॥ १७ सेना चली १८ देवली के गढ को घेर लिया ॥ १० ॥ १९ भीमसिंह ने कुमर सालमसिंह को कहलाया २० प्राण२१ विलंब नहीं किया और सालमसिंह ने युद्ध करने को कहलाया ॥ ११ ॥ २२ सेना लाकर२३तुमारी मनुहार नहीं करैं तो ॥१२॥२४प्रसिद्ध २५ नीति जानते हो२६आये का सत्कार सभी करते हैं२७स्वीकार करके पधारो ॥ १३ ॥२८खेद

परतु कृपाकरिकैं तुम भाप, ततो मम बिन्नति मन्नि हितायु॥१४॥
गुरू तुम आसिख अक्खहु एहु, सुपुत्रक स्वर्ग सभा सुख लेहु॥
कथा यह सालमसिंह कहाय, रुप्यो जिम भ्रंगदको रनराय ॥१५॥
रची सुनि भारत तोपन रागि, हनी इन सेन घनी हलकारि ॥
चलैं पबिपात कि गोलक चंड, दिपैं जिम मोर उडैं धुजदंड॥ १६ ॥
गिरैं गृह मंडप फुट्टि लदाव, तप्यो पुर तोपनके तरकाव ॥
नठे चहुँकोद निवानन नीर, परी जलजतुन दुस्सह पीर ॥ १७ ॥
घिरयो पुर देवलिका दल घोर, जम्यों दुहुँभोर प्रवीरन जोर ॥
जँबूरजजावलि तोप तुपक्क, चलैं द्रुत चंडे मचैं धमचक्क ॥ १८ ॥
चुहट्टन हट्टन बट्ट बजार, उडे दंमकैं बहु वृंद अँगार ॥
जगत किरंत बिजाजन पट्ट गुंडी जनु लग्गिय राल गॅरंट्ट ॥१९॥
वनिक्कन आपनें लागि भ्रलाव, दहैं घन कानेन ज्यों तृन दाव ॥
जगें घृत भ्रादेंन तेल रु तूंल, दिवाग्गिय दीपक होत दुकूल ॥२०॥

के साथ १ हित क अर्थ ॥ १४ ॥ २ तुम यह हा मो यह आशीर्वाद दो कि ३ ऐ पुत्र स्वर्ग की सभा का सुख ला, जिसप्रकार यह कथा कहाई तिसीप्रकार वह ९ युद्ध का राजा, अथवा युद्ध ही है धन जिसके ऐसा सालमसिंह ४ शरीर दूंन को खड़ा हुआ ॥ १५ ॥ ६ भारतसिंह ने ७ वज्र पडने के समान भयंकर गोले चलते हैं और मयूरों के समान उडते हुये ध्वजादंड शोभा पाते हैं ॥ १६ ॥ ८ चारों दिशा के जलाशयों का जल नष्ट होगया ॥ १७ ॥ देवली नगर भयंकर ६ सेना से घिर गया और विशेष वीरों का बल दोनों ओर जमा १० शीघ्र ११ भयंकर चलकर युद्ध हुआ ॥ १८ ॥ उन तोपों के चलने से चौहटा, दुकान १२ मार्ग और बजार में अग्नि के १४ अंगारों क बहुत समूह उडकर १५ चमकते हैं जिनसे बजाजों क १६ वस्त्र जलकर १५ गिरते हैं सो मानों १७ पतंग कनकौवा) अथवा राळ क १८ समूह में अग्नि लगी (यहां अग्नि का व्यापार ऊपर के प्रकरण से हाता है) ॥ १९ ॥ इसप्रकार वनियों की १९ व्यापार की गलियों में २० अग्नि लगकर बहुत तृणोंवाले २१ वन का अग्नि लाय) जलावे तसे जलाता है जिसम घी २२ अन्न २३ रुई जलती है सो मानों दीपक ही हैं वस्त्र जिसके ऐसी दीवाळ होती है और उस ज्वाला में काष्ठ क ऊपर और फूस की छपरियें अथवा छापरे (फूस के छाये घर जलते) हैं

जरैं कटछप्पर टप्पर ज्वाल, झरैं जिम फग्गुन होरिय झाल ॥
छिकैं बहु अट्टन कंगुर छुट्टि, तरक्कत पत्थर छत्रिन तुट्टि ॥ २१ ॥
परैं प्रजरैं बहु मंच कपाट, घिरयो पुर पावक दुग्गह घाट ॥
जरैं ससिसालन ज्वालन जूह दगैं गृह अंगन अग्गि दुरूह ॥२२॥
द्रवैं जरि नागं रु बंग अदब्बैं, उडैं लगि पावक पागद अंभ ॥
मनौं गढको अघ मेटन मान, करायउ सालम अग्गि सनान।२
घने दिन भो रन तोपन घोर, छिक्यो गढ गोलन मार दुरओर
कढयोतब सालम खुल्लि कपाट, झुक्यो रन वीर वजावत झाट २
बजी सगताउतकी हतबाहँ, चले कर ओदँन ज्यों सिसु चाह ॥
उडैं हय खंधगिरैं असवार, कटैं भट छत्तिन छेदि कटार ॥ २५
तरक्कत टोपनपैं तरवारि, दिपैं मनु देवल झल्लरि झारि ॥
कटैं फटि कंकट बीरन अंग, तजैं निरमोकँ कि भीमँ भुजंग ॥२
चटक्कत टोप समस्तक चीर, किधौं जगदीस प्रसाद करीर ॥
उलट्टत अब्बनँ तुट्टन तंग, पलट्टत के जिम एनँ पलंगँ ॥ २७ ।
झरैं गज सुंडिन झंडन झुंड, रचैं घन घुम्मत तंडव रुंड ॥

सो जैसे फाल्गुन मास में होली की झाल जलै तैसे जलते हैं १ बहुत बुर्ज
कांगरे छूटकर वे छिकती हैं और छत्रियों से तड़ककर पत्थर टूटते
॥ २१ ॥ बहुत से २ मांचे और कॅवाड़ जलकर गिरते हैं इसप्रकार नहीं
की जावे जिस रीति के ३ अग्नि से वह पुर घिरगया ४ चंद्रशालाओं
के ऊपर के मकानों) में ५ अग्नि का ६ समूह जलता है और घर के चौक
८ कठिनाई से तर्कना में आवै ऐसा अग्नि ७ जलता है ॥ २२ ॥ वहां १०
सा ११ रांगा जलकर १२ बहुत ९ बहता है और उसके अग्नि से पानी
१३ आकाश में लगता है ॥ २३ ॥ ॥ २४ ॥ १४ प्रहार १५ चावल
पर बालक के हाथ चलै तैसे ॥ २५ ॥ १६ कवच फटकर वीरों
निकसते हैं सो मानों १८ काला सर्प १७ कांचली छोड़ता है ॥२६॥
फटकर मस्तक सहित चीरें होती हैं सो मानों जगदीश के प्रसाद
घड़ा फटता है (जगदीश के प्रसाद से भरेहुए घड़े का चौफाड़ होकर
ना प्रसिद्ध है) २१ तंग तूटकर घोड़े उलटते हैं और कितने ही घोड़े
हरिण पर २३ चीता पलटे तैसे पलटते हैं ॥ २७ ॥ २४ बिना

परैं हग *रत्त फदक्कन पुंज, गिरैं जिम सीतसमै पकि †गुंज॥२८॥
थरक्कहिं अवर अच्छरि थट्ट, भरक्कहिं भीरुक ‡उब्बट वट्ट ॥
परैं कति पक्खर §वग्ग पलान, मरैं भट छाकि रजोगुन मान॥२९॥
उरज्झत ¶अंत्रन गिद्ध अनेक, तरप्फत घायल मूढ कितेक ॥
किलक्कहिं कालिय कूदि कराल, खलक्कहिं सोहित लोहित खाल॥३०
छुलक्कहिं घाय छटक्कन रत्त, भलक्कहिं सूरन भ्राज उमत्त ॥
न तक्कहिं कातर दूरहु नंहि, ललक्कहि बावन५रओ चउसट्ठि६४॥३१॥
उलट्टत हत्थिनतें भट ऑहिं, मनों तिहरी नट भग्गल माँहिं ॥
उछट्टहिं आयुध तुट्टहिं तानें, सुलट्टहिं कर्ते उचट्टहिं सानें ॥ ३२ ॥
दपट्टहिं बाजिन जुट्टहिं दाव, भपट्टहिं ज्यों तरितो भमकाव ॥
भटक्कहिं डक्कहिं इक्क भँभारि, पटक्कहिं भूतनकों रन रारि ॥ ३३ ॥
अटक्कहिं पाय रकाबन केक, गटक्कहिं गोदन गिद्ध अनेक ॥
खटक्कहिं रुहनपैं लगि खग्ग, छटक्कहिं के उडि अंबरमग्ग॥३
लटक्कहिं थक्कहिं रान अनीकें, सटक्कहिं के मठ घोर समी
बढ्यो इम सालम बाजि उडाय, लगो हुंत भारतसिंहहिं जाय॥३
कह्यो तुम मान्नय मो मनुहारि, धरे दल सज्जि बनै उपकारि

शरार नृत्य करते हैं जिसप्रकार शरद ऋतु में पकीहुई † चिरमी गिरें ि
प्रकार * लाल नेत्रों के समूह उछलकर गिरते हैं ॥ २८ ॥ ‡ बिना म
§ पाग (कुसा) ॥ २९ ॥ ¶ आंतों में १ कालिका २ रुधिर के न
बहते हुए शोभित हैं ॥ ३० ॥ ३ रुधिर ४ उन्मत्त वीरों का ॥
कायर नहीं दखते हैं ५ दूर से भागते हैं ६ जहां केवल चौसठ की
आवे यहां चौसठ जोगनियें जानो, और बावन की संख्या से बावन भैरव
मों ॥ ३१ ॥ ८ उलटते हैं ९ भागल में (हाथी को फांदने के लिये नट
लकड़ी (काष्ठ) बांधते हैं उस का नाम भागल है) १० बांधे ११ ध्वजा
ती है १२ रुधिर उछलता है ॥ ३२ ॥ १३ घोड़ों को दौड़ाते हैं १४ बि
चमके जैसे १५ मांसाहारियों को भयंकर युद्ध में गिराते हैं ॥ ३३ ॥ १६
(भेजा) १७ आकाश के मार्ग ॥ ३४ ॥ १८ राणा की सेना १९ भयंकर
से भागते हैं २० शीघ्र ॥ ३५ ॥ २१ हठ पूर्वक ठहरे ॥ ३६ ॥

पितामह मोहि गिन्यौं सिसु वर्ग, दयो करुणाकरि दुर्लभ स्वर्ग३६
बच्यो *खिल जो मम आयु बहोरि, मिलौं तुमकों सु घटी पल जोरि
तज्यो तिहिं याविधि आकिख कुमार, पर्यो भट औरनपैं रन प्यार
दुरु हत्थन झारत खग्गन दाय, गयो बहु वैरिनके †असु खाय ॥
घनी अरि नागिन कंकन झारि, घनैं मदमत्त ‡मतंगन मारि।३८।
तज्यो प हल्लो वह कंकन चाहि, नयो वेलि बंधिय अच्छरि व्याहि
तज्यो इम सालम मानुज देह, लयो सुर विग्रह नूतन नेह ॥३९॥
उदैपुरके बड बीर पचास५०, हनैं अरु अल्प गिनैं उपहास ॥
परे निज वीरहु सत्रह१७ संग, मर्यो इम सालम स्वर्ग उमंग॥४०॥

॥ दोहा ॥

रानाउत भारत वहै, इम रन सालम मारि ॥
रान अमल किय देवली, अप्पन विजय उचारि ॥ ४१ ॥
सगताउत सावर अधिप, मंद सु सुतहिं मराय ॥
जामोली जगतेसकैं, पाँसर लग्गो पाय ॥ ४२ ॥
तदनंतर कछवाह नृप, आयउ कटक अमान ॥
ग्राम नाम पडेर ढिग, दिन्न मुदित मिलान ॥ ४३ ॥
बुंदियतैं यह सुनि विदित, करिय दलेलहु कुच्च ॥
कूरम ईस्वरिसिंहसौं, उतहि मिल्यो छक उच्च ॥ ४४ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे २ सप्तम ७ राशौ

*बाकी की जो मेरी उमर बची है वह तुमको मिलो अर्थात तुम जीते रहो मैं मरता हूं यह कहकर सालमसिंह ने उस भारतसिंह को छोड दिया और वह वीर युद्ध में प्यार करके दूसरों पर गिरा ॥ ३७ ॥ † प्राण ‡ मस्त हाथियों को मारकर ॥ ३८ ॥ १ पहिले का डोरड़ा २ फिर ३ मनुष्य शरीर छोडा ४ देव शरीर लिया नवीन स्नेह से ॥ ३९ ॥ ६ कांटों को गिनने से हमी है ॥ ४० ॥ ७ भारतसिंह ॥ ४१ ॥ ८ सूर्य ९ नीच जामोली नामक ग्राम में जाकर राणा जगत्सिंह के चरण लगा १०जिसपीछे ११प्रमाण रहित १२मुकाम ॥ ४२ ॥ ४३ ॥ ४४ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तम राशि में राणा जगत्सिंह

राणाजगतिसहसेनानीभारतसिंहदेवलीयुद्धकरणशावरपनीन्द्रसिंह–कुमारमालमसिंहमरणातज्जनकराणाचरणापतनदेवल्युदयपुरकेतना रोपणाकूर्मराजेश्वरीसिंहपरडेरमामर्शविरस्थापनतद्दलेलसिंहमिलन ७ नमो ७ मयूख ॥ ७ ॥ ॥२२८॥

मायोव्रजदेशीया प्राकृता मिश्रितभाषा ॥

॥ गगनागनम् ॥

राजामल कूरमनृप सचिव *नत्थ गो गनपैं ॥
अक्खिय कर जोरि चढन कौनकाज घमसानपैं ॥
यह सुनि जयसिंह लिखित लै रु गन वच्यो तहाँ ॥
अक्खिय इहिं पत्रमाँहिं जो लिखी सु अब है कहाँ ॥ १ ॥
बुल्लिय सुनि कुम्म सचिव जवनईस यह जानिकैं ॥
अक्खिय लिखि पत्र भूप करहु जेठसुत मानिकैं ॥
यों यहै नृपता भई सु जवनइंद फरमानसों ॥
लोपन तिहिं को समत्थ विरचि बैर बलवानसों ॥ २ ॥
अप्पहु नृप नीति चतुर समय देस हिय लाइय ॥
किहिं विधि जवनेस हितु समर साजि जय पाइये ॥
नाथे जु निज अनुज ताहि तुम दयो सु पुनि पेखिये ॥
गृह गृह सबके यहेहि राजराति हढ देखिय ॥ ३ ॥
अनुचर हमतो तथापि नृपसमत सब गावर ॥

सेनापाल भारतसिंह का देवली में युद्ध करना १ सावर के पति इन्द्रसिंह के कुमार मालमसिंह का मरना २ उसके पिता का राणा के चरणों में गिरना और देवली में उदयपुर का निशान रोपना ३ कछवाहों के राजा ईश्वरीसिंह का पंडेर नामक ग्राम में डेरे लगाना ४ उसमें दलेलसिंह के मिलन का सातवां ७ मयूख समाप्त हुआ और आदि से दोसौ अठ्यासी मयूख हुए ॥२८८॥
* तहां राणा के पास गया १ युद्ध पर २ जयसिंह का लिखा हुआ पत्र ॥ १ ॥ ३ ईश्वरीसिंह का सचिव ४ बादशाह ने यह वृत्तान्त जानकर ५ इसप्रकार, या इसप्रकार ६ ईश्वरीसिंह ६ बादशाह के हुक्म से राजा हुआ है ७ कौन समर्थ है ॥ २ ॥ ८ बादशाह से युद्ध सजकर ९ आपके छोटे भाई नाथसिंह को ॥ ३ ॥ १० ईश्वरीसिंह

अप्पहिँ वहिकाय लग्न लैचल्लै सु सठ बावरे ॥
अब मम बिनती बिचारि हुकम धर्मगहि दीजिये ॥
माधवं हित रीति रक्खि कछु मिवाय भुव लीजिये ॥ ४ ॥
रानहु सुनतहि इतीक गिान बोलिष्ठ कछवाहकों ॥
राजामल इंद्रजाल बनि बिमूढ तजि राहकों ॥
अंक्खय मर लक्ख५००००दम्म पहुमि माधवहिं दीजिये॥
सुनतहि द्रुत कुम्मं सचिव लिखि पटा रु कहि लीजिये ॥
टौंक नगरको समग्न परगनां सु लिखि यों दयो ॥
रानहु बनि मंद भागिनेयं हेत वहही लयो ॥
तदनंतरं यह उदंतं सुनि अनिष्ट कोटेसहू ॥
रानहिं बहक्यो बिचारि तजिय तत्थ मुंद लेसहू ॥ ६ ॥

॥ दोहा ॥

राजामल्ल कूरम सचिव, माया बचनन मंडि ॥
दिय माधव हित टौंक पुर, लग्न रान मत खंडि ॥ ७ ॥
तदनु रान जगनेस अरु, कोटापति चहुवान ॥
दुवरभूपन कूरम सिबिरैं, किन्नो मिलन पयान ॥ ८ ॥
हो पहिलैं आवन उचित, कुंम्महिं रान महीप ॥
पै तस पितु सुच मेटनौं, मन्न्यौं प्रथम महीप ॥ ९ ॥
यातैं रान अंराहे अब, कानकैं तखतरवान ॥
रतन छत्र छायितैं चल्यो, जँहँ दल कुम्म मिलान ॥ १० ॥
संग गयन कोटेसहू कूरम डेरन कान ॥

सहित १ माधवसिंह के अर्थ ॥ ४ ॥ २ बलवान् ३ मूर्ख धनकर ४ रुपयों की भूमि ५ ईश्वरीसिंह के सचिव ने ॥ ५ ॥ ६ भानजे के लिये ७ जिस पीछे ८ वृत्तान्त ९ प्रतिकूल १० हर्ष ॥ ६ ॥ ११ माधवसिंह के अर्थ ॥ ७ ॥ १२ जिस पीछे १३ कछवाहे के डेरों पर ॥ ८ ॥ १४ ईश्वरीसिंह को १५ जयसिंह का शोक ॥ ९ ॥ १६ सवार होकर १७ सुवर्ण के खासे में १८ छादित (छाया हुआ) १९ जहां कछवाह की सेना के मुकाम थे ॥ १० ॥

निज निज भट अद्दर लये, कैलह जई रु कुलीन ॥११॥
तँहँ कोटापतिके भटन, किय भटभीरे विसेस ॥
कीलनसंहित सिरायचे, गिरे ठेलाठल ठेस ॥ १२ ॥
पिक्खत यह कोटेस मति, कुंम्भ भयउ प्रतिकूल ॥
तिम रानहु अहितहि तकिय, मन फट्टिय सह मूल ॥१३॥
इम रान रु कोटेस दुव२, कूरम डेरन पत्त ॥
रान चित्त पलटयो समुझि, हुव कोटेस विरत्तं ॥ १४ ॥
तीन३ सहँस कछवाह तँहँ, सज्जित पिक्खि सिपाह ॥
कोटापति सब सहि रह्यो, किन्नी इन जु कुराह ॥१५॥
कछुक काल रहि सिक्ख करि, इम दुव २ डेरन आय ॥
रान पटेलय कूरमहु, पुनि आयउ हित पाय ॥ १६ ॥
अँह दूजे नृप रान अरु, मिलि कूरम अतिमोद ॥
पिक्ख्यो सरित बनास विच, वाँरन जुद्ध विनोद ॥१७॥
बुल्ल्यो नहिं कोटेस तँहँ, यातैं अनँखि विसेस ॥
विनुहि सिक्ख कोटा गयउ, लुट्टत बुंदिय देस ॥१८ ॥
इत रानहि कूरम अधिप,अद्दरि साम उपाय ॥
टोंक नगर लघुभ्रात हित, अप्पि रु जैपुर आय ॥ १९ ॥
रानहु पत्तन वनहडा, महिमानी इक मानि ॥
किंतव कूरमनको ठग्यो, आयो गृह भय आनि ॥ २० ॥
षट्पात्–मरुपतिसौं जयसिंह दम्म गुनईस१९ लक्ख लिय ॥
ते अब ईस्वरिसिंह पिक्खि समय रु पच्छे दिय ॥

१युद्ध जीतनेवाले।११।२वीरों की भी।३वा धक्काधक्की४मेखों सहित५ढेरे६उस भीड़ की टक्कर से॥ १२ ॥७ईश्वरीसिंह॥१३॥८ विरक्त (प्रीति रहित) ॥ १४ ॥८ईश्वरी सिंह ने ९ सजे हुए सिपाही देखकर १० कोटा के पति ने जो कुरीति की वह सब सहन करके चुपरहा ॥ १५ ॥ ११ राना के डेरे ॥ १६ ॥ १२ दूजे दिन १४बनास नदी में१५हाथियों के युद्ध का कुतूहल१६देखा ॥१७॥१६कोटा के ईश को नहीं बुलाया१७क्रोध करके ॥ १८ ॥ १९ ॥ १८ कपटी कछवाहा का ठगा हुआ ॥ २० ॥ १९ मारवाड़ के पति (अभयसिंह) से २० रुपये

इत कोटापति अनखि सेन बुंदिय सिर सज्जिय ॥
करि हड्डन एकत्त गुमर धरि उच्च गरज्जिय ॥
बज्जिय निसान डाहल बिसम यह उदंत जग उज्झज्जिय ॥
संभर उमेद कोटेस सह क्रमत लैन बुंदिय वलिय ॥ २१ ॥

॥ दोहा ॥

नागर द्विज गोबिंद निज, सेनापति कोटेस ॥
तबहि जोधपुर मुक्कल्यो, लैन मदति बँल वेस ॥ २२ ॥

॥ षट्पात् ॥

द्विज नागर गोबिंदराम कोटेस सेनपति ॥
पठयो तब जोधपुर मंडि कग्गर सहाय मति ॥
यहै समय मरुईस लैन बुंदिय दल पिल्लहु ॥
सिर हड्डन आसान करहु कूरम अहि किल्लहु ॥
गोबिंद बिप्र यह पत्र गहि अभयसिंह अंतिक गयउ ॥
बहुदिन बिताय अवसर उचित भूपति प्रति हाजरि भयउ २३

॥ दोहा ॥

कछुक ब्याज मरु भूप कहि, सेन दयो नहिं संग ॥
तरकिं बिप्र अजमेर तब, आयो मुरारि अभंग ॥ २४ ॥
फक्करुद्दोला नाम इक, सबल नबाब सिपाह ॥
पठयो जो गुजरात प्रति, सूबापति करि साह ॥ २५ ॥
जवन पीर जारति करन, आयो वह अजमेर ॥
तासौं मिलि गोबिंद तब, किय रहस्य हित केर ॥ २६ ॥
कहिय बिप्र इक लक्ख१०००००तुम, हमसन रुप्पय लेहु ॥
संगचलहु चतुरंग सजि, लारि बुंदिय लै देहु ॥ २७ ॥

---

१ घमंड २ चहुवाण उम्मेदसिंह, कोटा के पति सहित ३ बुन्दी लेने को जाता है ॥२१॥ ४ सेना की अधिक सहायता लेने को ॥ २२ ॥ ५ पत्र ६ सेना भेजो ७ उपकार ८ कछवाहे रूपी सर्प को कीलो ९ समीप गया ॥ २३ ॥ १० मिस ११ क्रोध करके ॥ २४ ॥ ॥ २५ ॥ १२ एकान्त वार्ता ॥ २६ ॥ ॥ २७ ॥

यह अंगीकरि मिच्छ वह, भयउ सहाय अभंग ॥
साहिपुरप सीसोद पुनि, सजि उमेद हुव संग ॥ २८ ॥

॥ पादाकुलकम् ॥

द्विज तब लिखि कोटा पठयो दल, इततैं हम आवत रन उज्झल
गुज्जर धर सूबापति संगति, पुनि उमेद नृप साहिपुरापति॥२९॥
उततैं तुम दोऊ२ नृप आवहु, चढ लरन चतुरंग चलावहु ॥
दुज्जनसल्ल उमेद भूप दुव२, हल्लनपति सुनि लरन सज्ज हुव ३०

॥ दोहा ॥

खुग्ग्ली पटु नेप धिंज्ज खम, वरस चउद्दह १४ वेस॥
निडर सज्यो उम्मेद नृप, दुपहर जेठ दिनेस ॥ ३१ ॥
रेसा रसातल बोरि दिय, कनककनैन बुध कूर ॥
अब उमेद किरिगज इहिं, सज्यो उधारन सूर ॥ ३२ ॥
सेसा दीपकुमरी सहित, कोटा मातहिं रक्खि ॥
सानुज भूपति सज्ज हुव, अवनि लैन निज अक्खि ॥ ३३ ॥
सक इक नभ वसु ससि१८०१समाँ, मिलि द्वादसि१२सुचि मास
कोटापुर सज्जिय कटकें, निडर करन अरि नास ॥ ३४ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तम ७ राशौ राणाशिविरकूर्मसचिवागमनमाधवसिंहार्थपचलक्षरौप्यकाऽऽर्घटोङ्कन

१अंगीकार (मंजूर) २ शाहपुरा का पति ॥ २८॥ ३ पत्र भेजा४साथ॥२९॥३०॥
५ शास्त्रविद्या में चतुर ६ नीति चतुर ७ धीरजवाला ८ क्षमा रखनेवाला
९ ज्येष्ठ मास के दुपहर का सूर्य ॥ ३१ ॥ ११बुधसिंह रूपी हिरण्याक्ष(हिरण्या-
क्षस) ने १० भूमि को पाताल में डुबो दी थी जिसको फिर१२वाराह अवतार
की भाँति उम्मेदसिंह १३ उद्धार करने (निकालने) को सजा ॥ ३२ ॥ १४
पाहिम १५ छोटे भाई सहित१६अपनी भूमि लेना कह कर ॥ ३३ ॥ १७संवत्
१८आषाढ १९सेना सजी ॥ ३४ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तम राशि में राणा के डेरे पर
कछवाहे के सचिव का आना और माधवसिंह के अर्थ पांच लाख रुपयों के मूल्य

गरदेशलिखनराणानिवेदनतन्मायाजगत्सिंहमोहनतत्पूर्वजयपुरगशिविरागमनकोटेश्वरदुर्मनीभवनबुन्दीदेशधाटिपातनाऽलुकोटाऽऽगमनकूर्मराजजनकनीतमरुदण्डद्रव्यप्रत्यर्पणमहारावसहायार्थगोविंदरामयोधपुरप्रेषणसाहिपुरेश्वरादिसहिततत्प्रत्यागमनबुन्दीविजयार्थहड्डेन्द्रसेनसंचयनमष्टमो ८ मयूखः ॥ ८ ॥ ॥ २८९ ॥

प्रायोब्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

॥ भुजङ्गप्रयातम् ॥

सटा[१] धूनिकैं सिंह उम्मेद सज्ज्यो, गदा लै कि दुज्जोधपैं[२] भीम गज्ज्यो
बिडोजा[३] मनौं जंभपैं छोह छायो, लग्यो लंक कैं अंजनीको[४] लडायो
किधौं कुंडलीपैं[५] बली पन्नगासी[६], रिसानौं कि अंधारपैं[७] तेजरासी ॥
किधौं सिंधुके सूनुपैं[१०] संभु तंड्यो[११], मनौं चंडपैं कालिका कोप मंड्यो.२
जटाजूटतैं[१२] बीरभद्रेस[१३] जग्ग्यो, महासेन[१४] कै क्रौंचको[१५] लैन लग्ग्यो ॥
फटाटोप[१६] कै रागपैं नाग किन्नौं, कुवेलाश्व[१७] कै धुंधुपैं[१८] दाव दिन्नौं ॥३॥

---

(हॉसिल) का टाक नगर का देश लिखकर राणा की नजर करना १ उसकी इन्द्रजाल में राना का ठगा जाना २ राणा जगत्सिंह का पहिले ईश्वरीसिंह के डेरे आना ३ और कोटा के पति का उदास होकर बुन्दी का देश लूटकर कोटे जाना ४ ईश्वरीसिंह का, पिता (जयसिंह) के लियेहुए मारवाड़ के दंड के द्रव्य पीछे देना ५ महाराव का सहाय के अर्थ गोविन्दराम को जोधपुर भेजना ६ शाहपुरा के पति सहित उसका पीछा आना ७ बुन्दी को विजय करने के अर्थ हाडों के इन्द्रका सेना संचय करने का आठवां ८ मयूख समाप्त हुआ और आदि से दोसौ निवासी२८९मयूख समाप्त हुए ॥

१ उम्मेदसिंह रूपी सिंह गरदन के केस धुजाकर सज्जित हुआ, किंवा गदा लेकर २ दुर्योधन के ऊपर भीमसेन ने गर्जना की ३ मानों जंभासुर पर इंद्र क्रोधित हुआ किंवा लंका के ऊपर ४ अंजनी का पुत्र (हनुमान) लगा ॥ १ ॥ किंवा ५ सर्प के ऊपर बलवान् ६ गरुड़ किधूं ८ अंधेरे पर ९ सूर्य ने ७ क्रोध किया किंवा समुद्र के १० पुत्र (कामदेव) पर शिव ने ११ गर्जना की, मानों चंड नामक दैत्य पर कालिकाने कोप रचा॥२॥ १२ मानों शिव की जटा के जूट से १३ वीरभद्र उठा किंवा १४ स्वामिकार्तिक १५ क्रौंच नामक पर्वत को लेने लगा अथवा बडा सिचाण पक्षी क्रौंचपक्षी को लेने लगा किंवा गिरनारी राग पर सर्प ने १६ फण का आटोप (छत्र) किया किंवा १७ कुवलयाश्व नामक राजा ने १८ धुंधु राक्षस

कियों हैहयाधीसपैं रामकुप्यो, किधों राम लंकेसके आंजि उप्यो ॥
रच्यो चाप गांडीव टंकार रज्यो, गज्यो के गुडाकेस राधेय गज्यो॥४॥
सज्यो कन्ह के साहगोरीसं सत्थैं, मुच्यो लंगरी जानि जैचंद मत्थैं ॥
धक्यो सोखिवे सिंधु वातापि ध्वंसी,अरयो छत्रपैं वालि ज्यों इंद्रअंसी५
बलाधीस भू लैन यों भूप बढ्यो, चमू संकुली भेद ज्यों मेघ चढ्यो ॥
लगे सान झंझान धारालं धारी, भ्रमासक्त दज्झै झरैं फूल भारी ६
लेंगे गाय नोवत्तिपैं घाय लग्गों, भराक्रांतव्है सर्प्पके दर्प्प भग्गैं॥
पताका खुली मत्त हत्थीन मत्थैं, मजे डाकिनी प्रेत वेताल सत्थैं ७
धुरा टोप सन्नाह त्रिंक्रात धारैं, इचैं चाप घोंघी निसानों उतारैं ॥
दारोवीन आरूढ के तोप दग्गैं, जैटा ज्वालकी माल ज्यों ऊंज जग्गैं८
समै कैल्पको मो डिग्यो रत्नसानू, भयो दीहके भेसके वेस भानू॥

पर दाव दिया ॥ ३ ॥ किधा कार्तवीर्य (सहस्रार्जुन) पर १ परशुराम ने क्रोध किया किंवा रावण के २ युद्ध में रामचन्द्र शोभायमान हुए किंवा गांडी व धनुष की टंकार करके शोभायमान ३ अर्जुन ने ४ कर्ण को मारा अथवा डराया ॥ ४ ॥ ५ किंवा गोरीशाह के साथ पृथ्वीराज का काका कन्ह सज्जित हुआ ६ किंवा पृथ्वीराज का सामंत लंगरीराय कनौज के राजा जयचंद्र पर छूटा किंवा समुद्र को सुखाने के अर्थ ७ वातापि राक्षस का मारने वाला (अगस्त्य ऋषि) क्रोधित हुआ अथवा ८ इन्द्र के अंशवाला वालि नामक पद्-रा का राजा छत्र राक्षस से अड़ा ॥ ५ ॥ इसप्रकार ९ आबूपर्वत नामक पर्वत का पति भूमि लेने को बढ़ा और जैसे ११ भादवा का मेघ चढ़े तैसे सेना १० भरगई १२ सकलीगर सान को झनकाने लगे जिस से अग्निकण झड़कर १३ भ्रम को फेरनेवाला सकलीगर जलने लगा ॥ ६ ॥ १४ लदी लगकर (निरंतर प्रहारों से) नोवत पर घाई लगी १५ अथवा लगो ऐसा कहकर नोब तों पर घाई लगी १६ भार से पीड़ित होकर १७ शेषनाग का घमंड भगा (यहां भार से पीड़ित होने के संबंध से शेषनाग का ग्रहण है) ॥७॥१८युद्ध का धुर खींचनेवाले वीर टोप, कवच धारण करने लगे १९ दिशा दिशाओं में धनु षों को खैंचकर निशाना उतारने लगे २० चरखों पर चढ़ीहुई कितनी ही तोपें दगती हैं सो मानों ज्वालमाला की २१ शिखा २२ कार्तिक मास में जग-ती है ॥ ८ ॥ २३ प्रलय का समय होकर २४ सुमेरु पर्वत डिगा और दिन के २५ नक्षत्रेश (चन्द्रमा) के रूप से २६ सूर्य होगया, कितने ही शस्त्रधारी

धरैं[1] कुंकुमी[2] चैल के सस्त्रधारी, नचैं मोद[3] कै[4] व्याहिबे स्वर्गनारी।९।
बनैं पिट्ठि बेतंड[5] हादे बिसाली, रचैं जीन बाजीन के पक्खराली[6] ॥
धुजादंड हत्थीनपैं बेणु[7] बढ्ढे, मनों सैलके शृंग[8]पैं ताल[9] ठढ्ढे ॥ १० ॥
लची मेदनी राग सिंधून लग्गे, भ्रमैं भुम्मियाँ[10] भुम्मिकों छोरि भग्गे
परी त्रास मेवास[11] आवास[12] पत्ती, बढी यों बलाधीस[13]की जोर वत्ती[14]११
घुरैं गज्ज दंती[15] खुलैं सज्ज घोरे, डकेती रचैं चाकरके[16] हत्थ[17] डोरे ॥
जरी ओपकें[18] तोप जंजीर जाली, करैं पिक्खि उच्छाह काली कपाली[19]

॥ दोहा ॥

जंगर[20] टोप बाहुल[21] जटित, हुलसि सूर असि[22] हत्थ ॥
सजिय सेन बुंदिय सुपहु, सह कोटेस समत्थ ॥ १३ ॥

॥ षट्पात् ॥

गज मत्तन गैरदाय[23] मिलिग बिरुदाय महाउत ॥
पालकाप्य[24] आगम प्रभाव जैव[25] पाव दाव जुत ॥
नट कछनी कछि निडर मल्ल रन निपुन महाबल ॥

---

१केसर के रंग के २वस्त्र करते हैं और हर्ष ३करके ४अप्सराओं को व्याहने के लिये नाचते हैं अथवा वीरों को विवाहने को हर्ष करके अप्सराएं नाचती हैं ॥ ९ ॥ ५ हाथियों की पीठ पर बडे हांदे कसते हैं और घोडोंपर जीण और ६ पाखरों की पंक्ति लगाते हैं, हाथियों पर ध्वजा दंड के ७ बांस बढे सो मानों पर्वत के ८ शिखर पर ताड के वृक्ष ९ खडे हैं ॥ १० ॥ वीर रस का सूचक सिंधवी राग लगकर १०भूमि चलायमान हुई भोमिये भ्रमकर भूमि को छोडकर भागे ११लुटेरे और चोरों के स्थानों में त्रास पडकर वह त्रास उनके घरों में १२ प्राप्त हुई, इसप्रकार १३आडाबला के पति के जोर की १४वार्ता बढी ॥ ११ ॥ १५ हाथी गरजना करके घूमे और घोडे सज्जित होकर खुले जो १६चाकरों के हाथ में १७डोरों से बंधे हुए कूदने लगे १८शोभा युक्त करके तोपों को जंजीरों की जाली में जडी जिनको देखकर कालिका और १९शिव उत्साह करते हैं ॥ १२ ॥ २० कवच (जगड) टोप और २१ बाहुत्राण (दस्तानों) से जडे हुए वीर २२ तरवारि हाथ में लेकर हर्ष युक्त होते हैं ॥ १३ ॥ मस्त हाथियों को २३ घेरकर उनको विरुदाकर महावत मिले २४ पालकाप्य मुनि के किए हुये शास्त्र (हस्त्यायुर्वेद) के प्रभाव से उन महावतों के पग दाव और २५शीघ्रता से युक्त

आडपेच रचि अतुल अग भसमी धरि उज्जल ॥
अयरेख भालिक नागज तिलक करि मनहुँ पिसाच कुल ॥
इभपाल गयउ बिकराल इम वारिन ढिग डकंत वहुल१६
लागि दुकच्छ लगोट कठिन बजरग तग कसि ॥
दड ऐंचि दस बीस फेंकि मुद्गर बिद्या वसि ॥
झपन बिबिध बनाय अग उच्छटाय मैंड भरि ॥
प्रान त्रान कारन पुकारि केसव प्रनाम करि ॥
गजबाग हत्थ निर्भर गुमर आयउ सिर गौरव अलप ॥
मारुत पजात बदर मनहुँ मदर पर लिन्निय मलप ॥ १५ ॥
इम कलाप हुंत आय अक्खि बिरुदन आधोरन ॥
फोजों नायक फील्ल फते अप्पहु जस जोरन ॥
जय व्यंजक भंजक कपाट वक्क गढ गजक ॥
अब तेरे सिर धार भार रक्खिय रन रजक ॥
आरुहि मलगि बिरुदाय इम झट मिलाय लिय मदझरन॥
कहि जनक नाम बुल्लिय कुसल कुभत्थल थप्पलि करन१६
फुरत अग फटकारि रग रज झारि रुमालन ॥
प्रति मेचक आमलन जाल मडिग जगालन ॥

---

१ ललाट म तीन रेखावाला २ सिंदूर का तिलक किये हुए ३ महावत ४ हाथियों के ठाणों म " वारी तु गजबधने त्यमर " ५ कूदते हुए ६ बहुत गये ॥ १५ ॥ ७ घमड भरकर ८ प्राणों की रक्षा के लिये परमेश्वर को प्रणा म करके ९ वश अकुश हाथ में लेकर १० घमड से भरे हुए ११ थोडे भार से हाथी के मस्तक पर आये सो मानों १२ पवन के १३ पुत्र (हनुमान्) ने १४ मदराचल पर मलग ली ॥ १५ ॥ १५ हाथी के कलावे पर १६ शीघ्र आकर १७ महावतों ने उन हाथियों की स्तुति की १८ सेनाओं के पति १९ हे हाथी! यश को जोडने के लिये विजय देना२०जयके प्रकाश करने वाले२१कँवाडों को तोडने वाले२२युद्ध में प्रीति करने वाले२३धकर२४हाथियों को २५ पिता का २६हाथों से ॥ १६ ॥२७शोभायमान शरीर को २८ अत्यत काले २९ आम लों से और ३० अगाल से ३० जाली (चित्रविशेष) रची

कटे विचित्र कुरुवृंद बहुरि हरिताल बिथारिय ॥
जंगी अंदुक जोरि दोर डुंगर पग डारिय ॥
त्रिपदीन गत्त नद्धिय अतुल लगि कलाप जेवर लसिय ॥
कुंथ डारि गुडन सन्नद्ध करि क्रम धैरत्त हौदन कसिय॥१७॥
सकल हेति सिर सज्जि छिप्र आलान छुरायउ ॥
देदै बिरुद दुरूह घोर घन गज्ज घुरायउ ॥
बारी बाहिर बाक हाक बल अचल डगाये ॥
बढि चरखिन बारूद ज्वाल विकराल जगाये ॥
हिंजीर लंब अंचत हुलसि बल अमान हरवल्ल बढिय ॥
मानहुँ अपुव्व मेचक सुंदिर कज्जलगिरि जंगम कढिय॥१८॥
भद्द्र१मंद२मृग३ भव्य मिश्र४चउ जाति महाबल ॥
बसाँ लोभ अति वेग सरत उछटावत शृंखल ॥
बाल पोत अरु बिक्क कलभ मक्कुन अतिकायक ॥
जूहनाह जव जोर सज्ज हुव समर सहायक ॥
गज्जित अनेक उद्धत गुमर बहु सज्जित मदकल बलिय ॥

१कपालों पर विचित्र२हींगलू और हरताल फैलाया।३बडे जंजीर४जोड़ कर५पर्वत के समान फैलाव वाले पगों में डाले ६ रस्सों से तुलना रहित ७ शरीर को ८ बांधा और ९ कलावा लगाकर जेवर से भूषित किया १० झूल (गदरा) डालकर ११ पाखरों से १२ सज्जित करके क्रम पूर्वक १३ रस्सों से हौदे कसे ॥ १७ ॥ उन हौदों में सब १४ शस्त्र सजकर १५ शीघ्र १६ खंभों से खोले और १७ कठिनाई से तर्कना में आवे ऐसी स्तुति करके १८ मेघ के समान भयंकर गर्जना करते हुए हाथियों को १९ ठाणों से बाहर २० छोटे भालों से क्रोध दिलाने के बल से निकाले २१ लंबी जंजीरों को २२ अग्रभाग बलवाले २३ अपूर्व काले २४ मेघ अथवा २५ चलते हुए कज्जल के पर्वत निकाले ॥ १८ ॥ २६ भद्र आदि चारों जाति के बलवान् शुभ हाथी २७हथनियों के लोभ से २८सांकल को उडाते हुए वेग से २८ चलते हैं उन हाथियों में कितने ही ३० छोटे ३१बच्चे ३२ तुरत के पैदाहुए ३३ पाठा ३४मुकने (विना दांतवाले) ३५बडे शरीरवाले ३६जूथनाथ (यूथ के पति) वेगवाले और बलवान्, युद्ध में सहायता करनेवाले सज्जित हुए, निरंकुश घमंड से गर्जना करनेवाले अनेक बलवान्३७मस्त

गभीरवेदि परिणात गजब चतुरगन रच्छक चालिय ॥ १९ ॥
कतिक [2]ऊंपाल अतिकोप कतिक उपवाह्य[3] कुलाचल ॥
ईसादंत[4] अनेक वढिग घुम्मत समीर[5] बल ॥
झरत प्रवृत्ति[6] पटान मौंर[7] करटन भननकत ॥
अरु कंदुक[8] जिम उडत झाट अंदुक[9] झननकत ॥
फटाकरि सुडि वमथुन[10] फुहरि पच्छिन नभ छिरकत प्रकट॥
बुदीस सेन अंग्ग[11] ति वढिग कमठानन तजि पीनकंट[12]।२०।
अहि[13] फन जिम आटोप रचत पुक्खर[14] सिर रक्खत ॥
हग लघु दीरघ दिट्ठि[15] चलत मोचाफल[16] चक्खत ॥
वगर कंनक[17] विखान[18] जटित अति जेब जवाहर ॥
आधोरन[19] आसनन वीत[20] मारत हकत वर ॥
चूलिका[21] हरित चित्रित रुचिर अच्छिकूट[22] पीत रु अरुन ॥
बुदीस हुकम हकिय विविध तोर जोर बारन[23] तरुन॥ २१॥
नील हरित निंज्जान[24] कतिक करटन[25] कलमासन ॥
कतिक अवग्रह[26] कपिस अधिक रोहित कति आसन ॥
अति कठार[27] औरच्छ[28] विसद वादित्थ विराजत ॥

हाथी सज्जित हुए १ अंकुश नहीं माननेवाले और गजब करनेवाली तिरछी घात करनेवाले सेना के रक्षक हाथी चले ॥ १९ ॥ २ कितने ही दुष्ट हाथी ३ सवारी के पर्वत ४ लंबे दांतों वाले ५ पवन के समान चलनेवाले ६ पटों से दान का प्रवाह झरता हुआ ७ गंडस्थलों (कपोलों) पर भ्रमर चलते हुए ८ गेंद के समान उछलती है ९ जंजीर १० सूंड के जलकणों की फुँहार से आकाश में पक्षियों को छिड़कते हैं १२ पुष्ट (मोटी) कमरवाले ख़साओं (खस्सों) को छोड़कर ११ आगे बढे ॥ २० ॥ १३ सर्प के फण के समान १४ सूंड के अग्रभाग का मस्तक पर छत्र किये हुए छोटे नेत्र और लंबी १५ दृष्टिवाले १६ केलावृक्ष के फल को चखतेहुए १७ सुवर्ण के पेंगड १८ दांतों में जडेहुए १९ महावतों के २० अंकुश लगाने और पैरों से हूलने से श्रेष्ठ चलते हैं २१ कानों के मूलभाग हरे रंग से रंगेहुए २२ नेत्रों के भाग पीले और लाल रंग से रंगे हुए २३ बडे प्रताप और बलवाले तरुण हाथी ॥ २१ ॥ २४ नेत्रों के पास नीला और हरारंग २५ कपोलों पर काला रंग २६ ललाट पर काला और पीला मिलाहुआ रंग २७ पीलवान पर पीला २८ कुंभस्थल के

पीत अरुन प्रतिमान लखत *सुरगुरु †कुज लाजत ॥
‡विदुदेस हरिन पालास बनि §शातकुंभ नील रु विसद ॥
बुंदीस संग हरवल्ल बढिग ¶मातंगप इम झरत मद ॥२२॥
+तलपन पीन रु तुंग छजत ÷पीढक पर छादित ॥
कच्छा[1] रेसम कठिन नद्ध[2] होदन[3] घन नादित ॥
झुकि कतिकन झंडाल कतिन मेघाडंबर[3] कसि ॥
सिंहासन कति सज्ज लंब[4] हिंजीरं[5] अवरँ लसि ॥
डाकनं[6] अमान निठ्ठिन डगत झगत जंग अमरख[7] झलक ॥
उम्मेद हुकम घुम्मत अतुल ढंकिय इम हत्थिन हलक॥२३॥
मिलि अनेक मंदुरन[8] प्रीति मंडिय हय पालन ॥
झलक खेह झटकारि देह फटकारि दुमालन ॥
दै खलीन[9] बिरुदाय अंसं[10] थप्पलि कर ओपितं[11] ॥
जंगी पक्खर जीन अंचि तंगन आरोपितं[12] ॥
गजगाह मंडि चित्रित गहर लहरदार लूमन ललित ॥
आनिय तुरंग कंपन अरिन कृत[13] कंजाक झंपन कलितं[14]॥२४॥
गरुत[15] रूप गजगाह उडत मानहुँ उरगासन[16] ॥
पय नेउर रवँ प्रचुर[17] ललित मंडत बहु लासनं[18] ॥
खुरसान ताजिक तुखार भाडज भुम्मि भवं[19] ॥

---

नीचे का भाग स्वेत * पीले रंग मे बृहस्पति और † लाल से मंगल लज्जित होता है ‡ कुंभस्थल के बीच का भाग काला और हरा § कुंभ का अधोभाग, नीला और स्वेत ¶ हाथियों के पति ॥ २२ ॥ + बिछोने मोटे और ऊँचे ÷ पीठ पर छाये हुए शोभा पाते हैं, रेसम के गुच्छे १ दृढ बंधेहुए २ झंडे ३ छायावाले होदे ४ लंबी जंजीर ५ दूसरे हाथियों के शोभायमान है६सांटमारों के क्रोध दिलानेवाले प्रहारों से कठिनाई से डिगते हैं ७ क्रोध की॥ २३ ॥ ८ हयशालाओं में ९ लगाम देकर १० कंधे थापल कर ११ शोभायमान करके १२ आरोपण किये १३ युद्ध करनेवाले झंप में १४ प्रसिद्ध ॥ २४ ॥ १५ पांखों के रूप से गजगाव उडते हैं १६ सो मानों गरुड़ उडना है १७ बडा शब्द १८ नृत्य १९ उत्पन्न

वनायुज रु बाल्हीक जात काबोज महाजव ॥
केकान गोजिकानहु कतिक मोढहार धावन प्रबल ॥
हाजरि हइद नृप अग्ग हुव पलटत पल न लगात पल।२५।
आजानेय अनेक पारसीकहु विनीत पथ ॥
पंचभद्र जय पूर अष्टमंगल सुलाभ अथ ॥
चक्रवाक जवचपल मल्लिलोचन अछेह मन ॥
कति किंयाह कोकाह पीत खुंगाह सुद्द मन ॥
आलाल कपिल वोल्लाह अरु हालक सान हलाह हय ॥
पंगुल कुलाह उकनाह पुनि वोरुखान अति रय सु वय।२६।
सुलभ लाट अरु सीस कध मणिवध कथित क्रम ॥
देस नाभि हिय देस भांति मुख त्रिक उत्तम भ्रम ॥

---

१ उत्पन्न २ बड़े वेगवाले ३ कितने ही गोजिकान के घोड़े ४ गमन पूर्वक दौड़ने में निपुण ५ पलटने में नेत्रों के पलकों की भांति ६ समय भी नहीं लगाते ॥ २५ ॥ ७ मार्ग में शिक्षा पाये हुये कितने ही सुंदर घोड़े ८ चारों पैर और ललाट जिसका श्वेत होवे उस घोड़े को पंचमंगल कहते हैं ९ चारों पैर, ललाट केसवाली गर्दन और पालका जिस घोड़े का श्वेत होवे उसको अष्टमंगल कहते हैं और मतान्तर से गर्दन के स्थान में श्वेत छाती को अष्टमंगल मानते हैं १० लाभ के अर्थ ११ पीले रंग के घोड़े के, नेत्र और पैर श्वेत होवे उसका नाम चक्रवाक है १२ वेग में चपल १३ महुवा रंग के घोड़े के चरण और मुख श्वेत होवे उसको मल्लिलोचन अथवा मल्लिकाक्ष कहते हैं १४ कुमैत १५ श्वेत (नुकरा) और पीले १६ श्याम वर्ण के (लक्खा) १७ नीले १८ नीले पीले मिले हुए रंग के अबलख १९ पीला और श्वेत अबलख २० पीले और हरे रंग के अबलख २१ सुवर्ण के अथवा कमल के रंग के २२ चित्र विचित्र रंगवाले अर्थात् अनेक मिले हुए रंगवाले २३ काच के समान कान्तिवाले २४ काले घुटनोंवाले २५ पीले और लाल रंग के अबलख २६ समदे २७ अत्यन्त वेगवान् और श्रेष्ठ अवस्थावाले ॥ २६ ॥ २८ गले का मणिवंध २९ कहे हुए क्रम से ३० नाभी के स्थान पर और ३१ हृदय के स्थान पर ३२ शोभायमान है मुख पर तीन ३३ भंवरी जिनके

रंध्र जठर गल रुचिर विहित आवर्त विराजत ॥
चन्द्रकोस जुत चपल लखत नक्षत मन लाजत ॥
कति इन्द्र पदम लच्छन कतिक चक्रवर्ति चिंतामनिक ॥
हुव सज्ज दवत छोनिय हयति फबत माल पालन फनिक२७
इक्क बिजय आवर्त वहत इक सुक्कल महावत ॥
इक्क कुसुम आमोद इक्क चंदन गँव उज्जल ॥
इक लोहित इक असित इक्क सारंग सेत इक ॥
पिंग इक्क इक पीत इक्क पलास एत इक ॥
खुरअग्ग भुम्मि सज्जित खनत वलि गज्जत ऊरध वदन ॥
चहुवान राज आयस चलिय सहँसन हय जय जय सदन २८
दिपत परुख चउ४ दढ्ढ रंग कालिक रद वारह १२ ॥

१घोड़े के कुक्षि (कूख) और नाभी के मध्य प्रदेश का नाम रंध्र है २पेट पर ३गले पर सुन्दर और ४ उचित ५ बालों की भवँरियें शोभा देती हैं ६ जिस घोड़े के ललाट में दो भवँरियें होती हैं उसको चंद्रकोस कहते हैं ७ जिस घोड़े के कंठ में दक्षिण तरफ दो भ्रमरियां होवें उसको इन्द्र कहते हैं और जिसके कंध के एक ओर एक भ्रमरी होवै उसको पद्म कहते हैं ८ जिस घोड़े की नासिका पर एक अथवा दो भ्रमरी होवै उसका नाम चक्रवर्ति है ९ कंठ के मणि-बंध पर भ्रमरी होवे उसको चिन्तामणि अथवा देवमणि कहते हैं १० भूमि को दबाते हुए ११ वे (वे) घोड़े १२ सर्पों की माला के समान जिनकी केसवाली शोभा देती है ॥ २७ ॥ ॥ १३ विजयमणि नामक भ्रमरी (भँवरी) वाला जो थापे पर होती है १४ धारण करता है १५ भ्रमरी विशेष १६ मुख में पुष्प की गन्धवाला, जिसका ब्राह्मण वर्ण मानते हैं १७ मुख में चंदन की गंधवाला जिसका क्षत्रिय वर्ण मानते हैं १८ लाल रंग वाला १९ काले रंगवाला (लक्खी) २० अनेक (चित्र विचित्र) रंगवाला २१ श्वेत (नुकरा) रंग वाला २२ पीतल के समान पीले वर्णवाला जिसका नाम विशेषकर सोवन कलश रक्खा जाता है २३ सामान्य पीले रंगवाला २४ हरा रंगवाला २५ कर्बुर (अबलख) रंगवाला २६ सज्जित हुए पीछे अगले खुर से भूमि २७ खोदनेवाला २८ ऊँचा मुख करके गाजनेवाला २९ आज्ञा से ३० वेग के और जय के घर ॥ २८ ॥ (ऊपर के दोनों छन्दों में शुभदायक घोड़ों के लक्षण कहे हैं ३१एक पुरुष (ऊबदा, परस) ऊँचे शोभायमान हैं३२काले रंग की चार दाढ़ें३३दांत

अंगुल सत१००वपु उच्च कुद्ध समर जयकारह ॥
वीससत्त२७ मुख निहित करन अंगुल खट६ केतक ॥
चाप उपम चालीस अट्ठ४८ मित कध उपेतक ॥
चउवीस२४पिट्ठि ओपत रुचिर कलित तीस३०अंगुल कमर
वालधि प्रलंब चालीस वसु४८चल धुनाय ढारत चमर।२९।
चउ४दीर्घ चउ४रत्त च्यारि४ सुच्छम चउ४उन्नत ॥
च्यारि४ ह्रस्न नंत च्यारि४च्यारि४आयत मुनीन मत ॥
मुख१ भुज२केस३निगाल४ सेफ१जीह२रु ओठ३ काकुद ॥
कंग्न२पुच्छ३पयकोष्ठ४प्रोथ१ सफ२गोधि३तथा गुद४ ॥
उर१कान वंस३अंतर दुहुन४ कुक्ख१उदर२ जानुक३ ककुद ॥
मुख१खध२जानु३पसुलि४महित लच्छन हयन मचात मुंद ४॥३०॥

---

कति किसोर अति जोर कतिक जुव्वन छक डकत ॥

१सौ अंगुल का ऊंचा शरीर २युद्ध में ३जय करनेवाला ४ सत्ताईस अंगुल लंबा ५धारण मुख ६छः अंगुल के कान ७केतकी की कली के समान ८धनुष की उपमा वाले अड़तालीस अंगुल के प्रमाणवाले लंबे कंधे ९ सहित १०चौबीस अंगुल की पीठ ११ विदित १२पालछा लंबा १३चपलता से अथवा चलता हुआ, पालछे को हिलाकर चमर करनेवाला ॥ २९ ॥ शुभदायक घोड़े के १४ चार अंग लंबे १५ चार अंग लाल १६ चार अंग पतले १७चार अंग उठेहुए १८ चार अंग छोटे १९चार अंग झुकेहुए २०चार अंग मोटे चाहिये सो २१ शालिहोत्र बनानेवाले मुनियों के मत से कहे हैं "इन अंगों को आगे यथाक्रम से स्पष्ट बताते हैं" मुख, भुज, केश २२गला ये चार तो लंबे होने चाहिये और२३लिंग, जीभ, ओठ २४तालुवा ये चार अंग लाल होना शुभ है२५दोनों कान, बालछा,२६पैरों के गांठे (मोढे) ये चारों अंग पतले चाहिये२७कुरणा (नासिका) २८ खुर (सुम) २९ ललाट ३०गुदा ये चार अंग उठेहुए होवें ३१ दोनों कान ३२ बांसे का हाड़ (पीठ की लंबी हड्डी) ३३ दोनों कानों के बीच का अंतर (छेटी) ये चार अंग छोटे होवे सो उत्तम है ३४ कूंख (पार्श्वी, तार पेट ३५ घुटने ३६मदूदू, ये चार अंग झुके हुए और मुख, कंधा, घुटना, पांसली ये चार अंग बड़े (लंबे) होना ३६ पूज्य है और ये उपरोक्त घोड़ा के लक्षण ३७ हर्ष कराते हैं ॥३०॥ घोड़ों के कितने ही बड़े यौवन अवस्था के छक में बड़े बल से कूदते हैं

प्रोथ बजत पवमान हुलसि अंबर बढि हंकत ॥
धोरित१ बल्गित२धाव इमहि प्लुति३अरु उत्तेरित४ ॥
उत्तेजित५पुनि अटत पंचधारन मग प्रेरित ॥
झारत फुलिंग६ नालन झपटि अतुल प्रसारत उड्डयन॥
चातुरि मलंग धारत चपल पातुरि गति डारन पयन ॥ ३१ ॥
रजत८ पत्त खुर रंजत९ ललित अयं१० पक्क नाल लगि ॥
थित जिम देवल११ थंभ चरन अति दृढ लगैं न चँगि१२ ॥
पुट्ठे गरद प्रपीन१३ रुचिर छतिय परिणाहित१४ ॥
कंध कुटिल१५ कोदंड१६ सजव१७ धंज१८ कसत समाहित१९ ॥
मारत मलग सेनन२० मुकुट एनन२१ जव पारत अलप ॥
उम्मेद नृपति अग्गल२२ अटत मानहु नट भग्गल२३ मलप ॥३२॥

१फुरणे २ पवन के जोर से बजते है और प्रसन्न होकर ३ आकाश में बढ कर चलते हैं ५ ऊपर कही हुई घोड़े की पांचो गतियों का नाम धारा है उन पांचों धाराओं में प्रेरणा किये हुए ४ फिरते हैं "उपरोक्त पांचों गतियों की संक्षेप व्याख्या यह है कि चतुराई युक्त सीधी गति (आदम और दुड़की) को धौरित कहते हैं और खाटे स्थलों में अगले शरीर को समेट कर मुख टेढा करके चलता है उसको वल्गित कहते हैं शरीर के अगले और पिछले दोनों अंगों को उछाल कर (चौकड़ी भर कर) दौड़ना है उसको प्लुत कहते हैं उत्तेरित जिसका दूसरा नाम आस्कंदित है, इसमें घोड़ा वगांध होकर न तो कुछ सुनता है और न कुछ देखता है जिसको लौकिक में पट्टी या सरपट कहते हैं, उत्तेजित जिसका दूसरा नाम रेचित है जो मध्यवेग से गोलाकार फिरने को गोलकुंडा कहते हैं" वे घोड़े दौड कर नालों से ६ अग्निकण उडाते हैं और तुलना रहित ७ उड़ान फैलाते हैं ॥ ३१ ॥ ८ चांदी के पत्रों से ९ शोभायमान खुरों में सुदर पक्के १० लोहे की नाल लगी हुई और ११ मंदिर के थंभ के समान जिनके चरण जो दृढता के कारण कभी १२ भूल कर (फिसल कर अथवा ठोकर खाकर) नहीं लगते जिनके १३ पुष्ट और गोल पुट्ठे १४ सुंदर चौडी छाती १५ धनुष के समान १६ टेढा (झुका हुआ) कंधा १९ समाधित (एकाग्रचित्त) होकर १७ वेग के साथ १८ शोभा बनाते हैं २० सेनाओं के मुकुट वे घोड़े मलंग लगाकर २१ हरिणों के वेग को न्यून करते हैं २२ आगे चलते हैं २३ जैसे भागळ मे नट मलंग लगावे तैसे लगाते हैं ॥ ३२ ॥

नव *चेरिन नखराल घलत घुम्मर नचि घेरिन ॥
फट लगत जिन †फाल फिरत हत्थिय चकफेरिन ॥
‡तीय कनीनिय तरल सरल सच्चे §मुख सोहत ॥
मजु पसम ¶मखतूल मुकुर ×विग्रह छवि मोहत ॥
रयँ जोर लन संगर रचक भचक पागि अहि भुम्मि भर ॥
चरनन नमाय मारत मचक लचक जानि हिंडोल लर ३३
चरखन तोप चढाय चित्र मडिग तिन चारन॥
सँनि आनन सिंदूर पूर सज्जिय गढ पारन ॥
दिपत लव धुजदंड जीह अंतक जिम हल्लत ॥
इक्क निमेष अनेह अष्ट८नव९फैर उगल्लत ॥
विथुरात ज्वाल लालिय विखम अरि छत्तिन सालिय उपितं॥
आलियँ अनेक नालियँ अतुल कालिय जिम चालिय कुपित३४
कुभीनँस आनत किनीक मकर रु मइंदँ मुख ॥
कँरभ सँरभ कति कोलँ वदन धारत रँस रुख ॥
हकत खिन दरवल्ल होत दुद्दर नर हल्ले ॥
ग्रँचत टूँख गन अग्ग पिट्ठि मारत गज टल्ले ॥
अयँपिंड गिलत धटिकँा उभय२बलि दर्ग न पञ्चय बचत॥

*नवीन लौंडिया के समान नखरे करनेवाले † मस्तक में ‡ स्त्रियों के नेत्रों की पुतली के समान चपल § मुख सच्चे और सीधे शोभायमान ¶ रेसम के समान सुंदर जिनके शरीर के केस और काच की छविवाले × शरीर से १ मोहित करते हैं २ युग के पक्ष मे ३ युद्ध मे ४ टक्कर लते हैं और भूमि और घाव पर मचक (टक्कर) गाडते हैं ५ हींदे की लव ॥ ३३ ॥ ६ तोपों के चाकरों ने ७ तोपों के मुख को सिंदूर में भिजोकर ८ यमराज की जिव्हा जैसी ९ नेत्रों के पक्ष लगने जितने समय में अग्नि की नहीं सहन योग्य लपटें १० फैलाती है ११ शाश्वत १३ तुलना रहित तोपा की १२ अनेक पंक्तियां ॥३४॥ १४ फणा किये हुए सर्प के मुखवाली १५ सिंहमुखी १६ ऊँट के मुखवाली १७ केसरीसिंह के मुखवाली १८ सूअर के मुख को धारनेवाली १९ आगे से बैलों का समूह खैंचता है २० लोहे का गोला २१ दस सेर के (शास्त्र में पांच सेर

हंकिय दलेल्ल उप्पर हलक रेव[1] चटक्क चक्कन रचत ॥३५॥
सब अनीक इम सज्जि अप्प हयराज अरोहिय[2] ॥
लिय कोटेसहिं लार सार अक्खिय रन सोहिय ॥
घुरि नोबति घनघाय कलह त्रंबक जय कारन ॥
बजि कजाक[3] वड वाक द्वार प्रतिहार[4] हजारन ॥
संक्रमि अनेक उद्धत सुभट तरिन[5] बैठि चम्मलि[6] तरन ॥
बुंधसिंह सुवन आदेस[7] वस लगिय मग्ग बुंदिय लरन॥३६॥
चम्मलि तट मिलि चक्र पंति छादित जल पोतन[8] ॥
क्रीड़ा बहुबिध करत सूर छक्कत जव स्रोतन[9] ॥
उडुपन[10] कति आरूढ तिरत कति भेलन[11] तरंडन[12] ॥
कतिक झारि बंदूक रचत कुंभीरन[13] खंडन ॥
दल भीर नीर बढि बढि दुह दिस मरजादन[14] लोपत महत॥
सजि सेतु मनहुँ दसकंध सिर बंदर जल अंदर वहत ॥३७॥
अवधिराज[15] उम्मेद दीप[16] सोदर लछमन दुति ॥
कोटापति[17] कपिराज निडर सुग्रीव रचत नुति[18] ॥
सजि अंगद सिवसिंह बैरिसल्लोत देव सुव[19] ॥
पवन[20] पुत्त सुखसिंह महासिंहोत धीर धुव ॥
तोक रु प्रयाग नल नील तिम गिलि हंकिय जय जंग मन ॥
बुंदिय[21] बिदेहतनया अरथ हठि[22] दलेल रावन हनन ॥ ३८ ॥

---

का नाम भटी है) १ पहियों के शब्द रचती हुई ॥ ३५ ॥ २ आप (उम्मेदसिंह) घोडे पर चढा ३ युद्ध के बडे वचन ४ द्वारपालों की ५ नावों में २६ चामल नदी को २७ उम्मेदसिंह के हुकम के आधीन ॥ ३६ ॥ ८ नावों से ९ पानी के प्रवाह को १० कितने ही छोटी नावों पर चढ ११ भेलो (नाव विशेष) १२ नाव विशेष १३ मगरों का १४ सीमा [ढावों] को ॥ ३७ ॥ १५ उम्मेदसिंह है सो तो रामचन्द्र है १६ छोटा भाई दीपसिंह लक्ष्मण है १७ कोटा का महाराव सुग्रीव निडर होकर १८ स्तुति करता है १९ वैरीसालोत देवसिंह का पुत्र अंगद के समान सजा २० हनुमान २१ बुन्दी रूपी सीता के अर्थ २२ हठवाले दलेलसिंह रूपी रावण को मारने के लिये ॥ ३८ ॥

तरि इम चम्मलि तोय कटक आरुहि केकानन ॥
हकिय रन हुसियार वीर वेधत खग बानन ॥
चोलुक कति चहुवान जोध कूरम कति जद्दव ॥
कति सीसोद कवध भटन मडिय घन भद्दव ॥
कोतुक अनेक खुरलिय करत रन दुरूह पंडित रजिय ॥
बुधसिंह सुवन अतिजोर बल सठ दलेल उप्पर सजिय ।३९।
चलत रेनु रवि ढकि चक्क चकिन वियोग बनि ॥
कुभीनस कसमसत भोग फट्टत हतं भनि ॥
दिग्गज गन डगमगत जगत सकर समाधि जिम ॥
उदधि नीर उच्छलत तुंग गिरि हलत शृंग तिम ॥
जिम फल अनार कन रद जँगध इम भीरुन जल उत्तरिग॥
दिस दिस जिहान महिग दुमन प्रलयकाल सभ्रम परिग ४०
प्रत्यागम रचि पवन फिरत लगि लगि दल फेटन ॥
झुड गजन झडोल झुकत फहरात झपेटन ॥
वन जंतुव हतवेग रहत थकि थकि जिहिं अतर ॥
चलिग चक्र इम चढ दब्बि निज ओघे दिगतर ॥
भप सुनि अपार गन भुम्मियन जित तित बढि भज्जन जिकर ।
पक्खर न मात गेलन पहुमि नभ न मात सेलन निकर४१

---

१ चामल नदी का जल उतर कर २सेना ३घोड़ों पर चढ कर ४बाणों से पक्षियों को वेधन करते हुए ५ कितने ही सोलंखी ६ यादव ७राठोड़ ८शस्त्राभ्यास के खेल ९ कठिनाई से तर्कना में आवै ऐसे युद्ध के पंडित १० शोभायमान हुए ११ बलवान् सेना ॥ ३९ ॥ १२ सर्प (शेष) १३ फण फटने से खेद के वचन [हाय] कह कर १४ ऊँचे पर्वतों के १५शिखर १६दाने का १७दांतों से कुचलने से पानी उतरता है ऐसे १८कायरों का जल (पराक्रम) उतरा ॥ ४० ॥१९उलटा गमन २०सेना की फेट से २१झड़े २२वन के जीवों का वेग हत होकर २३ इसप्रकार भयंकर सेना चली २४ अपने समूह से २५ भूमि के मार्गों में पाखरें नहीं समाती हैं और २६ आकाश में भालों के समूह नहीं माते हैं ॥ ४१ ॥

।बुन्दीप्रविष्टइन्द्रेन्दाऽभिषेकविधिवर्णानमष्टाविंशोमयूख ॥
मादित ॥ ३०६ ॥
प्रायोव्रजदेशीयाप्राकृतीमिश्रितभाषा ॥
॥ दोहा ॥
त्र गगन धृति १८०५ सकसमय, बाहुर्ल पक्ख बेलच्छ ॥
तेपंति तिथि१३ नृपकौं भयो, अभिसेचन इम अच्छ ॥१॥
ने किन्नों जिन जिन तिलक, अभिसेचनके अंत ॥
म सन तिन नामन कहौं, सुनहु राम छितिकंत ॥ २ ॥
थम पुरोहित निज तिलक, किन्नों भितुव१ नाम ॥
नंतर उपदेस गुरु, विरच्योऽकें१ इक१६७॥ ३ ॥
तिलक मल्लार३ कि दोहा ॥ कछवाह ॥
... गादि, सहित, सबको इम सतकारि ॥ ४ ॥
... करि विविध, किय प्रसन्न मल्लार ॥ २५ ॥
॥ सचरणगद्यम् ॥
... कुल दीक्षा ही सोतो गोस्वामि गोपीनाथनैं मंत्र
मिटाई ॥
... ज दीक्षा लै रु रनपडित महाराजा उम्मेदसिंह
रतैं बुंदी कहाई ॥
... ही देस १ मैं जपश्रीरंगनाथ कहिवेकों हुकम

महुरछापन ३ मैं प्रीतिपूर्वक श्रीरंगनाथ नामधेयँ
२६ ॥
गैं अपनैं पिता पितामहादिकनकी दान करी पृथ्वी

हाथी ॥ २२ ॥ २ छापन करके ३ घोडा ॥ २३ ॥ २४ ॥ २५ ॥

समस्त संप्रदानन[1]कौं खोजि खोजि बुलाय दीनी ॥

अरु अपनी आपत्तिमैं सूरबीर सुभटादिक समस्त स्वामिधर्मी सेवामैं रजू रहे तिनकौं ग्राम १ गज २ वस्त्र ३ बाजि४नकी बखसीस कीनी ॥

उनके अभिधाने[2] रावराजेंद्र रामसिंह सुनिबेकौं सावधानी करिये ॥

अरु प्रपितामहके बितरण[3] बारिधि[4]कौं बिद्वज्जन बानीके तरंड[1] करि तरिये ॥ २७ ॥

॥ दोहा ॥

हड्डा हरजन१ सचिव हित, दै सिबिका गज दास ॥
हिंडोली पुरसौं दयो, पटा सहँस पंचास ५००००॥ २८
देव[6] नत्ति सिवसिंह सुत, भारत२ हित बुंदीस ॥
पत्तन१खेड़ा२सौं पटा, दयो सहँस च[illegible] ४३ [illegible]
अमरसिंह रट्ठोर सुत, अभय३सिंह हित [illegible]तिस।
पटा सहँस छत्तीसको ३०००, पुर अलोद [illegible] रीति
नाथाउत पित्थल तनय, जयसिंहहि४ चहुव[illegible] भयो
पटा हजार पचीस२५०००जुत, नगर द[illegible] नयो ॥ ४
बंधु भवानीसिंह५ भट, महासिंह हर हे[illegible]
बीसहजार२०००० पटा दयो, धोवड़२[illegible] समे[illegible] ॥ ३
सेरसिंह६ सामंतहर, हड्डा अरथ अनूप ॥
पटा सहँस धृति१८००० जुत दयो, भजनेरी६पुर [illegible] ३
हरदाउत हिंदू सुतज, नाहर७कौं हित संग ॥
पटा सहँस पंदह१५०००सहित, दियउ पगारा[7] ढंग ॥ ३
तोक८ महासिंहहि[illegible] हित, प्रथित दिखावत प्यार ॥

१ दान लेनेवालों को २ नाम ३ दान रूपी ४ समुद्र को बिद्वान् लोगों वाणी रूपी १ नाव से ॥ २७ ॥ २८ ॥ ६ देवसिंह का पोता ७ पुर ॥ २ ॥ ३० ॥ ३१ ॥ ३२ ॥ ३३ ॥ ३४ ॥ ८ विदित

द्रग जैतगढ८सों दयो, पटासु पति१०हजार १०००० ॥३५॥
दसरथसिंह९ मयाग सुत, महासिंह सु कुलीन ॥
अष्ठ सहँस८०००को तिहिं पटा, सुहरनि९पुर समदीन ॥३६॥
मुहुकमहर मरजाद सुत, भट नगराजन अत्य१० ॥
पच सहँस५०००को दिय पटा, नगर मोठसम१० सत्य ॥३७॥
बुल्लि सिवाईसिंह११ भट, अमर कबधज ताहि ॥
पचसहँस ५००० को दिय पटा, चंद्रवाट११पुर चाहि ॥ ३८॥
पचोली माथुर प्रथम, मयाराम१२ कायत्थ ॥
दियउ गाम वहु द्रव्य जुत, सह सिरुपाव समत्थ ॥ ३९ ॥
पटा रयाम धात्रेय१३ हित, दै मिति तीन हजार३००० ॥
तारागढ निज दुग्गको, किन्न सु किल्लादार ॥ ४० ॥
महडू चारन दान१४ हित, संभर मीति मकासि ॥
सहँस पंच५०००के ग्राम दिय, ठीकरिया१बरवासि२ ॥४१॥
स्वीय भट्ट जगराम सुत, बुल्लि भवानी१५राम ॥
मुद्रा दोय हजार२००० मित, दयो सहँमपुर गाम ॥ ४२ ॥
इत्यादिक सब सेवकन, दै धन धाम उदार ॥
करन विदा मल्लारकों, बलि किय चित्त विचार ॥ ४३ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तम ७ राशावुम्मेदसिंहचरित्रे पुरोधः १ सम्प्रदायगुरु २ मल्लार ३ माधव ४ प्रादिरावराणामाङ्गल्यतिलकाऽऽदिकरणहह्लेन्द्रहरि १ कुलदेवी २ पूजनपूर्वकविहितप्रासादप्रवेशनहुलकर १ कूर्म्म २ प्रभृतिग[illegible] ७ भूषण ३ वस्त्र ४ ऽऽदिनिवेदनतत्स्वस्वाशिविरऐ [illegible] १ ह[illegible] [illegible]मपणसर्वसम्भोजन

॥ ३५ ॥ ३६ ॥ ३७ ॥ ३८ ॥ ३९ ॥ ४० ॥ ४१ ॥४२[illegible] ४२ ॥ ४३ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तराय[illegible] के सप्तम राशि में, उम्मेदसिंह चरित्र में पुरोहित और संप्रदाय गुरु [illegible] मल्हार, माधवसिंह आदि का रावराजा के मांगलिक तिलक आदि [illegible] करना १ इन्द्रेन्द्र का विष्णु और कुलदेवी का पूजन आदि करके [illegible] महल में जाकर हुलकर और माधवसिंह कछवाहा आदि

गज १ हय २ भूषण ३ वस्त्रा ४ ऽऽदिससैन्यमल्लारसत्करणसमा-
रामानुजसम्प्रदायव्यवहारमुद्राऽऽदिश्रीरंगाऽभिख्योल्लेखनपूर्वपुरुषद-
त्तसमर्पणस्वपरिकरसुभट १ सुसचिव २ सुभृत्या ३ ऽऽदिमेदिनीमुद्र-
वितरणतन्मननमेकोनत्रिंशो २९ मयूखः ॥ २९ ॥ ॥ ३१० ॥

प्रायोब्रजदेशीया प्राकृतीमिश्रितभाषा ॥

॥ दोहा ॥

इहिँ अंतर मरुपति[1] अनुज, बखतसिंह छक छाय ॥
दिल्ली सन[2] लहि जवन दल, अग्रज[3] दब्बन आय ॥ १ ॥
अभयसिंह आतुर तबहिँ, पठये बुंदिय पत्र ॥
संभर[4] सहित सहायकोँ, आवहु हुलकर अत्र ॥ २ ॥
हुलकर हड्ड नरेस प्रति, आक्खिय पत्र उदंत[5] ॥
सुनि बुंदिय धव[6] सज्ज हुव, सह मलार हुलसंत ॥ ३ ॥
जननिन १ रानिन २ हू तिहिँत, दिन्नैँ कटक पठाय ॥
गंगराड़ १ कोटानगर २, बंसवहाल ३ भनाय ४ ॥ ४ ॥
सज्जि अप्प हुलकर सहित, किय बुंदिय सन कुच ॥
मरुपतिसोँ सत्वर मिले, उभय २ करन जय उच्च ॥ ५ ॥
रामपुर सु माधव गयो, बुंदिपतैँ इहिँ बेर ॥
ए दुव २ मरुपति भीर इम, आये पुर अजमेर ॥ ६ ॥

---

का हाथी, घोड़े, आभूषण, वस्त्र आदि नजर करना २ उनको अपने अपने डेरों में भेजकर सबको भोजन कराना ३ हाथी, घोड़े, भूषण, वस्त्र आदि से सेना सहित मल्लार का सत्कार करना ४ रामानुज संप्रदाय को ग्रहण करके व्यवहार की [illegible] का नाम लिखाना ५ अपने पुरुषाओं के दान को देकर अपनी [illegible] छाप में आर[illegible] १ श्रेष्ठ कामदार, श्रेष्ठ सेवक आदि को भूमि आदि देने के परगह के उमराव [illegible] २९ मयूख समाप्त हुआ और आदि से तीनसौ स्मरण कराने का उनतीसवाँ दश ३१० मयूख हुए ॥

१ मारवाड़ के पति (अभयसिंह) का छोटा भाई २ दिल्ली से ३ बड़े भाई को दबाने आया ॥ १ ॥ ४ चहुवाण उम्मेदसिंह सहित ॥ २ ॥ ५ पत्र का वृत्तान्त कहा ६ पति ॥ ३ ॥ ७ उनको बुलाने को सेना भेजी ॥ ४ ॥ ५ ॥ ६ ॥

बखतसिंह सम्मुह बहुरि, तीनइन किन्न पयान ॥
रक्खि निकट पर दल दयो, सभर नगर मिलान ॥ ७ ॥
तँहँ हुलकर कछु रीति कहि, रट्ठोरन समुझाय ॥
अग्रज१कैं अरु अनुज२कैं, दिन्नों साम कराय ॥ ८ ॥
दूजे३ दिन इक्क बत्त हुव, छुदिय कटकसिर्हान ॥
सुपहु राम दिज्जे श्रवन, नय मति धर्म निधान ॥ ९ ॥

॥ पादाकुलकम्

अग्गैं इक्क५ सकरगढ स्वामी, छुविय भट रानाउत नामी ॥
तिहि सिवसिंह मंडि रन राउत, वक्कर पुर पै हन्यों कन्हाउत ॥१०॥
सो सिवसिंह हुतो नृप सत्थहि, अरिसुत राजसिंह गय तत्थहि ॥
करत प्रात सध्या छुदिपपति, सिवसिंह सु निजनाथ रक्खि रत्ति ॥११॥
डेगसन सँभर ढिग आवत, राजसिंह वह मिल्यो रिसावत ॥
हनि सिवसिंहहिं तुपक्क झारि खल, गो भजि राजसिंह मारवदल ॥१२॥
साहिपुराधिप अनुज सहोदर, हो सिरदारसिंह मरुपति भर ॥
कन्हाउत तस सरन गह्यो तब, यह उदंत छुदीस सुन्यौं अब ॥१३॥

॥ दोहा ॥

उट्ठि उघारे देह नृप, सध्या तजि गहि सगि ॥
हय अरोहि हन्यो भनहु, अँग पग इद्द उमगि ॥ १४ ॥
चलन लगे भट सग निज, तिनकों सपथ दिवाय ॥
अप्प पटी दे अश्वकों, लिय कन्हाउत जाय ॥ १५ ॥
सत्थ सहित पिक्खतरह्यो, रानाउत सिरदार ॥
राजसिंह कन्हाउत सु, मार्‍यो सभरवार ॥ १६ ॥

---

१ शत्रु की सेना को समीप रख कर २ साभर में मुकाम किया ॥ ७ ॥ ३ मिलाप ॥ ८ ॥ ४ प्रभात समय ॥ ९ ॥ ५ पाकरों नामक पुर के पति ६ कान्हावत शाखा के शीशोदिया क्षत्रिय को ॥ १० ॥ ११ ॥ ७ उम्मेदसिंह के पास ८ मारवाड की सेना म ॥ १२ ॥ ९ शाहपुरा के पति उम्मेदसिंह का छोटा सगा भाई १० मारवाड के पति का उमराव ॥ १३ ॥ ११ पर्वत पर ॥ १४ ॥ १५ ॥ १६ ॥

इम रिपु हनि बग्छी चुवत, आयो पुनि निज अैन ॥
रह्यो लखत रट्ठोरको, चित्र लिख्योसो सैन ॥ १७॥

॥ षट्पात् ॥

मह्द कराल उद्घोष१ उठ्यो पृतना त्रय३ अंतर ॥
दुव२ दिस दुंदुभि बज्जि भीरु गय भज्जि दिगंतर ॥
हड्ड१ कबंध२न हयन जंग पक्खर जब डारिय ॥
सुनि हुलकर यह सोर भयो उपदेसक भारिय ॥
नृप अभयसिंह१ उम्मेद १ नृप समुझाये दुव२नीति सन ॥
कहि देसकाल आगम कलित किंयउ साम करि हित कथन१८

॥ दोहा ॥

तदनंतर दक्खिन गयउ, रचि दरकुंच मलार ॥
निज पत्तन बुंदिय तरफ, आयउ संभरवार४ ॥ १९ ॥

॥ पादाकुलकम् ॥

हरदाउत नाहर मग अंतर, महिमानी मंडिय बिधिसौं बर ॥
नगर पग्गराँ थंभि नृपति तब, जिम्मि गोठि आयउ बुंदिय अब २०
माघ बलच्छ५ पच्छ जय मत्तो, दक्खिन द्वार होय पुर पत्तो ॥
घर घर मंगल गान भयो घन, लग्गे लोग बधाई बंटन ॥ २१ ॥
पिच्छैं सन जननी दुव२ आई, पतनी तीन३ सुहाग सुहाई ॥
यह रानिन पतिकी हित आवरि६, किन्नी बिधिजुत नजरि निछावरि२२
अब उमेद नृप नीति जमाई, गई प्रजा सु बुलाय बसाई ॥
मैनन तेंं उपद्रव७ मेटिय, बारह१२ खेट८ दबाय स्वबस किय ॥२३॥

॥ दोहा ॥

॥१७॥ १भयंकर हाक२तीनों सेनाओं में३विदित ॥१८॥ ४ चहुवाण (उम्मेदसिंह) "हम ऊपर लिख आये हैं कि प्राचीन समय में सांभर नगर में राज्य करने के कारण चहुवाणों को संभर, संभरी, संभरीक, संभरेश, संभरिया, संभरवार, संभरवाल आदि कहते हैं" ॥ १९ ॥ २० ॥ ५ शुक्लपक्ष ॥ २१ ॥ ६ स्नेह की पंक्ति से ॥ २२ ॥ ७ मैनों का चोरी करने का उपद्रव ८ खेड़े (ग्राम) ॥ २३ ॥

बुंदिय नागर विप्र इक१, सरबेश्वर अभिधान ॥
चोरे चोरन दम्म तस, सहँस सत्त ७००० परिमान ॥ २४ ॥
कुतवाल सु वसु चोर जुत, खोज्यो भूपतिराम ॥
छन्नैं नृपहिं निवेद्यो, छत्रमहल सुख धाम ॥ २५ ॥
सो धन सभर ख्यात करि, सरबेश्वर हित दीन ॥
श्रीलि सेठ यह नीति लखि, लगे बसन हित लीन ॥ २६ ॥
चोरन१ जारन दुसह दुख, धर्म धग्न१ सुख पूर ॥
राज्य बिगारे किंतव जन१, कपन लग्गे कूर ॥ २७ ॥
जब बुंदिप जयसिंह जिप, कति सठ सेवक तत्थ ॥
रसना रत पासहिं रहिय, न हुव बुद्ध नृप सत्थ ॥ २८ ॥
ते अब दुद्दर नृपहिं तकि, लूम अंराल हलात ॥
भीतैं आय हाजरि भये, बुंदी मंडल ब्रात ॥ २९ ॥
मोरैं वृद्ध प्रपितामहहु, मिलि आये तिन माँहिं ॥
कहत सकुचि रविमल्ल कवि, इम सागस हम आँहिं ।३०।

॥ पादाकुलकम् ॥

सुनहु राम महिपाल धर्मधन, स्मृति जाकों बरजत अग्गैं सन ॥
पुरुखनकों अनुचित पद मैं दिय, करहु माफ अपराध यहेंकिय ३१
हाजरि सब इम बसीभूत हुव, धामचढ उम्मेद तपत ध्रुव ॥
फग्गुन असित माँहिं तदनंतर, कोटा गय उम्मेद धैरावर ॥ ३२ ॥

१नाम ब्राह्मणों ने उसके रुपये चोर लिये ॥ २४ ॥ ३ चोर सहित धन को ४ ऐसे राजा रामसिंह ५ राजा की नजर किया ॥ २५ ॥ ६ धनवान् सेठ ॥ २६ ॥ ७ दुराचारी मनुष्य ॥ २७ ॥ ८ तहां कितने ही मूर्ख सेवक ९ जिव्हा में ग्रास की प्रीति करक १० राजा बुधसिंह की साथ नहीं हुए ॥ २८ ॥ ११ पाकी (टेढी) पूँछ को हिलाते हुए १२ भय से १३ कुत्तों के समूह बुन्दी में आकर हाजर हुए ॥ २९ ॥ ग्रन्थकर्ता (सूर्यमल्ल) कहते हैं कि १४ मेरे १५ सूर्यमल्ल कवि कहते शरमाता है १६ इस कारण हम अपराध युक्त१७ हैं ॥ ३० ॥ १८ हे राजा रामसिंह १९ धर्मधुरन्धर ॥ ३१ ॥ २० सूर्य २१ भूपति ॥ ३२ ॥

महाराव सन मिलि हित किन्नौं, बहुरि आप बुंदिय रस लिन्नौं ॥
दुज्जनसल्ल सु कुहक असूई, बुंदिय लेत पर्यो दुख कूंई ॥ ३३ ॥
जानी इन अक्खी सुहि किन्नी, जैपुर दक्खि पह्मि निज छिन्नी॥
अब उमेद बुंदिय भुग्गैं नन, ऐसे मंत्र रचहि मिलि अप्पन ॥३४॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तमराशावुम्मेदसिंहचरित्रेसहायीकृतदिल्लीसैन्यज्यायोजयनिनीषुकबन्धवखतसिंहाऽऽगमनतन्निरोधाऽर्थधन्वेशाऽभयसिंहाऽऽहूतहल्ल १ हुलकरारगमनमल्लारवखतसिंहनिवारणशातितसम्भगेशसुभटशंकरगढस्वामिशीपोदशिवसिंहवप्तृवैरोज्जिहीर्पुत्वर्कर्पतिकन्हाउत्तराजसिंहधन्वध्वजिनीशरणसम्पादश्रुतशात्रवसमात्तशक्त्येकाकिबुन्दीन्द्रतन्मारणशमितैतद्वाहिनीद्वय २ विरोधहुलकरदाक्षिणागमनरावराजपुरप्रविशनचौराद्युपद्रवाऽपाकरणप्ररिथतप्रजाप्रत्यागमनमिलितमहारावपुनःप्रभुबुन्दीप्रविशनकोटेशकौहक्यकलनं त्रिंशो ३० मयूखः ॥ ३० ॥ आदितः ॥ ३११ ॥

१ठग २ असूया करनेवाला "गुणेन दोषारोपोऽसूया" अथवा "परगुणेषु दोषाविष्कारे" दूसरे के किये गुण में दोष लगाने को असूया कहते हैं १ दुःख के कुए में गिरा ॥ ३३ ॥ ३४ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तमराशि में उम्मेदसिंह चरित्रमें दिल्ली की सेना को सहायक करके बड़े भाई को जीतने की इच्छावाले राठोड़ बखतसिंह का आना १ उस को रोकने के अर्थ मारवाड़ के पति अभयसिंह के बुलाने से हाड़ा (उम्मेदसिंह) और हुलकर का अजमेर जाना और मल्लार का बखतसिंह को मना करना २ चहुवाणों के पति के उमराव शंकरगढ के स्वामी शीशोदिया शिवसिंह को पिता के वैर की इच्छा से मारनेवाले बाकर के पति कान्हावत राजसिंह का मारवाड की सेना की शरण लेना सुनकर शत्रु को वश में करके बरछी से अकेले बुन्दीश का उसको मारना ३ इन दोनों सेनाओं के विरोध को मिटा कर हुलकर का दक्षिण में जाना ४ रावराजा का अपने पुर में प्रवेश करके चोरों के उपद्रव को मिटाना और गईहुई प्रजा का पीछा आना ५ महाराव से मिलकर फिर प्रभु (उम्मेदसिंह) का बुन्दी में आना और कोटा के पति की इन्द्रजाल की गणना का तीसवां ३० मयूख समाप्त हुआ और आदि से तीन सौ ग्यारह ३११ मयूख हुए ॥

॥ गीर्व्वाणभाषा ॥ इन्द्रवंशा ॥

एवं समालोच्य सधीसखैस्समं कोटेश्वर सज्जनशल्यभूपति ॥
दाजेलिकृष्णं प्रति नैनवास्थित प्रीतिच्छदम्प्रेषितवान्स्वदोर्लिपिम्॥१॥
तस्मिन्नुदन्तन्नधमेन लेखित कूर्म्मादयोऽनूनरहस्यकोविदा ॥
भो रावराजेन्द्र तवाऽभिषेचनं कर्त्तुं समुद्युक्तधियो वय स्थिता ॥२॥
श्रीमन्तनन्दाह्वकुमारिकेश्वर घोराभिसम्पातरथाङ्गधूर्वहम् ॥
कार्य्ये पुरस्कृत्य कृपाणपाणय श्रेयो गमिष्याम उपायपद्धता॥३॥
सन्नह्य सेना मदवन्मतङ्गजामुत्फुल्लसत्प्रोथलसत्तुरङ्गमाम् ॥
राणोजिजसैन्धिसुतदण्डनायका धूल्युत्करातर्हितकञ्जबान्धवाम्४
आकर्णमाकर्षितकाण्डकार्मुकाटंकारसन्त्रस्तसपत्नसञ्चयाम्५
आनद्धकान्तायसवर्मबाहुलां चाकचक्यवच्चन्द्रकचन्द्रकाञ्चलाम् ॥
सन्देशहारोक्तिगृहीतनिश्चया विख्यातयानाऽऽसन २सन्धि३विग्र
हाम्४ ॥

---

इस प्रकार मन्त्रियों के साथ विचार करके कोटा के पति सज्जनों के शाल्य रूप राजा ने "कोटा के महाराव का नाम दुर्जनशाल था परन्तु उम्मेदसिंह के विरुद्ध कार्य करने से कवि ने सज्जनशल्य लिखा है" नैणवा नगर में स्थित दलेलसिंह के पुत्र कृष्णसिंह को अपने हाथ का लिखा प्रीति पत्र भेजा ॥ १ ॥ उस अधम ने उस में वृत्तान्त लिखा कि हे रावराजेन्द्र तुम्हारे अभिषेक करने में कछवाहा आदि सब पूर्ण गुप्त भेद जाननेवाले हम, अच्छे प्रकार से दत्तचित्त होकर स्थित हैं॥२॥ कन्याकुमारिका क्षेत्र के पति नन्द नामवाले श्रीमन्तको, कि जो भयंकर प्रहारावाले युद्ध रूप रथ की धुराको धारण करनेवाला है कार्य में आगे करके, हाथ में तरवार धारण करके उपाय से कल्याण को प्राप्त होवेंगे ॥ ३ ॥ मस्त हाथियोंवाली और फूलेहुए फुरनों (नासिका) वाले उत्तम घोड़ों वाली सेना को सजकर, कि जिसमें सिंधिया का पुत्र राणोजि सेनापति हैं और जिसने धूलि के समूह से सूर्य को ढकदिया है ॥ ४ ॥ धनुष का कान तक खींचकर टंकार करने से भयभीत किया है शत्रुओं के समूह को जिसने फौलाद के कवच और दस्ताना वाले सुवर्ण के चकाचौंधी देनेवाले चन्द्रमा युक्त ढालोंवाली ॥ ५ ॥ हलकारों के कथन से निश्चय करनेवाली प्रसिद्ध यान, आसन, सन्धि, विग्रह, द्वैध और आश्रय इन नीति के छहों गुणों के विग्राह

द्वैधा५ऽऽश्रयो५ल्लासविलासवैभवां सङ्ग्रामवित्तत्दि१. निपादि २
सौभगाम् ॥६.॥
शौराडीर्यसन्दानितशूरशात्रवां प्राप्तापडत्तीणाविविक्तमन्त्रगाम् ॥
प्रेंखोलदुच्चूलितवैजयन्तिकां धारारयोद्धूतसमस्तसागराम् ॥ ७ ॥
शाक्तीक१याष्टीक२विनोदबन्धुरां नैस्त्रिंशिक ३ प्रासिक४धन्वि५दु-
द्धराम् ॥
प्रोद्दराडदुस्फोट१कुठार२पट्टिशां३जेष्याम उम्मेद१मलार२यामलाम्
॥ ८॥ इतिकुलकम् ॥
तूर्णं व्यतीत्येषदहर्गणान्त्रयं निर्जित्य संख्ये बुधसिंहजाऽन्वयम् ॥
दास्याम उन्मार्जितसर्वकराटकं बुन्द्याऽऽधिपत्यं भवते निरंकुशम्॥९॥
ईर्ष्यापरः सालमनप्तरि च्छदं क्षिप्रं लिखित्वेति सभीमनन्दनः ॥
श्रीमन्तमन्त्रिण्यथ रामचन्द्रकेऽलेखीद्द्वितीयं२दलमात्तकिल्बिषः१०
॥ अनुष्टुब्युग्मविपुला ॥
पुणपेशाऽमात्ययोर्बाढं रामचन्द्र१मलार२योः ॥

---

वैभववाली और युद्ध को जाननेवाले घोड़ों के सवार और हाथियों के सवारों के ऐश्वर्यवाली ॥ ६ ॥ पराक्रम से वीर शत्रुओं के समूह का बांधनेवाली तीसरे के कान में सलाह को नहीं जाने देनेवाली कंपित वस्त्र की ध्वजावाली (विजय करनेवाली सेना का झंडा ही खुला रहता है) और अपने प्रवाह के वेग से समुद्रों को कंपायमान करनेवाली ॥ ७ ॥ बरछी और लाठी से लड़नेवालों से सुंदर, तरवार, भाला और धनुष धारण करनेवालों से दुस्तर और उग्र घाव करनेवाले कुठार और कटारियोंवाली, ऐसी सेना से उम्मेदसिंह और मल्लार दोनों को जीतेंगे ॥ ८ ॥थोड़े मास बिताकर शीघ्र युद्ध में बुधसिंह के वंश और इनकी उपासना करनेवालों (सम्बन्धियों) को जीतकर सब कांटे उखेड़ कर अंकुश रहित बुन्दी का स्वामीपन आपको देवेंगे ॥ ९ ॥ ईर्षा में तत्पर होकर सालमसिंह के पोते को ऐसा पत्र शीघ्र लिखकर उस पाप को ग्रहण करनेवाले भीमसिंह के पुत्र ने इसके आगे श्रीमन्त के मन्त्री रामचन्द्र को दूसरा पत्र लिखा ॥ १० ॥ पूना के स्वामी के मन्त्रि रामचन्द्र और मलार में जैसे एक हथनी पर दो हाथियों के विरोध होवै तैसे पहिले इन दोनों

अजायत पुरा वैरं करेणवामिभप्रोर्यथा ॥ ११ ॥
तदालोच्य महाराव पूर्वस्मिन्नलिखद्दलम् ॥
निन्द्यं कृतं मलारेणार्पितोम्मेदाय बुन्दिका ॥ १२ ॥
भवेद्यदि मदायत्ता तदायत्ता वय तव ॥
कूर्माद्यखिलराजान स्यामाऽऽज्ञाकारिणो वयम् ॥१३॥
एतच्छ्रुत्वा दलोदन्त कोटाऽधीश्वरलेखितम् ॥
लिलेख नन्हमन्त्रीत्थ रामचन्द्रस्तदुत्तरम् ॥ १४ ॥
आत्मनोऽय स्वतन्त्रत्व पज्ज रूपापयितु ननु ॥
अयुक्तमकरोन्नीचैर्मलारो मातृशासित ॥ १५ ॥
न भोक्तुमुचितो बुन्द्या स्कन्धवारम्मनोरमम् ॥
देवानांप्रिय उम्मेदसिंहानाम्भोग्यमस्थिभुक् ॥ १६ ॥
उदयद्द्रपृथ्वीभुग्जगत्सिंहमत विना ॥
कार्येऽस्मिन्नाऽस्मदादीना श्रीमतोऽनुसरेद्वच ॥ १७ ॥
राणेश्वरविभित्सुस्त्व नन्हे लेखय तद्दलम् ॥
बुन्द्या कोटेडधीनायां प्रीता स्म इति सत्वरम् ॥ १८ ॥

---

में हुआ ॥ ११ ॥ इस बात को विचार कर महाराव ने पहिले (रामचन्द्र) का पत्र लिखा कि उम्मेदसिंह को बुन्दी देने का कार्य मल्लार ने निन्दा के योग्य किया है ॥ १२ ॥ वह बुन्दी जो मेरे आधीन होवे तो कछवाहे आदि हम सब राजा निश्चय ही तुम्हारे आज्ञाकारी होकर तुम्हारे आधीन होवें ॥१३ ॥ कोटा के पति के लिखेहुए इस पत्र के वृत्तान्त को सुनकर नन्ह के मन्त्रि रामचन्द्र ने उस का उत्तर इसप्रकार लिखा ॥ १४ ॥ उस नीच मूर्ख और शूद्र मल्लार ने अपनी स्वतन्त्रता प्रसिद्ध करने को निश्चय ही यह कार्य अयोग्य किया है ॥१५॥ जैसे सिंहों के भोगने योग्य को कुत्ता भोगने योग्य नहीं होता तैसे रमणीय राजधानी बुन्दी को भोगने योग्य मूर्ख उम्मेदसिंह नहीं है ॥ १६ ॥ उदयपुर की पृथ्वी को भोगनेवाले राणा जगत्सिंह की सलाह के बिना इस कार्य में हम लोगों के वचन श्रीमन्त (नन्ह) नहीं मानेगा ॥ १७ ॥ महाराणा को भेदने (फोड़न) की इच्छावाले तुम वह पत्र नन्ह के नाम लिखाओ कि यह बुन्दी कोटा के पति के शीघ्र आधीन होने में हम प्रसन्न हैं ॥ १८ ॥ शीघोद के पत्र से और

शीर्षोद्वत्र्माद्भुतेनाऽप्यस्माकं सम्मतेन च ॥
कारिष्यत्येव पुण्येशो बुन्दीन्दौर्जनशल्लिपकीम ॥ १९ ॥
वर्णाद्भुतं विदित्वैवं रामचंद्रेण चालितम् ॥
राणादीन् सम्मते नेतुं तच्चक्रे भैमिरुद्यमम् ॥ २० ॥

॥ उपजातिः ॥

इतस्स बुन्दीपतिरात्तधर्मा चाणक्य१कामन्दक२वाक्यवर्मा ॥
शर्माऽऽश्रयोऽर्थिव्रजदत्तभर्मा स्वाध्यायसाध्याऽयमहापकर्मा । २१ ।
वृद्धश्रवाः१ सन्बलगोत्रपालस्तथा तपस्तच्चतयाऽनुपेतः ॥
अशीर्णपादो ह्यपि धर्मराजो२ राजा३पि दोषाकरताविहीनः । २२ ।
श्रीदोऽप्यखर्वः सबलो५ऽपि सौम्यः शिवो६ऽविरूपाक्षपुराऽध्वगत्रः ॥

---

हमारी सलाह से पूना के स्वामी बुन्दी का निश्चय ही दुर्जनशाल की (तुम्हारी) करेंगे ॥ १६ ॥ ऐसे रामचन्द्र के भेजेहुए पत्र को जानकर भीमसिंह के पुत्र ने महाराणा आदि को अपने पक्ष में लाने का वह उद्यम किया ॥ २० ॥ इधर वह बुन्दी का पति (उम्मेदसिंह) धर्म को ग्रहण करनेवाला, चाणक्य और कामन्दक के वचन रूपी कवच वाला, ब्राह्मणों के आश्रयवाला और याचकों के समूह को सुवर्ण देनेवाला, वेद और पुराणों के पठन पाठन से सिद्ध होनेवाली शुभदायी विधि की सहायता से कर्म करनेवाला ॥ २१ ॥ और वृद्धों की सुनने वाला (इन्द्र) होने पर भी बल और गोत्र का पालन करनेवाला था. यहां बल और गोत्र शब्दों में श्लेष है, अर्थात् इन्द्र पक्ष में बल (दैत्य) और गोत्र (पर्वत) इन का वह भेदन करनेवाला है और बुन्दीन्द्र के पक्ष में बल (सेना) और गोत्र (कुटुंब अथवा जाति समूह) जिनकी यह पालना करनेवाला है और इसीप्रकार तप को काटने से अनुपेत [युक्त नहीं] है, अर्थात् तप करनेवाला है और वह इन्द्र तपस्वियों के तप को काटनेवाला है. अशीर्णपाद होकर भी धर्म राज है अर्थात् धर्म के चरण तो युग युग प्रति क्षय होते जाते हैं और इनके चरण अक्षय हैं और राजा होने पर भी दोषाकर अर्थात् दोषों की खान नहीं है. राजा नाम चन्द्रमा का है सो दोषाकर अर्थात् रात्रि को करनेवाला है ॥२२॥ कुबेर होने पर भी निधि रहितहै अर्थात् कुबेर तो लक्ष्मी का संचय करनेवाला है और यह उडानेवाला है कुबेर पक्ष में खर्व निधि और राजा पक्ष में खर्व छोटे मनवाला अर्थात् कृपण. बलवान् होने पर भी सौम्य है, शिव होकर भी

अभीष्टमेनो७ऽपि निरस्तजाड्यो दरन्न भेजे पुरुपोत्तमोऽपि॥ २३ ॥
अनूनबाणाः कमनोऽपि साङ्गः सत्यप्रियो भास्वदलीकशाली १०॥
यद्यप्युदारो दृढमुष्टिदण्डो११ विरोचनो१२ऽप्यश्वदनन्तमस्ति ॥ २४ ॥
अनेकदस्योऽपि सपर्शुपाणिः सत्स्वर्णकायो१४ऽपि न चक्रिशत्रुः ॥
अनाश्रयाश शुचि१५रेव साक्षादजिह्मगो भूमिभुजङ्गभोगी१६॥२५॥
प्रचण्डदण्डजितारिपक्ष पाड्गुण्यषट्शक्तित्रय३तत्वदक्ष ॥

---

विरूपाक्ष [क्रूर दृष्टिवाला] नहीं है तीन नेत्र होने से शिव का नाम विरूपाक्ष है और पुर तथा यज्ञ की रक्षा करनेवाला है [शिव त्रिपुर के और दक्ष के यज्ञ के नाश करनेवाले हैं] अभीष्टेन होने पर भी मूर्खता नहीं है अर्थात् इच्छानुसार माननेवाला मूर्ख होता है और यह इष्ट का माननेवाला बुद्धिमान् है पुरुषोत्तम होने पर भी दर का सेवन नहीं करता है "पुरुषोत्तम" श्रीकृष्ण के पक्ष में दर [शंख] और पुरुषों में उत्तम उम्मेदसिंह के पक्ष में दर [भय] वाची है ॥ २३ ॥ कामदेव होकर भी अनून [बहुत] बाणोंवाला और अङ्ग सहित है [कामदेव पंच बाणवाला और अङ्ग रहित है सत्यप्रिय होकर भी भासनशील [श्रेष्ट वक्ता] है और उधर युधिष्ठिर सत्यप्रिय होने पर भी अश्वत्थामा के वध के अर्थ झूठ बोलनेवाला था अथवा अप्रिय वक्ता था उदार होने पर भी दंड देने में दृढमुष्टि (कृपण) है सूर्य होकर भी उत्तम अनेक घोड़ों वाला है (सूर्य केवल सात घोड़ोंवाला ही है) ॥ २४॥ पर्शुपाणि होकर भी अनेक क्षत्रधारियों (क्षत्रियों) वाला है पर्शुपाणि अर्थात् परशुराम तो क्षत्रियों का नाश करनेवाला था और यह परसी (शस्त्र विशेष) हाथ में रखनेवाला होकर भी क्षत्रियों को रखनेवाला है स्वर्णकाय होकर भी चक्री का शत्रु नहीं है अर्थात् स्वर्णकाय गरुड] तो चक्री [सर्प] का शत्रु है और उम्मेदसिंह स्वर्ण सदृश शरीरवाला होकर चक्री [विष्णु] का शत्रु नहीं है शुचि होकर भी आश्रय का नाश करनेवाला नहीं है अर्थात् शुचि [अग्नि] तो आश्रय का नाश करता है और यह शुचि [पवित्र] आश्रय की रक्षा करता है भोगी होने पर भी अजिह्म (सरल) है अर्थात् सर्प भूमि का पति नहीं होने पर भी वक्रगति [टेढा चलनेवाला है और यह सीधा होने पर भी भूमि रूपी वेश्या को भोगनेवाला पति है [वेश्या के पति का नाम भुजंग है] ॥ २५ ॥ शास्त्र विहित उचित भयकर दंड से शत्रु पक्ष को जीतने वाला सन्धि विग्रहादि छहों गुण और प्रभुशक्ति, मंत्र शक्ति, उत्साह शक्ति इन तीनों शक्तियों के मर्म में निपुण, अपराध करनेवाले दुष्टों

कृतापराधान्विनियम्य दुष्टान् राज्यं चकारापरकार्त्तवीर्यः ॥ २६ ॥
व्यतीत्य वीरः शिशिरं१ वसंतं२ तथैव चोष्णोपगमं३ गुणज्ञः ॥
प्राप्तासु वर्षासु४ परोपकारी व्यधत्त बुन्द्यां विविधान्विनोदान् ॥ २७ ॥
अनोकुहैरंकुरितैस्तृणौघैस्तत्राऽडशैलो रुचिरो बभूव ॥
जाताः समस्ता हरिता हरित्काः शृंगारशालिन्यवनी रराज ॥ २८ ॥
अलंकृतोदग्दिगुदारधारा कादम्बिनीकालहरित्कडारा ॥
ववर्ष वातोच्छलदम्बुवारानल्पकल्पप्रकटप्रसारा ॥ २९ ॥
चिरायभूभूविरहोपघाती पानीयपानीयपुरःप्रपाती ॥
तापं तडित्वांस्तपनस्य तर्जन्नप्लावयद्भूमिमतीव गर्जन् ॥ ३० ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तम ७ राशावुम्मेदसिंहचरित्रे सहायीभूतमहारावनयनपुरबुंद्युद्ग्रहणपत्रप्रेषणादालेलिकृष्णाऽनुनयनतदनुमल्लारस्पर्द्धिरामचंद्रोपयोगिकरणप्राप्ततत्पत्ररा-णाऽऽदिसम्मेलनोद्यमनबुंदींद्रवर्षर्तुविनोदविहरणमेकत्रिंशो मयूखः

को विशेषता से दमन करके मानों दूसरे कार्तवीर्य ने राज्य किया ॥ २६ ॥ उस वीर ने शिशिर, वसन्त और उसीप्रकार निश्चय ही ग्रीष्म को विताकर परोपकारी वर्षा के प्राप्त होने पर गुणों को जाननेवाले उस [उम्मेदसिंह] ने बुन्दी में नाना प्रकार के विलास किये ॥ २७ ॥ तहां वृक्षों के अंकुरों से और तृणों के समूहों से आडाबला नामक पर्वत मनोहर हुआ सब दिशा हरी होकर शृंगार युक्त भूमि शोभायमान हुई ॥ २८ ॥ जिसने उत्तरदिशा को भूषित की है ऐसी काले, हरे और पीले रंग की और पवन से उछलते हुए जल के समूहवाली प्रलय के समान अधिक है प्रत्यक्ष विस्तार जिसका ऐसी उदार धारावाली मेघमाला वर्षी ॥ २९ ॥ बहुत समय से पृथ्वी पर उत्पन्न होनेवाले विरह का नाश करनेवाले आगे आगे अत्यन्त पानी गिरानेवाले, ग्रीष्म के संताप को डरानेवाले मेघ ने बहुत गर्जना करके भूमि को डुबाई ॥ ३० ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तम राशि में, उम्मेदसिंह चरित्र में महाराव का सहायक होकर नैणवापुर में बुन्दी दिलाने का पत्र भेज कर दलेलसिंह के पुत्र कृष्णसिंह से प्रार्थना करना १ जिसपीछे मल्लार की बराबरी करनेवाले रामचन्द्र को उपयोगी करना और उसका पत्र पाकर राणा आदि को मिलाने का उपाय करना २ बुन्दीन्द्र का वर्षा ऋतु में विनोद पूर्वक

॥ ३१ ॥ आदित ॥ ३१२ ॥

प्रायोब्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

॥ दोहा ॥

इम पाउस आगम उदित, अतुल अब्भ आसार ॥
अंकूरन भुव अच्छदियँ, किय पूरन कासार ॥ १ ॥
यँहँ अग्गैं गुनगोरि दिन, होतो उच्छव पूर ॥
बुद्द सहोदर जोधके, बूडत वह हुव दूर ॥ २ ॥

॥ पादाकुलकम् ॥

अब सावन अवदात तीज दिन, उच्छव किय विख्यात इक्ष इँन ॥
रानीजनन सुघाट सुहाई, पारवती प्रतिमा बनवाई ॥ ३ ॥
वहुविधि भूखन बसन बनाये, प्रीति उपेत ताहि पहिराये ॥
दै पटु सग अलंकृत दासी, नाम तीज वह प्रकट निकासी ॥ ४ ॥
गई जैतसागर तडाग तट, भूपहु पत्त तत्त सब लै भट ॥
इक ओर देवी ससंद जँहँ, भूप सभा इक ओर बनी तँहँ ॥ ५ ॥
वारसुंदरिन नटन वनायो, अतुल मेघ आलाप उठायो ॥
वेंलि तँहँ घटिका दोयर बिताई, पुनि देवी महलन पधराई ॥ ६ ॥
तदनु नरेस सेवकन हित हिय, मादकँ वस्तु मद्य बिनु वटिय ॥
त्योंहीं कुसुमन हार किलंगी, सोभित अतर पान तिन सगी ॥ ७ ॥
दै इम सबन चढ्यो बुंदीपति, आयो महलन मन प्रसन्न अति ॥

---

विहार करने का इकतीसवां ३१ मयूख समाप्त हुआ और आदिसे तीनसौ बारह ३१२ मयूख हुए ॥

१ मेघधारा से २ भूमि को छाई ३ तलाव ॥ १ ॥ ४ बुधसिंह के सगे छोटे ५ जोधसिंह के डूबने से गुनगोरि का उत्सव मिटगया ॥ २ ॥ ६ शुक्लपक्ष की ७ छाबा क्षत्रियों के पति ने ८ श्रेष्ठ डौळ (आकृति) की ॥ ३ ॥ ९ सहित १० भूषणों से युक्त ॥ ४ ॥ ११ तलाव के किनारे १२ तहां प्राप्त हुआ १३ देवी की सभा ॥ ५ ॥ १४ वेश्याओं ने नृत्य किया १५ तुलना रहित मेघराग का १६ पुनि ॥ ६ ॥ १७ नशे की वस्तु १८ विना मद्य (दारू) के बुन्दी के राजाओं में वर्तमान महाराव रघुवीरसिंह के सिवाय केवल बुधसिंह ने ही मद्य पिया था १९ फूलों के ॥ ७ ॥

दूजे दिनहु यहै विधि ठानी, पच्छे चढत परयो धन पानी॥ ८ ॥
पहुँच्यो निठि निजालय संभर, फुट्टि तड़ाग चल्यो इहिं अंतर ॥
बिक्रम सक खट नभ वसु वसुमति१८०६, अतुल्ल बिर्गव अचानक भो अति ॥ ९ ॥

॥ दोहा ॥

सावन बिसद चउत्थि४ तिथि, रत्ति घटिप दुव२ जात ॥
जल न जैतसागर झिल्यो, उडिप सेतु अररात ॥ १० ॥

॥ षट्पात् ॥

अति जंव फुट्टिय सेतु मनहुँ तोपन गन छुट्टिय ॥
कै लग्गत सतकोटि कूट पव्वय जनु तुट्टिय ॥
बुरजन भंज उडाय फोरि कोसन फटकारे ॥
मगबिच बिटप मिले सु हीनवल्कल करि डारे ॥
निम्नहु निवान मुंदिय सकल विकल नक्र रुकि रुकि रहैं॥
प्राकार पृथुल अटकैं न जल तो पत्तन वहु जन वहैं ।११।

॥ दोहा ॥

इम फुट्टत सर सेतुको, सुन्यौ अचानक रवान ॥
कछुक काल अचिरज रह्यो, पुनि किय सवन प्रमान ।१२।
प्रात ताल ऐसो लख्यो, हुव सब वैभव हानि ॥
मानहुँ बनिक धनाढ्य घर, लुट्ट्यो रंकन आनि ॥ १३ ॥
जोधसिंह जिहिं मध्य थित, बूड्यो अग्ग प्रमत्त ॥
जो सब अंग उपांग जुत, कढ्यो तरंडक तत्त ॥ १४ ॥

---

१ मेघ का तथा अत्यन्त ॥ ८ ॥ २ अपने महल में ३ तालाव फूटा ४ शब्द ॥ ९ ॥ ५ अरड़ाट शब्द करके पाळ लूटी ॥ १० ॥ ६ अत्यन्त वेग से ७ पाळ ८ मानों वज्र लगने से पर्वतों के शिखर लूटे ९ समूह १० मार्ग में जो वृक्ष आये उन्हें त्वचा ११ (छाल) हीन करदिये सब १२ गहरे जलाशयों को १३ मगर १४ बडे कोट से १५ नगर के ॥ ११॥ १६शब्द ॥ १२ ॥१७मानों धनवान वनिये के घर को ॥ १३ ॥१८नाव ॥ १४ ॥

लिन्नी बुदिय जानि इत, उदयनैर जगतेस ॥
पठये पत्र उमेद प्रति, लिखि हित बिहितें बिसेस ॥ १५ ॥
अक्खी हमहु प्रसन्न अति, अब इहन अधिराज ॥
अरेंहि इहाँ सन आपहैं, टीकाके सब साज ॥ १६ ॥
कोऊ कोबिदं सचिव निज, भेजहु सत्वरँ अत्थ ॥
हिय उपज्यो कछु पुच्छि हम, ससय तजहिं ममत्थ ॥ १७ ॥
नृपति पुरोहित सुकल्यो, दयाराम सुनि एह ॥
पहुँचि बिप्र तब दुवर नृपन, सध्यो सरस सनेह ॥१८॥
अभयसिंह मरुभूपको, इत आयउ अवसान ॥
निज भट सब बुल्ले निकट, होत कलेवर हान ॥ ॥ १९ ॥
अक्खी अब मम जात अँसु, इत सोदर बखतेस ॥
मोछतही होवन लग्यो, अग्गैं धन्व नरेस ॥ २० ॥
सो सठ अब मेरे मरत, नागोरहिं रक्खैं न ॥
मारि बिडारहिं मम सुतहिं, लहहिं जोधपुर ऐंन ॥ २१ ॥
रामसिंह मम पुत्र यह, है कुपुत्र मति हीन ॥
यासौं तुम सब पलटिहो, रहिहो नाहिं अधीन ॥ २२ ॥
कुल कुठार कटक यहे, पापी खल पहिचानि ॥
तुमहु कहाँतक रक्खिहो, कूर नृपहिं मम कानि ॥ २३ ॥
तातैं जो अवरहि तकहु, तो पहिलैं कहि देहु ॥
याहि दिवावहु ईंतर कछु, वाँहि जोधपुर एहु ॥ २४ ॥
नहिं तो जो अब इँहिं मिलैं, पिच्छैं सोहु मिलैं न ॥
पुच्छन यह बुल्ले तुमहिं, अब मुहि बढत अचैन ॥ २५ ॥

---

१वचित॥ १५॥ २शीघ्र ही॥ १६॥ ३चतुर ४शीघ्र॥ १७॥ १८॥ ५अन्त ६शरीर का नाश होते समय॥ १९ ॥ ७ प्राण ८ सगाभाई ९ मेरे होते ही आगे मारवाड़ का पति होने लगा था ॥ २० ॥ २१ ॥ २२ ॥ १०मूर्ख राजा को ११मेरी अदब से ॥ २३ ॥ १२ इस को कोई अन्य परगना दिला दो १३बखतसिंह को ॥ २४ ॥ १४रामसिंह को इस समय मिलता है सो भी पीछे नहीं मिलेगा १५ बुलाये हैं ॥ २५ ॥

सेरतिया उपटंकि इक्क, दूदाउत रट्ठोर ॥
क्कुल्ल्यो सुनि रयपाँपुरप[1], सेरसिंह भट मोर[2] ॥ २६ ॥
हम हत्थिन ठिल्लैं भुजन, घल्लैं अग्गिन वत्थ ॥
खंडैं दक्खिन खग्ग बल, मंडैं रन बिनु मत्थ ॥ २७ ॥
तिन जीवत कातर[3] बचन, नन अक्खहु नरनाह ॥
कुलकुठार भवदीय[4] सुत, तदपि करहि निरबाह ॥ २८ ॥
अधम तऊ यह कुमर पै[5], जो यह कन्या होय ॥
सोंपैं भुग्गहिं जोधपुर, हम छत त्रास न होय ॥ २९ ॥
यह सुनि नृप क्कुल्ल्यो बहुरि, इत्तर[6] भटन सन एस ॥
कैसी भासत[7] सबनकौं, अक्खहु मोहि असेस ॥ ३० ॥
चंपाउत रट्ठोर तहँ, नगर आउवा ईस ॥
कुसलसिंह क्कुल्ल्यो, सुनहु, इक्क मरु धन्व अधीस[8] ॥ ३१ ॥
ऐसी भासत कुमरकौ, करिहैं नीचन संग ॥
उचितनको आदर घटैं, रंगैं अनुचित रंग ॥ ३२ ॥
सोतो हम सहिहैं सबहि, पै डेरन परवाय ॥
दुर्दुकारि रु कढ्ढैं[9] हमहिं, ततो रह्यो नहिं जाय ॥ ३३ ॥
यह उदंत हुव जोधपुर, सुनहु भूप चहुवान ॥
अभयसिंह तजि तनु तदनु[10], कियउ महाप्रस्थान[11] ॥ ३४ ॥
रामसिंह बैठो तखत, कुलहिं कलंकित कार[12] ॥
जानतहे ताकौं जगत, वहहि लयो आचार ॥ ३५ ॥
इक ढढ्ढी[13] अंत्यज अधम, असी नाम अघरूप ॥
वह बाँदक[14] कंडोलको, मित्र कियउ मरुभूप[15] ॥ ३६ ॥

---

१ रियांपुर का पति २ मौड़ (मुकुट) ॥ २६ ॥ २७ ॥ ३ कायर वचन ४ आप का पुत्र ॥ २८ ॥ ५ परन्तु ॥ २९ ॥ ६ दूसरे उमरावों से ७ कैसी दीखती है ॥ ३० ॥ ८ हे मारवाड के पति ॥ ३१ ॥ ३२ ॥ ९ धिक्कार देकर निकालदेवें तो ॥ ३३ ॥ १० जिस पीछे शरीर छोडकर ११ स्वर्ग गया ॥ ३४ ॥ १२ करनेवाला ॥ ३५ ॥ १३ ढाढि विशेष १४ ढोली १५ मारवाड़ के पति ने ॥ ३६ ॥

भगिनी ताकी भाँवँती, नाम सुरूपाँ नारि ॥
रानिन पर पटरांगिनी, करि रक्खी गृह हारि ॥ ३७ ॥

॥ पादाकुलकम् ॥

दिन विपरीत जोधपुर केरे, तातैं विधि ऐसे नृप हेरे ॥
सूरिनको सतकार न रक्खैं, सूरन सैन अनुचित जड़ अक्खैं ॥३८॥
नहिं सचिवन दासन सनमानैं, अरु चालिस नीचन हित आनैं ॥
मरुपति मित्र मृत्यु जब पायो, सुनि टीँका मल्लार पठायो ॥ ३९ ॥
गो तिहिं सग मत्त इक वारनँ, परिघात प्रबल श्रवत मद धारन ॥
अभयसिंह सुत कौतुक आयो, सो गज निज गज सग लरायो ४०
हुलकरके इभतैं निज हारयो, तब सठ मारन ताहि बिचारयो ॥
तोप दगाय हनहु इहिं अक्ख्यो, जग्गू बिप्र निहि कहि रक्ख्यो ॥४१॥
बखतसिंह नागोर धराधन, निज धात्री पठई कछु कारन ॥
बुल्लि रु तास बसन उतराये, बुंलि धरि सेकिंम छैगल चराये ॥४२॥
चपाउत वह कुसल इक्क दिन, आयउ सभा जानि रामहिं ईन ॥
तास पिछि इक दास पठायो, अधोवैस्त्र करि सैन कढायो ॥४३॥
तू वपु खर्व कह्यो पुनि तासौं, बढँ न तव विक्रम लघु स्वासौं ॥
सो पै दुस्सह कुसलैं रह्यो सहि, अभयसिंह आदेसं चित्तचहि ॥४४॥
बहु अनुचित इम अधम बनावैं, कवि लोलौहु कहत अलसावैं ॥
सुनहु राम सभर असुँस्वामी, बियरी इम मरुपति बदनामी ॥४५॥
बखतसिंह सुनि मोद बढावैं, लैन जोधपुर दाव लगावैं ॥

---

१ उसकी बहिन २ रुचिकारक (रूपवती) ३ पटरानी ॥३७॥ ४ पण्डितों का वीरों ५ से ॥३८॥ ६ मूर्ख ॥३९॥ ७ हाथी ८ तिरछी घात करनेवाला अथवा पकीहुई उमर का ॥ ४० ॥ ९ अपना हाथी ॥ ४१ ॥ १० नागोर का राजा ११ अपनी धाय को १२ योनि में १३ मूला धरकर १४ उस मूले के पत्ते बकरे को चराये ॥ ४२ ॥ १५ रामसिंह को स्वामी जानकर कुशलसिंह सभा में आया १६ धोवती ॥ ४३ ॥ १७ तू छोटे लिंगवाला है १८ कुत्ते से भी छोटा १९ कुशलसिंह २० अभयसिंह का हुकम ॥ ४४ ॥ २१ कवि की जिह्वा भी २२ प्राणनाथ ॥ ४५ ॥ ४६ ॥

॥ ४६ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तम ७ राशावुम्मेदसिंहचरित्रे पितृव्यकल्पवनगतगुणगौरीमहोबुन्दीन्द्रश्रावणश्रामशुक्लप्रथमशिवादिनोऽत्सवस्थापनतदपरदिवसराद्दृष्टयात्राऽनन्तरजैतसागरमहातडागजलसेतुत्रोटनराणाजगत्सिंहविहितवर्णदूतबुन्द्याऽऽगमनाऽवगतदत्तोदन्तरावराट्पुरोहितदयाराममोदयपुरप्रेषणाधन्वधरेशाऽभयसिंहमहापरिणामरुगाधिवर्द्धनस्वकुपुत्रसमयसामन्तस्वीकरणाऽकरणनिश्चयनसेरसिंहसर्वसहनाऽङ्गीकरणकुशलसिंहोचिताऽनुचितनिवेदनकावन्धराजकायत्यजनतत्तनुजरामसिंहपट्टपापणातदुचिताऽनादरणांत्यजनसहचरीभवनपरिभावकपीलुमारणविचारपितृव्यकधात्रेयीविवस्त्रीकरणकुशलसिंहाऽधोवस्त्रकर्त्तनपतिपुरुपतन्निन्दाप्रसरणं द्वात्रिंशो ३२ मयूखः ॥ ३२ ॥ ३१३ ॥

प्रायो व्रजदेशीया प्राकृतीमिश्रितभाषा ॥

---

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तमराशि में, उम्मेदसिंह चरित्र में, काका के मरने से गयेहुए गुणगौर के उत्सव को बुन्दी के पति का सावन मास की शुक्लपक्ष की तीज के दिन उत्सवस्थापन करना १ उसके दूसरे दिन समूह के गये पीछे बडे तलाव जैतसागर के जल का पाल को तोड़ना २ राणा जगत्सिंह के उचित पत्र का बुन्दी में आना जानकर पत्र के उत्तर में रावराजा का पुरोहित दयाराम को उदयपुर भेजना ३ मारवाड़ के पति अभयसिंह को कालरोग के बढने पर अपने कुपुत्र के समय (राजापन के समय) का स्वीकार, न करने के विचार से अपने उमरावों को बुलाकर निश्चय करना ४ शेरसिंह का सब सहन करने को स्वीकार करना और कुशलसिंह का उचित अनुचित निवेदन करना ५ राठोड़ों के राजा का शरीर छोडना और उस पुत्र रामसिंह का पाट पाना ६ उसका उचित लोगों के अनादर का करना और अन्त्यज लोगों का साथ करना ७ अनादर करनेवाले हाथी को मारने का विचार और काका की धाय को नग्न करना ८ कुशलसिंह की धोती (धोवती) काटने से मनुष्य २ प्रति उस की निन्दा फैलने का बत्तीसवां ३२ मयूख समाप्त हुआ और आदि से तीनसौ तेरह ३१३ मयूख हुए ॥

॥ पादाकुलकम् ॥

इत बुन्दीस मल्ल इक धाग्यो, सहर सितारा गमन बिचारयो ॥
सग लयो निज दीप१सहोदर, भजनेरीपति सेर२सुभट बर ॥ १ ॥
हड्डा पुनि नाहर३ हरदाउत, अरु दलेल ४ हरजन अमात्य सुत ॥
इत्यादिकन सहित नृप हक्किय, सुनि प्रधान दिस दिस अरि सक्किय२
नृपहिं चलत कोटेस निवारयो, तउ न रुक्यो छल तास निहारयो॥
सक खट नभ धृति १८०६ भद्द बिसद्द तँहँ, बुदिय रक्खि सचिव हरजन कँहँ ॥ ३ ॥
पति सभर चल्ल्यो दक्खिन प्रति, रहि बेघम इक१रत्ति महामति ॥
दरकुचन इम पत्त अवतिप, श्राद्ध अपरपच्छग तत्थहि किय ॥४॥
हके पुनि लग्गत नवरत्ते९, अष्टमि ८ दिन रेवा तट पत्ते ॥
तँहँ दक्खिन पति चोकीदारन, मग्यो कर वह सरित उतारन ॥५॥
सुनि नृप कहिय हम न कर देहैं, जब उन अक्खिय पार न जैहैं
तब तिन्ह भूप पिटाय बिडारे, पोतन करि निजतन्त्रे पधारे ॥ ६ ॥
श्रीओंकार१ ईस दरसन करि, माधाता२ जुत पुजि पयन परि ॥
रेवा नदि पुनि लघि बडे रैय, पत्त नगर बुरहानपुराह्वय ॥ ७ ॥
जोतिर्लिंग सिव१अरचन महिय, विश्वकर्म प्रतिमा२दरसन किय॥
पुर अवरंगाबाद गये पुनि, गोदावरी बहुरि न्हाये धुनि ॥ ८ ॥
श्राद्ध१वैंपन२उपवास३विहित सब, बिरचि अग्ग बुन्दीस चलिय तब
उज्जैं असित इम गय धरि नैंय धुर, बापगाँव नामक हुलकरपुर१
पुण्यापुर मल्लार हुतो तब, खड्डू नृप सतकार कियो सब ॥

---

१ दीपसिंह ॥ १ ॥ २ कामदार का पुत्र ॥ २ ॥ ३ मना किया ४ सुदि ॥ ३ ॥ ५ बुद्धिमान् ६ दूसरे पक्ष में गयेहुए "ज्योतिष में शुक्लपक्ष को द्वितीय मानते हैं" ॥ ४ ॥ ७ नर्मदा के किनारे ८ नदी उतारने का ॥ ५ ॥ ९ निकाल दिये १० नावों का ११ अपने आधीन करके॥६॥१२ वेग से १३ बुरहानपुर नाम का॥ ७ ॥ १४ नदी में ॥८॥ १५ मुंडन १६ कार्तिक वदि में १७ नीति के धुरको धारण करके ॥९॥ १८ पूना में

सम्मुह जाय बधाय रु लिन्नैं, हय सिरुपाव निवेदन किन्नैं ॥१०॥
मुदित रची दिन प्रति महिमानी, दुर्लभ सिकार अनेक दिखानी॥
अहं कति रहत मलारहु आयो, बिबिध हेत मिलि दुहुँन२ बढायो ११
बुंदियें खबरि गई नृपपैं तब, सचिवन अग्गैं दुखित प्रजा सब ॥
हरजन धन छिन्नत नन हारैं, बनिकन दे अभिसाप बिगारैं ॥१२॥
चोरनतैं मिलि द्रव्य चुरावैं, खोसि खोसि सबको बसु खावैं ॥
सुनि उद्घोसें कियो नृप निश्चय, निकस्यो सत्य तबहि मंड्यो नय
भजनेरीपति सेरसिंह भट, हरजनकौं पकरन पठयो झट ॥
तिहिं आय रु माटुंदा पत्तन, हल्ला घेरिलयो वह हरजन ॥ १४ ॥
कोटसहिं तिहिं तबहि कहाई, भजनेरी पँ गहत सुहिं भाई ॥
अप्पहि दये संग इनके हम, करहु सहाय स्वदासन है छम ॥१५॥
कोटापति सुनि करि त्वरिताई, पृतनाँ देन सहाय पठाई ॥
जो पहुँचै न इते बिच करि जय, गहि हरजनहिं सेर बुंदिय गय १६
तारागढ [11] कारागृह डार्यो, बंधन लहि तब दर्प बिसार्यो ॥
बापगाँवँ मल्लार जुहागित, निज कन्या [12] उपयम मंडिय इत ॥१७॥
बुन्दीसह बहुधन खरच्यो जहँ, आगमकाल इक बत्त सुनी तहँ ॥
अगहन मास बिसद [13] अंह, तज्यो छत्रपति साहू बिग्रह १८
हुलकर घर अति सोक तास हुव, सुता बिवाहि चलन चिंत्यो ध्रुव
अनुज [15] बापगाँवहि नृप रक्खिय, हरजन पुत्र अरज वह अक्खिय १९
द्वैरदिन सिक्ख मोहि नृप दीजै, त्वरित [16] आनि मिलिहौं दिन तीजै२
द्वैरद्दिन सिक्ख ताहि तब दिन्नौं, कछु न संक भजिजावन किन्नौं२०
इत हड्ड१ रु हुलकर२ प्रीनुरत्ते [17], पहिलैं दुव२ पुरपार्पुर [18] पत्ते ॥

---

॥ १० ॥ १ कितने दिन ॥ ११ ॥ २ बुन्दी की ३ झूठा दोष ॥ १२ ॥ ४ धन ५ डाका ॥ १३ ॥ १४ ॥ ६ कोटा के पति को ७ भजनेरा का पति ८ हे समर्थ ॥ १५ ॥ ९ शीघ्रता १० सेना ॥ १६ ॥ ११ कैद में १२ बिवाह ॥ १७ ॥ १३ दिन १४ शरीर ॥ १८ ॥ उमेदसिंह ने अपने १५ छोटे भाई दीपसिंह को बापगांव में ही छोडा ॥ १९ ॥ १६ शीघ्र ॥ २० ॥ १७ प्रीति सहित १८ पूनामें

होतहँ सचिव सदासिव हितमय, नन्ह पितृव्य१ क सीमा जित नय२१
संभरपति सम्मुह वह आयो, दिन दस१० रक्खि सनेह दिखायो ॥
इन हरजन सुत बापगाँव रहि, जनकहिं सुनि पकरयो बिरोध चहि२२
नृप अनुजहिं फोरन किय दुर्नय, फुट्टयो नहिं तब भजि कोटा गय ॥
इत संभर१ हुल्लकर१ पुराया सन, पत्ते उभय२ सितारा पत्तन॥२३॥
इहहिं प्रात सुनत हरखायो, सम्मुह नन्ह कोस इक१ आयो ॥
डेरा काफरखोह दिवाये, पुनि महिमानी साज पठाये ॥ २४ ॥
साहू भूप मरयो विनु संतति, ऍंथुल राज्य किम रहैं बिनाँ पति॥
साहू पितामही तारा तँहँ, अरु प्रधान श्रीमत नन्ह जँहँ ॥ २५ ॥
मंत्र विचारि पनालागढ सन, राम बुलायउ संभा नंदन ॥
अग्गैं नृप सिवराज कर्या निंभ, भूखन कविहिं दये बावन५१ इभ२६
संभा हुव ताको लघु सोदर, दिन्नों जाहि पनालागढ बर॥
ताके सुत यह रामनाम हुव, सो अब कियउ सितारापति धुव २७
राजाराम१ बहुरि संभरपति१, मिलिवाये दुव२ नन्ह महामति ॥
बेठे दुव२ इक१ तखत बरब्बर, चले दु२ओर मोरछल१ चामर२८
डोले त्रय३ पुनि नन्ह मँगाये, राजाराम बिवाह रचाये ॥
साहू पट्ट राम इम बेठो, इत इक लरन घूँसल्या पेठो ॥ २९ ॥

॥ दोहा ॥

कहि अग्गैं श्रीमत द्विज, बाजेराय प्रधान ॥
रघू नाम भट घुसल्या, पठयो हिंदुसथान ॥ ३० ॥
तिहिं जनपद गुडवान१ अरु, खानदेस२ लिय जित्ति ॥
हाकिम पंडित भासकर, रक्खयो तँहँ करि कित्ति ॥ ३१ ॥
पच्छो पुनि दक्खिन गयो, मृत सुनि बाजेराय ॥

---

१काका २ नीति से ॥ २१ ॥ ३ राजा के छोटे भाई सेरसिंह को ॥ २२ ॥ २३ ॥
॥ २४ ॥ ४ पन्ना ॥२५॥ साहू की ५ दादी संभा का ६ पुत्र ७ सहश ८ हाथी
॥ २६ ॥ २७ ॥ २८ ॥ २९ ॥ ३० ॥ ९ देश ॥ ३१ ॥

सोव रह्यो श्रीमंत सुत, नन्न्ह न जानैं न्याय ॥ ३२ ॥
नन्न्ह हुकम लै छन्न तब, कातिक पिसुन भट ओर ॥
खानदेस गुड़वानमैं, आये बनि बरजोर ॥ ३३ ॥
तत्थ रघू भट भासकर, मार्‌यो इन करि जंग ॥
अप्पन थानाँ रक्खि तँहँ, पार्‌यो देस प्रसंग ॥ ३४ ॥
बत्त यहै सुनि घुंसल्या, तबतैं धरत बिरोध ॥
अब आयउ श्रीमंतसों, जुद्ध रचन सजि जोध ॥ ३५ ॥
हुलकर पति तँहँ बीच परि, दोउरन बैर मिटाय ॥
आनि रघू[1] श्रीमंतकैं, दिन्नों पयन लगाय ॥ ३६ ॥

इतिश्रीवंशभास्करेमहाचम्पूकेउत्तरायणोसप्तमराशावुम्मेदसिंहच-रित्रेबुन्दीन्द्रासितारापु:प्रस्थानतिरस्कृतमहाराष्ट्रमहिममेकलजोल्लङ्घनप्रतितीर्थस्नानप्रत्यर्चाऽर्चनविहितविधेयसम्भेरेशमल्लाराऽधिष्ठानबापग्रामप्रविशनखण्डूसन्मुखाऽऽगमनाऽऽदितत्सत्करणश्रुततद्वुदन्तहुलकराऽऽगमनहड्डेन्द्रहरजनाऽमात्यदेशदु:खश्रवणप्रेषिततत्सनाभिसेरसिंहवश्यवेष्टनहरजनाऽऽहूतकोटाकटकपूर्वभजनगरीभर्तृनिगृहीतबुंदीपुटभेदनतारादुर्गप्राकारप्रवेशनोम्मेदसिंहहुलकरसुताविवाहबहुवसुवितरणातत्त्यम्लेच्छमण्डलमहैकशीर्षोद्दसितारास्वामिसाहूश्म-

1 बालक ॥ ३२ ॥ ३३ ॥ ३४ ॥ ३५ ॥ ३६ ॥

इतिश्री वंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तमराशि में उम्मेदसिंह के चरित्र में बुन्दीन्द्र का सितारा नगर को प्रस्थान करना, मरहटों की महिमा का तिरस्कार करके नर्मदा को उल्लंघन करना, करने योग्य हरेक तीर्थ में स्नान और हरेक मूर्ति का पूजन करके रावराजा का मल्लार के स्थान बापगांव में प्रवेश करना, खंडू का सन्मुख आने आदि से उसका सत्कार करना, राजा के समाचार सुनकर हुलकर का आना, हड्डेन्द्र का हरजन के दिये देश के दु:ख को अमात्यों से सुनकर अपने भाई सेरसिंह को भेजकर हरजन को पकड़ने के लिये प्रेरना, हरजन की बुलाई कोटा की सेना के आने से पहिले भजनेरी के पति ( सेरसिंह ) से पकड़ेहुए ( हरजन ) को बुन्दी नगर के तारागढ के किले में कैद करना, उम्मेदसिंह का हुलकर की बेटी के विवाह में

शानसदनसमासादनश्रवणापेक्षणोऽपपकरणोऽपाजनीताऽवसरहार जनिकोटाऽऽगमनमहष्टपुणपापुरसदाशिवसत्कृतमल्लारोम्मेदश्सिता रासम्प्रापणश्रीमन्तसन्मुखाऽऽगमनपनालापतिरामराजाऽधिपत्याऽ भिषेचनतद्बुन्दीन्द्रसम्मिलनतदेकाऽऽसनसन्निविशननन्हरामराव- त्रिवाहनमहाराष्ट्रमण्डनासितारेशसुभटखाररसिकरघूपूर्वाऽपमानसूच नतत्कुपिततद्योधनाऽऽगमनमल्लारतद्विग्रहपरासनरघूश्रीमन्तचरणपा तन त्रपस्त्रिंशो३३मयूख ॥ ३३ ॥ आदित ॥३१४॥

॥ मायो व्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

दोहा—हरजन पुत्त दलेल इत, कोटा जाय प्रमत्त ॥
　　पठये लिखि नृप अनुज प्रति, बापगाँव इम पत्त ॥ १ ॥
　　अप्प रहहु मम संग अरु, कोटा आवहु दीप ॥
　　लो बुंदिय पुर तख्त धरि, मत्रैं तुमहिं महीप ॥ २ ॥
　　दीपसिंह ए पत्र हुतें, पठये अग्रज पास ॥
　　लखि तिन्ह मद दलेलको, सुपहु तज्यो विसवास ॥ ३ ॥

॥ षट्पात् ॥

　　नगर सितारा नीच इक्क नाहर हरदाउत ॥
　　निज नृप सम्मति विनुहिं जानि अप्पहिं सु बुद्ध जुत ॥

पट्टन ग्रन्थ देना, धाराके मुसल्मानों के महल को मारनेवाले सीसोदिया सि- तारा के स्वामी साहूका मरघट में घर करना (मरना) सुनना, पिता के ऋण को दूर करने के मिस से अवसर पाकर हरजन के पुत्र का कोटे आना, सदा शिव से सत्कार किये हुए मल्हार और उम्मेदसिंह का पूना देखकर सिता रे जाना, श्रीमन्त का सन्मुख आना, पनाला के पति रामराजा का राज्या- भिषेक होना, उससे बुन्दी के राजा का मिलना, मरहटों के मंडन सितारा के स्वामी के सुभट रखारसिक रघूके पूर्व अपमान को सूचित करना, उसका कु पित होकर युद्ध करने को आना, मल्हार का उसके वैरको मिटाना, रघूको श्रीमन्त के चरणों में गिराने का तेतीसवां मयूख समाप्त हुआ ।३३। और आदि से तीन सौ चौदह मयूख समाप्त हुए ॥३१४॥

॥ १ ॥ १ दे दीपसिंह ॥ २ ॥ २ शीघ्र ॥ ३ ॥

हुलक्कर प्रति किय अरज अग्ग नभ वसु सत्रह१७८०सक्क ॥
टोडा लिय जयसिंह डारि मिच्छन पर ओदक्क ॥
आवाँ१ पुरी रु दुन्नी१ उभय२ थान लये हमरेहु तव ॥
टोडा सु दिन्न तुम माधवहिं तो बखसहु मम भुवहु अव ॥४॥

॥ दोहा ॥

कुप्प्यो हुलकर सुनत यह, सोर रह्यो पुर छाय ॥
अक्खी नृप कहते हमहिं, तो बनतोहु उपाय ॥५॥
हम सन भिन्न प्रबुद्ध२है, बिगराई निज वत्त ॥
भनि इम नाहरतैं भयो, बुंदियभूप विरत्त३ ॥६॥
अग्गैं नन्न्ह अमात्य इत, रामचंद्र अघरत्त ॥
रानहि सम्मलि लैनकौं, पठये कोटा पॅत्त४ ॥७॥
द्रुत विश्वेश्वरनाम द्विज, निज वकील कोटेस ॥
उदयनैर पठयो तबहि, फोरन रान नरेस ॥८॥
तानैं मिलि जगतेसको, लिन्नौं मन पलटाय ॥
दक्खिन देस प्रधानपैं, दिय इम पत्र लिखाय ॥९॥
दै बुंदिय उम्मेद हित, अनुचित हुलकर कीन ॥
करहु कथित५ कोटेसको, तो हम सर्व अधीन ॥१०॥
जोलौं ए दल६ दूत लै, निकसैं नैर बिहाय ॥
तोलौं अक्खिय रान प्रति, दयाराम द्विजराय ॥११॥
कोटेसहिं जानहु कुहक७, मिल्यो सु जैपुर माँहिं ॥
सुनिहो रंचक दिननमैं८, है तुमतैं हित नाँहिं ॥१२॥
सु सुनि रान चलमति कहिय, कछु दिन परख विधाय९ ॥
दक्खिन पत्र पठायहैं, तोलग देहु धराय ॥१३॥
भैंसरोर पति स्वसुरहो, चुंडाउत भट लाल ॥

---

१ भय ॥ ४ ॥ ५ ॥ २समझदार होकर ३विरक्त ॥६॥४पहुंचा ॥७॥८॥९॥५ कहना ॥ १० ॥ ६ पत्र ॥ ११ ॥ ७ कपटी ८ थोड़े दिनों में ॥ १२ ॥ ९ करके ॥ १३ ॥

ता पँहँ कृष्ण दलेल सुत, इत दिय पत्र उँताल ॥ १४ ॥
पत्र रावराजोपपद, रानीको लिखवाय ॥
सो ममढिग भेजहु स्वसुर, प्यारे अवसर पाय ॥ १५ ॥
इम लिखि पठयो उदयपुर, अप्पन बनिक बकील ॥
सोहु मिलायो रान सन, करि हट लाल कुसील ॥ १६ ॥
लघुमति पत्र लिखाय दिय, कृष्ण कथित परिमान ॥
जल कुल्ल्या जिम रान मन, फेरयो फिरत अजान ॥ ॥१७॥
बखतसिंह नागोर पति, इत सठ मडि मरोर ॥
दिल्ली दल बुल्ल्यो बहुरि, देन जोधपुर जोर ॥१८॥
अरजी अहमदसाह सुनि, पुनि पठयो बल पूर ॥
जवन सलावतखान जहँ, सेनानी करि सूर ॥ १९ ॥
कूरम ईश्वरिसिंहकी, तनयाँ सन बिख्यात ॥
रामसिंह मरुराजको, पहिलैं सगपन जात ॥ २० ॥
यातैं आवत जोधपुर, सुनि दिल्लिय दल सोर ॥
कुम्महिँ मरुपति भीरकों, बुल्ल्यो गिनि बरजोर ॥ २१ ॥
तब कूरम आमेर पति, उत्तर पठयो एह ॥
फोज खरच भेजहु ततो, आवहिँ भीर सनेह ॥ २२ ॥

॥ षट्पात् ॥

अग्गैं नृप करते सहाय सुनि बिपति परस्पर ॥
फौजखरच लेते न जदपि होतो भर सगर ॥
जामातां सन कुम्म मेटि रीति सु धन मागिय ॥
तब मरुभूप सनेमें लक्ख१५००००दम्मन भरनौं दिय ॥

१ कृष्णसिंह २ शीघ्र ॥ १४ ॥ १५ ॥ ४ बुरे स्वभाववाला ॥ १६ ॥ ५ तुच्छ बुद्धिवाले (बदमाश) ने ५ नहर ॥ १७ ॥ ६ सेना ७ बुलाई ॥ १८ ॥ ८ सेना ९ सेनापति ॥ १९ ॥ १० बेटी से ११ हुआ था ॥ २० ॥ ॥ २१ ॥ २२ ॥ १२ युद्ध का भार १३ जमाई से १४ मांगे सहित एक लाख अर्थात् डेढ लाख

सजि तब अनीक जयसिंह सुव कोटा भेजिय कग्गरहिँ[1] ॥
हम संग होय जवनन हनहु तो बुंदिय तुम बस करहिँ २३
यह कहाय करि कुंच चल्यो मरुपति सहाय पर ॥
मरुपतिसौं अति मोद मिल्यो तीरथगुरु पुक्खर[2] ॥
नगर मेरता तदनु[3] जाय दोउन रमिलान दिय ॥
इत दिल्ली दल ईस उदयपत्तन दल[4] भेजिय ॥
हम संग होहु जगतेस नृप सह माधव सेवानुरत[5] ॥
अग्रजहिँ[6] मारि अप्पहिँ हमहु तो अनुजहिँ[7] जैपुर तखत ।२४।
यह सुनि सज्जिय रान होन दिल्लिप दल सम्मलि ॥
इत कोटा अधिराज कुम्म कग्गर बंचिय बलि ॥
हुव तयार तव हड्ड करन कूरम किंकर[8] पन ॥
बुंदिय लोभ बिधाय[9] रचन दिल्लिप दलतैं रन ॥
पुरजन कितेक कछु काम तहँ कोटाके गय उदयपुर ॥
तिन कहिय जात कोटेस सजि जैपुर सम्मलि दल प्रचुर[10] २५
दयाराम द्विज तबहिं रान यह सुनत सिराह्यो ॥
अक्खिय हम सन हेत नाँहि कोटेस निबाह्यो ॥
यह सुनाय वे पत्र लिखे दक्खिन पहुँचावन ॥
दिन्नैं ते द्विज हत्थ प्रीति बुंदियपर लावन ॥
द्विज दयाराम ते दल सकल[11] सहर सितारा मुक्कलिय ॥
तब उभय हड्ड हुलकर तमकि[12] कग्गर[13] बंचत कोप किय ।२६।

॥ दोहा ॥

पुनि मलार खिजि नन्ह पर, रुठि चल्ल्यो निज देस ॥
सुनत नन्ह अड्डो फिरयो, बुल्ल्यो बिनय बिसेस ॥२७॥

---

१ पत्र ॥ २३ ॥ २ पुष्कर में ३ जिसपीछे ४ पत्र भेजा ५ सेवा में प्रीति करके ६ ईश्वरीसिंह को ७ माधवसिंह का ॥ २४ ॥ ८ पति ९ बुन्दी का लोभ करके १० बहुत सेना ॥२५॥ ११ सब पत्र १२ खिजकर १३ पत्र वाचते ही ॥२६॥२७॥

छमहु कोप मल्लार छमें, सुनहु वत्त मम एक ॥
सचिव अष्ठ८ पद मुख्यहे, अग्गैं बिहित बिबेक ॥ २८ ॥

॥ पादाकुलकम् ॥

श्रीपतिराव१ हुते सबमैं इनें, प्रतिनिधिंको उपपद पायो जिन ॥
तिन मुख अग्गैं मम प्रपितामह, विश्वनाथ१ बितये अनेक ग्रह २९
बाला २ हुव पुनि विश्वनाथ सुत, तेहु रहे मुख अग्ग बिनय जुत ॥
श्रीपति सग पेसें रहिबे सन, तिनहिं पेसवा कहन लगे जन ॥३०॥
बाजेराय३ भये बालासुत, मांमक जनक पेसवा नय जुत ॥
श्रीपतिराव मरे प्रतिनिधि जब, तुम पचन हमरो जस किय तब ३१
श्रीपतिकी तब मुख्य सचिव गति, बाजेरायहिं दई छत्रपति ॥
अंक छाप जिम खनितँ उघारे, सो तुम सुनहु गंद्यकरि सारे ॥३२॥

॥ सचरणगद्यम् ॥

श्रीसाहूराजाछत्रपति हर्षनिधान बाजेराय बालाजी पंडितप्रधान ए अंक छापमैं खुदाय हमारे पिता पेसवा बाजेराय छत्रपतिनैं मुख्य प्रधान कीनैं ॥

अरु उनके देहांतके अनंतर श्रीसाहूराजाछत्रपति हर्षनिधान नन्हांजीबाजेराय पंडितप्रधान ए अंक सितारेश्वरनें छापमैं खुदाय दीनैं ॥

तदनंतर जब छत्रपति साहू परलोक गये ॥
तब पनालागढसों पितृव्यक सभाके पुत्र राजाराम आपकैं सितारके अधीस भये ॥ ३३ ॥
अब वेही अंक नईछापमैं राजारामके नाम सहित खनाये ॥
सो सब इत्यादिक अभ्युदयके फल तुम पचननैं प्रससापूर्वक

---

१ समर्थ ॥ २८ ॥ २ पति ३ कायम मुकाम का ४ दिन ॥ २९ ॥ ५ प्राचीन रहने से ॥ ३० ॥ ६ मेरे पिता ॥ ३१ ॥ ७ खुदवाकर ८ आगेवाले गद्य छन्द से ॥ ३२ ॥ ९ पीछे १० जिसपीछे ११ काका ॥ ३३ ॥ १२ खुदाये १३ ऐश्वर्य

मिलाये ॥

तुमहीनैं हैदराबादके नवाब निजामनमुलककों जेर करि रुप-रुपेमैं सिक्का अपने अंकको खुदाय जागीरी पटामें हैदराबादही पच्छो उनकों दिवाय वंदगी सितारेकी कराई ॥

अरु गुजरातको मालिक दामा गायग्वाल साठिहजार६०००० सेनाको सिरदार फिराऊ भयो ताकों कैदकरि दंडलै रु गुजरात कों अपनैं अधीन वनाई ॥ ३४ ॥

तुमारे प्रतापतैं इत्यादिक अभ्युदय देखि सवननैं सितारेकों कुमारिकेश्वर कह्यो ॥

तिनके रूठि गयें रामराजाके राज्यमें स्वामिधर्मी सचिव कोन रह्यो ॥

ऐसो आदेस श्रीमंतको सुनि हुलकरनैं दयाराम द्विजके पठाये दल दिखाये ॥

अरु कही कोटादिक कूर बुंदीससों वैर करैं सो पापिष्ठ पंडित रामचंद्रके सिखाये ॥ ३५ ॥

॥ दोहा ॥

सुनत पत्र श्रीमंत करि, रामचंद्र पर रीस॥
सज्जित हिंदुसथानपर, किन्नों हुलकर ईस ॥ ३६ ॥
कछुदिन पहिलैं नन्न्हसों, रामचंद्र कहि वत्त ॥
संध्याको अधिकार सब, छिन्न्यों पिशुन प्रमत्त ॥ ३७ ॥
निंदा बहुरि मलारकी, कहि कहि कितव कुढार ॥
अप्पहिं हिंदुसथानपर, हुव मालिक हुसियार ॥ ३८ ॥

---

१ इस शब्द का अपभ्रंश गायकवाड़ हुआ है अर्थात् ये लोग पहिले गवओं के चराने से गायकवाले कहाते थे ॥ ३४ ॥ २ जिस देश में वर्ण व्यवस्था है उसका नाम कुमारिका है ३ पत्र ॥ ३५ ॥ ३६ ॥ ४ चुगल ॥ ३७ ॥ ५ बुरी भांति ॥ ३८ ॥

अब ताको यह कपट लखि, नन्ह दयो सु निवारि ॥
किय तयार मल्लार कँहँ, बलि बिस्वास वधारि ॥३९॥
राजोरा सटवा १ तबहि, हुलकर निज उमराव ॥
दस हजार १०००० दल सगदै, पठयो अग्ग सचाव ॥ ४० ॥
अक्खी तुम पहिलैं चलहु, दब्बहु हिंदुसथान ॥
चातुरमास विताय हम, आवहिं कटक अमान ॥ ४१ ॥
तव सटवा दरकुच करि, लघि नगर उज्जैन ॥
आयो सुनि दिस दिस उठिय, ओंदक भूपन ऐन ॥ ४२ ॥

इतिश्रीवंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तम ७ राशावुम्मेदसिंहचरित्रे कोटागतहारजनिदलेलसिंहबुन्दीन्द्रसोदरदीपसिंहभेदनपत्रलिखनं १ऽनुजप्रेषितपत्रसितारासंस्थितरावराडमात्यविश्वासत्यजननिजपुराऽऽत्रा १ दूणयु २ द्धरणाहरदाउत्तनाहरसिंहमल्लारविज्ञापनकोपतत्तदनूरीकरणश्रुतेन्द्र इङ्केन्द्रस्वभटकुत्सनसमवगतश्रीमन्ताऽमात्यपण्डितरामचन्द्रराणाभेदनपत्रकोटेशविप्रविश्वेश्वरोदयपुरप्रेषणात्रिभित्सुमायामूढराणाबुन्दीदुर्जनशल्यदापनपत्रलिखनप्रस्थिततद्द्विजदयारामनिवारणदालेलिश्वशुरचुंडाउत्तलालसिंहजामातृ—

१ पुनि ॥ ३९ ॥ ४० ॥ ४१ ॥ २ भय से राजाओं के घरों में ॥ ४२ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तमराशि में उम्मेदसिंह के चरित्र में, कोटा में गये हुए हरजन के पुत्र दलेलसिंह का बुन्दी के पति के छोटे भाई दीपसिंह को फोडने का पत्र लिखना १ छोटे भाई के भेजे हुए उसके पत्र को देखकर सितारा में ठहरे हुए रावराजा का अमात्य का विश्वास छोडना २ अपने पुर आँवाँ और दूणी के निकालने की हरदाउत नाहरसिंह का मल्लार से अरज करना और उसका क्रोध सहित अस्वीकार करना सुन कर इङ्केन्द्र का अपने उस उमराव की निन्दा करना ३ श्रीमन्त के अमात्य रामचन्द्र का राणा को फोडने का पत्र प्राप्त करके कोटा के पति का ब्राह्मण विश्वेश्वर को उदयपुर भेजना और उसकी माया में मूर्ख राणा का दुर्जनशाल को बुन्दी देने की सम्मति का पत्र लिखकर भेजने में ब्राह्मण दयाराम का रोकना ४ दलेलसिंह के श्वशुर चूंडा लालसिंह का जमाई के अर्थ राणा से रावराजा

इनको बीज रहैं छिति जोलौं, रचक चैंन हमे नहिं तोलौं ॥२॥
दिस दिस यह कोलाहल अद्भुत, बुदिय इम विंटिय दलेल सुत ॥
नहिं नृप*तदपि कढ्यो अंतर दल,चालुक१कायथ२हत्थ चंलाचल

॥ षट्पात् ॥

सोलंखो समामसिंह १ जोराउर नंदन ॥
कायथ मोजीराम २ कढे अरि करन निकंदन ॥
मारे के रन अपर झारि निर्भर समसेरन ॥
देर न किय दालेलि भज्यो भीरुक तजि डेरन ॥
नैनवा मग्ग लिय रुक्कि इन तव सु जाय कोटा रहिय ॥
कोटेस हितु दे हुत कटक करहु भीर अव इम कहिय॥४॥

॥ दोहा ॥

गो बुंदिय तुमरे कहें, आयो रंखत लुटाय ॥
बल विनु वेर न वाहुरत, सँत्वर देहु सहाय ॥ ५ ॥
दुजनसल्ल उत्तर दयो, दिवस भीरके एन ॥
कछुक काल छन्नें रहहु, सटवा आत ससेंन ॥ ६ ॥
राजोरा दरकुच रचि, कोटा सन लहि दंड ॥
द्रुत पहुँच्यो अजमेर दिस, मंडत अमल अखंड॥ ७ ॥
खत्री केसवदासकें, पठये सटवा पत्र ॥
वखतसिंह सन वैर तुम, अनुचित करहु न अत्र ॥ ८ ॥
कूरम प्रति केसव कहिय, वरजत तुमहिं मलार ॥
जो चहिहैं अब जंग तो, ढहिहैं सब ढुंढार ॥ ९ ॥
बरज्यो इत वखतेसहू, मरहट्टन भय मानि ॥
लै बहु धन मरुपालसौं, बुल्ल्यो न लरन बानि ॥ १० ॥

---

॥ २ ॥ * उम्मेदसिंह नहीं था तोभी १ भीतर की सेना निकली २ चपल ॥ ३ ॥ ३ नाश ४ निर्भर (बहुत) ५ दलेलसिंह के पुत्र ने ॥ ४ ॥ ६सामग्री ७ शीघ्र ॥ ५ ॥ ८ सेना सहित ॥ ६ ॥ ७ ॥ ८ ॥ ९ ॥ ९ मारवाड के राजा से

सुनि तब ईश्वरिसिंहहू, खटवा नीति सुनाय ॥
क्यों पुनि पुनि दिल्लिय कटक, बोलिस लेत बुलाय ॥११॥
हुलकरको यह सुनि हुकम, तब नबाव डरि तत्त ॥
सय्यद खान सलावतहु, पच्छो दिल्लिय पत्त ॥ १२ ॥
कुम्महिँ जानि सहाय कर, रामसिंह मरुराय ॥
केसव हठि रोक्यो कलह, इहिँ कारन अकुलाय ॥ १३ ॥
सम्मति हरगोविंदकी, ले कवंध नृप राम ॥
कुम्महिँ अक्खिय केसवहु, है यह स्वामि हराम ॥ १४ ॥
माधव[1] अरु उम्मेद[2] सों, याकै प्रीति अजस्र[3] ॥
छन्नैं आवत जात छदं, पत्रैं गये इम घस्र ॥ १५ ॥
कोउक पत्र फरेब करि, लिपि ताकी लिखवाय ॥
तैसोही लिखि कुम्मको, दिन्नों विदित दिखाय ॥ १६ ॥
सु लखि पत्र जयसिंह सुव[6], मन्नी सतपहि मुद्ध[7] ॥
बुल्लि[8] सभा अंतर बन्यों, केसव उप्पर क्रुद्ध ॥ १७ ॥
केसव अक्खिय जोरि कर, इतरनको छल एह ॥
असु[9] कीजै तनु अंतरित, निकसैं जो मम लेहँ[10] ॥ १८ ॥
मन्नी तदपि न मातृसुख[11], सुनहु राम नृप हाय ॥
करि हठ दिन्नों केसवहिँ, पापी गरल[12] पिवाय ॥ १९ ॥
बुल्लयो तहँ जयसिंह सुव, हे पाँमर[13] मतिहीन ॥
मिलि तैंही मल्लारसैं, खर जैपुर किय खीन ॥ २० ॥
च्यारि[4] परग्गन सोदरहिँ, हड्ड[2] हिँ बुंदिय देस ॥
कितव[14] दिवाये प्रसभ[15] करि, वाको फल सहि एस ॥ २१ ॥

---

॥ १० ॥ १ मल्लार के उमराव खटवाने बख्तसिंह को मना किया २ मूर्ख ॥ ११ ॥ १२ ॥ १३ ॥ १४ ॥ ३ निरन्तर ४ पत्र ५ दिन ॥ १५ ॥ १६ ॥ ६ सुत ७मूर्ख ने ८ बुलाकर ॥१७॥ शरीर से ९ प्राण दूर करे १० लेख ॥१८॥ ११तोभी उस मूर्ख ने नहीं मानी १२जहर पिलादिया॥१९॥१३नीच॥२०॥१४हे ठग१५हठ करके

कहाँ सहायक तव कुमति, मूरख वह मल्लार ॥
वाहि बचावन मान अब, बुल्लहु क्यों न लवार ॥ २२ ॥
सुनि अक्खिय केसव सुमति, स्वामि इनैं जब दास ॥
त्रोता कोन द्वितीय२ तँहँ, गिलत सिंह गज मास ॥ २३ ॥
केसव केसव ध्यान करि, पुनि पुनि बिरचि प्रनाम ॥
गहि भंजन पिन्नों गरल, रटि अच्युत हरि राम ॥ २४ ॥
लेत जहर आवत लहर, नील नँहर यह भाखि ॥
विनु आगस जो देत विख, सो पावत श्रुति साखि ॥ २५ ॥
इम कहि इक१घटिका अवधि, केसव छोरयो काय ॥
बहुलँ छिन्नि ताको विभव, लाई कूरम लाय ॥ २६ ॥
आयो जैपुर कुम्म इम, मंत्री पट्टु निज मारि ॥
सटवा यह वदनीति सुनि, विविध लिखिय विसतारि ॥२७॥
सुनि हुलकर श्रीमतसों, अकरयो यह अपराध ॥
हठ पूरव लिन्नों हुकम, विरचन जैपुर बाध ॥ २८ ॥
हुलकर१ हड्ड २ रु नन्न्ह ३ पुनि, तजिग सितारा तत्त ॥
सक हय नभ धृति १८०७ चैत्र सित, पुण्यपापत्तन पत्त ।२९॥
तनय स्वीय उपवीत तँहँ, वलि निज अनुज विवाह ॥
पुण्या किय श्रीमत प्रभु, भति हित उभय उछाह ॥ ३० ॥
महिमानी उम्मेदकी, बहु श्रीमंत बनाय ॥
प्रीति सहित अनुकूल पन, दिन दिन अधिक दिखाय ॥३१॥
रामचदके कथित करि, सध्याको अधिकार ॥

---

॥ २२ ॥ १ रक्षा करनेवाला ॥ २३ ॥ केशवदास ने २ श्रीकृष्ण का ध्यान करके ३ पात्र लेकर विष पीगया ॥ २४ ॥ ४ उस नीले नखोंवाले ने यह कहा 'जहर खानेवाले के नख नीले होजाते हैं" ५ अपराध ६वही पीछा पाता है यह वेद की साची है ॥ २५ ॥ ७ बहुत ८ कछवाहे ने लाय लगाई ॥२६॥२७॥ ॥ २८ ॥ ९ पूना नगर में प्राप्त हुए ॥ २९ ॥ ३० ॥ ३१ ॥

भयो खालसै किन्न अब, ताकी अरज मलार ॥ ३२ ॥

॥ षट्पात् ॥

सुनहु नन्न्ह हम अग्ग लियउ मालव जवनन सन ॥
तब पत्तन उज्जैन महाकालेस निकेतन[1] ॥
परमार सु आनंद१ मैंर२ रु संध्या राणोजिय३॥
तीनन३ तजि हिय गंठि सत्य इहिं रीति सपथ[2] किय ॥
इक१चित्त स्वामि कारिज करहिं अरु जो होवहिं काल बसि ॥
तो तास सुतन जीवैं सु जन हिय लगाय पालहिं हुलासि॥३३॥

॥ दोहा ॥

यह करार[3] जो भुल्लि अरु, चलिहै कुमति कुचाल ॥
ताहि महाकालेश्वरहु, प्रगट करहिं पैमाल ॥ ३४ ॥
हमरे हुव संधा यह सु, जानत तुमहु अजेय ॥
रामचंदके कथित करि, संध्या नहिं अपमेय[4] ॥३५॥
रुप्पय पैंसठि लक्ख ६५००००० तब, दै मलार बिच्च राक्खि ।
संध्या सन श्रीमंत लिय, सेनापति तिहिं रक्खि ॥ ३६ ॥

॥ पादाकुलकम् ॥

हुलकरको श्रीमंत कथित[5] किय, संध्या जया[6] लगावन निज हिय।
नाम चमारगोंद तस पत्तन[7], आयउ ताहि मनावन अप्पन ॥ ३७ ।
लै तिहिं संग गये पुराया जब, रचिय मंत्र हुलकर १ संध्या२ तब ॥
हिन्दुसथान माँहिं अप्पन दुव२, स्वामी नन्न्ह तयार करे हुव॥३८॥
रह्यो परंतु उहाँको बहुतर[8], वित्त हार्यनिक[9] रामचंदकर ॥
जो न रहैं अप्पन बस यह धन, तो करैंहि वह दुष्ट दुष्टपन ॥ ३९॥

---

१ मंदिर में २ सोगन किये थे ॥ ३३ ॥ ३४ ॥ ३ प्रतिज्ञा ४ अपमान (अनादर करने योग्य ॥ ३५ ॥ ३६ ॥ ५ कहना ६ जया नामक सिन्धिया का ७ सिन्धि के पुर का नाम चमारगोंदा था ॥ ३७ ॥ ३८ ॥ ८ अत्यन्त ९ वार्षिक (... धन ॥ ३९ ॥

यह तव दुहुँन२ नन्हपति अक्खिय, आन्दिक कर अपनैं कर[2] रक्खिय ॥
श्रीमतहु यह अरज मन्नि लिय, हिंदुसथान अधीन दुहुँन२किय४०

॥ दोहा ॥

तवतैं हिंदुसथानकौ, खरनीको कर सर्व ॥
हुलकर सध्याऽधींन हुव, आन्दिक वित्त अखर्व ॥ ४१ ॥
सिक्खदैन श्रीमत पुनि, सभर डेरन आय ॥
तरल निवेदे दस १० तुरग, करटी दुव२ अतिकाय ॥
भूखन मनिन अनर्घ दुव२, दस १० सिरुपाव उदार ॥
दिन्नी वुदिय सिक्ख इम, करि समर सतकार ॥ ४३ ॥
सक मुनि नभ वसु इदु १८०७ सम, सावन पचमिश्याम॥
वुदिय आयो कग्गि विजय, धरनीपति निज धाम ॥ ४४ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तम ७ राशावुम्मेद सिंहचरित्रे कोटेशप्रेरिरतदालेलिकृष्णसिंहबुन्दीवेष्टनरावराट्सुभटसोलखिसंग्राम १ कायस्थमोजीराम २ तदभिभवनकृष्णसिंहकोटासहायप्रार्थनदुर्ज्जनशल्यतदनङ्गीकरणराजोरासटवाबखतसिंहे २ श्वरीसिंह २ युद्धवारणश्रुतपैशून्यकूर्म्मराजखलिकेशवगरलदापनजा

१ सालाना खिराज २ अपने हाथ में ॥ ४० ॥ ३ आधीन ४ बहुत धन ॥४१॥ ५ हाथी ॥ ४२ ॥ ६ अमूल्य ॥ ४३ ॥ ७ विक्रम के शाक का सम्वत् ॥ ४४ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के पूर्वायण के सप्तमराशि में उम्मेदसिंह चरित्र में कोटा के पति की प्रेरणा से दलेलसिंह के पुत्र कृष्णसिंह का बुन्दी घेरना और ावराजा के भट सोलखी संग्रामसिंह और कायस्थ मोजीराम का उस े सम्मुख होना १ कृष्णसिंह का सहाय के अर्थ कोटा के पति की प्रार्थ- ा करना और उसका अस्वीकार करना २ राजोरा सटवा का बखतसिंह और ईश्वरीसिंह का युद्ध रोकना और चुगली सुनकर कछवाहों के राजाका शवदास को जहर देना १ यह वृत्तान्त जानकर हुलकर का जयपुर को

ततद्बुन्दतहुल्लकरजयपुरध्वंसिनीनन्हाऽऽज्ञानयनतदनुश्रीमन्त १ इह २ हुल्लकर ३ पुण्यापुराऽऽगमनकृततनयोपवीता १ऽनुजविवाहो २ रसवनन्हमल्लारवचनाऽनुकूलसन्ध्याजयासेनाऽधिकाराऽर्पणमल्लार१ जया २ हिंदुस्थानप्रेषणोरीकरणनन्हबुन्दीन्द्रशिविरागमनतुरगदश क १० करटियुग २ मणिभूषणाद्युपा २ ऽऽदिनिवेदनरावराटूबुन्द्या ऽऽगमनं पञ्चत्रिंशो ३५ मयूखः ॥ आदितः ॥ ३१६ ॥

प्रायो व्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

॥ दोहा ॥

कोटापति संकल्प सब, करे नियति प्रतिकूल ॥
रामचंद्र सन हित रच्यो, मोघ भयो सु समूल ॥ १ ॥
पलटायो जगतेस पुनि, सावधान हुव सोहि ॥
बुंदी पठयो कृष्ण बलि, भजि सु पराजित मोहि ॥ २ ॥
जैपुर सम्मलि पुनि जुरन, लग्गो करन प्रयान ॥
बरज्यो सटवा कुम्म तब, थकि बैठो निज थान ॥
ऐसो अनुचित्त ईरखा, किन्नौं जड़ कोटेस ॥
न फल्यो उद्यम नीचको, सोक रह्यो अवसेस ॥ ४ ॥
उदयनैर सन रान इत, दयाराम द्विज संग ॥
पठयो टीका उपकरन, अनुसारि प्रीति उमंग ॥ ५ ॥

---

नाश करने की नन्हकी आज्ञा लेना और जिसपीछे श्रीमन्त, उम्मेदसिंह और हुलकर का पूना नगर में आना ४ पुत्र की जनेऊ और छोटे भाई का विवाह करके नन्ह का मल्लार के वचनों के अनुकूल सिन्धिया को जया नामक सेना का अधिकार देना और मल्लार व जया को हिन्दुस्थान में भेजना मंजूर करना ५ नन्ह का बुन्दी के राजा के डेरे आना और दश घोड़े, दो हाथी, जड़ाऊ भूषण आदि भेट करना और रावराजा का बुन्दी आने का पैंतीसवां मयूख समाप्त हुआ ॥ ३५ ॥ और आदि से तीन सौ सोलह मयूख हुए ॥ ३१६

१ भाग्य ने उलटे कर दिये २ निरर्थक ॥ १ ॥ ३ कृष्णसिंह को ॥ २ ॥ ३ ॥ ४ बाकी ॥ ४ ॥ ५ सामग्री ॥ ५ ॥ ३

ईटक साखति उभय२ हय, मैंदकल इक१ मातंग ॥
सूचीमुखं सिरपेच इक१, दुव२ सिरुपाव सुरंग ॥ ६ ॥
टीकाको यह साज दिय, दयाराम द्विज सत्थ ॥
परपरा दसतूर पुनि, सुनिये राम समत्थ ॥ ७ ॥
अग्गैं सुपहु सुभाड सुत, नृप नारायनदास ॥
रन रानौं सग्रामकी, टारी दुस्सह त्रास ॥ ८ ॥
महूपुरप नवावको, इक्का भट लिय मारि ॥
सभरको सीसोद तब, बहु आसान बिचारि ॥ ९ ॥

॥ पादाकुलकम् ॥

प्रथम रान सग्राम भीर करि, बाबरको बहु कटक हन्यों लरि ॥
च्यारि अग्ग चालीस४४घाय सहि, बिजय कियो बुंदीस धर्म वहि१०
इक्का मुगल यहै पुनि मारयो, अपनें सिर उपकार बिचारयो ॥
भटन सहित यह मंत्र रान किय, बिनई पुनि बुंदीसहिं बुल्लिय ११
तुम हमतैं कछु भेट अब्द प्रति, इच्छत लेहु रक्खि निज उन्नति॥
रचि तब नर्म कह्यो सभर पहु, पट्टिस१खग्ग१ कोसं दुव२पेसहु१२
बैर तीन३ हायन बिच लैहैं, तब तुम पर हड्डन हित ह्वैहैं ॥
भेजहु प्रथम बिजयदसमी१० दिन१, पुनि गुनगोरि३ दिवस२ आ-
हुँठ इन ॥ १३ ॥
बरसगांठि दिन३ बहुरि पठावहु, तो हमहेत गिनैं तुमरो बहु ॥
यह नृप नर्म रान स्वीकृत किय, अवरहु प्रीति रीति इम वधिय१४
हाटकं साज उपेतं इक१ हय, इक१ तरवारि मुठि तिहिं मनिमय॥
इक१ निखग इक१ बिसिखासन, चीरा इक१ मूल मिति जास न१५

१ सुवर्ण की २ मस्त हाथी ३ हीरों का ॥ ६ ॥ ७ ॥ ८ ॥ ९ ॥ ४ धर्म धारण करके ॥ १० ॥ ११ ॥ ५ हसी करके ६ कटार और खड्ग के दो म्यान भेजो ॥ १२ ॥ ७ हे आहड नगर के पति अथवा महाराणा क्षत्रियों के पति "आहड पुर में राज्य रहने के कारण शीशोदिया क्षत्रियों को महाराणा तथा आहड़ा कहते हैं"॥१३॥१४॥ ८ सुवर्ण के साज ९ सहित १० धनुष ॥१५॥

असि१ पट्टिस१ के कोसर२ सहित चहि, इक१ सिरुपेच इते८ भेजन कहि ॥
तबतैं चली रीति वह आई, सो रानहिँ नहिँ मिटत सुहाई ॥१६॥
दयाराम द्विज तत्थ रान अब, टीँका संग ए८हु पठये सब ॥
बुंदिय रान सचिव१ द्विज २ लाये, बिजयदसमि १० दिन नजरि कराये ॥ १७ ॥

॥ दोहा ॥

उँज्ज अमावसि निस तदनु, चोकीदारन फोरि ॥
तारागढ सन कढि गयउ, हरजन वह छल जोरि ॥ १८ ॥
इत दक्खिन अब वे उभय२, सुनि नभ धृति१८०७इसमास३॥
हुलकर संध्या सज्ज हुव, लागि दिगबिजय हुलास ॥ १९ ॥

॥ षट्पात् ॥

बिजयदसमि१० दिन बीर सेन हंकिय सागर सम ॥
संध्या तँहँ हुलकरहिँ कहिय कछु काम गेह मम ॥
मैं चम्मारगौंदा प्रवेसि वह करि द्रुत आवत ॥
अप्प चलहु इत अग्ग अवनिँ सत्रुन अपनावत ॥
यह कहि जया सु गय निज नगर इत मलार हंकिय कटक
दिस बिदिस बल फुट्टिय दुसह रचहिँ कोन दक्खिन रटक२०
हुलकर सुत जुत हंकि लंघि चम्मलि इत आयउ ॥
वृत्त सुनत बुंदीस जाय सन्मुह गृह लायउ ॥
अरु हय नभ धृति१८०७अब्द मास अगहन पख उज्जल ॥
दुहुँन२नैनवा जाय बिंटि तोपन किय कंदल ॥
तब सठ दलेल सुत कृष्ण वह अंतहपुर तजि भज्जि गय ॥
हड्ड१ रु मलार२ ताकी तियन पठई पीहर बिरचि नय ।२१।

।१६।१७।१कार्तिक मास की२जिसपीछे ॥१८॥३आश्विन मास में ॥१९॥४सिन्धिया के पुर का नाम है ५भूमि ॥२०॥६वृत्तान्त७युद्ध किया८जनाने को छोडकर।२१।

॥ दोहा ॥

नगर समीधी¹ नैनवा², करउर³ ए सब लिन्न ॥
तिनमें नृप बुन्दीस तब, अमल अप्पनों किन्न ॥ २२ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तम ७ राशावुम्मेदसिंहचरित्रे कोटेशयत्ननिष्फलीभवनराणातिलकोपहारबुन्दीप्रषणहरजनकारानिष्कसनमल्लारहिंदुस्थानाऽऽगमननयनपुरयुद्धकरणदलेलिपलायनबुन्दीन्द्रतद्भूम्युद्धरणं षट्त्रिंशो मयूख ॥ ३६ ॥ आदितः ॥ ३१७ ॥

प्रायो व्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा॥

॥ निशाणी ॥

इम सुत भीरु दलेलका तजि तियन पलाया ॥
ताके देस असेसमैं नृप अमल विधाया ॥
पुनि हुलकर सभर सहित अमरख उफनाया ॥
खत्री केसव वैरपैं जयनैर चलाया ॥
फट्टी पन्नग सकुली फन पलटि फिराया ॥
खुल्ले नैंन महेसके नर्व माल लुभाया ॥
लग्गा बावन५२ संगही रन कौतुक आया ॥

---

॥ २२ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तमराशि में, उम्मेदसिंह चरित्र में, कोटा के पति का यत्न निष्फल होना १ राणा का तिलक की सामग्री बुन्दी भेजना २ हरजन का कैद से निकलना ३ मल्लार का हिन्दुस्थान में आना "सामान्य रीति से सभी भारत वर्ष का नाम हिन्दुस्थान है परन्तु विशेष करके भारत वर्ष के पूर्वी प्रान्त को हिन्दुस्थान कहते हैं" नैणवा पुर में युद्ध करना और दलेलसिंह के पुत्र कृष्णसिंह का भागना तथा बुन्दी के पति का उसकी भूमि लेने का छत्तीसवां मयूख समाप्त हुआ ।३६। और आदि से तीन सौ सत्रह ३१७ मयूख हुए ॥

१ भागा २ किया ॥ १ ॥ ३ शेषनाग की सांकल (पीठ की लंबी हड्डी) फटी ४नवीन मुण्डमाला का लोभ लगने से शिव के नेत्र खुले युद्ध का खेल देखने

जाल बनाया जुग्गिनी कर ताल बजाया ॥ २ ॥
गिद्धनि चिल्हनि गैनमैं गन के गहकाया ॥
धूरि बिलग्गी भासुकैं सब भानु छिपाया ॥
शृंग मचक्के मेरुके धर खंड धुजाया॥
हाक नकीबनकी मची दल डाक लगाया ॥
सुनि आवत दक्खिन कटक कूरम अकुलाया ॥
दुत कग्गर बुंदीसपैं लिखवाय पठाया ॥
छंडी छोनिय रावरी हम साम बनाया ॥
हुलकर सम्मलि होय क्यों अब दंड उपाया ॥ ४ ॥
किन्नौं प्रथम करार जो नहिं नैंक मिटाया ॥
अब कैसे अपराधपैं मल्लार कुपाया ॥
केसव आयस नाँ किया इम झारि गिराया ॥
दास तदपि आमेरका इनका न नसाया ॥ ५ ॥
अग्गैं रंचक दोसपैं अतिदंड न गाया ॥
समुझावहु तुम संभरी हुलकर हठ आया ॥
एकाकी अब अप्पका अवलंब बनाया ॥
ए कग्गर आमेरका मुनसीन सुनाया ॥ ६ ॥
बिनय भरे सुनि बैन ए संभर सकुचाया ॥
मंत्र बिरचि मल्लारतैं हिय गूढ खुलाया ॥
हुलकर अक्खी भूपतैं नहिं बैर सिवाया ॥
दक्खिन निंदा अहरी बलि दर्प बढाया ॥ ७ ॥
मारत केसवदासकों उन बैन लगाया ॥

---

को बावन वीर संग हुए योगिनियों ने समूह बनाकर हाथ की ताली बजाई।२ गिद्धनियों और चीलहों के समूह १ आकाश में २ प्रसन्नता की बोली बोले ३ लगी ४ सूर्य की किरणों के धूलि लगकर सब ५ सूर्य को छिपा दिया ६ सेना को क्रोध दिलाया ॥ ३ ॥ ७ पत्र ८ भूमि ॥ ४ ॥ ९ केशवदास ने हुकम नहीं माना इस कारण ॥ ५ ॥ १० अकेले आपका ॥ ६ ॥ ७ ॥

जिहिँ वल्लतैं बुंदी बहुरि चउ४ देस गुमाया ॥
सो हुलकर तेरो कहाँ अब अंतक आया ॥
ऐसैं कहि अपराध बिनु पट्टु सचिव नसाया ॥ ८ ॥
ताहिके दृढ वेसपै इत मैं चलि आया ॥
मारनका नहि मत्र पैं अति दर्प छकाया ॥
यातैं रुप्पय दंडका लैहैं मनभाया ॥
बुंदीपति सुनि वैन ए प्रतिवैन लिखाया ॥ ९ ॥
कूरम हम तुमरें कहें हुलकर समुझाया ॥
पै पिंसुननकी मन्त्रिकैं तुम दर्प दिखाया ॥
यातैं आयस नन्हका लहि कटक चलाया ॥
केसवदास बिनासका इन ओगुन गाया ॥ १० ॥
मारनका नहिँ मत्र पै धन लैन धकाया ॥
प्रत्यागत इच्छैं नहीं एहू हठ आया ॥
यातैं अप्पहु अप्पहू देम दम्म सिवाया ॥
लै तिनकों टरिजाहिंगे दल खरच दुखाया ॥ ११ ॥
ए कग्गर कूरम सुनत इत मत्र उपाया ॥
देनों दम्म न उचित करि लरनौं चित लाया ।
अक्खी हरगोविंदसौं रनही मन भाया ॥
बीरन बुल्लहु बेगही दल सजवं सुहाया ॥ १२ ॥
कूरम याकी कन्यका रक्खी करि जाया ॥
यातैं हरगोविंदहू अवसर यह पाया ॥
बुल्ल्यो मेरी जेबमैं दल लक्ख १००००० सजाया ॥
जब चाहैं तब लीजिये भट सगर भाया ॥ १३ ॥

---

१काल ॥ ८ ॥ २वस्तार ॥ ९ ॥ ३मुगलों की ४घमंड ५नन्ह का हुकम लेकर ॥ १० ॥ ६पीछा जाना नहीं चाहता ८ आपभी ९ दंड के रूपये ७ दो ॥ ११ ॥ १०शीघ्र ॥ १२ ॥ ११ हरगोविन्द नाटानी की कन्या को १२की ॥ १३ ॥

मरहट्ठे मन भीरु[1]है जब बाजि उठाया ॥
तबही पायन लग्गिहै ओदक अकुलाया ॥
तुम आमैर अधीसव्है सिर छत्र धराया ॥
वे अनुचर द्विज दीनकी इत आत सिखाया ॥ १४ ॥
भिच्छा[2] मंगनहारका जिन ओदन[3] खाया ॥
ते प्रभुकों पहुँचै नहीं असि त्रास डराया ॥
कहाँ जेठ दिनँकर[4] कहाँ खद्योत[5] खिसाया ॥
कहाँ सिंह गजरिपु कहाँ किंखि[6] दुब्बल काया ॥ १५ ॥
कहि कहि हरगोबिंद इम कूरम बहिकाया ॥
हरिनारायन पुत्र निज पख[7] पुब्ब सिखाया ॥
सब जैपुर पतिके सुभट सुत संग दिवाया ॥
सेखावाटी मुलकमैं पहिलैंहि पठाया ॥ १६ ॥
अच्छे तोप तुरंग गन सब तत्थ चलाया ॥
कूरम जब मंग्यो कटक मंडी तब माया[9] ॥
मो ढिग लक्ख १००००० अनीक[8] है यह छंद्म[10] रचाया ॥
दक्खिनका उत पत्रदै बल[11] बेग बुलाया ॥ १७ ॥
आवैं जितनैं अंतरँग[12] इम दिवस गुमाया ॥
इततैं हुलकर हड्ड नृप दरकुंच चलाया ॥
जैपुरतैं त्रय३ कोसपैं निज दल्ल उतराया ॥
झिलि[13] झलाँनाँ[14] कुंडपैं झंडाल झुकाया[15] ॥ १८ ॥
नट्टानी[16] तब सचिव निज कछ्वाह बुलाया ॥

---

१भय से ॥१४॥ जिसने२भिक्षा मांगनेवाले(ब्राह्मण)का३अन्न खाया४ज्येष्ठ मास का सूर्य५जुगुनू (आगिया). दुर्बल शरीरवाला ६बन्दर ॥१५॥७एक पक्ष पहिले ही ॥ १६ ॥ ८ सेना ९ इन्द्रजाल १०छल ११सेना ॥ १७ ॥ १२बीच में १३ ठहर कर (प्रसन्नता पूर्वक ठहरनेको डिंगल भाषा में झिलना कहते हैं) १४झलाना नामक कुंड पर१५झंडे खड़े किये(डिंगल भाषा में अत्यन्त ऊंचा करने को अथवा खड़ा करने को झुकाना कहते हैं) ॥ १८ ॥ १६ नाटानी जाति का वैश्य

बुल्ल्यो तैं तव जेवमैं दस लक्ख १००००० बताया ॥
वाकों कहहु पार अब अरि अंतिक आया ॥
बिनु उद्यम तेरे कहै दिन बीस बिताया ॥१९॥
बुल्ल्यो हरगोविंद तब तुम आखु लगाया ॥
तिन कट्टी मम जेव रु बल सब बिखराया ॥
नट्टानी यह जंपिकैं निज गेह पलाया ॥
इत आमेर अधीसकों अब त्रास दबाया ॥ २० ॥
हय अंबर धृति १८०७ पोस बदि नवमी९ दिन पाया ॥
तास निसाके जाम जुग२ नृप निट्ठि गुमाया ॥
जानी बनिक बिरोधकैं भावी बिगराया ॥ २१ ॥
छन्नैं गरल अमत्र इक मतिमंद मँगाया॥
सुत्तो ताको पान करि द्रुव२ नैंन मिचाया ॥
काहू नहिं जानी यहै नृपनैं विख खाया ॥
खात समैं इक पत्रमैं इम अंक लगाया ॥ २२ ॥
सुनिये सभर मात जे अनुचरन उठाया ॥
ईश्वर लेहैं मिटैं नहीं जुग जुग जे गाया ॥
प्याला केसवदासकों पीया सुद्धि पाया ॥
ऐसैं लिखि आमेरपति इम बेर बिहाया ॥ २३ ॥
जानी सचिवन प्रात जब पुर द्वार लगाया ॥
इत खडू हुल्लकर तनय नृप डेरन आया ॥
अक्खी चढि अप्पन चलैं भट जो मन भाया ॥
बाहिरतैं लखि आयहै पुर सुनत सुहाया ॥ २४ ॥

---

१ समीप ॥ १९ ॥ २ चूहे ३ भगा ॥ २० ॥ ४ उस दिन की रात्रि के दो पहर कठिनाई से बिताये ॥ २१ ॥ ५ जहर का ६ पात्र ७ मूर्ख ने ॥ २२ ॥ ८ हे षड्भाण रामसिंह सुनो ९ सेवकों ने १० लेख ११ जो विष का प्याला केशव दास को पिलाया सो ही पीछा १२ मिला १३ शरीर छोड़ा ॥ २३ ॥ २४ ॥

सह खंडू नृप संभरी चढि तबहि चलाया॥
संग लये भट तीन सत३०० निज परख गिनाया ॥
जैपुरके प्राकार[1] ढिग रहि तुरग बिहाया ॥
इक्क अटा[2] चढिकैं सकल पुर त्यों दृग लाया ॥ २५ ॥
जैसैं जैपुर सिल्पमत जयसिंह बसाया ॥
भेदी कोउक अंग[3] ते कहि भिन्न बताया ॥
यह कूरम सचिवन सुनी दुव२ देखन आया ॥
तब पुर दक्खिन द्वारका द्रुत अरर[4] खुलाया ॥ २६ ॥
सिबिका[5] हरगोबिंद१ चढि बाहिर कढि धाया ॥
बिद्याधर१ त्योंही बहुरि दुव२ सम्मुख चलाया ॥
आय निकट बुंदीससों सब वृत्त कहाया ॥
जैसी बिधि गर[6] रत्तिमैं नृप गरल चढाया ॥ २७ ॥
दोहू२ सचिवनकों सुनत इन सँपथ[7] कराया ॥
तब सब्बी गिनि सेनमैं यह वृत्त[8] पठाया ॥
सो सुनि हुलकर सैन लै जैपुर ढिग आया ॥
करि मुकाम प्राकार तट निज थूंल[9] तनाया ॥ २८ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तम ७ राशावुम्मेदसिंहचरित्रे हुलकर१ हड्डेन्द्र२जयपुरप्रस्थानप्राप्तकूर्मराजपत्ररावराजप्रार्थनाऽनुनयनकथितकेशवदासवैरहुलकरजैपुरगमनमंत्रिहरगो-

---

१कोट के पास रहकर घोड़ों से उतरे २ छत पर चढकर सब नगर देखा ॥२५॥ ३ नगर के उन अंगों को ४कपाट ॥ २६ ॥ ५ पालखी पर१राजा ने विष खाया ॥ २७ ॥ ७ सौगन कराये ८ वृत्तान्त ९ डेरा ॥ २८ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तमराशि में उम्मेदसिंह चरित्र में, हुलकर और हाडा क्षत्रियों के इन्द्र का जयपुर पर गमन करना १ कछवाहों के राजा का पत्र पाकर रावराजा का हुलकर से विनय करना २ कहे हुए केशवदास के वैर पर हुलकर का जयपुर जाना ३ मंत्री हरगोविन्द का पीठ पीछे सेना को निकाल कर जयसिंह के पुत्र को विश्वास देना ४ शत्रु

विन्दपरोक्तसैन्यनिष्कासनजायसिंहविश्वसनज्ञातशत्रुसामीप्यसैन्य रहितपीतगरलकूर्मराजदेहत्यजनबोधसिंहि १ मल्लारि २ जयपुर वहिर्दर्शनजयपुरसचिवतत्सम्मिलनहुलकराऽऽह्वानप्राकाराऽध पृतनापातन सप्तत्रिंशो ३७ मयूख' ॥ ३७ ॥ आदित ॥ ३१८ ॥

प्रायो ब्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

॥ दोहा ॥

पोस असित दसमी१० दिवस, इम जयपत्तन आय॥
पुनि प्रवध अपनों करन, लिय बुदीस बुलाय ॥ १ ॥
अक्खी तुम जावहु नृपति, लखि पुर राजनिकाय ॥
अतहपुर जुत अप्पनौं, जामिक देहु जमाय ॥ २ ॥
तब पुर अतर जाय नृप, धरि चोकी सब ठाम ॥
कहिय आय मल्लार प्रति, भये नृपहिं खट६ जाम ॥ ३ ॥
उचित दाह कछवाहको, अब न विलब विधेय ॥
इते काल रक न रहैं, श्रुति अक्खत सुहि श्रेय ॥ ४ ॥

॥ पादाकुलकम् ॥

सुनि हुलकर कछु सोक सहित हुव, जैपुर सचिव बुलाये वे दुव२॥
हरगोविंद१ वहुरि विद्याधर१, तिनहिं कह्यो दाहहु नृप सत्वर५
तब तिन अरज मलारहिं किन्नौं, चोकी तुम अप्पन धरि दिन्नौं॥
कोस सबहि नहिं हत्थ हमारैं, किहिं ठौं सन उपकरन निकारैं६

को समीप जानकर सेना रहित कछवाहे राजा का जहर पीकर शरीर छोड़-ना ५ बुधसिंह के पुत्र और मल्लार के पुत्र का जयपुर को बाहर से देखना ६ जयपुर सचिवों का उनसे मिलना और हुलकर को बुलाना और कोट के नीचे सेना का पड़ाव करने का सैंतीसवां मयूख समाप्त हुआ ॥३७॥ और आदि से तीन सौ अठारह ३१८ मयूख हुए ॥

१ वदि ॥ १ ॥ २ राजमन्दिर (महल) ३ जनाना सहित ४ अपने पहरायत ॥ २ ॥ ५ राजा को मरे छः पहर होगये हैं ॥ ३ ॥ ६ वेद कहता है सो ही श्रेष्ठ है ॥ ४ ॥ ७ शीघ्र ॥ ५ ॥ ८ खजाने ९ किस जगह से १० सामग्री ॥ ६ ॥

इन अक्खय हम सन लै जावहु, नहिं *निदेस किम कोस खुलावहु ॥
यह सुनाय निज कोसनतैं तब, सामग्री हुल्लकर पठई सब ॥७॥
ताहि संग बनिक[1] रु बिद्याधर[1], लै तब उभय[2] गये पुर अंदर ॥
राज्य बडो कछु काम न आयो, हुल्लकरतैं खंपन[1] नृप पायो ॥८॥

॥ दोहा ॥

महलन बिच निष्कुट[2] रुचिर, जयनिवास अभिधान[3] ॥
किन्न दाह कछवाहको, तिहिं ढिग विहित विधान[4] ॥ ९ ॥
बिगरी ईश्वरिसिंह मति, बरस इक्क[1] पहिलैंहि ॥
सुपहु राम सोपै सुनहु, नर कच्छ इम व्है हैं हि ॥ १० ॥
मत्त भयो जयसिंह सुव, जैपुर गद्दिय पाय ॥
खान[1] नाम इभपाल[5] इक, किन्नौं सचिव बढाय॥ ११ ॥
जवन वहै उनमत्त भो, नृपको हेत निहारि ॥
अति अनीति लग्गो करन, पर नारिन घर डारि ॥ १२ ॥
कूरम आसव[6] पान करि, इकदिन बुल्ल्यो[7] वाहि ॥
मंदिर श्रीगोविंदके, चित कछु मंत्रन चाहि[8] ॥ १३ ॥
बरज्यो इतरनैं तदपि[9] तँहँ, किन्नों कुम्भ अजान ॥
आधोरनके[10] हत्थतैं, पानकरस[11] को पान ॥ १४ ॥
पुनि वासौं गलबाँह करि, फिरयो निरंकुस होय ॥
जब आसव मद उत्तरयो, सोच्यो तब सठ रोय ॥ १५ ॥
दिवाकीर्ति[12] इक दैधिषैव[13], बारी संभुवर[2] नाम ॥
सोहु बढायो सचिव करि, दै सिविका गज गाम ॥ १६ ॥

---

*हुकम ॥ ७ ॥ १ मुरदे को ओढाने (ढकने) का वस्त्र ॥ ८ ॥ २ गृहवाटिका (घर का बगीचा) ३ नाम ४ उचित विधि से ॥ ९ ॥ १० ॥ ५ महावत को ॥ ११ ॥ ॥ १२ ॥ ६ मद्य पीकर ७ उस महावतको बुलाया ८ सलाह करने की इच्छा से ॥ १३ ॥ ९ अन्य लोगों ने मना किया तोभी १० हाथी के महावत के हाथ से उस मंदिर में ११ मद्य पान किया ॥ १४ ॥ १२ नाई १३ अविवाहिता (नातेवाली)

अत्यज लोक अनेक इम, रक्खे ढिग पट्ट जानि ॥
मरयो सु कूरम लै गरल, यँहँ दक्खिन भय आनि ॥ १७
*बारनारि इक रूप बसु, मन्नी तिय करि मेल ॥
सोहु जरी रचि सहगमन, जयनिवास गृहवेल ॥ १८ ॥
दूजेदिन हुलकर तनय, किन्नीं खड्डव वत्त ॥
कूरम गृह सुदर सुनत, पातुरि बहु गुन रत्त ॥ १९ ॥
लखि अच्छी तिनमाँहिसों, चुनि चुनि कल्हि मँगाय ॥
घर हम सुग्गन रक्खिहैं, गिनत समर्थ न न्याय ॥ २० ॥
यह उदंत अवरोध गत, सुनि पातुरि भय पग्गि ॥
एकादसि वासर जरी, एकादस ११ लहि अग्गि ॥ २१ ॥
रानिनहू यह भय सुनत, इक गृह सोर बिछाय ॥
सबन विचारी उडनकी, करन मान बिनु काय॥ २२ ॥
तब आतुर नाजर जनन, अक्खी बाहिर आय ॥
जो न बनैं सँत्वर जतन, रानी जन उडि जाय ॥ २३ ॥
आये हुलकर सग यँहँ, माधवकेहु वकील ॥
बनिक कन्ह कोविदं बहुरि, कूरम प्रेम कुसील ॥ २४ ॥
तिन यह सुनि ब्रुदीस प्रति, अक्ख्यो अनुचित कर्म ॥
भूप सुनत अति कोप भरि, धरयो लरन भट धर्म ॥ २५ ॥

॥ षट्पात् ॥

अंसनायित हरि अग मनहुँ बिच्छिय अल मारिय ॥
सँगर सापन असह आखि जनु कपिल उघारिय ॥

स्त्री का पुत्र ॥ १६ ॥ १७ ॥ *वेश्या रूप ही है १ धन जिसके २ घर (महलों) के बाग में ॥ १८ ॥ १९ ॥ २० ॥ ३वृत्तान्त ४जनाने में गया ५ एकादशी के दिन ॥ २१ ॥ ६ शरीर को विना प्राण करने के लिये ॥ २२ ॥ ७शीघ्र उपाय नहीं होवेगा तो ॥ २३ ॥ ८ चतुर ९ खोटे स्वभाववाला ॥ २४ ॥ २५ ॥ मानों १० भूखे सिंह के शरीर में ११ बीछू ने १२डंक मारा किंवा १३ सगर के पुत्रों को श्राप देने को १४ कपिलदेव ने नेत्र खोले, मानों कालिका ने शुभ असुर के ऊपर

काली मनहुँ कराल सुंभ उप्पर त्रिसूल लिय ॥
दलन जंभ दंभोलि पकरि पलट्यो कि सचीप्रिय ॥
श्रीवत्सधर कि सिसुपालके अंतिम आगसँ उज्झलिय ॥
इम भूप सुनत खंडुव अनय कारखि मुच्छ लुञ्छिय बलिय २६
सुनहु बत्त मल्लार सब्ब मिच्छन उर अप्पन ॥
पठये तुम पुराधेस धर्म हिंदुन दृढ थप्पन ॥
अनय अज्ज इक सुनिय तनय भवदीय कहत यह ॥
नृप जैपुर पति नारि गेह डारहिं करि अंगगह ॥
सब ठाम लज्ज एकहि समुझि अब खंडुव वरजन उचित॥
उनमाँहिं हमहु नहिंतो अवहि हड्डन हिय तुमतेँ न हित ॥२७॥

॥ दोहा ॥

हैं हमरी बेटी बहिनि. उनके आलय माँहिं ॥
त्योंहि समझहु चतुर तुम, उनकी हम घर आँहिं ॥ २८ ॥
अज्ज बिपत्ति जु एक बिच, सो दूजे बिच सोहि ॥
मनुजनको तब जब मरन, तो वैर अवसर कोहि ॥ २९ ॥
हम सिर तुम आसान किय, इन पर डारि चपेट ॥
जो समुझहु कृतघन हमहिं, तो बुंदिय वह भेट ॥ ३० ॥
यह अनीति जो नीति करि, मन्नैं हमहु प्रमत्त ॥

---

भयंकर त्रिसूल लिया, किंवा जंभासुर को मारने के लिये १ वज्र पकड़ कर २ इन्द्र पलटा, किधूं ३ श्रीकृष्ण शिशुपाल के अंतिम ४ अपराध पर चढे "श्रीकृष्ण ने शिशुपाल की माता को वरदान दियाथा" कि शिशुपाल हमारे सौ अपराध करेगा तबतक हम उसको नहीं मारेंगे सो युधिष्ठिर के यज्ञ में एक सौ एक अपराध करने पर उसको मारा था इस प्रकार बुंदी का राजा (उम्मेदसिंह) खंडू की अनीति को सुनकर मूंछ ५ खैंचकर वह बलवान् बोला ॥ २६ ॥ ६ अपन यवनों के उर में साल हैं ७ पूना के पति ने ८ आज एक अनीति सुनी है ९ आप का १० आग्रह ॥ २७ ॥ ११ घर में. हमारे घर में १२हैं ॥ २८ ॥ १३ मनुष्यों को. अवसर का मरना ही १४श्रेष्ठ है ॥ २९ ॥ ३० ॥

अखिल दिखावैं अगुलिन, विकंन्न[1] विकन्न कहि वत्त ॥ ३१ ॥
धरम चलावत नयधरन[2], तुम सहाय भुव लीन ॥
अधरम करि लेवो उचित, पाक[3] दमन[4] पदवी न ॥ ३२ ॥
सोदरतैंहु[5] सखा अधिक, सो कूरम १ तुम १ सूर ॥
यातैं खडुव मात वे, तिनकों तकत कूर ॥ ३३ ॥
नृपति अखि सच्ची निरखि, जानी यह मरिजाय ॥
हित करि हुलकर हडुकों, लिन्नों हृदय लगाय ॥ ३४ ॥
काल देस आलोच[7] करि, चित्त धरम दृढ चाहि ॥
तरज्यो[8] अप्पन पुत्रकों, संभर नृपहि सिराहि ॥ ३५ ॥

इतिश्रीवंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तम ७ राशावुम्मेदसिंहचरित्रे कूर्म्मराजमरणज्ञानानन्तरहड्डेन्द्रपूर्वकमहाराष्ट्रजामिकजयपुरदत्तणादत्तस्वोपहारहुलकरकूर्म्मराजदाहनतत्पूर्वाऽनाचारकथनैकवारस्त्रीतत्सहगमनमल्लारिकूर्म्माऽन्त पुरलुट्टनमननश्रुततदुदन्तैकादश ११ भुजिष्याज्वलननिवसनसर्वराज्ञीजनवन्हिविशनविचारणज्ञाततद्वृत्तान्तहड्डेन्द्ररोपाऽरुणीभवनमल्लारशिक्षादानवाक्प्रतोदप्र

१ नकटा नकटा कहकर ॥३१॥ धर्मको चलाने और २ नीतिको धारण करने को बुदी की भूमि पीछी ली है ३ बुढापा ४ बिगाड़ने की पदवी लेना उचित नहीं है।३२। ५ सगे भाई से भी मित्र अधिक होता है सो ईश्वरीसिंह और तुम पाघ ,पदल कर सखा हुए हो ६ इस कारण ॥ ३३॥३४॥ ७ विचार कर ८ धमकाया ॥ ३५ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तम राशि में, उम्मेदसिंह चरित्र में, कछवाहों के राजा के मरने का ज्ञान हुए पीछे हड्डेन्द्र आदि का, मरहठों के पहरायत रखना १ हुलकर का सामग्री देने से कूर्मराज का दाह होना और उसके पहिले के दुराचारों का कहना २ उसके साथ एक वेश्या का सती होना ३ मल्हार के पुत्र का कछवाहे के जनाने को लूटने का विचार करने का वृत्तान्त सुनकर ग्यारह पासवान स्त्रियों का अग्नि में प्रवेश करना और सब राणियों का अग्नि में प्रवेश करने का विचार करना ४ यह वृत्तान्त, जानकर हड्डेन्द्र का क्रोध मे लाल होना और मल्हार को शिक्षा देने रूपी वचनों के चाबुक से समझाये हुए हुलकर का हड्डेन्द्र को हृदय लगाना ५ अपने पुत्र खंडू को

हो।धितहुल्लकरहड्डेन्द्रहृदयाऽऽश्लेषसारवपुत्रखराडूतर्जनमष्टत्रिंशो मयूखः ॥ ३८ ॥ आदितः ॥३१९॥

प्रायो व्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

॥ षट्पात् ॥

सुनि अकिखय मल्लार प्रबिसि जैपुर बुंदियपति ॥
कूरम सचिवन कहहु मोद रक्खहु त्रासहु मति ॥
प्रकट जाय [2]प्रच्छन्न कुम्म नृप तियन कहावहु ॥
धन्य सती तुम धरम सोहु हम तियन सिखावहु ॥
कछु बोधहीन खंडुव कहिय [3]आगसं बखसहु मोहि यह ॥
निजनाथ मित्र मम सिर निडर सासन करहु सखीन सह॥१॥

॥ दोहा ॥

सुनि इम हड्ड नरेस तब, बिरवासे सब जाय ॥
अक्खी डरहु न नैक अब, हम तुम संग सहाय ॥ २ ॥
तबहि पाय बिस्वास तिन, प्रतिउत्तर दिय एह ॥
उपकारहि अपकार पर, नृप तुम किन्न सनेह ॥ ३ ॥
रवा[6]पतेय अब दंडको, मंगहिं यह मल्लार ॥
कछुक घटावहु जतन करि, सोपै संभरवार ॥ ४ ॥
कोटि पंच५००००००० हुल्लकर कहे, लेन दम्म हठ लाय ॥
बुल्ल्यो तँहँ नृप करि बिनय, जुलम सह्यो किम जाय।५।
बहुत बेर दक्खिन दलनँ, कूरम दंडित कीन ॥
लखि श्रद्धा बसु लीजिये, इन्ह गिनि निवल अधीन ॥ ६ ॥

---

धमकाने का अड़तीसवां मयूख समाप्त हुआ ॥३८॥ और आदि से तीन सौ उन्नीस ३१९ मयूख हुए ॥

१ डरो मत २ जनानी ड्योढी पर ३ विना विचार से ४ अपराध ५ मैं तुम्हारे पति का मित्र हूं सो निर्भय होकर मेरे मस्तक पर आज्ञा करो ॥ १ ॥ २ ॥ ३ ॥ ६ धन ॥ ४ ॥ ५ ॥ ७ सेना ने ८ धन ॥ ६ ॥

कारिजं पर खरचत कलाँ, मूलहिं रक्खि समग्गं ॥
अरथं घटुनकी रीति यह, अक्खी वृद्धन अग्ग ॥
कला बढत पुनि मूलकरि, मूल मिटें सु मिटाय॥
जैसें रंजका मूल जुत, लयो न पुनि लहरायं ॥ ८ ॥
जातैं पुनि धन उप्पजहिं, ऐसो रक्खि उपाय ॥
अक्खहु दम श्रद्धा उचित, हठ तजि हुलकर राय ॥ ९ ॥
हम मन्नहिं आसान यह, देखहु सक्ति उदार ॥
कुँल्लया जल होय न कबहु, पूरन पारावार॥ १० ॥
तब निहारि भूपति बिनय, काल१ देस१अरु काज१ ॥
दम्म कोटि इक१०००००००दहके, रक्खे हुलकर राज ॥११॥
तीन३ अस श्रीमंतके, चोथो४ निज करि चित्त ॥
ऐसे क्रम आमेर सन, बंटन मग्गो बित्त ॥ १२ ॥
कतिक दंम्म मनि गन कतिक, भूखन कतिक नवीन ॥
करि किम्मति गज हय कतिक, दंड माँहिं तब दीन ॥१३॥
बारी सभुव१ खान२ बंलि, पीलुँपाल पकराय ॥
दम्म घटे तिनमें दये, हरगोबिंद कहाय ॥ १४ ॥
कीलितें तब दोऊन२ करि, लै लक्खन हठ लग्गि॥
कोटि अक१०००००००पूरन किपउ, प्रकट लोभ बस पग्गि
इत माधव कछु अध्वभव, खेद उदेपुर टारि ॥
पत्तो पत्तन रामपुर, पाय परग्गन च्यारि४॥ १६ ॥
निज पतनी रट्ठोरि लिय, दोहँद लच्छन धारि ॥

---

१कार्य पर१०ब्याज(सूद)खरच करते हैं३समग्र४धन में चतुर लोकों की ॥७॥ मूल रहने से ही ब्याज बढता है और मूल के मिटने से ब्याज (सूद) उसके साथ ही इस तरह मिटजाता है जैसे ५ रजके (घास विशेष) को मूल सहित ले लेने से फिर ६ हरा नहीं होता ॥ ८ ॥ ६ ॥ ७ नहर के पानी से ८ समुद्र नहीं भरता॥ १० ॥ ११ ॥ १२ ॥ ९ कितनेक तो रुपये ॥ १३ ॥ १० पुनि ११ महावत को ॥ १४ ॥ १२ कैद करके ॥ १५ ॥ १३ मार्ग से पैदा हुआ ॥ १६ ॥ १४ गर्भ

कूर्म उछ्छव तास किय, अष्टम८ मास उतारि ॥ १७ ॥
याँतें हुलकर संग इत, आयो नहिं कछवाह ॥
कन्ह१ रु प्रेम१ वकील हुव२, लखनं पठाये लाह ॥ १८ ॥

॥ षट्पात् ॥

ईश्वरिसिंह निपात सुनत हुलकर दल्ल सुकल्लि ॥
बुल्लिय माधव वेग वंचि पत्र सु आयो चल्लि ॥
संगानेर समीप रह्यो कति दिन मुकाम करि ॥
बारह१२ दिवस बिताय गयो जयनेर गर्व भरि ॥
सुनि आत कटक जयपुर सहित बुंदियपति१हुलकर२चल्लिय
जद्दव नरेस३ खंडुव४ सजव हत्थिन चढि सम्मुह हल्लिय॥१९॥

॥ दोहा ॥

जद्दव नृप गोपाल जँहँ, नगर करोली नाह ॥
मंत्र करन मल्लार सन, आयो मिलन उछाह ॥ २० ॥
बह१ अरु खंडुव इक्क१ इभँ, वैठि चले तिहिं वेर ॥
प्रथम कहे ते२ रहि पृथक, फैलत फोजन फेर ॥ २१ ॥
मिले परसपर मन मुदित, सबै विहित सतकार ॥
इक्क१ अनेकंप आरुहे, माधव१ अरु मल्लार२ ॥ २२ ॥
कुम्भ कह्यो न मुहूर्त्त अब, पविसैं नहिं पुर पोरि ॥
अब पविसहु हुलकर कहिय, सँध्या आत वहोरि ॥ २३ ॥

॥ पादाकुलकम् ॥

इम कहि नगर प्रवेस करायो, निज महलन माधव नृप आयो ॥
पहुँचावन मल्लार आदि सब, गये जलेवचोक लगि ए तव ॥२४॥
चढे गजन डेरन पुनि आये, बलि उत्तरि कटिबंध बिहाये ॥

१उत्सव ॥१७॥२लाभ देखने को ॥ १८ ॥ ३ पत्र भेज कर ॥ १९ ॥ २० ॥ ४ एक हाथी पर ॥ २१ ॥५ उचित ६एक हाथी पर माधवसिंह और मल्लार चढे ॥२२॥ ७ फिर जया नामक सिंधिया आता है ॥ २३ ॥ २४ ॥ ८ कमरबंध खोले

हुलकर निज बुल्ले जोमिक जन, माधव अमल कियो जयपत्तन२५

दोहा—सध्या पुनि राणाजि सुत, साजि दुद्धर बहु सैन ॥
जयपत्तन आयो जया, अति जव छेकत अैन ॥ २६ ॥

॥ गीतिका ॥

सुनिकैं जया जयनैर आवत हह्व १ कूरम २ हू चले ॥
दलमैं नकीबन दोरि आरव जान सम्मुहके पले ॥
सह भूप जह्व १ पुत्र खडुव २ लै मलार १ हु सक्रम्यौं ॥
इम च्यारि ४ चक्कन चालतैं भय च्यारि ४ चक्कनमैं भ्रम्यौं२७
मुदपाय मुत्तियडुगरी तक जाय सम्मुह ए मिले ॥
सब पुच्छि मंगल मोहि माँहिं बहोरि पत्तन त्यौं पिले ॥
अरु चदपोगि मुकाम अप्पन दै जया तँहँ उत्तरयो ॥
पुनि मंत मित्त मलारतैं दंम बित्त बटनको करयो ॥ २८ ॥
तवही मलार पचीस लक्ख२५०००००लये ति[१२]वोउरन बंटये
श्रियमतके पुनि पचसप्रति लक्ख७५००००० दक्खिन मेरये ॥
अरु जैपुरेस दुहून २ सौं महिमानि जिम्मनकी कही ॥
सुनिये महीपति राम जो इक१ हाँ चही इक१ नाँ चही ॥२९॥

दोहा—हुलकर १ बत्त सु अघरिय, पै संध्या १ किय नाँहिं ॥
बुल्ल्यो जैपुर देत बिख, मिंठी कहि खिनमाँहिं ॥ ३० ॥
देखि रीत खुदीसकी, आरंभत तुम एह ॥
पै हहे अकपट प्रथितैं, गाढ कुहेक यह गेह ॥ ३१ ॥

---

हुलकर ने जयपुर के खजानों पर अपने १ पहरायत रक्खे थे सो बुलालिये ॥ जयपुर में ॥२५॥ ३मार्ग को ॥ २६ ॥ ५ सम्मुख जाने के ४ शब्द पढे ६ चला चतुरंगिणी सेना के चलने से ८ चारों दिशाओं में भय फैला ॥ २७ ॥ ९ अपने १० मित्र मलार से जया ने ११ दंड के धन को बांट लेने के लिये कहा ॥ २८ ॥ १२ते (वे) ॥ २९ ॥ १३ मीठी बातें कहकर ॥ ३० ॥ १४ कपट रहित प्रसिद्ध हैं १५ जयपुर का घर बडा छली है ॥ ३१ ॥

॥ षट्पात् ॥

सोदर १ कहँ जयसिंह अग्ग हालाहल अप्पिय ॥
मारे पुत्त २ रु मात ३ तदपि पप्पिय नन तप्पियं ॥
मानं हनिय मारूफ १ जलधि बिस्वास निमँज्जत ॥
ढुंढाहरके ढोल बिदित याही गति बज्जत ॥
तातैं न हमहि निश्चय तुलत स्वागत हम मन्न्यों सकल ॥
कछु बित्त तुरग पुनि भेट करि कुंच करावहु छोरि छल।३२।
तदनंतर मरहट्ट द्रंग अंतर दूजे दिन ॥
क्रंय बिक्रय कछु करन बहुत प्रबिसे संका बिन ॥
तिनकी बंधन तोरि इक्क १ वड़वाँ पुर आई ॥
सो सेखाउत सठन छन्न गृह बंधि छपाई ॥
लखि ताहि खुल्लि लावन लगे उन तब झारिय खग्ग औंर।
यह हक्क मचिग पत्तन अखिल अरु द्वारन लग्गे अँरर ॥३३॥
सुनत सोर गहि सजव लोक पत्थर असि लट्ठन ॥
पुरके मिलि मिलि प्रचुर लगे मारन मरहट्ठन ॥
द्वे जन च्यारि हजारि ४००० च्यारि तिनके बिभाग करि ॥
अंस तीन ३ असुहीन भये लवं इक्क १ घाय भरि ॥
बाहिर गये ति पुरजन बहुत भजत द्रनँ दक्खिन भटन ॥
बुंदीस कटक आय रु बचे करि कितेक अतिजव अटन।३४

॥ दोहा ॥

आनत बाँमी अप्पनी, दक्खिन लोक अदोस ॥

---

१सगे भाई विजयसिंह को२जहर दिया था ३तोभी पापी४तृप्त नहीं हुआ ५मान सिंह ने ६ विश्वास रूपी समुद्र में ७डूबते हुए को ॥३२॥८जिस पीछे ९नगर मे १०लेन देन को ११घोड़ी बंधन तुड़ाकर शहर में चली आई १२ शीघ्र तरवार चलाई १३दरवाजों के किवाड़ लगगये ॥ ३३ ॥१४तीन पांती के मारेगये १५एक पांती के घायल हुए १६ शीघ्रता से भगकर ॥ ३४ ॥ १७ अपनी घोड़ी लाने मे

अपराधी जैपुर जनन, रच्यो *अलीकहि रोस ॥ ३५ ॥
मनुज समर्थनके मरत, तक्क्यो माधव त्रास ॥
भावी निज चिंतत भयो, सततं डारि निसास ॥ ३६ ॥
हुलकरराज समीपहो, कुम्भें सचिव इहिं काल ॥
प्रान बचन पायन परयो, वनिक सु कन्ह बिशाल ॥ ३७ ॥
देखि ताहि हुलकर सदयं, क्षुदिय सचिव बुलाय ॥
अक्खी समर पास इहिं, धरहु जिवावन जाय ॥ ३८ ॥
दक्खिन जन नहिंतो दुमन, अब आयसं इच्छे न ॥
ढुंढत जन ढुंढारके, हनत फिरत रुकिहै न ॥ ३९ ॥
मयाराम१ कायत्थ तब, दयाराम२ द्विजराज ॥
पत्ते लै बुंदीस प्रति, कन्ह जिवावन काज ॥ ४० ॥
संध्या कुंप्पित एह सुनि, बिरचन जैपुर बाध ॥
बहु माधव थप्पिय बिनय, अप्पिय तव अपराध ॥ ४१ ॥
प्रचुरं वित्त लिय दंड पुनि, अरु पठई कहि एह ॥
यँहँ भेजहु घायल अखिल, दाह करहु मृत देह ॥ ४२ ॥
जन हजार१००० घायल जबहि, दर्ल पठाय सब दिन्न ॥
तिन्न सहँसँ३०००कुशार्पन त्वरित,कर्म उचित बिधि किन्न४३
गढके गोलंदाज इक१, दिन्नी तोप दगाय ॥
निज रुचिसों कि निदेससों, जानी सो नहिं जाय ॥ ४४ ॥
फुरत बँन्हि पेर फोजमैं, लग्ग्यो गोलक लोलं ॥
बहुरि तास बिग्रह बढ्यो, कूरम चुक्यो कोल ॥ ४५ ॥
कुच तबहि दुव२ सेन करि, सध्या१ हुलकर१ सत्थ ॥

---

* झूठा क्रोध रचा ॥३५॥ १निरंतर ॥३६॥ २माधवसिंह का कामदार॥३७॥ ३ दया सहित ॥ ३८ ॥ ४ हुकम नहीं चाहते ॥ ३९ ॥ ४० ॥ ५ सिंधिया कोपित हुआ ६नाश करने को ॥ ४१ ॥ ७फिर दंड का बहुत धन लिया ॥ ४२ ॥८सेना में भेज दिये ९ मुरदों का ॥ ४३ ॥ ४४ ॥ १० अग्नि लगते ही ११ पराई (मरहठों की) सेना में १२ चपल गोला लगा ॥ ४५ ॥ ४१ ॥

भंकरोर जाय रु भये, संगर रचन समत्थ ॥ ४६ ॥
धुज्जि तबहि जयनैर धँव, संध्या१ हुल्लकर१ पास ॥
गोलंदाजहिँ लै गयो, आतुर नम्र उदास ॥ ४७ ॥
बुल्ल्यो इहिँ किय हुकम बिनु, ³मम दास यहै न ॥
दोऊ२ तुम सागस दमन, नमनैं किये हित नैन ॥ ४८ ॥
बिनय पिक्खि दोउ२न बहुरि, दुव लक्ख२०००००हि लिय दम्म ॥
आगसैं किन्नों माफ वह, कारिय कुंच जय कम्मँ ॥ ४९ ॥
आयो तब करि सिक्ख इत, निजपुर संभर नाह ॥
टीँका जैपुर मुक्कलिय, रक्खि सनातन राह ॥ ५० ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तम ७ राशावुम्मेदसिंहचरित्रेबुन्दीशकूर्म्मशुद्धान्तत्रासध्वंसनकोटि १०००००० द्रम्मकूर्म्मदण्डदापनरामपुरेशमाधवसिंहपत्नीराष्ट्रोडिदोहदलक्षणसीमन्तोत्सवकरणप्राप्तमल्लारपत्रतज्जयपुराऽऽगमनराज्यप्रापणाऽनन्तरसन्ध्याजयाऽऽगमनकूर्म्मगृहभोजनानङ्गीकरणवड्वानिमित्तवहुलमहाराष्ट्रजनमरणातत्क्रुद्धहुल्लकर १ सन्ध्या२ पुनर्दण्डनयनकूर्म्मनिजनालीयन्त्रप्रेरकतन्निवेदनपुनर्नीतलक्षद्वय २००००० द्रम्मदक्षिणसैन्य

१जयपुर का प्रांत ॥४७॥तुम दोनों २ अपराधी को दंड देनेवाले हो ³ हित ३ नेत्रों से मैंने नमस्कार किया है ॥ ४८ ॥ ४ अपराध ५ जय करने को ॥४९॥५०

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तमराशि में, उम्मेदसिंह चरित्र में बुन्दी के पति का कछवाहे के जनाने के त्रास को मिटाना और कछवाहे का दंड के क्रोड़ रुपये देना १ रामपुरा के पति माधवसिंह की स्त्री राठोड़ी का गर्भ के आठ मास का उत्सव करना २ मल्लार का पत्र पाकर उस (जयसिंह) का जयपुर आना और राज्य पाये पीछे जया नामक सिंधिया का आना ३ कछवाहे के घर में भोजन करने का अस्वीकार करना और घोड़ी के कारण बहुत मरहठों का मरना, उस क्रोध से हुलकर और सिंधिया का दंड लेना ४ कछवाहे का अपनी तोप को चलानेवाले को नजर करना, फिर लाख रुपये लेकर दक्षिण की सेना का गमन और रावराजा का बुन्दी आकर टीकाकी सामग्री जयपुर भेजने का उनचालीसवां मयूख समाप्त हुआ॥३९

प्रस्थानरावराड्बुन्द्याऽऽगमनातिलकोपहारजयपुरप्रेषणामेकोनचत्वारिंशो ३९ मयूख ॥ ३९ ॥ आदित ॥३२०॥

प्रायो व्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा॥

॥ पादाकुलकम् ॥

इत मनसूरअली अभिधानक, अहमदसाह बजीर अचानक ॥
पठयो कटक रचन घमसानन, हनन फुरक्काबाद पठानन ॥ १ ॥
नवलराय कायथ सेनानी, तिंहिं द्रुत जाय रारि तब तानी ॥
बगस खानमुहुम्मद बीबी, गज्जैं उतहु धरैं न गरीबी ॥ २ ॥
अवलोपन नहिं नैंक उघारैं, राज्य फुरक्काबाद सम्हारैं ॥
नवलराय तिंहिं सन किन्नों रन, नारि सबल बस तदपि भई नन।३।
कायथ तब करि सपथ संधि किय, दै बिसास दल तास लुट्टि लिय
बीबी तिहिं दुव२मास टारि बलि, किन्नों आनि बजीर हिंतु कलि४
नवलराय कायत्थ हन्यों तब,सहँस पचास५००००कटक लुट्ट्यो सब
लखि यह भीरु बजीर पँलायो, अति आतुर दिल्लिय पर आयो ॥५॥
कछु रुप्पय तिहिं दैन कहाये, बलि सहाय मरहट्ठ बुलाये ॥
राजा जुगलकिसोर१ भट्ट जन, बहुरि दिवान रामनारायन१ ॥६॥
ए दुवँ२ लैन दक्खिनिन आये, सन्ध्या१ हुलकर१ सग सिधाये ॥
भूंति अवेरि जानि बीबी भय, प्रविसी जाय कमाऊ पब्बय ॥ ७ ॥
लहि वजीर सेन खरच एहु तब, बीबी बिंटन उतहिं गये सब ॥
रामसिंह इत धन्वधरापति, इकदिन कहिय लैन सिर आपति ।८।
भट रट्ठोर सभा जब आवत, तिनके लोचन मोहि डरावत ॥
लगत बुरे मोकौं सठ सारे, कैसी बिधि अब जाय निकारे ॥९॥

और आदि से तीन सौ बीस ३२० मयूख हुए ॥

१नामवाला२युद्ध करने को सेना भेजी ॥१॥२॥ ३खोलना ४लोभी ॥३॥ ५ सौगन करके ६ वजीर से युद्ध किया ॥ ४ ॥ ७ भागा ॥ ५ ॥ ६ ॥ ८ ऐश्वर्य अवेर कर कमाऊ का पर्वत ॥ ७ ॥ ९ वजीर से १० मारवाड़ का पति ॥ ८ ॥ ९ ॥

ढह्री अमिय कह्यो बनि संक्खी, तुमरे जनकें यहै इन्ह अक्खी ॥
चैंपाउत कुसलेस कह्यो तब, यह सुत अधम भयो तोहू अब १०
जब डेरन परवाय हमारे, दुदुकारहिं तब कढहिं निकारे ॥
सुहि इनको करि बेग बिडारहु, ह्वै विलंब तो इन करि हारहु ।११।
अनुग पठाय अनय सुहि धारयो, डेरन पारि कुसल दुदुकारयो ॥
अँर चढि तब नागोर गयो यह, मन्न्यौं सुनि बखतेस महामह ॥१२॥
सम्मुह पठयो बिजयसिंह सुत,जिहिं लिय कुसल बधाय विनय जुत
कथन यहै बखतेस कहायो, आये तुम सु जोधपुर आयो ॥१३॥
बढ्यो तबहि दोरहू दिस विग्रह, चाहैं करन परस्पर निग्रह ॥
रामसिंह सन सबहि रिसाये, इतर भटहु निज निज घर आये ॥१४॥
इक१ बदल्यो न सेर१ दूदाउत, रह्यो अनादरहू सहि राउत ॥
सेना बहुरि उभय२ दिस सज्जिय,बंब पँणाव आनक रन बज्जिय१५
चलत बेर मृंत सेर तुरंगम, किय सब अरज दैन हय नृप सँम ॥
बुल्ल्यो मँरुप उचित तुमरे हय, हेरहु रँजक कुलालन आलय ।१६
भीखँम धुर धोरी अँचत भर, सेर सुपे सहि भो अग्रेसँर ॥
जान्यौं नृप मतिमंद न जानैं, पै हम स्वामिधर्म पहिचानैं ॥१७॥
चले उभय पुनि कटक खेत चढि, पटके वाजि भटन हरि हरि प
हल्लिय आँलुक भोग हजारा, धुज्जिय पहुमि तुरंगम धाँरा ॥१

१साक्षी बनाकर२तुम्हारे पिता ने ॥१०॥ ३ निकालो ॥११॥४नौकर को भेजक
५बड़ी अनीति की६कुशलसिंह को धिक्कार दिया "डिंगल भाषा में धिक्कार देक
अनादर पूर्वक निकालने को दुदुकारना कहते हैं" ७ शीघ्र चढकर बखतसिंह
८ बड़ा उत्सव माना अथवा बड़ा उत्सव करके इसका मान किया ॥ १२
॥ १३ ॥ ९कैद ॥ १४ ॥१०नगारे, मर्दल और ढोल बजे ॥ १५ ॥११चलते सम
सेरसिंह का घोड़ा मरगया तब १२ राजा रामसिंह से घोड़ा देने की अर्ज क
इस पर १३ मारवाड़ का राजा बोला कि तुमारे उचित घोड़ा तो १४ धोब
और कुम्हारों के घर में हेरो ॥ १६ ॥ १५ भीष्म की धुर को धारण करनेवाल
(खैंचनेवाला) धोरी, वीर शेरसिंह उसको भी सहकर १६ आगे हुआ ॥ १७
१७ शेषनाग के फणों का हजारा हिला अर्थात् हजार फण हिले १८ घोड़ों व

दसन लगे तुट्टन दिगदंतिन, तुमुल राग सिंधुव हुव तंतिन ॥
कंकट फटत वाढ करवालन, मुंडन खोजि रचत हर मालन ॥१९॥
रुंड नचत कति रविहिं रिझावत, आयुध तजि बत्थन कति आवत
कतिकन फट्टत हृदय कलेजे, भिदत मत्थ कढ्ढत कहुँ भेजे ॥ २० ॥
अखि तिरत सोनित कहुँ अच्छी, मनहु श्रोत विच रोहित मच्छी।
सायक कहुँ लगि नाभि सुहावत, पिहुल लट्ठि कल्हुव छवि पा-
वत ॥ २१ ॥
एडी कटि कटि कहुँक उछट्टत, फाँक नागरंगक जनु फट्टत ॥
ओठ कहुँक कटि कटि भुव आवैं, बिंब मनहु असि घन बरसावैं २२
कहुँक दंत गिरि रोचि प्रकासैं, भूमि मनहु हीरन गन भासैं ॥
नयन गडी कहुँ मुच्छ निहारैं, मीन वदन वनसी छवि मारैं ॥२३॥
इत कहुँ रीढंक भिन्न उलट्टत, कँदली छदन दंड जनु कट्टत ॥
कहुँक भरत करतैं करभनैं कुल, महिला जनन ऊरु जनु मंजुल २४

दोष से भूमि घूर्जी ॥ १८ ॥ दिग्गजों के दांत टूटने लगे, तांतों में भयकर सिंधवी रागिणी हुई २ तरवारों की धाराओं से १ कवच फटे, महादेव मुंडों को खोज कर माला बनाने लगे ॥ १९ ॥ कई रुंड नचकर सूर्य को प्रसन्न करते हैं और कई वीर शस्त्र त्याग कर बाहुयुद्ध करते हैं और कितनों ही के हृदय और कलेजे फटते हैं एवं कइयों ही के मस्तक फूट कर भेजे निकलते हैं ॥ २० ॥ कितने ही सुंदर नेत्र ३ रुधिर में तिरते हैं सो मानों जल के प्रवाह में ४लाल मच्छी तिरती है कहीं पर नाभि में तीर लगकर शोभा देता है सो मानों ६कोपड़ू (धाणी) में ५ मोटी लाठ शोभा देती है ॥ २१ ॥ कहीं पर एड़ियां कट कर उछलती हैं सो मानों ७नारंगी की फांकें फटती हैं, कहीं पर होठ कट२ कर भूमि पर गिरते हैं सो मानो ८ तरवार रूपी मेघ ९मूंगे बरसाता है ॥२२॥ कहीं पर दन्त गिरकर १०प्रकाश करते हैं सो मानों भूमि पर ११हीरे दीखते हैं नेत्रों में गड़ीहुई मूछें दीखती हैं सो मानों मच्छी के१२मुख में कांटा शोभा देता है ॥ २३ ॥ कहीं पर कई वीर १३ पीठ कट कर उलटते हैं सो मानों १४ केल के दंड पर से पत्र फटते हैं, कहीं पर हाथों से१५पुट्ठे कटते हैं "मणिबंधा-द्याकनिष्ठं करस्य करभो बहिः" इत्यमर॥ सो मानों १६स्त्रियों की सुंदर जघायें

लोला कहुँक पुरीतति[2] लोहित, सलिल अरुन अलगर्द[3] कि सोहित
अवनि लसैं धमनीगन[4] ऐसे, कुवलय[5] नाल घनात्यय[6] कैसे ॥२५॥
आंखि कातिक भुव लसत गिरी इम, रुचिर कोकनद[7]की पखुरी जिम।
बिच तारा[8]चल असित बिराजत, लखत मरंद[10] मत्त अलि लाजत२६
भुव कहुँ क्लोम१ कलेजा२ भासत, पाँउस[12] जनु छत्राक प्रकासत॥
लोटत सिर कहुँ छत्र बिलाये, ढबतनें[13] जनु नारेल ढुराये ॥२७॥
उरझी कहुँक सिखा कटि ऐसैं, जालअसित[14] रेसम भव जैसैं ॥
भिरि कहुँ टोप बजत असि भारी, झल्लरि हरिमंदिर जनु झारी॥२८॥
संचर छुरिका[15] धसत सुहानी, पिचकारिन छुट्टत जनु पानी ॥
लोहित फलक[16] तिरत कहुँ डोलत, कमठ बिसेस कि सलिल कि-
लोलत ॥ २९ ॥
पार निकसि पट्टिस[17] छबि पावत, दड्ढ मनुहुँ जम लंपन[18] दिखावत॥

हैं ॥ २४ ॥ कहीं पर रुधिर में १ चपलता युक्त २ आंतें पड़ी हैं सो मानों लाल पानी में ३ जल के सांप शोभा देते हैं अथवा कटी हुई जीभें और आंतें ही जल सर्प हैं भूमि पर ४ नाड़ियां ऐसी शोभा देती हैं मानों ६ शरद ऋतु में ५ श्वेत कमल (गडूल, नीलोफर) की नालियां हैं ॥ २५ ॥ कटेहुए फई नेत्र भूमि पर ऐसे शोभित होते हैं मानों सुंदर७कमलकी पंखुडियें हैं उन कटे हुए नेत्रों में ६ श्याम रंग की चपल ८ नेत्रों की पुतलियां विशेष शोभती हैं जिनको देखकर १० पुष्परस से मस्त भँवरे लज्जित होते हैं ॥ २६ ॥ पृथ्वी पर कहीं ११तिल्ली और कलेजे पडे हुए दीखते हैं सो मानों १२ छत्रोटे(वर्षा ऋतु में उगनेवाली ढालें, छत्राक) दीखते हैं. कहीं पर छत्रों का नाश होकर मस्तक लुढकते हैं सो मानों लुढकाये हुए नारियल १३ नहीं ठहरते हैं ॥ २७ ॥ कहीं पर शिखाएं (चोटियां) कट कर ऐसी उलझी हैं मानों १४ काले रेशम की बनी हुई जाली है. कहीं पर टोप से भिड़ कर तलवार ऐसी बजती है जैसे विष्णु के मंदिर में झालर बजे ॥२८॥१५छुरी चलकर घुस कर ऐसी शोभती है मानों पिचकारी से पानी छूटता है, कहीं पर लोहू में तैरती हुई १६ ढालें फिरती हैं मानों जल में कछुए आदि क्रीड़ा करते हैं ॥ २९ ॥१७कटारी पार निकल कर ऐसी शोभा देती है मानों यमराज१८अपने मुख में दाढ़ दिखाता है कहीं

सरपूरन कहुँ गिरत सेराश्रय, उडत कि पिच्छ छोरि सिखि आश्र-
य ॥ ३० ॥
खग्ग कहुँक इड्डन खटकावैं, बढई तरु कि कुठार बजावैं ॥
दंसन अटकत तेग दुधारी, कट्टै बन जनु कूर कपारी ॥ ३१ ॥
कहुँक देत सिरसौं सिर टक्कर, दुवर उद्दत जनु भिरत पृथूदर ॥
कहुँ गुटिका गन धसत कपालन, जनु सिरघा प्रबिसत मधुजा-
लन ॥ ३२ ॥
दमकत इलौ तनुत्र बिदारैं, मृगपंति बाल कला छबि मारैं ॥
तोमर धसत कुंजरन तिक्खे, सैलन बेध बेणु जनु सिक्खे ॥३३॥
जुट्टे इम नागोर जोधपुर, धोरी कुसल सेरैं अंचत धुर ॥
खोजन चपाउतहिं खिजायो, अरिदल मध्य सेर धसि आयो ।३४।
इक १ जबूर लग्गो याके उर, फारि कढ्यो सु दुसह रीढ़ंक १
फुर २ ॥
इहिं छंत मोह लहत दूदाउत, आयउ कढि उततैं चंपाउत ॥३५॥

तीरों से भरेहुए १भाथे ऐसे गिरते हैं मानों मयूर अपने आश्रय से १पूंछ छोड़ कर उड़ते हैं ॥ ३० ॥ कहीं हड्डियों पर तलवारें खटकती हैं सो मानों खाती वृक्ष पर कुठार बजाता है, २ कवचों में दुधारे खड्ग अटकते हैं सो मानों घर छाने के काष्ठों के बेचनेवाला मूर्ख बन काटता है ॥ ३१ ॥ कहीं पर मस्तक से मस्तक टक्कर मारते हैं सो मानों दो निरंकुश ४ भींढे भिड़ते हैं कहीं गोलियों के समूह कपालों म धसते हैं सो मानों ५ मधुमक्खियां ६ छत्ते में घुसती हैं ॥ ३२ ॥ कवच फाड़कर ७ तरवार चमकती है सो मानों द्वितीया का ८ चन्द्रमा शोभा देता है ९ हाथियों के शरीरों में तीखे भाले घुसते हैं सो मानों १० बांस के वृक्ष पर्वतों को फोड़ना सीखते हैं ॥ ३३ ॥ इस प्रकार नागोर और जोधपुरवाले लड़े जिनमें धुर को खैंचनेवाले धोरी कुशलसिंह और ११ सेरसिंह थे जिनमें शेरसिंह क्रोध करके चांपावत कुचामणसिंह को हेरने के लिये शत्रु की सेना में घुस आया ॥३४॥ जिसकी छाती में नहीं सहने योग्य एक जबूर का गोला लगा सो १२ पीठ और १३ हाड़ को फोड़कर निकलगया १४ इस घाव से दूदावत शेरसिंह मूर्छा को प्राप्त होगया उस समय उधर से निकलकर चांपावत कुशलसिंह आया ॥३५॥

दाउत १ पाउत २ अन्त्यानुप्रासः १ ॥

*सुज्जमल्ल तब सेर सहोदर, बुल्ल्यो †कुसलहु आत भ्रात बर ॥
सावधान हुव सेर यहै सुनि, पकरि खग्ग सम्मुह हंक्यो पुनि।३६।
दुहुँन२ धीरता मिलत दिखाई, नागफेन¹ मनुहारि² बनाई ॥
तदनु³ सेर बुल्ल्यो रन तंडत, पुच्छ कँचन⁴ उद्धत कर मंडत ॥३७॥
अब इत आवहु कुसल अखारैं, जहर जरैं न तुमहिं वह जारैं ॥
बीज दुसह अग्गैं तुम बाये, अब चक्खहु तिनकैं फल आये॥३८॥
झपटिसेरैं इम कहि असि झारिय, फारि टोप मरतक सव फारिय
छोहितैं कुसल सँगि इत छुट्टिय, फवत सेर छत्तिय लगि फुट्टिय३९
बेर दुहुँन २ तिहिं बेरैं बिहाये, पुंण्यलोक इच्छित तिन पाये ॥
सुभट मरे दुहुँओर पंचसत५००, घायल परे अट्ठसत८००घुम्मत४०
सेरकहिय अग्गैं मरुपति रन, प्रबिस्यो त्रिदिवैं निवाहि वह पन॥
कैलि¹² इम बखतसिंह जय किन्नौं, लगि हठ आनि जोधपुर लिन्नौं४१
बैठि तखत जय पैंटह¹³ बजाये, साज बहुरि रनकाज सजाये ॥
हुव यह रन नव नभ धृति १८०९ हायन¹⁴, पाप रॅम किय हारि प-
लायन¹⁶ ॥ ४२ ॥
जिहिं ढिग इक्क पुरोहित जग्गुव १, हठी द्वितीय २ खीमसर पति१
हुव ॥
मरहट्ठन सन नृपहिं मिलावन, अव किय दुहुँन२ कमाऊँ आवन४३

तब शेरसिंह के छोटे भाई * सूर्यमल्ल ने कहा कि हे श्रेष्ठ भाई † कुशल सिंह आता है यह सुनकर शेरसिंह सावधान हुआ और खड्ग लेकर सन्मुख चला ॥ ३६ ॥ १ अमल की २ जिसपीछे ३ युद्ध में गर्जना करता हुआ ४ मूछों के केसों को हाथ से ऊंचे करता हुआ शेरसिंह बोला ॥३७॥३८॥ यह कहकर ५ शेरसिंह ने दौड़कर तरवार चलाई ६ क्रोधित कुशलसिंह की ७बरछी ॥३९॥ ६ उसी समय ८ दोनों ने शरीर छोड़े १० स्वर्ग ॥ ४० ॥ ११ स्वर्ग में गया १२ युद्ध में ॥ ४१ ॥ १३ विजय के ढोल १४ संवत में २१ पापी रामसिंह १६ भागा ॥ ४२ ॥ १७ पर्वत का नाम है ॥ ४३ ॥

जया१ मल्लार२ गये सम्मुह जब, आन्यौं*सिविर रामसिंहहिं अब
सध्याकों तँहँ कुमति सुहाई, लूठ †मरुपसन किय मित्राई ॥४४॥
पग्घ पलटि कहि तव सुस पैहैं, ‡द्रुत जब तुमहि जोधपुर दैहैं ॥
इत जगतेस रानके[1] आमय, लह्यो अतीव असाध्य जैरावय[2] ॥४५॥
कुमर प्रताप हुतो कारा[3] तब, इहिं पहँके[4] भट च्यारि ४ मिले अब
नाथ१ रान जगतेस सहोदैर[5], झल्ला राघवदेव२ पापपर[6] ॥ ४६ ॥
भारतसिंह३ रान दँल स्वामी[7], देवगढप जसवत४ हरामी ॥
छुल्लिय चउ४ अब मन्त्र विचारहिं, किय अप्पन तव कैद कुमारहिं
कारामैंहि[8] प्रतापकेहु सुत[9], राजसिंह अभिधान[10] कुमर हुव ॥
आयो रानकोहि[11] अवसान न, पै सराय अपनैंहु प्रानन ॥ ४८ ॥
सो नृप होय बैर अनुसरिहै, कुलजुत कैदन[12] अप्पनों करिहै ॥
वाँहि कुमर[13] पातै निज अप्पहु, थिर यह नाँथ[14] भूप करि थप्पहु॥४९॥
बैर विचारि यहै च्यारिन४ बखि, साहिपुरप५ पचम५ लिय सम्मखि
सोवि रान जगतेस यहै सुनि, पठयो हुकम विचारि नीति पुनि५०
जो तुम स्वामिधम्म हित जानत, पंच५हि भट मम हुकम प्रमानत
जोजुत तो चढि चढि घर जावहु[15], रहि[16] नहि ऐत्य विरोध रचावहु५१
कढुन[17] तिन पठयो दँल यह कहि, चढि चढि घरन गये तब पच५हि
तदनु[18] वसु ख धृति १८०८ शाक विक्रम कृत, मास जेठ जगतेस
रान मृत ॥ ५२ ॥

---

* डेरे में † मारवाड़ के पाने से ॥ ४४ ॥ ‡ शीघ्र १ रोग २ वृद्धावस्था से ॥ ४५ ॥ ३ कैद में ४ पहिले कुमर प्रतापसिंह को पकड़ा था वे ५ राणा जगत्सिंह का सगा भाई नाथसिंह ६ परम पापी ॥ ४६ ॥ ७ सेनापति ॥ ४७ ॥ ८ कैद में ही ९ सुत १० नाम ११ केवल राणा का ही मन्त्र नहीं आया है परन्तु अपने प्राणों का भी सन्देह है ॥ ४८ ॥ १२ नाश १३ कुमर प्रतापसिंह को १४ नाथसिंह को ॥ ४९ ॥ ५० ॥ १५ जल्दी से १६ यहां ॥ ५१ ॥ इनको निकालने को १७ सेना भेजी १८ जिसपीछे ॥ ५२ ॥

इतिश्रीवंशभास्करेमहाचम्पूकेउत्तरायणेसप्तम७राशावुम्मेदसिंह चरित्रे दिल्लीशसचिवप्रेषितससैन्यसेनानिकायस्थनवलरायफुरक्काबाद पतिवङ्गसयवनमुहम्मदखानबीबीयुद्धकरणकृतसमकायस्थतद्विभव लुण्टनदत्तमासद्वया न्तरबीबीनवलरायमारणहारितरणविभवपवने न्द्रसचिवमनसूरअलीपलायनदत्तवाहिनीव्ययवसुदिल्लीशहुलकर१सं- ध्या२ऽऽह्वानप्रद्रुतबीबीकमाऊपर्वतप्रविशनदक्षिणसैन्यतद्वेष्टनमरुपति रामसिंहस्वभटचम्पाउत्तकुशलसिंहनिष्कासनतन्नागोरेशबखतसिंह सम्मिलनभ्रातृज१पितृव्यक२महारणभवनसोढस्वामितिरस्कृतिसेर सिंह१कुकृत्यकुपितकुशलसिंह२मरणविजितबखतसिंहयोधपुरप्रभूभ वनपलायितरामसिंहकमाऊकुण्डनजया१मल्लार२प्रार्थनकृतमैत्रीभा वसंध्यामरुपसहायाऽङ्गीकरणनिष्कासितदुष्टभटमहाराणराणाजग त्सिंहमरणं चत्वारिंशो मयूखः ॥ ४० ॥ आदितः॥३२१॥

प्रायो व्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

---

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तमराशि में, उम्मेदसिंह के चरित्र में, दिल्ली के वजीर के भेजे हुए सेना सहित सेनापति कायथ नवलराय का फुरक्काबाद की मालिक बंगस यवन मुहम्मदखान बीबी से युद्ध करना और मिलाप करके कायस्थ का उसका वैभव लूटना १ दो मासवीचमें देकर बीबी का नवलराय को मारना, युद्ध का वैभव छोडकर बादशाह के वजीर मनसूरअली का भागना २ सेना के खरच का धन देकर बादशाह का हुलकर और सिन्धिया को बुलाना और बीबी का भागकर कमाऊँ पर्वत में जाना ३ दक्षिण की सेना का उसको घेरना ४ मारवाड़ के पति रामसिंह के उमराव चाँपावत कुशलसिंह को निकालना और उसका नागोर के पति बखतसिंह से मिलना ५ भतीजे और काका के बडा युद्ध होना और स्वामी के तिरस्कार को क्षमा करनेवाले शेरसिंह और कुकृत्य से कोपेहुए कुशलसिंह का मरना ६ विजय किये हुए बखतसिंह का जोधपुर का पति होना और भागे हुए रामसिंह का कमाऊँ पर्वत को घेरनेवाले जया और मल्लार से प्रार्थना करना ७ सिन्धिया का मित्रता करके मारवाड़ के पति की सहाय स्वीकार करना ८ दुष्ट उमरावों को निकालनेवाले राणा जगत्सिंह का मरने का चालीसवां मयूख समाप्त हुआ ॥ ४० ॥ और आदि से तीन सौ इकीस ३२१ मयूख हुए॥

॥ पादाकुलकम् ॥

यह सुनि बुंदिय सोक उपज्जिय, जामें च्यारि४नउबत्ति न बज्जिय॥
इत भट सलूमरिप चुंडाउत, राना करन कुमारहिं राउत ॥ १ ॥
कारा जाय प्रतापहिं कढ्ढिय, बहु भय सुनत ग्राहकन बढ्ढिय ॥
सो अब रान उदेपुर स्वामी, नेय जुत भयो छत्रधरि नामी ॥ २ ॥
जेर कियो परताप जनकं जब, ताको खान पान सद्धन तब ॥
अमरचन्द पुरबिया इक९ द्विज, निकट वहै रक्ख्यो सेवक निज॥३॥
सेवा जिहिं तनमन धन सद्धी, अंतर किंन्न घरी नहिं अद्धी ॥
अब नृप होय प्रताप बिप्र वह, सचिव मुख्य किय अतुल प्रीति सह४
सिविका१ गज२ ताजीम३ समप्पिय, थिर सु बिप्र ठाकुरकहि थप्पिय
मन्नत बंदि निलय सेवन मति, अमरचन्द बसि रान भयो अति ॥५॥
बलि वे ग्राहकं च्यारि४ बुलाये, लेस खिज्यो नहिं हृदय लगाये ॥
इकदिन अंभ्र अंभ्र घुमडे अति, कहिय प्रताप तबहिं काकौं प्रति६
सुनहु जनकं सासन अनुसारी, मचक जॉनु जिहिं दिन तुम मारी॥
सो रीढक सधिग अब सल्लत, घन जब होत तबहिं दुख घल्लत॥७॥
यह नृप सहज सरलपन अक्खी, रिस गिनि नाथ हृदय धरि रक्खी
आतुर सठ नाहक अकुलायो, स्वीयं नगर बग्घोर सिधायो ॥ ८ ॥
सक नव नभ धृति १८०९ समय होत सठ, हिय भय धारि बिरचि
अनुचित हठ ॥
पुत्र भीम जुत नाथ पॅलायो, अतिजव नगर सावडी आयो॥९॥

१ पहर २ कुमर प्रतापसिंह को राणा करने के लिये ॥ १ ॥ ३ कैद में जाकर ४ कुमर को पकडनेवालों को ५ नीति युक्त ॥२॥ ६ प्रतापसिंह के पिता को कैद किया तब ७ ब्राह्मण ॥ ३ ॥ ४ ॥ ८कैद घर (जेलखाने) में सेवा की जिसको मानकर ॥ ५ ॥ ९ पकडनेवालों को १०आकाश में ११मेघ १२ नाथसिंह ॥६॥ १३हे पिता की आज्ञा के साथ चलनेवाले १४घुटने की १५ पीठकी सन्धि में गई हुई ॥७॥ १६सीधेपन से कही १७शीघ्र १८अपने नगर बागोर गया ॥ ८ ॥ १९ भागा ॥ ९ ॥

तँहँ टिक्यो न करि पुनि त्वरिताई[1], देवलिया पहुँच्यो गरदाई[2] ॥
उम्मट घेर तदनंतर आयो, व्याहन सगपन तत्थ विधायो[3] ॥ १० ॥

॥ दोहा ॥

उम्मटकी कन्या उभय, परनि पिता१ अरु पुत्र२ ॥
बुंदी पुर आये बहुरि, तक्कत नृपहिँ तनुत्र[4] ॥ ११ ॥

॥ षट्पात् ॥

संक नव नभ धृति १८०९ समय श्राममें आवन यँहँ आये[5] ॥
देवपुरा लग सम्मुख जाय बुंदीस बधाये ॥
चलन दम्म[6] सत चारि ४०० दये संभर नृप दिनप्रति[7] ॥
बारह१२ बासर रक्खि बिदा किय बक्खसि बाजि कति ॥
तब नाथ१ भीम२ जनक रु तनय आये दुव२ बुंदार इत ॥
माधव१ नरेस बखतेस२ जँहँ हे सम्मलि कछु काज हित ॥ १२ ॥

॥ दोहा ॥

बखतसिंह१ मरुईस अरु, माधव१ जैपुर ईस ॥
मरहट्ठन मेटन अमल, उभय२ मिले अवनीस ॥ १३ ॥
मालपुरा सन इक१ मिजल, भूपोलाव तड़ाग[8] ॥
पँहु[9] कछवाह१ कबंधपति२, जत्थ मिले जय लाग ॥ १४ ॥

॥ षट्पात् ॥

सूनु सहित[10] सीसोद नाथ तिन प्रति प्रयान किय ॥
सुनि माधव१ बखतेस२ जाय सम्मुह बधाय लिय ॥
तदनु मरुप बखतेस छली तत्थँहि[11] बपु छोरयो ॥
न्याय रहित सठ नाथ मिलत माधवँ[12] मन मोरयो ॥

---

१ शीघ्रता २ कुमर प्रतापसिंह को जहर देने की इच्छावाला ३ नरसिंहगढ ॥ १० ॥ ४ उम्मेदसिंह को रक्षक देखकर ॥ ११ ॥ ५ श्रावण मास में ६ बुन्दी की चलन के ७ दिन ॥ १२ ॥ १३ ॥ ८ तलाव ९ प्रभु ॥ १४ ॥ १० पुत्र सहित ११ मारवाड़ के राजा छली बख्तसिंह ने वहीं पर शरीर छोड़ा नाथसिंह ने १२ माधवसिंह के मनको मोड़ दिया

कछवाह कहिय सीसोद मन करहिं तुमहिं मेवारपति ॥
परताप नाँहिं नृपता उचित गहहु ताहि तुम पुब्बगति॥१५॥
अग्ग रान जगतेस अति, कूरम पाधव काज ॥
कोटि१०००००००दम्म निज खरच किय, रोकन जैपुर राज१६
ऊरुजे हरगोविंदके, कहैं सु उपकृत गल्लि ॥
कूरम नृप कृतघन भयो, लैन उदैपुर खुल्लि ॥ १७ ॥
बरज्यो जदपि झलाय पति, कुसलसिंह कछवाह ॥
मन्नी तदपि न मदमति, अघ हिय धारि उथाह ॥ १८ ॥
नाथ भीर कूरम नृपहिं, सुनि भारत जसवं२ ॥
राघवदेव३ उमेद४ ए, मिले आनि दृढ मन ॥ १९ ॥
कनक५ छत्र धरि नाथ सिर, चामर विसदा दु[illegible] ॥
मिलि इतनें गनाँ मुलक, लूटन लगे आप [illegible]० ॥
बखतसिंहके मरत इत, विजयसिंह अवनीसँ ॥
तखतजोधपुरको लह्यो, सुभग छत्र धरि सीस ॥ [illegible] ॥
याही बरस उमेद नृप, रवीय सहोदर दीप ॥
परिनायो सावर नगर, मडि उछाह महीप ॥ २२ ॥
सगताउत सगतेसकी, कन्या अनुप कुमारि ॥
दुलहनि दीप बिबाहि तब, आयो निलय पधारि ॥ २३
इत बुदीस उमेदकी, संतत सुहागिनि नारि ॥
ऊदाउति रानिय लयो, दोईदलच्छन धारि ॥ २४ ॥
ताके अष्टम८ मासको, उच्छव मंडि अनत ॥
समरसिंह नृप कुल सकल, किय इक्कत मतिमत ॥२५॥
तदनंतर नव ख धृति१८०९ सक, माघ त्रयोदसि१३ सेतें ॥

१ जैसे पहिले पकड़ा था तैसे फिर पकड़ लो ॥ १५ ॥ १६ ॥ २ वैश्य ३उपकार भूलकर ॥ १७ ॥ १८ ॥ ४ भारतसिंह और जसवतसिंह ॥ १९ ॥ ५ सुवर्ण का ६ स्वेत चमर ॥ २० ॥ ७ भूपति ॥ २१ ॥ ८ दीपसिंह को ॥ २२ ॥ ९ अपने घर ॥ २३ ॥ १० निरन्तर ११ गर्भ ॥ २४ ॥ २५ ॥ १२शुक्ल पक्ष की

अजितसिंह नृपकै कुमर [illegible], ध्रुव सुभ अंक उपेत ॥ २६ ॥
जातकरम तब तास [illegible] रूप, निगम उक्त रचि न्याय ॥
नांदीमुख मुख श्राद्ध [illegible] कारि, लक्खन दिन्न लुटाय ॥ २७ ॥

इतिश्रीवंशभास्करे म[illegible]हाचम्पूके उत्तरायणे सप्तम ७ राशावुम्मे-दसिंहचरित्रे कुमारप्र[illegible]तापसिंहराणापट्टप्रापणनिजसेवकविप्राऽमरच न्द्रसचिवीकरणस्त्र[illegible]ग्राहकसुभटचतुष्क ४ समाऽऽश्वासनराणाक र्तृकमृत्युभ्रान्तपल[illegible]ायितससुतपितृव्यकनाथसिंहबुन्दयाऽऽगमनबुन्दी शसत्कृतनाथसिं[illegible]जयपुरजनपदरथकूर्म्मराजमाधवसिंह २ कबन्ध-राजबख्तसिंह[illegible]म्मिलनकृतकुकृत्यमरुपाऽजितसिंहिमरणजयसिं [illegible]कृतघ्नीभव[illegible]न[illegible]सिंहसहायार्थोदयपुरदापनाऽभ्युपगमनश्रुतेतद्भार तसिंहाऽऽदि[illegible]चतुष्टय[illegible] नाथसिंहसहायीभवनच्छत्रचामराऽऽदितदर्पण राणाराष्ट्र[illegible]मेदपाटलुण्टनबाखतसिंहिविजयसिंहयोधपुरगद्दिकोपविश नबुन्दी[illegible]न्द्राऽनुजदीपसिंहसावरपुरेशशीशोदिशक्तिसिंहकन्योद्वहनरावराज

[illegible] उम्मेदसिंह के ॥ २६ ॥ २ आदि ॥ २७ ॥

१ राज[illegible] वंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तमराशि में, उम्मेदसिंह के चरित्र में, कुमर प्रतापसिंह का राणा के पाट को पाना और अपने सेवक ब्राह्मण [illegible]मरचन्द को सचिव करना १ अपने पकड़नेवाले चारों उमरावों को विश्वा सना और राणा से मृत्यु का सन्देह करनेवाले काका नाथसिंह का पुत्र सहित भागकर बुन्दी आना २ बुन्दी के पति से सत्कार किये हुए नाथसिंह [illegible] जयपुर के देश में स्थित कछवाहे राजा माधवसिंह और राठोड़ [illegible] बखतसिंह से मिलना ३ पाप करनेवाले मारवाड़ के पति अजीतसिंह के पुत्र (बखतसिंह) का मरना ४ जयसिंह के पुत्र (माधवसिंह) का कृतघ्नी होकर नाथसिंह की सहाय के अर्थ उदयपुर देने का स्वीकार सुनकर भारत सिंह आदि चारों का नाथसिंह की सहाय होना और उसको छत्र चमर आदि देकर राणा के राज्य मेवाड़ को लूटना ५ बखतसिंह के पुत्र विजयसिंह का जोधपुर की गद्दी पर बैठना और बुन्दी के पति के छोटे भाई दीपसिंह का सावरपुर के पति शीशोदिया शक्तिसिंह की पुत्री से विवाह करना६ रावराजा की राणी कदावति का गर्भ धारण करना और उनके आठ मास (आगरणी) का महोत्सव किये पीछे उसके राज कुमार अजीतसिंह के जन्म का इकताली

राइयूदाउत्तिदोहदलत्तणाधरणातत्सीमन्तमहोत्सवाऽनुष्ठानसमयान्त तद्राजकुमाराऽजितसिंहोद्गमनमेकचत्वारिंशो ४१ मयूख ॥ ४१ ॥ आदित ॥३२२॥

प्रायो व्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

॥ दोहा ॥

तदनंतर[1] सक ख ससि धृति १८१०, बिसद चतुर्दसि राधं[2] ॥
सोदर दीप सिकार गय, बिरचि भ्रात हित बांध[3] ॥ १ ॥

॥ षट्पात् ॥

मृगया[4] मिस प्रच्छन्न प्रात कढि दीप[5] सहोदर॥
कोटा गय चल बुद्ध अप्प१ इक१ हय ... ८ अनुचर ॥
कोटापति सुनि सचिव झल्ल मदनेस[6] पठायो ॥
लैबेकों नटि दीप नगर तबतो नहिं आयो ॥
कायस्थ अखैराम सु बहुरि आप याहि पुर लैगयउ॥
पुनि जाहि कुमर पदवी महल दुजन सल्ल रक्खत भयउ॥२॥
इत यह सुनि बुंदीस लैन निज सचिव पठाये ॥
तबहु दीप नटि तिनहिं तरजिं[7] पच्छे पहुँचाये ॥
गागरनीपुर अभयसिंह रठोर सुता[8] सुनि ॥
परनि ताहि द्रुत जाय दीप आयउ कोटा पुनि ॥
बुंदीस हिंतु[9] नाहक बिमन कछु दिन तत्थ अतीत करि ॥
गो पुनि संवाम पुर इंद्रगढ देव कथितैं दृढ चित्त धरि ॥३॥

॥ दोहा ॥

अभयसिंह रठोरको, देवसिंह हो भौंम ॥

---

सर्वा मयूख समाप्त हुआ ॥४१॥ और आदि से तीन सौ बाईस३२२मयूख हुए॥
१ जिस पीछे २ वैशाख सुदि ३ भाई से विरोध करके ॥ १ ॥ ४ शिकार के मिस से ५ दीपसिंह ६ झाला मदनसिंह को भेजा ॥ २ ॥ ७ धमकाकर ८ पुत्री ९ से १०उदास११पिताकर१२स्त्री सहित१३देवसिंह का कहना ॥३॥१४पहिनोई

पतनीके परतंत्र तिहिं, किन्नौं अनुचित काम ॥ ४ ॥
पत्तन कोटा दीप प्रति, पठये यागति पत्र ॥
तुमकों बुंदिय हौंस जो, आवहु तो द्रुत अत्र ॥ ५ ॥
तुमरे उप्पर तनकहू, अग्रज अनुकंपा न ॥
मंत्र करन हमसौं मिलहु, थप्पहिं ज्यों नृप थान ॥ ६ ॥
ए कग्गर सुनि इंद्रगढ, पहुँच्यो दीप प्रमत्त ॥
अग्रज हिंतु बिरोध इम, तक्क्यो बालिसँ तंत्त ॥ ७ ॥
करि अनिष्ट बुंदीसको, देवसिंह धरि द्वेस ॥
पठयो जैपुर दीपकों, बिग्रह रचन बिसेस ॥ ८ ॥
सुनि माधव जैपुर सुपहु, आवत हद्द उमाहि ॥
पठयो सम्मुह दीपके, सचिव मुख्य हरसाहि ॥ ९ ॥
कूरम गद्दिय कोन पर, बैठारयो सविनोद ॥
पटा हजार पचास५०००० को, दयो नगर उकड़ोद ॥ १० ॥
आवत अंतरद्वारँतक, चामर तास चलाय ॥
इम बुंदीपतिको अनुज, रक्ख्यो जैपुर राय ॥ ११ ॥

॥ षट्पात् ॥

तदनंतर नभ चंद्र अष्ठ अचला १८१० मित हायन ॥
माधवँ दिल्लिय ढंग पत्त बनि प्रीति परायन ॥
सासन अहमदसाह दयो करि सोहि दिखायो ॥
कछु बासरं तँहँ काढि सिक्ख लहि आलय आयो ॥
रघुनाथराय श्रीमंत सुत नन्ह अनुज जँवनेस जुत ॥
मग माँहिं मिलत सम्मति रचिय हैरगोविंदहिं गहन द्रुत॥१२

---

१ स्त्री पराधीन ॥ ४ ॥ २ बुन्दी की चाहना है तो ॥ ५ ॥ ३ कृपा नहीं है ॥६॥ ४ मूर्ख ने ५ तहां ॥ ७ ॥ ८ ॥ ९ ॥ १० ॥ ६ भीतर की ड्योढी तक ॥११॥ ७ माधवसिंह ८ प्राप्त हुआ ९ दिन १० बादशाह सहित ११ जयपुर के सचिव हरगोबिन्द को शीघ्र पकड़ने के लिये ॥ १२ ॥

॥ पादाकुलकम् ॥

दिल्लिय गमन कुम्भ जब किन्नों, बुदिपपुर कग्गर¹ तब दिन्नों ॥
कोऊ भट मम संग पठावहु, हितमें नृप अंतर जिन लावहु ॥१३॥
तब भगवतसिंह माधानी, पठयो भूपति प्रीति प्रमानी ॥
तहँ दिल्लिय माधव घर आयो, रक्ख्यो सचिव² लोभ कछु छायो॥१४

॥ दोहा ॥

सिद्ध भयो नहिं लोभ सो, सिक्खदई खिजि साह ॥
हरगोविंद अमात्यहु, लग्गो जैपुर राह ॥ १५ ॥
रक्षक ताकी संगहो, माधानी भगवंत ॥
नन्ह अनुज मगमैं मिलत, अमरख³ किन्न अनंत ॥ १६ ॥
पकरन हरगोविंदकों, विंटयो कटक⁴ बियारि ॥
भूप सुनहु भगवंत भट, तहँ झारी तरवारि ॥ १७ ॥
मारि बहुत मरहट्ठ भट, जिस्यो दुब्बर जंग ॥
कुम्भ सचिव गहन न दयो, आन्यों जैपुर दंग ॥ १८ ॥
इत सध्या¹ हुलकर¹ उभय², अचल⁵ कुमाऊ छोरि ॥
जट्टनके कुभेरगढ, लग्गे लरन बहोरि ॥ १९ ॥
खडू हुलकर पुत्रके, गोली लग्गिय मत्थ⁶ ॥
ततकालहि अकुलाय निंहिं, तज्यो कलेवर⁷ तत्थ ॥ २० ॥
लै तब ताके वैरमें, कोटि इक्क दर्म⁸ दम्म ॥
दिल्लीपर दोऊ² चढे, करन नन्ह जय कम्म⁹ ॥ २१ ॥
जवनईस¹¹ सत्वर¹² जबहि, सुनि यह अहमदसाह ॥
मरहट्ठन सम्मुह चल्यो, सजि निज कटक सिपाह ॥ २२ ॥

---

१ पत्र ॥ १३ ॥ २ भागोसिंहोत हाडा ने हरगोविन्द को वहीं रक्खा ॥१४॥ ॥ १५ ॥ ४ क्रोध ॥ १६ ॥ ५ सेना का विस्तार ॥ १७ ॥ १८ ॥ ६ पर्वत ॥ १९ ॥ ७ मस्तक में ८ शरीर ॥ २० ॥ ९ दश के रुपये १० नन्ह के विजय की कामना से ॥ २१ ॥ ११ पादशाह १२ शीघ्र ॥ ५२ ॥

भेज्यो जालम फल्ल मानि, भूप होहु हनि भूप ॥ ७० ॥
तब नृप मारयो वधि तिहिं, नीच गरल उपनाइ ॥
भूरिमायु दमनक भयो, सचिव फल्ल सचाइ ॥ ७१ ॥
रानिनपँहँ पठई अग्ग्ज, इत जालम लिखि एस ॥
तुमरे देवर नृप हन्यौं, बन्यौं चहत वसुधेस ॥ ७२ ॥
सुनि रानिन किय सूचना, जसकर्णाहिं निज जानि ॥
तकि कछु विधि धायेय तुम, मारहु तिंहिं खल मानि॥७३॥
सचिव मुख्य जसकर्ण सुनि, इम रानिन ओएस ॥
उँपवन माँहिं सरूप२०४।२ वह, दुष्ट हन्यौं कहि द्वेस ॥७४॥
अब उम्मेद२०५।१ गुमान२०४।२, सुत कोटपपति हुव ताहि
इक१ दिवस इक्कत थौ, जालम कहिय सराहि ॥ ७५ ॥
अहो अखिल प्रभुके अनुग, अरु प्रभु मानन ईस ॥
पै अब इक१ अनुचित प्रबल, सचिव कुपित निज सीस७६
मोसों यह जसकर्ण मिलि, बदत गूढ तजि वेंट्ट ॥
मारैं नृप उम्मेद२०५।१कौं, अप्पैं अपरहिं पट्ट ॥ ७७ ॥
जिहिं सठ काका रावरे, मारे बिदित बकारि ॥

॥ ६९ ॥ १ राजा गुमानसिंह को मारकर तुम राजा होजाओ ॥ ७० ॥ २ मल्लमपट्टी में जहर देकर ३ यहाँ काला जालमसिंह दमनक नामक गीदड़ के समान हुआ "पञ्चतन्त्र और हितोपदेश के सुहृद्भेद में यह कथा है कि सञ्जीवक नामक बैल और पिंगलक नामक सिंह की बढ़ती हुई मित्रता को फाड़कर, दमनक नामक गीदड़ ने इनमें विरोध बढ़ाकर पिंगलक से सञ्जीवक को मरवाया, और इनके विरोध का आपने लाभ उठाया" ॥ ७१ ॥ ४ भूपति होना चाहता है ॥ ७२ ॥ ५ जसकरन नामक धायभाई को अपना जानकर कहा कि हे धायभाई ॥ ७३ ॥ ६ आदेश (आज्ञा) ७ बाग में उस [illegible] ८ को दुष्ट कहकर मारा ॥ ७४ ॥ ८ जालमसिंह ने कहा ॥ ७५ ॥ ९ सब के सेवक हैं परन्तु आश्चर्य है कि १० आप के ऊपर सचिव जसकरन [illegible] है ॥ ७६ ॥ स्वामिधर्म का ११ मार्ग छोड़कर १२ दूसरे को पाट देवें ॥ ७७ ॥

न गिनैं सो *उचितानुचित, तुल्लि रह्यो तरवारि ॥७८॥
बढ़त यहहि नृप मति बदलि, सजि भट कछुक स्वतंत्र ॥
कुजस करन त्यौं जसकरन, मारन मंडिप मंत्र ॥७९॥
तकि खिन जालम झल्ल तिम, ²ह्वै जसकरन सहाय ॥
कही तुमहिं मारन कुमति, यह नृप करत उपाय ॥८०॥
यातैं तुम निकसहु अबहि, पुनि हम ओसर पाइ ॥
नृपको कोप निवारिकैं, लैहैं बिदित बुलाइ ॥ ८१ ॥
इम संजीवक१ बैल यह२, निकसायो डर डारि ॥
भयो झल्ल१ दमनक भेरुज२, पिंगल१ नृपहिं निहारि॥८२॥
माहजि लोभ अधीन इत, सेना अतुल सजाइ ॥
रान वकीलनके कहैं, लग्गे बेघम जाइ ॥ ८३ ॥
सजाइ१ मजाइ२ अन्त्यानुप्रासः ॥
सक नभ गुन धृति१८३०मित ⁶समा, मलिन२प्रौष्ठपद१मास॥
बेघम संध्या बिंटिकैं, तोपन डारयो त्रास ॥ ८४ ॥
सुनि यह इत बुंदीसके, बहुत सज्ज करि बीर ॥
श्रीजित कहि सुखरामसौं, भेजे बेघम भीर ॥ ८५ ॥

॥ राजसवतिका ॥

पटु राउत देव करयो पहिलैं निज ⁹तातपैं जो उपकार नयो ॥
जन बुंदीके१ आप निबाहे जथा दृढ चित्त ¹⁰स्वकीय२न कष्ट दयो
अपनैं घर जासौं अहो पट¹¹१ अन्न२को ¹²भोगह अल्पहि अर्घ भयो॥

* उचित और अनुचित नहीं गिनता ॥ ७८ ॥ १ जसकरन को मारने का मंत्र रचा ॥ ७९ ॥ २ समय देखकर ॥ ८० ॥ ८१ ॥ ३ संजीवक नामक बैल के अनुसार जसकरन को निकलाया ४ वह झाला जालमसिंह दमनक नामक गीदड़ हुआ ५ पिंगलक नामक-सिंह के समान राजा उम्मेदसिंह को देखकर ॥८२॥८३॥ ६ सम्वत् ७ भादवा वदि ॥८४॥८५॥ ८ चतुर राउत देवसिंह ने ९ अपने पिता बुधसिंह पर १० अपने लोगों को कष्ट दिया ११ वस्त्र १२ थोड़े मूल्य का

यह श्रीजित [1]हीहित चित्त इहाँ प्रतिकारी बरूथें उहाँ पठयो।८६।

॥ दोहा ॥

पाइ मेघ[1] बेघम पतिहु, भट इतके निज मीर ॥
सजि गढ पुत्र प्रताप[2] सह, बिरच्यो सगर बीर ॥ ८७ ॥
रन सकट बहुदिन रह्यो, खिरन लगे गढ खड ॥
जालम कोटा सचिव जम्र, दे बिच ओढ्यो दड ॥८८॥
दम्म लक्ख खट६००००० देन करि, हीन वित्त तँहँ होइ॥
गढ सिंगोली१ रत्नगढ२, दये परगनाँ दोउ६ ॥८९॥
सेध्याके अवलगं सुपे, रहत उभय२ प्रभु रामँ२०१४ ॥
बली अरिन दव्ये बहुरि, धाम न आये धाम ॥९०॥
पुर वेघम इम हीन परि, दे देम सूचित देस ॥
मेटि बिरोध रु किय मुदित, ब्रुदिय किति बिसेस ॥ ९१ ॥
श्रीजित इत ब्रुदीसके, वीरन सबन बुलाइ ॥
सूंधा है उंत्तानसय, प्रभु तुमगे विधिपाइ ॥ ९२ ॥
सुखरामहिं किय निज सचिव, अजितसिंघ१९९१ तुम ईस॥
तिहिं मन्नहु प्रभु तुल्य तुम, सासन निबहहु सीस ॥९३॥
धीर भवानीसिंघ१ बलि, माधानी२२।२६ भगवत२ ॥
दुव२ तुम याके पास दुव२, मगमैं चलहु सुमत ॥ ९४ ॥
रैनु बहादुरसिंघ१९९।२सौं, अक्खिय बहुरि उदग्ग ॥
राज पित्तृ०पक तुम रहहु, मगमैं याके अग्ग ॥९५॥

---

१सखा से हित चिन्तकर श्रीजित् ने २उपकार का पलटा देनेवाली सेना बेघम भेजी ॥ ८६ ॥ ३ सवाई मेघसिंह ॥ ८७ ॥ ४ दंड भेला ( स्वीकार किया ) ॥ ८८ ॥ ५ धनहीन ॥ ८९ ॥ ६ इस समय भी ७ हे स्वामी रामसिंह ८ स्थान पीछे बेघम के घर में नहीं आये ॥ ९० ॥ ९ इस में खुषमा किये हुए देश देकर ॥ ९१ ॥१०सीधा सोनेवाला (ऊंचे हाथ पैर करके सोनेवाला) अर्थात् अत्यन्त बालक ॥ ९२ ॥ ९३ ॥ ९४ ॥ ११ अपने पुत्र १२हे राजा के काका ॥९५॥

मिलत न जैसो मह्तपन, करत राज्यको काम ॥
तैसो लहि धात्रेय तिम, सचिव बढ्यो सुखराम ॥९६॥
प्रतिहित जालम झल्ल इत, बुंदीपतिहिं *लिखान ॥
माधानी२१२६ भगवंतकों, पुनि कोटा लैजान ॥ ९७ ॥
दुव२ सामंत रु सचिव दुव२, इक१ मरहट्ट अगाल ॥
कोटा रक्खिय माहजि जु, लैन अब्द कर लाल ॥ ९८ ॥
सो पंचम५ जालम सुहद, ए पठये कहि एह ॥
कोटा१ बुंदिय२ नृपनकै, संधहु परम सनेह ॥९९॥
नाथ१नाम गैंता नगर, ईसजु हिरदादत्त२०१२४ ॥
दूजो२ भटवारेस भट, संभूर इँदसलुत्त२५१२९ ॥१००॥
देवकरन१३ भूसुर सचिव, अरु कायत्थ निहाल२१४ ॥
इम पंचम ५ मरहट्ठ यह, सुहृद झल्लको लाल ॥ १०१ ॥
मिले सचिव सुखरामसौं, ए सब बुंदिय आइ ॥
पुनि लग्गे श्रीजित पयन, विनँत सनेह बढाइ ॥ १०२ ॥
करिये इत १ उत२ एक१ता, सूचत इम हित सोधि ॥
स्वीकृत किय श्रीजित सुन सु, पटु सुखराम प्रबोधि॥१०३॥
भगवंतहिं पुनि तिन भनिय, कोटा पठवन कज्ज ॥
सिक्खदैन तिहिं श्रीजितहु, सामग्री किय सज्ज ॥ १०४ ॥
दंती एक१ तुरंग दुव२, सिचय१ बिभूखन सत्थ ॥
दैन सिक्ख इत्यादि दै, ताहि विचारिय तत्थ ॥ १०५ ॥
सो कृतघ्न भगवंत सुनि, छन्नैं परिकर सज्जि ॥

॥ ९६ ॥ * दिखाने को ॥ ९७ ॥ १ डेढा २ लाला नामक मरहठे को सालाना खिराज लेने को कोटा में रक्खा ॥ ९८ ॥ ३ जालमसिंह के चार मित्र पहिले थे और पांचवां यह हुआ ॥ ९९ ॥ ४ भटवाड़ा का पति ५ इन्द्रसालोत ॥१००॥ ६ ब्राह्मण ॥ १०१ ॥ ७ विशेष नम्र ॥ १०२ ॥ ८ समझाकर ॥१०३॥१०४॥ ९ हाथी १० वस्त्र ॥ १०५ ॥ ११ किये उपकार को भूलनेवाला १२ परगह

हित दिखान कोटेसकौं, गयो पेरोचहि भज्जि ॥ १०६ ॥
श्रीजित सूचित क्यौं कितव, अनुचित किन्नी एह ॥
इहाँ विभव जो तस अखिल, गिनि भेजहु तस गेह ॥१०७॥
सस्यं फलित सांकोरके, करजुत तबहि प्रकास ॥
रह्यो विभव भगवतको, पठयो सब तिहिं पास ॥ १०८ ॥

॥ घनाक्षरी ॥

आयो जबही तैं सही तैं सु गिनि मुख्य आप,
राख्यो भगवत पास श्रीजित सुहृद रीति ॥
काज निज राज्यके जनाइ सब ताकौं करे,
पायो काहुनैं न सो पटा दिय निपुन नीति ॥
साठ्यकरि बुन्दी१ कोटा२ एक१ता करन समैं,
गाइ कछु गूढ हाड बुंदी१की कुजस गति ॥
कोटा२ कौं दिखाइ निज पच्छको अहो कुटिल,
भजि भगवत गयो चोग्लौं भजत भीति ॥ १०९ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणेऽष्टम ८ राशौ विष्णुसिंहचरित्रे विष्णुसिंहविवाहसन्ततिवर्णनसन्ध्याकथनविलहटाग्रामादिराणवैभवप्रत्यर्पणधात्रीभ्रातृजसकर्णघात्यस्वरूपसिंहाविपदानमृताग्रजकोटापतिगुमानसिंहात्मजोम्मेदसिंहपट्टासादनझालाजालमसिं

---

१ पीठ पीछे भगकर ॥ १०६ ॥ २ छली ॥ १०७ ॥ ३ पकी हुई खेती ॥ १०८ ॥
४ हृदय के साथ ५ मित्र की भांति ६ शठता (मूर्खता) ॥ १०९ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायणके अष्टमराशिमें, विष्णुसिंह के चरित्र में, विष्णुसिंह के विवाह और सन्तान आदि का कथन १ सिन्धिया के कहने से बीलहटा ग्राम आदि राणा के वैभव को पीछा देना कोटा के पति गुमानसिंह का धायभाई जसकरण से मारेजाने वाले अपने छोटे भाई सरूपसिंह से अहर से माराजाकर उसके पुत्र उम्मेदसिंह का पाट बैठना ३ झाला जालमसिंह का कोटा के राजा और मन्त्री में दमनक नामा गीदड़ के समान भेद कराना ४ सिंधिया का राणा हम्मीरसिंह के कथन से बेघम से युद्धकरके बुंदमें

हकोटापतितन्मन्त्रिमध्यदमनकशृगालसमभेदकरणाराणाहम्मीर-सिंहकथनकृतबेघमयुद्धसन्ध्यान्तद्वयग्रहणकोटाबुन्दीपरस्परैक्यता भवनं प्रथमो मयूखः ॥ १ ॥ आदितः ॥ ३५१ ॥

प्रायो ब्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा॥

॥ दोहा ॥

सुनिये इत पहिले समय, कोटा अधिप किसोर१९७५ ॥
जेठे दुवर सुत हारि जिन्हँ, राज्य१ न दिय दिय रोर२ ॥१॥
किय तीजो३सुत उचित कहि, राज्य विभागी राम१९८१३॥
तास अग्रजन संततिन, किय अब विग्रह काम ॥ २ ॥

॥ रोला ॥

अब माधानीर२१२६ देवसिंह१ रविमल्ल ज्येष्ठ१ सुत ॥
कुल किसोरसिंघुत्त५ जुरन रन धारि दर्प्प जुत ॥
कोटापति सन पलटि, रह्यो आटोनि नगर यह ॥
तापर जालम तमकि आजि जित्तन किय आग्रह ॥ ३ ॥
मूँसामदन१ स नाम रक्खि इक जोध फिरंगिय ॥
तीससहँस३००००मित ताहि द्रम्म मासिक ध्रुव करि दिय॥
याकहँ पुर आटोनि भेजि अक्खिय अरि भंजहु ॥
आइ सम्मुख अंकुरहिं गैल ते पर तिम गंजहु ॥ ४ ॥
जाइ फिरंगिय जत्थ तोप वल्लन पुर त्रासिय ॥
सह कुटुंब वह देवसिंह निस अद्ध निकासिय ॥
सक नभ गुन धृति१८३०समय आइ तिम तिहिं अनियारा॥
चिंतिय बिबिध प्रपंच दैन जालम उर आरा ॥५॥

---

दो परगने लेना और कोटा बुन्दी में परस्पर एकता होने का प्रथम १ मयूख समाप्त हुआ ॥ १ ॥ और आदि से तीन सौ इक्कावन ३५१ मयूख हुए ॥

१ भय दिया ॥ १ ॥ २ रामसिंह को ३ बड़े भाइयों की सन्तान ने ॥ २ ॥ ४युद्ध जीतने को हठ किया ॥ ३ ॥ ५ सन्मुख आकर खड़े होवे तो ॥४॥ ६करोत ॥५॥

जालम उरे वह जत्थ भयो पत्थर सम भासत ॥
भेदक आरा आदि कुंठ हुव विफल प्रकासत ॥
धात्रेय सु जसकर्ण प्रथम गय दुग जोधपुर ॥
तिहिं बुलाइ इहिं तत्थ अधम बंधिय जुग३ उद्धुर ॥ ६ ॥
जतन चल्यो नन जत्थ जाइ उभय२ हि तव जैपुर ॥
चुडाउत्तन चाहि रहे तिन्हँ वस धारक धुर ॥
तिन्ह प्रति अक्खिय तत्थ मेरि हमकौं हरोलपर ॥
करहु अप्प निज काम हनहु परपच्छे चुडहर ॥ ७ ॥

॥ दोहा ॥

चुडाउत्तन पहहि चढि, पाइ दुवउ हि निज पच्छ ॥
चिंत्यो अब कूरम निचय, दलिहैं हम दंमदच्छ ॥ ८ ॥
सक ससि गुन वृति१८३१इत आसित२,भोग तीज३तिथि भद्द६
रठऊरि श्रीजित रमनि, छोरयो वपु गद छद्द ॥९॥
तदनतर बुन्दीसको, सचिव मुख्य सुखराम ॥
कतिप८ पुरिग्राम१५ दिन गयो, पट्टनि केसव धाम ॥१०॥
पट्टनि वट तीजो३ हुतो, सप्पाके तिहिं काल ॥
तातैं झल्ल सखाहु तहँ, हो मरहट्ठ सु लाल ॥ ११ ॥
सो सम्मुह सुखरामकैं, इक१ कोस लग आइ ॥
लेगो पट्टनि समय लहि, परम प्रमोद दिखाइ ॥ १२ ॥
असित२ मग्गसिर९ दोजि२, दिन तदनु मिलन हित तत्त ॥
जालम झल्लहु प्रीति जुत, पुर कोटा सन पत्त ॥ १३ ॥

---

१ हृदय २ भेदने (काटने) वाले करोत आदि मोठे (तीक्ष्णता रहित) होगये ३ दृढ जुग बांधा अथवा निर्भय होकर जुग बांधा ॥ ६ ॥ ४ धुर को धारण करनेवाले देवगढ के चुंडावत के वश में जाकर वह देवीसिंह रहा ५ शत्रुओं को ॥७॥ ६ युद्ध देने में चतुर कछवाहों के समूह से ॥८॥ ७ भादवा ८ श्रीजित की स्त्री ने ९ रोग होकर शरीर छोडा ॥ ९ ॥ १० ॥११॥१२॥१० मृगशिर वदि॥१३॥

॥ षट्पात् ॥

सुनि सम्मुह सुखराम१ लाल मरहट्ट२उभय२ गय ॥
मिलि पुटभेदन प्रबिसि आइ केसव हरि आलय ॥
सपथ करन तँहँ सचिव दुव२ हि लै कर तुलसीदल ॥
लगे परसपर दैन वदत दोउ२ न इक१ मन१ वल२ ॥
तजि संक बैरिसल्लोत२६।३ तँहँ खेरापति भारत कहिय ॥
तुम भरुज फेरु दमनक तरह जुग२बंधहु तजि छल जिय॥१४॥

॥ दोहा ॥

रानि१नसौं रु सुरूप२०४।३।२सौं, जसकर्ण३ हु सों जेम ॥
मिलि मारे नृप४ सह निखिल, तुम न मिलहु इह तेम ॥१५॥
आक्खिय सुनि जालम अनखि, समुझि करत हम सौंह ॥
क्यों फुरकावत तुम कुटिल, भीरुनकी गति भौंह ॥१६॥
इम अगहन९ वदि२ दोजि२ दिन, दुव२सचिवन हित रक्खि ॥
करे सपथ एकत्व१ के, दें केसव विच सक्खि ॥१७॥

॥ षट्पात् ॥

गयो तदनु कोटेस सचिव जालम१कोटा चढि ॥
दूजे२ दिन सुखराम२ गयो तत्थहि विनोद वढि ॥
द्रुत उततैं भूदेव देव१ मरहट्ठ लाल२ दुव२ ॥
ग्राम दोसपुर अवधि आत सुनि समुह आतहुव ॥
सक इंदुअग्गि धृति१८३१गत समय तिथि चउत्थि४अगहन९असित२
डेरा दिवाइ उपवन निकट हुलासि दिखायउ परम हित॥१८॥

॥ दोहा ॥

बहु वर फल१ मिष्टान्न२ बहु, सतदुव२००रुप्पय३सत्थ ॥

---

१ पुर में प्रवेश करके २ विष्णु के मंदिर में ३ सौगन करने को ४ दमनक नाम गीदड़ की तरह ॥ १४ ॥ ५ सब ॥ १५ ॥ ६ सौगन ॥ १६ ॥ ७ एकता के ॥ १७ ॥ ८ बाग के पास ॥ १८ ॥

मुक्ख्य सचिवकी रीति मित, पठये डेरन तत्थ ॥ १९ ॥
*परिखद गो तिथि पचमिय५, सुखराम सु धात्रेय ॥
महाराव उम्मेद२०५।१सों, मिलन भयो हितमेय ॥२०॥
जे आदरके सुभट जँहँ, हे बुदिय सत्र सग ॥
तेहु मिले कोटेससों, अपिहित बिहित उमग ॥२१॥
छठी६ दिन परिखद बहुरि, गयो साचिव सुखराम ॥
जुद्ध गज१न मल्ल२न जहाँ, पिक्खे कौतुक काम ॥ २२ ॥
सुखरामहिं पुनि सिक्ख दिय, सप्तमि ७ दिन कोटेस ॥
सिरुपेच१ रु सिरुपाव२ सह, हय३ दिय खास सुदेस ॥ २३ ॥
बहुरि झल्ल१ मरहट्ठ२ के, आलय क्रम सन आइ ॥
दोउ२नतैं सिरुपाव१।२ हय३।४, प्रीति रीति मित पाइ ॥२४॥
पुनि सुखराम मुकाम किय, नगर नाँनता आनि ॥
तस सगहि पठयो तिलक, महाराव हित मानि ॥ २५ ॥
वहहि लाल१ मरहट्ठ अरु, पुर गैंतापति नाथ २ ॥
लैं टीका सुखरामसों, मिले चलन सब साथ ॥ २६ ॥
दुव२ तुरग सिरुपाव दुव२, इक१ गज भूखन एक१ ॥
बुन्दी आइ निवेदि यह, इन किय प्रनति अनेक ॥ २७ ॥
नाथ१ हिं लाल२हिं नाम प्रति, इक१इक१हय१।२सिरुपाय३।४
दे बुन्दियपति सिक्ख दिय, सचिवन कथन स्वभाव ॥ २८ ॥

॥ पादाकुलकम् ॥

याही सक इक गुन धृति१८३१अतर, परयो मार लखनेऊ ऊपर
टेक अमोघ रुहिल्लन टोला, दुखित करयो सु आसिफुद्दोला २९
तब नवाब समुचित लखि आयक, किय अग्रेजस्वकीय सहायक

---

॥१९॥*सभा में१स्नेह के साथ ॥२०॥ २ प्रसिद्ध और उचित उमंग से ॥२१॥२२॥ ३ श्रेष्ठ हींसनेवाला घोड़ा ॥ २३ ॥ २४ ॥ २५ ॥ २६ ॥ २७ ॥ २८ ॥ ४ जिन का हठ खाली नहीं जावै ऐसे रुहिल्लों के समूह ने ॥ २९ ॥ ५ उचित रक्षक देखकर

जब नवाब दिय मुख्य जिलाका, इनहिं बनारस नगर इलाका३०
लखनेऊ पति प्रथम दब्बि लिय, ढंग कासिका सो अब इम दिय
पट्टु कंपनी देस वह पायो, अमल बढत तबतें इत आयो ॥ ३१ ॥
इहि नवाब या१८३१ ही सकमैं इत, फैजाबाद रहनसौं ताजि हित
पुर लखनेऊ रहन समुझि प्रिय,करि थिति सोहि राजधानी किय३२
दोहा–चरन द्वारकाधीसके, इत परसन चहुवान ॥
याही सक अगहन१ असित२, श्रीजित किय प्रस्थान॥३३॥
दरकुंचन अजमेरु१ ठहे, अरु श्रीपुष्कर२ न्हाइ ॥
अग्ग चलत मरुईसके, सचिवन अटके आइ ॥ ३४ ॥
करी अरज रठोर नृप, रक्खत मिलन उमंग ॥
सुनि श्रीजित गो जोधपुर३, सत्थ अलप लै संग ॥ ३५ ॥
मरुप आइ सम्मुह मिलि रु, पुर लैगो पधराइ ॥
रहि कछु दिन पुनि सिक्ख लहि, पहुँच्यो सत्थहिं आइ ३६
तदनंतर इंकत सजव, दिय संचोर४मिलान ॥
धरनधिर५ दरसन कियउ, पुनि अविरत प्रस्थान ॥ ३७ ॥
॥ षट्पात् ॥
बावगाम६ अभिधान नगर पहुँचिय पुनि श्रीजित ॥
ताके नृप चहुवान नाम गजसिंघ ठानि हित ॥
महमानी बिधि मंडि मन्नि सम्मद्द सुचिमानस ॥
करे नजर हय दोइ२ ते न रक्खे वैखानस३॥
झंझाम७ होइ दरकुंच तिम झाडेस्वर८ विश्राम लिय ॥
बलिँ ईस जजर्न बरनाँ९बिरचि तीकड़१०जाइ मिलान दिय॥३८॥

१ अपने जिले का॥३०॥ २ काशी नगर ॥ ३१ ॥३२॥३३॥ ३ मारवाड़ के राजा के ॥३४॥३५॥३६॥ ४ निरन्तर गमन किया ॥ ३७ ॥ ५ उज्वल मन से हर्ष रचा ६ वानप्रस्थ (श्रीजित्) ने ७ फिर ८ महादेव का पूजन करने को ॥ ३८ ॥

तीकढ१० सन कारि कुच बढ्यो प्रातीच्यं मग्ग चलि ॥
नगर मोरवी ११ जात मिल्यो जद्दव सम्मुह चलि ॥
जाडेचा नृप वग्घसिंह रक्खन निस हठ किय ॥
तदपि रह्यो नहिं तत्थ जानि मग मिजल अल्प जिय ॥
कछु दूर वग्घ१ पहुँचाइकैं कति हय१ आयुध२ भेट किय
लै इक्क सत्ति तिनमाँहिसों जाइ टकार१२मिलान दिय।३९
चढि टकार१२ सन चलत इक जद्दव मग अतर ॥
राजकोट१३ पुर नाह वस जाडेच्च धुरधर ॥
नाम कुभ किय नजर आइ सम्मुह सु न रक्खिय ॥
तदनु वीरपुर१४जाइ सिंविर रचना हित अक्खिय ॥
रहि रत्ति वहुरि हकिय सजव इक१ मुकाम मग मध्य करि
रैवत१५गिरीस तीरथ रुचिर परसन पत्तो प्रीति धरि ॥४०॥

॥ दोहा ॥

जूनागढ१५ डेरा विरचि, अप्प चढयो गिरि आइ ॥
रैवत१५ के सब पुन्यथल, पिक्खे सम्मद पाइ ॥ ४१ ॥
हनुमतधारा१ होइ द्रुत, अवा२ दरसन कीन ॥
परसी ओघडपादुका३, पुनि गिरि चढत प्रवीन ॥ ४२ ॥
वहुरि दत्त आत्रेयके, कुंड४ आचंमि१ रु न्हाइ२ ॥
परसी ताकी पादुका५, अचर्ल शृग सिर जाइ ॥ ४३ ॥
पाडव छली ६ आइकैं, तँहँ धन गुप्त चढाइ ॥
न्हाइ अपरस्मृतिकुंड७ पुनि, पत्तो डेरन आइ ॥ ४४ ॥
जूनागढ१५ सन चढि सजव, दरकुचन चहुवान ॥
सरित गोमती१६ जाइ किय, माघ११ अमा३० दिन न्हान४१

---

१पश्चिम दिशा के मार्ग २मिजल छोटी जानकर ३परली ॥१६॥४डेरा करने के कक्षा ५ पर्वतों का पति (पर्वतराज) ॥ ४० ॥ १ हर्ष पाकर ॥ ४१ ॥ ४२ ॥ आचमन करके ८ पर्वत के शिखर पर जाकर ॥ ४३ ॥ ४४ ॥ ४५ ॥

श्राद्ध सहित उपवास करि, डेरा तत्थहि रक्खि ॥
ज्योतिर्लिंग शिव१ जजनं किय, अप्प जाइ हित अक्खि४६
सनि७ वासर जुत माघ११सित१, तिथि चउत्थि४वट तत्थ ॥
पूजि नागनाथेस२ पुनि, आयो डेरन अत्थ ॥ ४७ ॥
तिथि सप्तमि७ कुज३ दिन तदनु, रामहड़ा१७ पुर जाइ ॥
दूजे२दिन चढि पोत किय, सागर१८ गमन सुभाइ ॥४८॥
मज्जन संखुद्धार१९ करि, जात निसा इक१ जाम ॥
द्वारकेस हरि २० दरस किय, किय तँहँ च्यारि४मुक्काम ४९
रवि१जुत द्वादसि१२माघ११सित१, पुनि चढि नाव पधारि॥
गोपीपल्वल१ न्हान हित, पहुँच्यो विहित विचारि ॥ ५० ॥
डेरन दिस साँसि२दिन मुरयो, घटिय पंच५ निस जात ॥
काबाभिध तँहँ वन्य जन, घल्लत हुव मग घात ॥ ५१ ॥
गहन दुरपासन तुंगं गिरि, बिच कोंपथ अति घोर ॥
श्रीजित सन काबन सरिसें, रचिय तत्थ रन रोर ॥ ५२ ॥

॥ षट्पात् ॥

लरि इच्छित कर लैन बिसम मम मंतुंकार वनि ॥
काबनके अधिराज रचिय घमसान नगम्मानि१ ॥
अदिन चढि दुहुँ२ ओर तुपक१ तीर२ सु झुकि झारत ॥
हंकिय न गिनंत हड्ड६१ कलह सुभटन हलकारत ॥
गोलि१न दुरसार फुट्टत तुरग बान२बिसंत बिल उरग जिम ॥
चोटन सिपाह घोटन गिरत पारावंत लोटन प्रतिम ॥५३॥

१पूजन किया ॥ ४६ ॥ ४७ ॥ २ मंगलवार ३ नाव में चढकर ॥ ४८ ॥ ४ स्नान ५पहर रात जाने पर ॥ ४९ ॥ ६ आदित्य वार सहित ॥ ५० ॥ ७ सोमवार के दिन ८ काबा नामक ९ वन मनुष्य ॥ ५१ ॥ १० दोनों ओर ऊचा पर्वत ११ बीच में बुरा मार्ग १२ क्रोध सहित १३ भयंकर युद्ध रचा ॥ ५२ ॥ १४ अपराध करनेवाला १५ नगम्मानि नामक काबों (लुटेरों) के पति ने १६ उनको नहीं गिनकर १७ घुसते हैं १८सर्प के समान १९घोड़े २०कबूतर लोटने के सदृश॥५३॥

अग्गैं श्रीजित अहर१ बहुरि सत्रुन रन रुक्कियर२ ॥
अग्गैं श्रावन५ श्राम१ झरन उत्तर४।७ घन झुक्कियर२ ॥
अग्गैं मारुति१ जाववान बहुरि सु बिरुदायउ२ ॥
अग्गैं वनपति सेरभ१ बहुरि अल घलिय लगायउ२ ॥
अग्गैं सुरेस बिक्रम अतुल१ कर दधीचिकीकस लयो२ ॥
इकल वराह सिंहन असह१ बलि कुंकुर गन घिंटयो२ ॥५४॥
जदपि क्रोध१ लोभा२दि तजे बुंदीपुर सगहि ॥
सहसा तदपि मिलाइ दयो जुज्झन बिधि जगहि ॥
कावन अनुचित कहिय पुरय जत्ता फल१ पावहु ॥
मत्तो२ द्वै सब हमहिं अदल तरु होइ पलावहु ॥
इहिं भैंसभ दुष्ट करि दुव२अनिय सैलन चढि दुहुँ२ओर सन
मग द्रोनि[11] चलत श्रीजित मुदित रन दुव२ दिस लग्गे करन॥५५॥
गिरि दंतक डगमगत टोल टोलन लगि टक्कर ॥
तुट्टत लघु तरु१ तंबेर२ रुड ढकत भरि डक्कर ॥
आनि मिलत कति अरिन बहुरि भज्जत चढि पब्बय ॥
पैंति लगत तिन्ह पिट्ठि जाइ मारत धारत जय ॥
उत्तरि दुर्ओर अद्रिन रुहिर द्रवित द्रोनि बट्ट सु बहत ॥
पाउस प्रभाव जनु वुट्ठि जल चलि खालन तालनैं चहत।५६।
अति साहस लखि अरिन तुपक श्रीजित अब झल्लिय ॥

आगे ही १ श्रावण मास था और फिर उत्तर दिशा का मेघ झुका आगे ही २ हनूमान था और फिर जांबवान ने बिरुदाया आगे ही ३केसरीसिंह था और ४फिर पिच्छे मे डंक लगाया पहिले ही अतुल पराक्रमवाला५इंद्र था और फिर ६ हाथ में वज्र लिया ७ आगे ही सिंहों को असह होनेवाला एकल सूवर था और फिर कुत्तों ने घेरा ॥ ५४ ॥ ८यात्रा के ९ मात्रा (धन) १० बिना पत्तों का वृक्ष (नग्न) होकर भागो ११ हठ १२पर्वतों पर १३ दोनों पर्वतों की छेरी (नके) के मार्ग में ॥ ५५ ॥ १४ पर्वत के दांतों रूपी उभरे हुए पत्थर १५ टूठ १६ तर वारों से १७ पैदल १८ रुधिर १९ तालावों में जाना चाहता है ॥ ५६ ॥

दै पञ्चय पर दिट्ठि[1] घात मालिक[2] सिर घल्लिय ॥
सेसैं[3] नगम्मनि१ आयु तास मित्रन गुटिका हुव ॥
भट तस ढिग हुव२ भेदि भक्खि कालिकं[4] प्रविसी भुव ॥
पहुँचे तिर दह्ह६१ हैवर पपन रप हत विमत निररतं रटि ॥
मनु मद्य मत्त आये उभय२ आधोरँन इभसन उलटि ॥५७॥

॥ दोहा ॥

इक्क१ ओर कावन अधिप, हुतो नगम्मनि१ तत्थ ॥
सो श्रीजित सय लखि सफल, भीरु भज्यो सह सत्थ॥५८॥
तास पितृव्यक२ अपर२ दिस, सज्ज हुतो रन सीर ॥
गोलिरन ओलरन गंव्य वह२, वरस्यो घन२ विधि वीर५९
भट चालुक खदिरोंट तँहँ, निज हय गिग्त निहारि ॥
कावन पति काका हन्यो, रचि दलेल अति रारि ॥ ६० ॥

॥ षट्पात् ॥

कावनपति काका सु हुतो गिरि सिर दक्खिन२।३ दिस ॥
ताकैं चालुक तुपक लगी नव९ घटिय जात निस ॥
आइ पर्यो सु अचेत उलटि अंधभुम्मि अधोमुख ॥
मनु पट्टी सन सलपि नटी उलटी रयकी रुख ॥
सिर तास कट्टि मारकं[15] सुभट कंदुंक[16] कौतुक करन लिय ॥
इम दह्ह६१माघ११सित१मदन अह१३कावन सन रन विजय कियद६

॥ गीतिः ॥

कावन पतिको काका१ मरतहि खिलँ मंद भीरु भज्जि गये ॥

---

१दृष्टि २ कावों के मालिक पर ३ उस नगम्मनि की आयु बाकी थी जिससे कलेजा खाकर ५ हाडा के घोड़े के पैरों में ६ मारे ऐसा कहकर ७ ... ॥ ५७ ॥ ८ हाथों को सफल देखकर ॥ ५८ ॥ ९ उसका काका १० ... और ११ प्रत्यञ्चा (यहां लक्षणा से बाण जानने चाहिये) ॥ ५९ ॥ १२ खैरा नामक देश सम्बन्धी (खैराड़ा) ॥ ६० ॥ १३ नीचे की भूमि पर १४ वेग १५मारनेवाले श्रेष्ठ वीर ने १६गैंद का खेल करने को ॥ ६१ ॥ १७बाकी के

श्रीजित जस रन एका, पूरन ससि बिस्तरी जय पताका ॥६२॥
*नृध दस१० †सागस मारे, करि घायल बीस२० पाकुल बिहारे
तिन ‡कुणपनके न्यारे, मस्तक लै सग डेरन पधारे ॥ ६३ ॥
हुलसि बिरचि रन हितको, ध्रमराभिध१ सिलहदार श्रीजितको
इक१ मरयो वह हतको, आहीर उदार समर समुचितको॥६४॥
बाकी लुत्थि२हु आनी, स्वतुरग कुसहालचद सोमानी ॥
श्रीजितको सो मानी, प्रधानहो किंत्ति यों तिहिं मतानी ॥६५॥
तीन३ मरे इत१के हप, चालुक्य दलेल१ सिवजि२ इनके है२।
तीजो३ तथा जथा रप, गगाधर१।३ अग्निहोत्रि भूसुरको ॥६६॥
सत्त७सुभट गोलि१नसौं, सायक२सौं इक्क१।८इक्क१।९असिबरसौं
ए९घायल हुव तिनसौं, श्रीजित लै सब सम्हारि सिबिर चल्यो६७
बीट नगर पति यह सुनि, भूप फतेसिंह कुसल पुच्छनकों ॥
दूत पठाइ रु पुनि पुनि, सूँचो लेजाहु मो भट सहाई ॥६८॥
सो नहि मन्नि रु श्रीजित, अक्खिय तुमरे कहाँ कहाँ रहिहैं ॥
तदनतर सत्थ सहित, रामहडा पुर मुकाम आइ परचो ॥६९॥
तँहँ बीटपुर नृपतिके, भट रामहडेस आइ रु इम भनी॥
मस्तक तस्कर तंतिकै, देहु व तुमरे न कामहे तासौं ॥७०॥
सुनि यह बिन्नति श्रीजित, दुष्टनके छिन्न सीस दस१० दिन्ने ॥
रामहडा१ पतिसौं हित, करि इम प्रतिपथ अब क्रम्यो प्राची ७१

॥ दोहा ॥

रामहडा१ पुर व्है चल्यो, इम निज आश्रम ओर ॥
कावन पुनि मग रन करत, रचिय अमगल गेरें ॥७२॥

॥ ६१ ॥ * युद्ध में † अपराधी ‡ मुरदों के ॥ ६३ ॥ १ अमरा नामका ॥ ६४ ॥ २ लोथ (मृतक शरीर) ३ आदर पाया हुआ ४ कैसाई ॥ ६५ ॥ ५ इसीप्रकार बेगवाला ६ ब्राह्मण का ॥ ६६ ॥ ६७ ॥ ७ कही ॥ ६८ ॥ ६९ ॥ ८ रामहडा के पति ने ९चोरों की पंक्ति के ॥ ७० ॥ १०पूर्व दिशा को चला ॥७१॥ ११भय।७२॥

दुव२ घायल्ल इत१के भये, इक१उतको धुर धाइ ॥
आर३ चउद्दसि१४ माघ११सित, रहिय गोमती२ आइ ॥७३॥
बुध४ पुरिणम१५ दूजे२ दिवस, रक्खिय तत्थ मिलान ॥
भयउ चंद्र उपराग तँहँ, दये उचित सब दान ॥७४॥
वह तत्थहि काबन अधिप, नम्र नगम्मनि१ आइ ॥
श्रीजित अग्गैं जोरि सय[2], परयो पाय खिनपाइ[3] ॥ ७५ ॥
अक्खी यह कुल पूरुखन, बिरचि अग्ग रन बाद ॥
अर्जुनसे लुट्टे इहाँ, तबतैं यह मरजाद ॥ ७६ ॥
अब सरनागत रावरे, इह सुनि उचित बिचारि ॥
सत१०० मुद्रा१ सिरुपाव २ सह, दिय श्रीजित हित धारि७७
नदी गोमती२ साँ नदनु, बाबाके मठ३ आइ ॥
क्रमि दामोदर दरस१ किय, रान४ मुकाम रचाइ ॥ ७८ ॥
श्राद्ध पिंड तारक५बिरचि, दान निगम बिधि दत्त ॥
जद्दव नृप जाड़ेचके, नयेनगर ६ पुनि पत्त ॥७९॥

पादाकुलकम् ॥

जाम जैनन जाड़ेचा जादव, नयेनगर६ जसकर्ण१ धराधव॥
सम्मुह नाइसक्यो सु बालबय, साचिव आइ इक १ कोस जोरि सँय ॥ ८० ॥
तनि आदर लैगो पुर वह तब, महारूप१ अभिधान मुसाहब॥
रत्ति१रहि सु मानी महमानी, मानी बहुरि न आग्रह मानी८१
महमानी१ ग्रहमानी२ अन्त्यानुप्रासः ॥१॥
जामि तत्थ जसकर्ण जनककी, साधन संजम रीति सनककी
पुब्ब समय याको हुव सगपन, सहग जोधपुर रामसिंह सन८२

१ मंगलवार ॥ ७३ ॥ ७४ ॥ २ हाथ जोड़कर ३ समय पाकर ॥ ७५ ॥ ७६ ॥ ७७ ॥ ७८ ॥ ७९ ॥ ४ वंश ५ भूपति ६ नहीं आ सका ७ हाथ ॥ ८० ॥ ८१ ॥ ८ बहिन ९ सनक मुनि के समान योग साधती थी ॥ ८२ ॥

मूढ बहुरि तिहिं राज्य गुमायो, पति और न यानैं तउ पायो ॥
निज भ्राता१ दिनैं जदपि निहोरिय, तउ न अन्य व्याहन मन मोरिय८३
तब गतदेस मूढ वह हो तँहँ, पठयो तस डोला हि राम पँहँ ॥
जुहि इहिं व्याहि तथा जड जान्यौं, पुनि लै मत यह धर्म प्रमान्यौं८४
पति अपमान इहाँ मन पावत, सोदर घर ईम हमहिं सुहावत ॥
यह कहि नयेनगर वह आई, पति संगति बहुरि न तिहिं पाई॥८५॥
तिहिं महमानी प्रसभ तनायो, मन्त्री नहिं पै दुख न मनायो ॥
कच्छी हय जसकर्ण भेट किय, रचत प्रसभ तिनमैं इक१रक्खिय८६
नयेनगर६ बल्लभकुल नामी, है नत्थेस नाम गोस्वामी ॥
करि तिन्ह दरसन१ भेट २ जथा क्रम, दूजे२ दिनहि चढयो सु
पर्रिक्रम ॥ ८७ ॥
वदि २ तँपरय १२ नवमी ९ जिहिं बासर, पहुँच्यो पुर मोरवी ७
धर्म पर ॥
तास अधिप सूच्यो सु वग्घ तँहँ, करत भयो हठ पुनि भोजन
कँहँ ॥ ८८ ॥
महमानी श्रीजित सु न मन्निय, लर्घामैं चउ४ काचपात्र लिय ॥
दरकुचन वदि२ त्रयोदसी१३दिन, आइ गह्यो मकाम८व्रतिन हेन८९

घनाक्षरी ॥

जातघेर याही पुर कीनोंही मुकाम जब,
चोरनैं चोर्‌यो पल्लीवाल बहुरेको बैल१ ॥
श्रीजित करायो सब रीति अब ताको सोध,
जनन जनाई गहि राख्यो तिहिं कूटगैल ॥

---

१मूर्ख २उस स्त्री के भाई आदि ने ॥८३॥३गये हुए देशवाले४रामसिंह के पास ८४ ॥ १ इस कारण भाई का घर सुहाता है ॥ ८५ ॥ ८६ ॥ ६ शत्रुओं को दब देनेवाला ॥८७॥७फाल्गुन ॥ ८८ ॥८भेट (नजराने) में ६ व्रत (नियम) वालों में सूर्य ॥ ८९ ॥ १० जाते समय ११ पर्वतों के संगम के मार्ग (नक्के) में

ऐसैं है वह अजहु चलाइ मन नामी चोर,
जामिक[1] जमाइ फ़ार[2] फेरहु परिधि फैल ॥
दाव रावरेमैं परिजाइजो असह दुष्ट,
खूटिजाइ तोतो धनिकनको इतहु खैल[3] ॥ ९० ॥
सिबिरके जामिक जमाये गूढ श्रीजितनैं,
चित्तहिं चलाइ पैठो रातिमैं वहहि चोर ॥
चालुक दलेला[4] खदिराट[5] गुटिका चलाइ,
मारि सुहि लीनौं महा चौरनको सिरमोर ॥
लीनौं सिर काटि सो दिखायो पुरलोकनकौं,
आइ तिन सूची यह सोही दुष्ट नहिं ओर ॥
पीछैं दरकुंच धरनीधर९ पधारि पंथ,
व्है संचोर१० सहर जरूर पहुँचे जालोर११ ॥ ९१ ॥
दूजे२दिन लागो मधु[6]१ मासको असित२ आदि१,
मानौं इम जालोर११हि होला१५।१फुल्लडोल१।२ मह ॥
जालउर११ तैं चढि द्वितीया२ दिन धारि ध्रुव,
अध्वनीन[7] पल्ली१२ पुर आये अप्रबुद्ध[8] अह ॥
भेजे तहँ पत्र जोधपुरतैं बिजय[9] भूप,
गेही[10] व्है पधारो गेह थानि इहाँ पानिग्रहें[11] ॥
मानी सो न मानी[12] दरकुंच मधु[13] मेचक२की,
एकादसी११ कीनीं आइ पुष्कर१३ समस्त सह ।९२।
दरसन१ न्हान२ दान३ तत्थ कारि ताही दिन,

---

१पहरायतों के २ समूह का घेरा ३ दुःख मिटजावै ॥ ९० ॥ ४ डेरे के पहरायत ५ खैराड़े सोलंखी ने गोली चलाकर ॥ ९१ ॥ ६ चैत मास के वदि पक्ष का प्रथम दिन ७ यह मार्ग चलनेवाला पालीपुर में ८ नहीं जानेहुए दिन में ९ राजा विजयसिंह ने १०वानप्रस्थ से गृहस्थी होकर ११ यहां विवाह ठान (कर) के घर जाओ १२ उस मानवाले ने यह बात नहीं मानी १३ चैत्र वदि ॥ ९२॥

मग्ग कछु लंघि मकड़ावली१४ करि मुकाम ॥
दतधृति१८३२ संवतके चैत१ सित१ आदि१ द्यौंस,
आये इम आपुनैं बरोदिया१५ नगर नाम ॥
रामनवमी ९ के दिन बुन्दी१६ आइ रच रहि,
धारी रहिबेकी ठानि केदारेस ढिग धाम ॥
बाग१ कुंड२ महल बड़े जवें बनाइबेकों,
दीनों आप सासन हजारन खरचि दाम ॥९३॥

आर्यागीति ॥

इहि विधि पच्छिम३१५वारी, जात्रा करि बानप्रस्थई पनमें जानैं ॥
वसुधातल विस्तारी, निर्मल निज कित्ति चंद्रिका इक१ न्यारी ९४

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणेऽष्टम ८ राशौ विष्णुसिंहचरित्रे भाटोणकोटाकटकपराजितकोटानिष्कासितकोटाबन्धुदेवीसिंहधात्रीभ्रातृजसकर्णसहितजयपुरगमनश्रीजिद्राज्ञीराष्ट्रकूटीतनुत्यजनकोटाबुन्दीमन्त्र्यैकमत्यकरणरुहिल्लभीतलखनऊपतिनव्वाबस्वसहायांगरेजकाशीपुरप्रदानत्यक्तफैजाबादलखनऊस्वराजधानीविधानकृतद्वारकाधीशदर्शनश्रीजित् (उम्मेदसिंह) बुन्दीप्रत्यागमन द्वितीयो मयूख ॥ २ ॥ आदित ॥ ३५२ ॥

॥ प्रायो व्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

---

१ शीघ्र ॥ ९३ ॥ ९४ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के अष्टमराशि में विष्णुसिंह के चरित्र में कोटा के राजधी, देवसिंह का भाटोंण में कोटा की सेना से हारकर, कोटा से निकालेहुए अधाकर्ण धायभाई सहित जयपुर जाना १ श्रीजित की स्त्री राठोड़ी का शरीर छोड़ना और कोटा व बुन्दी के मंत्रियों का एकता करना २ रुहेलों से घबराकर अपने सहायक अंगरेजों को लखनऊ के नवाब का, काशी पुर देना और फैजाबाद को छोड़कर लखनऊ को अपनी राजधानी करना ३ श्रीजित (उम्मेदसिंह) का द्वारकाधीश के दर्शन करके पीछे बुन्दी में आने का दूसरा २ मयूख समाप्त हुआ॥२॥ और आदि से तीनसौ बावन ३५२ मयूख हुए॥

॥ दोहा ॥

जत्ता[1] श्रीजित करन जब, पच्छिम३।५ किय प्रस्थान ॥
तब बुंदी पठयो तिलक, मरुपति विजय समान ॥१॥
इक१ मनि भूखन इक्क१ इभ, दुव२ हय दुव२ सिरुपाव ॥
इम टीका पठयो इहाँ, समतौ[2] रीति स्वभाव ॥२॥
तिलक निवेद्यो आइ तिन, विष्णुसिंह२००।२ नृप अग्ग ॥
दिन्नी हय१ सिरुपावदै, उनको सिक्ख उदग्ग ॥३॥
[3]भूत कथा कछु भाखियत, [4]पहु अब पाइ प्रसंग ॥
जिम उदंत मेवार हुव, सुनिये तिम हित संग ॥४॥

॥ राजसवत्तिका ॥

अग्गैं उदैपुर रान संग्रामकै धात्री तनै[5] नगराज मुसाहब ॥
केसरीसिंह सलूमरि सासक जो भन्यौ सो भट मुख्य हुतो जब
बिग्रह ता१के तथा नगराज२कै बोलनमैं बढतो परिगो तब ॥
मूँछनवारी सिवा[6] कहतो इम राउतकौं नगराज मर्यो अब।५।
राउतको करि कानि तथापि कह्यो तस मानि कर्यो हित रानतो
सोमरिबे लग्यो केसरीसिंह पटुत्व[8] न पुत्रनमैं पहिचानतो ॥
गो जसवंतहु देवगढेस जहाँ हित पुच्छन संभव जानतो ॥
केसरीसिंह कह्यो तब ताहि रह्यो अब रानकै तूही प्रधानतो६
पाटव[9] नाँ ममपुत्रनमैं तिन मूढनकी अब लाजहै तोकर[10] ॥
सो सुनिकै बिसवास बढाइ घरीक रह्यो जसवंत चल्यो घर ॥
पंथमैं भाख्यो नहै निज पूत भरोचित यौं अब देत हमैं भर[11] ॥

१ यात्रा ॥ १ ॥ २ बराबर की रीति से ॥ २ ॥ ३ ॥ ४ हे राजा रामसिंह ३ अब कुछ कथा गयेहुए समय की कहता हूं ॥ ४ ॥ ५ धाय का पुत्र ६ मूंछोंवाली स्यालनी (गीदड़नी) ॥ ५ ॥ ७ अदब ८ पुत्रों में चतुर पना नहीं देखता था (अपने पुत्रों को चतुर नहीं जानता था) ॥ ६ ॥ ९ चतुरपन १० इन मूर्खों की लज्जा तुम्हारे हाथ में है ११ अपने पुत्रों का भरोसा नहीं है इस कारण हमको

सग०हे राउतके चेर सो सुनि दोरि कही निजस्वामिसों सत्वर॥७॥
मानित सेसहो राउन पै सुनि दर्प्पको बेन कह्यो जसवत सु॥
थंट्टसों ताकहँ पीछो बुलाइ धंय्यो नहिं तोवस मो सुत धी वसु ॥
जेठो१ कुबेर१ छमाजुत पैं लहुरो सबसों यह लाल अहो अँसु ॥
रावरे लौन विधां रचिहै पुनि धीजिहोतो अब छीजिहो ज्यों पसु॥८॥
राउत वेन ए राउतके सुनि आयो निगूढ़ बिरोध सम्हारिकैं ॥
राउत अत अनतर रान कुबेर गिन्यों तिहिठाँ सतकारिकैं ॥
भो अरिसिंह उहाँ जब भूप करयो जसवत सुमती बिचारिकैं॥
केहरि सूँनुनसों यों कह्यो तुम कट्टहु काल स्वगेह सिधारिकैं॥९॥
साँझ हवेली सलूमरिकी यह सासन राउत१ रान२को आवत॥
राति सो काटी दुखी रहिकैं कहिकैं खल सो नृपको वहिकावत॥
लैं सब भ्रातन प्रातही लाल महा ठिग ड्योढी गो सोक मचावत॥
थोसैं दई नृपकों अरजी क्रमिहै हम छुँ प्रभुके पय पावत ॥१०॥
सब्बके जीवनको नहि सोक पै जैहैं अहो प्रभुकों लखि जीवत ॥
बच्चसे ए सुनि लालके बेन वढयो सवके मन धोका चढयो बत॥
सोदर माँहि बुलाये सबे मिलबे लगी सीख तँहैं छलके मत॥
स्यालें सो मारिच चूरन लेस छुवाइकैं नैनन रोयो वृथा छत ॥११॥
पूँछें घनी हिचकी भरि पापं कह्यो अब दासतो जावत गेहकों ॥

मार देता है १ राउत केसरिसिंह के चाकर ॥ ७ ॥ २ केसरिसिंह के प्राण कुछ ही बाकी थे तोभी ३ मार्ग में से जसवन्तसिंह को ४ कहा ५ हे बुद्धिमान मेरे पुत्र तुम्हारे भरोसे पर नहीं हैं ६ परंतु यह छोटा पुत्र लालसिंह ७तुम्हारे प्राण लेने की आश्चर्य युक्त ८ विधि रचेगा ॥ ८ ॥ ९ जसवन्तसिंह, केसरिसिंह के ये वचन सुनकर निश्चय ही गुप्त वैर विचार कर आया १० केसरिसिंह के मरे पीछे ११ केसरिसिंह के पुत्र से ॥ ९ ॥ १२ जसवन्तसिंह और महाराणा का हुक्म १३ बड़ा ठग लालसिंह १४ स्वामी के चरण छू (स्पर्श) कर ॥ १० ॥ १५ घर जाने का १६ वह गीदड़ (ठग) मिरच का चूर्ण थोड़ा सा नेत्रों के लगा कर बिना घाव रोया ॥ ११ ॥ १७ बहुत पूछने पर १८ पापी ने

नैक *विविक्त मिलैंतो †निदान दिखाइ कढैं सुभ व्है प्रभु देहकों॥
भीत ‡मनोवस सो सुनि भूप निगूढलै पूछे जनावत नेहकों ॥
लंबे निसास कह्यो तब लाल महा ठिग छोरत अश्रुन मेहकों ।१२।
जो प्रभु मंत्री करयो जसवंत सो बालिस स्वामिसों द्रोह बिचारत॥
पुण्यसौं आपसो पाये प्रभू हम पाये सबै सुख यामें निहारत ॥
पापिनी जीभतो काटीपरैं पर पापी स्वघातपैं हाथपसारत ॥
नाथके आनि पितृव्यक नाथ धनी करिहै यों कढे हमैं धारत॥१३॥
पायो हुतो हम लेख प्रमानको वृष्टिमैं क्लिन्न सुतो बिगरयो गयो ॥
सत्यकरैं हम रावरे सौंह नतो स्रुतनाँ जो प्रबोध परयो गयो ।
हेरतहे पुनि पैबो प्रमान इतेबिच काढिही दैबो अरयो गयो ॥
पेखिबो यातैं चहयो प्रभुको रु कहयो प्रभुतो अब रूपात करयो गयो ॥ १४ ॥
यामैं प्रमान लखो वें यहै जसवंतसौं गूढ कहो तुम जाइकैं ॥
पापी पितृव्यक वग्घपुरेस निपातहु नाथ बिसास वढाइकैं ॥
जो तुम यौं न करो जब तो हमरे तुमनाँ यों गिनैं हम हाइकैं ॥
एह करैं जसवंत तो आप कृपान्वन देहु हमैं निकसाइकैं ॥१५॥
दासनकौं अथवा दै निदेस निहारहु नाथ पितृव्य निपातितैं ॥
चामर१ छत्र२न लैबे चल्यो मन जाको अहो अधमाधम सौम्मित ॥

* एकान्त † इस रोने का कारण दिखाकर ‡ मन में भय वस कर १ एकान्त में लेकर ॥ १२ ॥ २ वह मूर्ख ३ हमने इसीमें सब सुख पाये हैं ४ आप को मारने पर ५आप के काका नाथसिंह को स्वामि बनावेगा ६इसकारण हमको काढता है ॥ १३ ॥ ७ इसके प्रमाण का लेख (पत्र) पाया था सो तो वृष्टि में भीज कर बिगड़गया ८कानों में ९ प्रसिद्ध किया गया॥ १४ ॥ १० अब ११ गुप्त रीति से १२ पापी बागोर के पति हमारे काका १३ नाथसिंह को मारो १४ तुम हमारे नहीं हो ॥ १५ ॥ १५ चाकरों (हम) को हुकम देकर १६ नाथसिंह को मराहुआ देखो १७ नीच के सदृश

स्वामिको सासनही सिर लै हम मारैं पिताहुकौं धार नही हित ॥
भीम कुबेर तनैंहु भन्यौं यह काका कह्यो सुहि जान्यो असाकित१६
मनस्वी हुतो अरिसिंह तथापि सिख्यो सुहि केहरि नंतियकी सुनि॥
आसु हवेली पठाइ इन्हैं चलचेत न सोच्यो सुनी निहचै चुनि ॥
जो निज काका१ तथा जसवत परस्पर मित्रहे हेरी सुपे पुनि ॥
देवगढेस गिन्यों बदल्यो नृप नदसौं मल्लिपनाग जथा मुनि ॥१७॥
सो जसवत हुतो मन सुद्धहि चित्तहु स्वामिसौं द्रोह न चाहत ॥
एक सलूमरि पैं अनख्यो१ वहुरयौं हित नाथके साथ निबाहत२॥
लालके जालमैं यों उरझ्यो सकलो अरिसिंह भलो न समाहत
जालमं कोटा रच्यो निधि जो सु उदेपुर भो उलटी अवगाहत१८
जसवत निर्कि बुलाइ जहां अरिसिंह भन्यौं मम काका अहो ॥
प्रतिकूल रहैं रु चहैं प्रभुता तिनकों तुम गजि इनौं१ कि गहो२॥
जसवत कह्यो प्रभु आप जहाँ कछु द्रोह प्रतीति प्रमान कहो ॥
नहितो विपरीत पितृव्य नहे वहिके कहुँ क्यों गुरुहत्या बहो १९
अरिसिंह कह्यो बिनु मंतुहु एह कह्यो हमरो तुम ज्यौंत्यौं करो॥
प्रतिकूल तुम्हैं नहि जानिपरैं हम जानत यातैं कलेस हरो ॥
जसवत कह्यो हम मित्र जहाँ इम सामन मोहिकों क्यों दे अरो
यह ओरकों सौंपिकैं मेरो उहाँ धुव सूचन जानिकैं कारा धरो२०
सुनिकैं यह राउतको अरिसिंह स्वपच्छमैं जानि सलूमरिके ॥

१ कुबेरसिंह के पुत्र भीमसिंह ने भी कहा ॥१६॥ २ अरिसिंह वीर था तोभी ३ केसरीसिंह के पोते की बात सुनकर ४ पश्चात्ताप बिना महाराणा ने ५ नन्द नामक राजा से चाणक्य मुनि बदला था जिस प्रकार ॥ १७ ॥ ६ माधसिंह से स्नेह रखता था ७ जालमसिंह झाला ने कोटा में रची थी वह रीति ॥ १८ ॥ ८ जसवन्तसिंह को एकान्त में बुलाकर ९ आश्चर्य युक्त १० उदयपुर का स्वामीपन चाहता है ११ क्या पाप लेते हो ॥ १९ ॥ १२ बिना अपराध है तो भी १३ कैद करो ॥ २० ॥

जसवंतसौँ भाख्यो नमानौं जहाँ कारिहैं न रवपच्छमैं केहरिके ॥
तानि व्याज[2] बिसास यों सिक्ख दै ताकौं बलिष्ठ[3] सहायहुमैं वरिकें
बलि[4] वा ठिगकौं ढिग आप बुलाइ[5] कहयो अरि[5]मारि तथा अरिके २१
मत आपुनौं जो न चहै मनसौं सुहि सत्रुको पच्छ[6] समाहनौं[7]है ॥
बलि बग्घपुरेसके[7] संग[8] बली[8] हैं छरैं उतकौं[9] सुपै ढाहनौंहै ॥
यह देवगढेसहु छद्मी अमात्य बनीपैं बिगार निवाहनौंहै ॥
तुममांहिसौं जो फटि सूचैं तिन्हैं दुखदाता[10] सुपै दव दाहनौंहै २२
पहु रान बिसासके यौं चउ पंच दुधाँ[11] पटु लालके संग दये॥
जसवंतसौं छानैं[12] प्रबोधि यों जे पहु बग्घपुराधिप[13]पैं पठये ॥
वह धर्म्म बिचच्छनैं[14] नाथ अहो भयहीन हुतो तहँ सज्ज भये ॥
पठई कहि भूपतिके पठये[15] इह आये करैं कछु मंत्र अये ।२३।
वह बग्घपुराधिप नाथ उहाँ क्रम नित्यसमैं सिवपूजा करैं ॥
इहिं ताही समैं ढिग आवनकी पठई कहिनौंतो[16] बिलंबपरै ॥
इक१लालकौं आवनदेहु इहाँ हठ जानि यों नाथहु भाख्यो हरैं[17]
सठ जान्यौं मिल्यो यह ईंटसमैं[18] बहुमैं हम घातकक्यों उबरैं २४

१ केसरीसिंहवालों के पक्ष में तुमने निकाल देने की कही सो नहीं करेंगे २ झूठा विश्वास फैलाकर ३ बलवान ४ फिर उस ठग लालसिंह को पास बुलाकर ५ शत्रु (नाथसिंह) और उसके पक्षवालों को मारो ॥ २१ ॥ ६ शत्रु के पक्ष का कपड़ना है ७ बागोर के पति के साथ ८ छली ९ नाथसिंह को सूचना करदेवे तो १०दुःखदाई है जिसको भी अग्नि में जलाना है ॥ २२ ॥ ११ देवगढ के रावत जसवन्तसिंह और बागोर के महाराज नाथसिंह, इन दोनों ओर से चतुर अर्थात् उक्त दोनों ओरवालों को यह छल नहीं जतलाने वाले को जसवन्तसिंह के छाने १२ समझाकर १३ बागोर के पति के ऊपर १४ चतुर १५ महाराणा के भेजेहुए ॥ २३ ॥ १६ इस कहने में तो विलंब होता है परन्तु उसने शीघ्रता की, अथवा लालसिंह ने कहलाया कि आप से कहना है जिसमें विलंब होता है१७धीरे से कहा १८ अनुकूल(चाहाहुआ)समय ॥२४॥

खिनमें तँहँ जाइ महाखलकी बलकी मनसुद्धपैं तेग बही ॥
सिर चाहत सूरको मानि मनों सिरपैं सिवकी रुचि जाइ रही॥
सु महीप उमेद१९८।४प्रभुत्वं समैं क्रम प्रस्तुतठौं सब वत्त कही
अब जैपुर राज्य उदंत इहाँ चहि सूचन सो पुनरुक्त चही ॥२५॥
दोहा–काका घातक सोहि करि, लघु१ गुरु२ संगत लाल ॥
भैंसरोरगढ दे भये, कुद्रकें सु रान कृपाल ॥ २६ ॥
जिम चमके जसवतकों, निजखिन पाइ निकारि ॥
भय विरहित अरिसिंहभो, ध्रुव भीमहिं निज धारि ॥ २७ ॥
भाखी जिम पहिलैं भये, सहित रान संग्राम१ ॥
जगत२ पता३ अरु राजहिँर४, ते न बचे बिधि तामं॥ २८ ॥
पचम५ अब लहि पट्टकों, भो अरिसिंह भुआल ॥
सोपें जानहु प्रभु सुमति, क्रम समें भूतहि काल ॥ २९ ॥
॥ राजसवतिका ॥
केहरि१को सुत जेठो कुवेर२ नहो तँहँ भीम१सु हो तस नदन
ताको पितृव्य छली इम तत्थ महाखल लाल कहायो महामैंन
जैपुर व्याही सुता जसवत सुही अवलब विचारि क्रियौ सन ॥

१ रावराजा उम्मेदसिंह के राजापन के समय में क्रम पूर्वक २ प्रकरण के स्थान पर आगे की सब बात कही है ३ अब यहां जयपुर राज्य का वृत्तान्त चाह कर फिर इस बात को कहना चाहा है ॥ २५ ॥ ४ काका के मारनेवाले उस लालसिंह को छोटे से बड़ा बनाया अर्थात् छोटे उमरावों में था जिसको बड़े (सोलह) उमरावों में किया ५ उस ढंग पर राणा कृपालु हुआ ॥ २६ ॥ ६ भय से दूर हुआ, निश्चय ही सलूंबर के रावत भीमसिंह को अपना जानकर ॥ २७ ॥ ७ राजसिंह ८ यहां ये नहीं रहे ॥ २८ ॥ ९ क्रम से १० भूत काल (गत समय) ही जानो ॥ २९ ॥ केशरीसिंह का बड़ा पुत्र कुबेरसिंह उस समय नहीं था, उस का पुत्र भीमसिंह ही था, जिसका काका लालसिंह इस प्रकार ११ वीर कहलाया १२ उपाय से

भीम उहाँ पहुँच्यों भयतैं सुत राघवदासकों सौंपि धरा धन[1]॥३०॥
सूनुगुपाल पुरोगें[2] समेत घनैं भय सो जसवंत सुताघर[3] ॥
पुत्री[4] समेत उभै२सुत पुत्रीके[5] आपुनैं जानि प्रधान[6] वन्यों अर[7] ॥
यों अरिसिंह सलूमरि सासक भीम प्रधान करयो निज देअर॥
आपुनैं ओरँ गिन्यों नहि याहित पंच रु राना२ रंचे न परस्पर[8]॥३१॥
याहितैं पीछैं बिरोध उठयो सिसुपे प्रकटयो वह रत्नसनामक[9]॥
कुंभिलमेरु निवास करयो रु धरयो बटि अर्द्ध– धरा१धन२धामक३॥
ह्वैगयो नास हजारनको रन दक्खिन२।३तैं दुव२बेर बिरामक[10]॥
सो तिम पीछैं हन्यों अरिसिंह भयो नृप हंम्म[11] बढे भट भामक[12]॥३२॥
जैएरहो तबतैं जसवंत समाश्रय[13] पाइ सुता१रु सुतासुत२[14] ॥
रानीहू राखि पिताही[15] प्रधान अुजा तस राज्यको भार दयो द्रुत[16]॥
ओ इक१ बिप१ महावत२ इक१ उभै२ भुज१।२ ए रु रह्यो सिर
२।३ राउत ॥
राज्यको काज सिसुप्रजारानिप[17]१जो करैं सो सब या त्रिक३संजुत
ए कछवाहनके उरमैं नहिं मावत तीन३ जुते धुर नायक ॥
च्यारि४नकों इम कैद चहैं दु२बिधा[18] बटि द्वै२द्वै२जथा दुखदायक ॥

१ अपने पुत्र राघवदास को देवगढ का ठिकाना और धन देकर ॥३०॥२ पहिले गयेहुए अपने पुत्र गोपालसिंह सहित ३पुत्री के घर (जयपुर) गया ४अपनी पुत्री [माधवसिंह की राणी] और ५ पुत्री का पुत्र दोहिते पृथ्वीसिंह और प्रताप- सिंह सहित अपना जानकर ६ शीघ्र ७ दूसरे को अपना नहीं समझा ८ इसीकारण मेवाड़ के पंच सरदार और राणा अरिसिंह परस्पर नहीं राचे [रंगे] ॥ ३१ ॥ ९ कृत्रिम बालक रत्नसिंह भी पैदा हुआ १० नाश करनेवाला ११ हम्मीरसिंह राणा हुआ १२ धूर्त उमराव बढे ॥ ३२ ॥ १३ श्रेष्ठ आश्रय पाकर १४ बेटी और दोहितों का १५ पिता जशवंतसिंह को ही सचिव रखकर १६ शीघ्र १७ बालक सन्तानवाली रानी ॥ ३३ ॥ चारों का १८दो भाग करके यथासंख्या से दुःखदायक कैद किया चाहते हैं जिनमें राजा पृथ्वीसिंह की

न्यारे नरेस प्रसूं१रु नरेस२ ए भिन्न करैं हंगकैद प्रभापक ॥
बिप्र११३ रु मिच्छ१४ छली बलसों धरि कारा करैं निज कज्ज
बिधापक ॥ ३४ ॥

॥ दोहा ॥

दिठ्ठिकैद बिच ए दुरघाँ, रानी१ अरु नृप२ रक्खि ॥
द्विज१ रु मिच्छ२ कारा दुवरहि, सठ डारैंहिं सब सक्खि३५
नाँनाँ१ मंत्री नृपतिको, सुत२ जुत ताहि निकासि ॥
क्योंन अमल्ल अपनों करैं, तेंगन बल खल्ल त्रासि ॥ ३६ ॥

॥ घनाक्षरी ॥

राजाउत१ नाथाउत२ थंभ राज्यके जे थिर,
मीत बनि अर्थपें दिखाइ हठवारी मीति ॥
रानी१ अरु राजा२ भिन्न भिन्न दुव२ ठाम रोहि,
नाँनाँ१अरु माँमाँ२द्वै२निकासिवो समुझि नीति ॥
विप्र१रु महावत२कों भिन्न ठाँ निगडबंधि,
आपुनों सम्हारि राज्य टारहिं अरिनईति ॥
ऐसी सोचि कूरम बिचारैं निज दाव आयो,
जानैं भाव आयो मुख्य रहिहैं सबन जीति ॥ ३७ ॥
माधवमहीप लघुता१सों गुरुता२में लाइ,
आगेंखुसहालीराम१ सो द्विजें खँडेलवार ॥
मंत्री करि मान्यों पुनि रानीसों कह्यो मरत,

---

१माता और राजा को २नजर कैद जुदे करदेवें और खुशालीराम बोहरा और ३फीरोजखा महावत को ४कैद करके विधान पूर्वक अपना कार्य करैं ॥ ३४ ॥ ५ नजरकैद ६ कैद ॥ ३५ ॥ ७ राजा के नाना देवगढ के रावत जसवंतसिंह को पुत्र सहित निकाल कर ८ तरवारों के बल से ॥ ३६ ॥ ९ रोककर १०कैद करके ॥ ३७ ॥ ११ राजा माधवसिंह ने १२ खुशालीराम ब्राह्मण को छोटे से

याके बस दुर्ग१ रु खजानाँ२ नीति अनुसार ॥
दूरकरि या१कों नहिं और२ कों उचित देवो,
यातैं हुतो ताही के अधीन उक्त अधिकार ॥
त्यों फीरोज२ नाम सु महावत बढायो तानैं,
द्रव्य कर लावन हुतो सो तहसीलदार ॥ ३८ ॥
राजसिंह ३ नामक हमीरदेव कूरमके,
बंसमैं हुतो जो लघुपंतिबिच बारगीर ॥
नासरदानैर दै बढायो सोहु माधवनैं,
सेनानी बनायो स्वामिधर्म्मके समुझि सीर ॥
माधवके मरत उतारयो अधिकार याको,
पीछैं सब ओर लखी प्रसरी प्रजापैं पीर ॥
सेखाउत पीछो लै मनोहरपुरहिं सजे,
सोहि तब सेनानी बहोरि कीनौं गिनि बीर ॥ ३९ ॥

॥ दोहा ॥

स्वामिधर्मपन दर्प सठ, राखतहो यह राज ॥
राजकाज बिगरत रह्यो, लोपि वहहु वह लाज ॥४०॥
राजाउत वाहि न रुचत, देखि पट्ट दायाद ॥
वह३।१ न रुचत राजाउतन, बहुरा२ जुत नुत बाद ॥ ४१ ॥
कीरतिसिंह झलायको, ईस जु पुब्ब अनेहं ॥
बहुरी द्विज किय हीन बल, बैर बहत अब एह ॥ ४२ ॥

बडा बनाकर १ गढ २ हासिल का धन लाने को ३ अपना भार आप उठानेवाला छोटा नौकर था ४ सेनापति ॥ ३९ ॥ यह ६ सूर्ख ७ राजसिंह स्वामिधर्मिपन का ५घमंड रखता था ॥ ४० ॥ ८ जयपुर के पाट के दायभागी होने के कारण राजावत उसको नहीं रुचते थे ९ बहोरा खुशालीराम सहित १० स्तुति के वचनों से राजावतों को नहीं सुहाते थे ॥ ४१ ॥ ११ पहिले समय में १२ वह वैर रखता था ॥ ४२ ॥

पै अतिवृद्ध झलायपति, आयु बितावत ऐन ॥
बखतावर१ तस सुत तकत, लहि खिन बैर सु लैन ॥४३॥

॥ घनाक्षरी ॥

विप्र बहुरा जो खुसहालीराम१ मारूयो बुध,
आहित झलापको हुतो जिहिं प्रसभ आनि ॥
माधव महीपतिकों गेरि निज सम्मतिमें,
कीनों सत्रुसाल२ तुल्य सुभट बढाइ कानि ॥
काका बखतावर१ को हो यह सतार२ कुमति,
जानें तिय खींचि१३निपैं लाभ सु दुलभ जानि ॥
पतिके नियोग लैं झलाय उपमेयपन,
पाइ राखी राखी खुसहालीराम द्विज पानि ॥ ४४ ॥
पिप्पलदा १ यातैं राजधानीकों बितरि पुरी,
सत्रुसाल द्विजनैं करयो इम झलाय साल ॥
दाबि बलसों सो बलसों जो तिन दाब्यो देस,
कित्ति हरि कीनों बिधि बिधिसों तब बिहाल ॥
माधवके मरन अनंतर समय मत्त,
जैपुर प्रसारि बखतावर कुहक जाल ॥
ठानि बहुरेको पकराइबो स्वमति ठीक,
चिंतैं हनिडारिबो जथातथ अहित चाल ॥ ४५ ॥
राजाउत१ नाथाउत२ इनकै सदा बिरस,

---

१घर में ॥ ४३ ॥ २ चतुर ३ खोटी बुद्धिवाला शत्रुशाल ५ झलाय के पति की जिसको उपमा लगे ऐसे शत्रुशाल अपने पति की ४आज्ञा लेकर खींची जाति की स्त्री ने खुशालीराम ब्राह्मण के हाथ में ६ राखी रक्खी (राखी बांधी) ॥ ४४ ॥ इस कारण पीपलदा नाम राजधानी ७ देकर ८ खुशालीराम ने शत्रुशालको झलाय का शाल कर दिया, जिस देशको झलायवालोंने बल से दबा लिया था उसको इसने बल से दबाकर ९ कीर्तिसिंह को बिहाल किया १० बखतावरसिंह ने जयपुर में ठग जाल फैलाकर ॥ ४५ ॥

हो तिम फल्यो सु लखो दिष्ट फल हाइ हाइ ॥
ए उभैर कहुँक एक१ ओकहु[2] वनत अन्य२,
ऐसैं प्रभु[3] राज्यकों नसैबे लगे अनखाइ ॥
नाथाउत चोमूँपति पहिले सबै अनखि,
जैपुर बिहाइ[4] करयो जोधपुर बास जाइ ॥
चोमूँके ठिकानैं तब नारुख[5] प्रताप चहि,
बैठार्यो नरूका राजगढ[6] पुर वै बढाइ ॥४६॥
एक१ मुख्य बैठक दुर२ठाम भई वादिनतैं,
चोमूँपति पीछैं आइ आपुनैं वहहि चाहि ॥
बंछत भयो मन नरूकेको बिगार करि,
त्यौंही जयनैरतैं निकास्यो भ्रम डारि ताहि ॥
तुरगी कितेकनसौं जट्टके निवसि तानैं,
दिल्ली देखि बूडत समीपके सुहर्द दाहि ॥
लोलुपनैं[9] द्वै१हिधाँ[10] बिचारिशास्यो लहु लोभ,
जैपुरसौं जानैं त्यौं न जैपुरके जानैं जाहि ॥४७॥
जैसैं झल्ल जालम भो कोटामैं महाकुहक[11],
नारुख[12] प्रताप तैसैं जैपुरको चिंति नास ॥
अंतर१ मिलाइकैं भलापके कुमर१ आदिं,
बाहिर२ बढाइ मोघ[13] बहुतनकै बिसास ॥
भूपतिको बिद्यागुरु राजा जो बजत भट्ट,

१भाग्य के फल से २ एक घर में भी ३ अपने स्वामी के राज्य को ४ छोडकर ६ राजगढ के पति ५ नरूके प्रतापसिंह को बढाकर चोमूं की बैठक पर बिठा दिया ॥ ४६ ॥ ७ उस प्रतापसिंह ने कितने ही सवारों से जाट के भरतपुर में रहकर ८ नजीक के मित्रों को जलाकर उस ९ लोभी ने १० दोनों ओर ॥४७॥ जैसे कोटा में झाला जालमसिंह ११ महाछली हुआ तैसे १२ नरूके प्रतापसिंह ने जयपुर का नाश विचारा १३ झूठा

पेयो सो सदासिव मुसाहबी करन भास ॥
वाहीकों निमित्त राखि विप्र१ रु महावत२कों,
कैद करिवेको फंद डारयो पाइ अवकास ॥ ४८ ॥
बात न रहत बध तीजे३के श्रवन बिसी,
जानि सोही विप्र१ रु महावत२ हवेली जाइ ॥
अंतेउरडोढी जसवत३कों पिहिते आनि,
भूत१ भावी२ रानीको सुनायो सब समुझाइ ॥
भट१ अरु राजाउत्त२ नारव३ मिलि रु भये,
रोधक हमारे१ रहिहैं जे राज्य विगराइ ॥
जैपुरकी सीमामें न चुडाउत राखिहैं७ जे,
पुत्र१सों न तुम२कों मिलहैं३ कारा पटकाइ ॥ ४९ ॥
सोहि सुनि रानी हठ आनि इन्द संम्मतिसों,
नारव प्रताप१ सीख देकें पठयो निकेत ॥
राख्यो भट विद्यागुरु२ ताहीके निलय ईद,
संगी तास सचिव३ कितेक रोके समेवेत ॥
पथहीसों पीछो मुरि आयो सुनि सो प्रताप,
पैठन दयो न पुरमें तब अंघउपेत ॥
केते देस जैपुरके लूटि१ अपनाइ२ केते,
दुष्ट गो निजालय अनेकनकों दुखदेत ॥५०॥
जैपुरतें कटक प्रताप पर भेज्यो जब,
बाहिर१ तो सासनें दिखैवो छलसों विचारि ॥

१ मुसाहबी करना प्रकाश(प्रसिद्ध) करके २ कारण ॥४८॥ ३ तीसरे के कान में घुसीहुई ४जनानी ड्योढी पर रावत जसवंतसिंह को ५छाने जाकर ६हमारे कैद करनेवाले७कैद में डालकर ॥४९॥८इनकी सलाह से९इनरूके प्रतापसिंह को १० उसके घर भेजा ११उसीके घर में बंध रक्खा १२उसीके साथ रोके १३पाप सहित पापी को १४अपने घर गया ॥५०॥ १५प्रतापसिंह पर सेना भेजी १६प्रसिद्ध में तो

यलेस १ ललेस २ अन्त्यानुप्रास १॥
तब जैपुरतैं करि तिमहि, बुल्ल्यो नारव नीच ॥
चतुरा१ पठयो लैन बलि, बहु आदर२ मग बीच ॥ ५६ ॥
परयो बुलानों सब पेंडुन, नारव इम जयनैर ॥
पुनि तदिष्ट करनों परयो, वीसरि मंतु१२ वैर ॥ ५७ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणेऽष्टमराशौ विष्णुसिंह चरित्रे सलूंबरेशकेसरिसिंहान्तिमसमयकुशलप्रश्नप्रयातदेवगढेशज सवतसिंहवाक्कलहवर्द्धनतन्निमित्तकृतकुहककेसरिसिंहपुत्रलालसिंह जसवन्तसिंहमेदपाटनिष्कासन १ जसवतसिंहजयपुरगमनराणारि सिंहादेशनिहतवग्घारपतिमहाराजनाथसिंहलालसिंहमहाभटपदप्रह णा २ स्वपक्षसमानीतस्वपुत्री (जयपुरेशमाधवसिंहराज्ञी) दौहित्र (जयपुरेशपृथ्वीसिंह) जसवन्तसिंहजयपुरसचिवीभवनकूर्मतद्विरोध वर्द्धन ३ जयपुरामात्यमिथोद्वयप्रभेकासनहेतुचोमूँराजगढविद्वेषराज गढेशनारवप्रतापसिंहजयपुरनिष्कासन ४ राजगढप्रयातजयपुरसैन्य

॥ ५६ ॥ १ चतुरों को २ बहुतप्रकार नरूका को जयपुर में बुलाना पड़ा ३उसका पाहुणा हुआ ४ अपराध और वैर भूलकर ॥ ५७ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के अष्टमराशि में विष्णुसिंह के चरित्र में, सलूंबर के पति केशरीसिंह के मरते समय आराम पूछने को गये हुए देवगढ के पति जशवंतसिंह में वचनों का विरोध बढ़ना और उसी कारण से केशरीसिंह के पुत्र लालसिंह का ठग विद्या करके जशवंतसिंह को मेवाड़ से निकलवाना १ जसवंतसिंह का जयपुर जाना और राणा अरिसिंह की आज्ञा से लालसिंह का घाणेराव के पति महाराज नाथसिंह को मारकर बड़े उमरावों की पदवी लेना २ राउत जशवंतसिंह का अपनी पुत्री (जयपुर के राजा माधवसिंह की राणी) और दौहित्र (जयपुर के राजा पृथ्वीसिंह) को अपने पक्ष में लेकर जयपुर का सचिव होना और कछवाहों से उसका विरोध बढ़ना ३ जयपुर के सचिवों का परस्पर द्वेष और सभा की एक बैठक होजाने के कारण चोंमूं और राजगढ में द्वेष होना और राजगढ के पति नरूके प्रतापसिंह का जयपुर से निकालाजाना ४ राजगढ पर गई हुई जयपुर की सेना के छलयुद्ध से नरूके प्रतापसिंह का बलवानपना प्रसिद्ध होकर उसको जयपुर में बुलाने

घनात्तरी–पायो पटा जैपुरको नारव प्रताप तासौं,
बहुरि बिसेस पाई नित्य मुद्रा पचसत५०० ॥
कित्तिसिंह कुमर झलायके प्रथम काल,
वेर अरिसिंहको मिटाइदैबो मढि मत ॥
जेपुरही मत्रमैं जो चुहाउत्त जसवत,
पत्र बुन्दी पठयो स्वसापति छितीस छत ॥
रानौ रत्नासिंहकौं विवाहो कुल कन्या जाम,
जाजपुरदेहैं लिखि प्रत्युत्तं ए व्है प्रनत ॥ ९ ॥
सालकको पत्र यह भूपति अजितसिंह,
बचिकैं पुरोहित पठायो दयाराम तस ॥
पीछैं नृप छोरयो देह यातैं मुरि मयाहीसौं,
आयो परेकूलतैं बनास लघि विप्र यह ॥
सोहि पुनि श्रीजित पठायो नीति समुझाई,
आयो अब जैपुर सुनायो तत्व प्रीति सह ॥
पै अब स्वसा१ जुत स्वसापति२ अभाव पाइ,
बदल्यो कुमार बखतावर बिरोध वह ॥ १० ॥
भूतहूमैं भूत यो विरोध वीज जानौं जब,
भूपतिनैं इद्रगढ ईस१ हन्यौं पुत्र२ जुत ॥
ताकी तिय जोधीनैं झलायपति भाइनेज,
बोमसौं बुलाइ ताहि देकैं अर्द९ भूमि हुत ॥
सध्याकहँ सेस इद्रगढकी अवनि अर्द्ध८,

१ रुपये २ बहिन का पति ३ बुंदी का राजा अजितसिंह था तब राणा अरिसिंह को मार डालने का वैर मिटादेना चाहा था ४ उलटे नम्र होकर जहाजपुर देवेंगे ॥ ९ ॥ ५ बनास नदी के परले किनारे से ६ परन्तु अब बहिन सहित बहिन के पति का नाश जानकर ॥ १० ॥ इस विरोध के बीज भूतकाल से भी भूतकाल में जानो कि ७ उम्मेदसिंह ने ८ भानेज को शीघ्र आधी भूमि दी १० बाकी की आधी भूमि सिन्धिया को देकर

अंतर२मैं हारे कछवाहन अरुचि आनि,
नारवसौं नेह कैं रची जिन कपट रारि ॥
चुंडाउत१ बिप्र२ रु महावत३ बिगारे चहि,
पापिनतैं लाख बीस २०००००० मुद्राको[2] खरच पारि ॥
आपनी१ पराई२ कछु न गिनी पकरि आँट,
धूमिडारी धरनि खिजे गजकी[3] धक धारि ॥ ५१ ॥
जैपुर सुभट ऐसैं राजगढदुर्ग जाइ,
बासर कितेक लरे मोर्घेहि[4] बिरचि व्पाजं[5] ॥
प्रत्युत[6] दिखाइकैं प्रतापको बलिष्टपन,
कूरमन कूँरन बिगारयो निज स्वामि काज ॥
हीसिबेलगी[8] पुर१ देस२के प्रजादिकन,
राखिहैं जो तीनों३ उक्त पहिले सचिव राज[9] ॥
नारवके सम्मत बिनाँ तो निबहैन नैंक,
ऐसे उपद्रवमें अधीसको बिभव आज ॥ ५२ ॥

दोहा–नारव जैपुर आनिबो, करिबो तस अनुकूल ॥
दुखटारिबो तव देसको, मान्यौं मंगल मूल ॥ ५३ ॥
सिसु समान हारे समुझि, रानी१ अरु नरराय२ ॥
ओंकारयो नारव इहाँ, दै दलैं[11] सबन सहाय ॥ ५४ ॥
नारव तब प्रतिभू[12] चहयो, सेखाउत नवलेस१ ॥
पुर झलायको कुमर२ पुनि, नृप लिपिकैं[13] दल लेस३॥५५॥

आज्ञा दिखाई १नरूके प्रतापसिंह से स्नेह करके २बीस लाख रुपयों का ३ खिजेहुए हाथी की धक को धारण करके ॥५१॥ ४छल करके कितनेक दिन ५झूठी लड़ाई लड़े ६उलटा प्रतापसिंह का बलवानपना दिखाकर ७मूर्ख अथवा झूठे कछवाहों ने ८अब पुर के और देश के प्रजा आदि को दीखने लगी कि ऊपर कहे हुए पहिले तीनों सचिवों को राखेंगे तो ९राज्य में नरूके (प्रतापसिंह)के विना ॥५२॥५३॥१० नरूके को बुलाया ११ पत्र देकर ॥ ५४ ॥ १२ जमानत देनेवाला जामिन चाहा १३ राजा का लिखाहुआ छोटा सा पत्र ॥ ५५ ॥

वलेस १ ललेस २ अन्त्यानुमास १॥

तब जैपुरतैं करि तिमहि, बुल्ल्यो नारव नीच ॥
चहुरा१ पठयो लैन वलि, बहु आदर२ मग बीच ॥ ५६ ॥
पस्यो बुलानों सब पेंडुन, नारव इम जयनेर ॥
पुनि तदिष्ट करनों परयो, वीसरि महु१रु वैर ॥ ५७ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणेऽष्टमराशौ विष्णुसिंह चरित्रे सलूम्बरेशकेशरिसिंहान्तिमसमयकुशलप्रश्नप्रयातदेवगढेशज सवन्तसिंहवाक्कलहवर्द्धनतन्निमित्तकृतकुहककेसरिसिंहपुत्रलालसिंह जसवन्तसिंहमेदपाटनिष्कासन १ जसवंतसिंहजयपुरगमनराणारि सिंहादेशनिहतवग्घोरपतिमहाराजनाथसिंहलालसिंहमहाभटपदमह ण २ स्वपक्षसमानीतस्वपुत्री (जयपुरेशमाधवसिंहराज्ञी) दौहित्र (जयपुरेशपृथ्वीसिंह) जसवन्तसिंहजयपुरसाचिवीभवनकूर्मतद्विरोध वर्द्धन ३ जयपुरामात्यमिथोद्वेषसभैकासनहेतुचोमूँराजगढविद्वेषराज गढेशनारवप्रतापसिंहजयपुरनिष्कासन ४ राजगढप्रयातजयपुरसैन्य

---

॥ ५६ ॥ १ चतुरों को २ इसप्रकार नरूक को जयपुर में बुलाना पड़ा ३उसका चाहाहुआ ४ अपराध और वैर भूलकर ॥ ५७ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के अष्टमराशि में विष्णुसिंह के चरित्र में, सलूम्बर के पति केशरीसिंह के मरते समय आराम पूछने को गये हुए देवगढ के पति जशवन्तसिंह में वचनों का विरोध बढ़ना और उसी कारण से केशरीसिंह के पुत्र लालसिंह का छल किया करके जशवन्तसिंह को मेवाड़ से निकलवाना १ जसवन्तसिंह का जयपुर जाना और राणा अरिसिंह की आज्ञा से लालसिंह का बागोर के पति महाराज नाथसिंह को मारकर बड़े उमरावों की पदवी होना २ रावत जशवन्तसिंह का अपनी पुत्री (जयपुर के राजा माधवसिंह की राणी) और दौहित्र (जयपुर के राजा पृथ्वीसिंह) को अपने पक्ष में लेकर जयपुर का सचिव होना और कछवाहों से उसका विरोध बढ़ना ३ जयपुर के सचिवों का परस्पर द्वेष और सभा की एक बैठक होजाने के कारण चौमूँ और राजगढ में द्वेष होना और राजगढ के पति नरूके प्रतापसिंह का जयपुर से निकालाजाना ४ राजगढ पर गई हुई जयपुर की सेना के छलयुद्ध से नरूके प्रतापसिंह का बलवानपना प्रसिद्ध होकर उसको जयपुर में बुलाने

च्छलयुद्धनारवप्रतापसिंहबल्लवत्त्वप्रथनतज्जयपुराह्वानं तृतीयो मयूखः ॥ ३ ॥ आदितः ॥ ३५३ ॥

प्रायो व्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

दोहा—इम प्रताप नारव वहै, आयो जैपुर अत्थ ॥
ईष्ट[2] प्रसारयो आपुनों, तिम विन्नति लखि तत्थ ॥ १ ॥
याकी सम्मति पाइ इन, कैद महावत१ किन्न ॥
यातैं साहस दम्म[3] अर, लक्ख सप्त ७०००००भरि लिन्न ।२।
हे बहुरा२ को चहत हित, भट नाथाउत भीर१ ॥
अरु यह पटु[4]२ इम उव्बरयो, नाविक[5] जह दह नीर ॥ ३ ॥
कीरतिसिंह कुमार अरु, धूलापति रघुनाथ२ ॥
राजाउत दोउ२न, रच्यो सेस[6] विरोधिन साथ ॥ ४ ॥
चुंडाउत जसवंत इक१, राउत देवँगढेस ॥
राजगढेस प्रताप इत, आन्यो जैपुर एस ॥ ५ ॥
दोउ२न इन करवाइ दिय, मन इन दोउ२न मेल ॥
पै फुट्टे खप्पर प्रतिम, खलन मिलन मय खेल ॥ ६ ॥
करि नारव प्रमुखँन कथन, कारातैं खिल्ले काढि ॥
गेह जाइ विद्यागुरुहि, लायो नृप[12] ईभ चाढि ॥ ७ ॥
प्रथित[13] प्रताप प्रतापको[14]; वढिगो इम जिहिं वेर ॥
कोऊ कछुहु सकैन कहि, जिन सिंह[15]१हिं गज२ जेर ॥८॥

---

का तीसरा मयूख समाप्त हुआ।३। और आदि से तीनसौ तेपन३५३मयूख हुए॥

१ नरूका प्रतापसिंह २ अपना वांछित ॥ १ ॥ ३ दण्ड के रुपये शीघ्र ॥ २ ॥ ४ वह चतुर भी था इस कारण ५ जैसे नाववाला गहरे जल से बचै तैसे बच गया ॥ ३ ॥ ६ बाकी के विरोधियों का साथ किया॥ ४ ॥ ७ देवगढ के पति ने ८ राजगढ के पति प्रतापसिंह को ॥ ५ ॥ ९ फूटेहुए खप्पर के सदृश ॥ ६ ॥ १० नरूके आदि का कहना करके ११ बाकी की कैद से निकाल कर १२ हाथी पर चढाकर राजा लाया ॥ ७ ॥ १३ प्रसिद्ध १४ प्रतापसिंह का प्रताप १५बहुत वृद्धे सिंह को हाथी दबालेवै जैसे "जिनः,अतिवृद्धे॥ इति शब्दार्थचिन्तामणिः"

घनाक्षरी-पायो पटा जैपुरको नारव प्रताप तासौं,
बहुरि विसेस पाई नित्य मुद्रा पचसत५०० ॥
कित्तिसिंह कुमर झलायके प्रथम काल,
वैर अरिसिंहको मिटाइदेबो मंडि मत ॥
जैपुरही मत्रमैं लै चुंडाउत्त जसवंत,
पत्र बुन्दी पठयो स्वसापति छितीस छत ॥
रानौं रत्नसिंहकों विवाहो कुल कन्या जाम,
जाजपुरदैहैं लिखि मत्युतैं ए व्है प्रनत ॥ ९ ॥
सालकको पत्र यह भूपति अजितसिंह,
बचिकैं पुरोहित पठायो दयाराम तस ॥
पीछैं नृप छोरयो देह यातैं मुरि मग्राहीसौं,
आयो परकूलतैं बनास लंघि विप्र यह ॥
सोहि पुनि श्रीजित पठायो नीति समुझाई,
आयो अब जैपुर सुनायो तत्व प्रीति सह ॥
पै अब स्वसा१ जुत स्वसापति२ अभाव पाइ,
बदल्यो कुमार बखतावर बिरोध वह ॥ १० ॥
भूतहूमैं भूत यो विरोध बीज जानौं जब,
भूंपतिनैं इंद्रगढ ईस१ इन्यौं पुत्र२ जुत ॥
ताकी तिय जोधनैं झलायपति भाइनेंज,
बोमसौं बुलाइ ताहि देकैं अर्द्ध९ भूमि हुतें ॥
सध्याकहँ सेसं इंद्रगढकी अवनि अर्द्ध१०,

१ रुपये २ बहिन का पति ३ बुंदी का राजा अजितसिंह था तब राणा अरिसिंह को मार डालने का वैर मिटादेना चाहा था ४ उलटे नम्र हो कर जहाजपुर देवेंगे ॥ ९ ॥ ५ बनास नदी के परले किनारे से ६ परन्तु अब बहिन सहित बहिन के पति का नाश जानकर ॥ १० ॥ इस विरोध के बीज भूतकाल से भी भूतकाल में जानो कि ७ उम्मेदसिंह ने ८ भानेज को नीम आधी भूमि दी १० बाकी की आधी भूमि सिन्धिया को देकर

घनाक्षरी–पायो पटा जैपुरको नारव प्रताप तासौं,
बहुरि विसेस पाई नित्य मुद्रा पचसत५०० ॥
किर्त्तिसिंह कुमर झलायके प्रथम काल,
वैर अरिसिंहको मिटाइदैबो मडि मत ॥
जैपुरही मत्रमैं लै चुडाउत्त जसवंत,
पत्र बुन्दी पठयो स्वसापति छितीस छत ॥
रानौ रत्नसिंहकौं विवाहो कुल कन्या जाम,
जाजपुरदैहैं लिखि प्रत्युतैं ए व्है प्रनत ॥ ९ ॥
सालकको पत्र यह भूपति अजितसिंह,
वचिकैं पुरोहित पठायो दयाराम तस ॥
पीछैं नृप छोरयो देह यातैं मुरि मग्राहीसौं,
आयो परकूलतैं वनास लघि विप्र यह ॥
सोहि पुनि श्रीजित पठायो नीति समुझाई,
आयो अब जैपुर सुनायो तत्व प्रीति सह ॥
पै अब स्वसा१ जुत स्वसापति२ अभाव पाइ,
वदल्यो कुमार वखतावर विरोध वह ॥ १० ॥
भूतहूमैं भूत यो विरोध वीज जानौ जब,
भूँपतिनैं इन्द्रगढ ईस१ इन्यौं पुत्र२ जुत ॥
ताको तिय जोधीनैं झलायपति भाइनेंज,
लोभसौं बुलाइ ताहि देकैं अर्द्ध९ भूमि हुतं ॥
सध्याकहँ सेस इन्द्रगढकी अवनि अर्द्ध२,

१ रुपये २ बहिन का पति ३ बुंदी का राजा अजितसिंह या सब राणा अरिसिंह को मार डालने का वैर मिटादेना चाहा था ४ बलटे नम्र हो कर जहाजपुर देवेंगे ॥ ९ ॥ ५ बनास नदी के परले किनारे से ६ परन्तु अब बहिन सहित बहिन के पति का नाश जानकर ॥ १० ॥ इस विरोध के बीज भूतकाल से भी भूतकाल में जानो कि ७ उम्मेदसिंह ने ८ भानेज को नीम आधी भूमि दी १० बाकी की आधी भूमि सिन्धिया को देकर

नखतामरसिंहजयपुरच्छलघातहनन ७ खुशालीरामजयपुरदाट्ट मरहट्टसेनासमहद्यासेखावाटीमनोहरपुरेशदमन ८ जयपुरेशपृ-सिंहमातृमरखाडीगजट्टयवनरणाकरणा ९ जसवन्तरावबाउलार्थ पुरभृत्पामालपुराटोडाप्रदानश्रुततदुर्गनिर्माणतन्निष्कासन ॥१० टितजयपुरप्रान्तजसवन्तरावबाउलाबापूमरहट्टप्रान्तत्रयग्रहणजय टीकाबुन्द्यागमनवर्णन पञ्चमो मयूख ॥५॥ आदित ॥३५५॥

॥ प्रायो व्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

॥ दोहा ॥

तातैं सक चोतीस३४ तक, बंदि जैपुरकी बात ॥
अब बत्तीसम ३२ अतमैं, जुंहि क्रम बरन्यो जात ॥ १ ॥

॥ घनाक्षरी ॥

उक्त दुव२ कामनमैं एक१ करि विप आयो,
तोलों इकतार उतकोहि बरन्यो उदंत ॥
यातैं कह्यो जात मुरि पिछलो उदंत अब,
ऐसैं सार्क दंत धृति १८३२ हायनको होत अंत ॥
व्याधि तिहिंवेर सुखरामके कछुक बढ्यो,
सो मिटयो तहांलों रहि श्रीजित परम सत ॥

षिया की ओर मरहठों की सेना का मौकर रखना और सेखावाटी में मनोहर रवालों को दंड देना ८ जयपुर के राजा पृथ्वीसिंह की माता का और बीं- में जाटों और यवनों का युद्ध होना ९ जसवन्तराव बाउला को जयपुर की तरफ से तनखाह में मालपुरा और टोडा देना और उसको वहां गढ बनवाते देखकर निकालना १० जसवन्तराव बाउला और बापू मरहठे का जयपुर के राज्य को लूटकर तीन परगने दबाना और जयपुर से बुन्दी टीका आने के वर्णन का पांचवां ५ मयूख समाप्त हुआ ॥५॥ और आदि से तीन सौ पचावन ३५५ मयूख हुए ॥

१ कह कर २ यहीं बुन्दी का इतिहास ॥ १ ॥ ३ वृत्तान्त ४ विक्रम के शाक के

चैत्र१ बदि छट्ठी६ दिन आश्रमतैं आप चढ्यो,
अच्युत बदरिकेस अर्चनकों मतिमंत ॥ २ ॥
जैपुर नगर जात तुल्यपन रीति जिम,
पित्थल नरेस आइ सम्मुह अवधि पर ॥
भोन निज लैगो तहाँ अजिनपैं बैठो भिन्न,
श्रीजित निहारेहू तपस्वीनसैं अग्रसर ॥
पच्छिम३।५ प्रयानमैं निबाही जैसें जोधपुर१,
अैसैं सब रीति इहाँ न्यारी साधि जैनगर२ ॥
कास तास साखापुर बदनपुरेमैं रह्यो,
पीलु१ हय आदिकन राख्यो उपदा प्रकर ॥ ३ ॥
केहबेर पित्थल१ प्रताप२ तैं मिलाप कीनों,
ओज अधिकार रह्यो वृत्ति राजसी रहित ॥
आपुनों पुरोहित हुतो ह्हाँ दयाराम वह,
आयो अरु ज्यों बन्यों सुनायो हित१ओ अहित२ ॥
संवत बिबुध धृति१८३३ सम्मित लगत समा,
सानुकूल राखि मन सबको कृपासहित ॥
चैत१ सित २ छट्ठी६ दिन बदनपुरा१ तैं चढि ॥
संर्बसथ कूकस२ मुकाम बिरच्यो सहित ॥ ४ ॥
बंस बलभद्रकेमैं कूरम जहां बिदित,
अबिदित नाम अचलोर३ ढंग अभिधान ॥
कीनैं तहँ श्रीजित मुकाम अरु कूरमकी,
भेटमैं कटारी एक१ राखी होत हठ भान ॥

॥ २ ॥ १ बराबर की २ मृगचर्म पर जुदा बैठा ३ नगर के बाहर का पुरा ४ हाथी ५ भेट का समूह ॥ ३ ॥ ६ रजोगुण की (राजाओं की) वृत्ति बिना ७ सम्वत् ८ ग्राम ॥ ४ ॥ ९ जिसका नाम नहीं मालूम है

सुद्धि तँहँ आई यौं रुहिल्लन निकर सज्जि,
मग्गमैं उपद्रव मचाइराख्यो मनमान ॥
पहिलैं नजीवदोला मन्त्री सुत वारे पच्छ,
पत्थरगढहिं लै तहां ए लरे अतिमान ॥ ५ ॥
भूतकालमैं तव रुहिल्लनसों साह भीत,
पुगया१ लखनेऊ२ कलकत्ता३को सहाय पाइ ॥
विरचि प्रघात अतिपात सत्र ब्रातनके,
जीत्यो साह आलमनें पत्थरगढ सु जाइ ॥
जावितै१खां नामक रुहिल्ला व्है पराजित जो,
उक्त गढ छोरि पर्‌यो साहके पयन आइ ॥
उक्तगढ १ आमिला२ वरेली ३ ए रुहिल्लनके,
लीनें लखनेऊपति साहसों मन मुराइ ॥ ६ ॥
पै जो लखनेऊ पति आमिला२ जवहि१जीत्यो,
कैद तस सासक रुहिल्लाको कुटुंब करि ॥
ताकै इक१ कन्या ही सु वलसौं पकरि तव,
डारि निज गेह परलोकतैं न नैंक डरि ॥
कन्यानैं मिलन काल राखि छुरिका कितहु,
धार खर१ जारकै धक्कोई वस्तिदेस धरि ॥
सोतो हनी तवहि रुहिल्लेकी सुता रु सठ,
मास तीन३ पीछैं सो नवाबहु गयोहि मरि ॥ ७ ॥
राम२०११४ प्रभु देखो कुलनारिनकी कैसी रीति,
जैसी अहो आधुनिक नरन न राखीजात ॥
जोवन गिन्यों न१ गिन्यों एक१ पतिमोन२जानै,

१ रुहिल्लओं का समूह सजकर ॥ ५ ॥ २ शत्रुओं के समूहों के ॥ ६ ॥ ३ पति (हाकिम) ४ तीक्ष्ण धारवाली ५ नलों (पेडू) में ॥ ७ ॥ ६ इस समय के

जीवन गिन्यो न३ ज्यों बिलासिबो बिभव ब्रात४ ॥
माता१ पिता२ दै जिहिं सुहि पति उचित मानि,
औरनकौं इंद्रलौं बिडारैं सील अधिकात ॥
वाह जवनीकौं फैजाबाद१ लखनेऊ२ ईस,
गांजि रु गिरायो पै न रंजिं रु भिरायो गात ॥ ८ ॥
बांधी लखनेऊ१ राजधानी तजि फैजाबाद२ ॥
नारीईंत कथित नबाबकेर सोहि सुत ॥
बैठो वा पिताके पाट पै न तैसो भाग्य बल,
जासौं नई दाबी सो गई भू१ छूटि कीर्ति२ जुत ॥
दाब्यो पहिलैं जो पुर कासिका१ प्रमुख देस,
आयो पहिलैं सो अंगरेज८नके हाथ उत ॥
यातैं पर्‌यो मंद लखनेऊको प्रताप अब,
लागो पुनि लुंटक शुहिल्लनको दाव हुत ॥ ९ ॥
जीवतहो नोलसिंह जट्टन अधीस जब,
खीजि तब साह मीरबखसी नजीबखान ॥
जूझि जिहिं मुगल स अंई२ समा३ जट्टनतैं,
पट्टन छुराइलयो आगरा बल प्रधान ॥
जट्ट नोलसिंह१ मर्‌यो भ्राता तब रनजीत२,
काका ब्रजेन्द्रादिकबहादुर३ गहि कृपान ॥
नोलसुत केसरी कुमार बय ठानि नृप,
हंकि पुर डिग्ग१आये कुंभेर२ को करि हान ॥ १०

१ समूह २ मुसलमानी राजधानी फैजाबाद और लखनेऊ के पति को[...] कर प्रीति से शरीर को नहीं भिड़ाया उसको वाह (प्रशंसा) है ॥ ८ ॥ [...] के मारनेवाले ४ काशी आदि देश ५ लुटेरे ॥ ९ ॥ ६ छेह वर्ष ७ पठान [...] ८ ब्रजेन्द्रबहादुर ॥ १० ॥

कुंभेर१हिं भेज्यो गढ डिग्घ २ सन पीछैं काढि,
पचननें जट्ट रनजीत जानि द्रोह पर ॥
तब हो रुहिल्ला१एक जट्टनके आश्रितहु,
ताको चढ्यो मासिक परयो सो बहु कोल तर ॥
जानि वहिकावत रुहिल्लानें पलटि जब,
निज वस कीनों जीति डिग्घ तिनको नगर ॥
एक तस दुर्गमैं सक्पोन करि सो अमल,
तामें हुते जट्ट जे रहे ते रुपि धीर धर ॥ ११ ॥
काढ्यो डिग्घतें१ जो रनजीत१ सोहो कुंभर१हि,
तासों मिल्यो बाउला जो नसवतराव२ तब ॥
वा खिन रुहिल्लापें अचानक दुहुरन आइ,
दीनों रतिवाह दल गेरि दलपें गजब ॥
दुर्गकेहु जट्टननें ताही खिन दाव देखि
आइ गढ वाहिर चलाये आसि वाढ अब ॥
भीत दुहुँ२घातें छांरि सकल रुहिल्ला भज्यो,
सगी भट तीनसैं३०० बचे जे भजे सग सब ॥ १२ ॥
लीनों जसवत जो रुहिल्लाको विभव लूटि,
पचदस१५ पीलु१ संभि२ अठतीस अग्ग सत ॥
सस्त्र३ वस्त्र४ भूखन५ खजानौ६ तोपखानौ७ सब,
जट्टन जहर जारि सो सही मतानुमत ॥
सो तिन विडारि दयो बाउला छलो समुझि,
आइ तब जैपुर रह्यो वह गरूर गत ॥

॥ ११ ॥ १२ ॥ १ हाथी २ एकसौ अडतीस घोडे ३ एक दूसरे की सलाह साथ अर्थात् अभिप्राय और अनुज्ञा लहकर ४ निकाल दिया ५ घमंड र

मालपुर१ टोडार२ ताहि बेतनमैं[1] पीछैं मिले,
बात इतनीसी रही पहिले प्रसंग बेत[2] ॥ १३ ॥
सो खिल कही अब रुहिल्लन प्रसंग संग,
इत सिख जट्ट बढे नानक मत अधीन ॥
आजि[3] तिन जीति लवपुर[4]१ मुलतान२ आदि,
कोटि रिपु कही पंज ५ आबमैं[5] अमल कीन ॥
जाबितखां जो कह्यो रुहिल्ला तानैं अब जाइ,
आनैं सिख जट्ट इत लूटनके लोभ लीन ॥
दिल्लीके समीपलग पच्छिम३।५ दिसाको देस ॥
निखिल दबाइ लयो तिननैं तब नवीन ॥ १४ ॥
जट्ट१ रु रुहिल्ला२ मार१ लूट२हिं मचाइ जब,
पंथ प्रसरावत उपद्रव खिनहिं पाइ ॥
क्रेता[6] रुकिबैठे ब्यवहारक बनिजकार,
क्रेंपलैकैं[7] कोहू जोर रहित सकैं न जाइ ॥
श्रीजितनैं सो सब उदंत[8] अचलोर ३ सुन्यौं ॥
ताके पति कुम्महु दयो यह सब जताइ ॥
जन अवरोधक[9] लै संग न उचित जैबो,
ऐनंनमैं[10] चैन न उपद्रवन अधिकाइ ॥ १५ ॥
श्रीजित कह्यो नाँ अवरोधजन सुरूप संग,
लाये कछु दासीजन तित्थन[11] समुझि लाह ॥
पीछो अब तिनको पठैबो व्है न लैलै पनैं[12],
चिंति जिन्हैं आइ तिन्हैं साधिबो धरत चाह ॥

---

१ तनखाह में २ पहिले प्रसंगवाली बातों में ॥ १३ ॥ ३ युद्ध ४ लाहौर ५ पंजाब में ॥ १४ ॥ ६ खरीददार ७ बेचने की वस्तु ८ वृत्तान्त ९ जनाने के लोग १० मार्गों में ॥ १५ ॥ ११ तीर्थों का लाभ १२ नियम ले लेकर

*उज्झीहै न वरन अहता तीजे३ आश्रममैं,
रोइ रन व्हैहैं सिर१ देह२नके दुव२ राह ॥
पीछैं पर सत्य इष्ट साधहु अभय पाइ,
अब तहँ कोन गोन करिहै सह उछाइ ॥ १६ ॥
अैसैं मधु१ मासकी वलच्छ१ दसमी१०के अंह,
श्रीजित प्रयान कीनौं उक्त अचलोर३ सन ॥
पथ दरकुचन मनोहरपुर४ पधारि,
भामरा५ प्रयागपुर६ लघत भो धीरधन ॥
कोटफूतली७ त्यौं साहजिहापुर८दै मुकाम,
राह रहि चोधारा९ रु रेवाडी१० प्रवीनपन ॥
राध२ वदि२ चोथी४ रविवार१ कौं रह्यो सो बहा-
दुरगढ११ जाइ लघि बीचको बिखम बन ॥ १७ ॥
मिलन बहादुरगढेस११ ताजमुहम्मद१।३,
एक१ कोस अवधि नवाव जो समुद आइ ॥
निष्कपटता१ सौं नम्रता२ सौं त्यौं निहोर३नसौं,
पहिलैं प्रसन्न लैगो स्वीय संम पधराइ ॥
भूति अनुरूप वस्तु विविध निवेदे भेट,
श्रीजित न राखे नृप राखैं यहै दरिसाइ ॥
ताहूनैं कह्यो तव उपद्रव निचिंत अैन,
दासीजन यातैं इहाँ राखहु हित दिखाइ ॥ १८ ॥
ईस अचलोर३ को कह्यो जो तिहिं कूरम२सौं,
पहिलैं कही सौं त्यौं इधा नवाब मित्र प्रकटि ॥

*पर्या(क्षत्रिय)पन का अहंकार नहीं छोड़ा है१वानप्रस्थपन में२मार्ग में युद्ध होगा तो मरेंगे ॥१६॥३चैत्र सुदि४दिन५वैशाख वदि ॥१७॥ ६अपने घर ७ अपने ऐश्वर्य के छदशा८राजा होवै सो रखते हैं अर्थात् हम वानप्रस्थ हैं९मार्ग में व्याप्त॥१८॥

वाला जट्ट के गढ१२ मुकाम पंचमी५ बिरचि,
अर्कजा खवाई१३ घट्ट छट्ठी६ रह्यो गम्य घाटि ॥
राध२ बदि२ सप्तमी७ कलिंदतनयाकों राति,
पारजात सहसा तपद्रुत तुसार पाटि ॥
अध्वसों डिगाई नाव बढिकैं सलिल ओघ,
एक१ कोस अवधि रुकी जो निट्टि निट्टि रटि ॥ १९ ॥
उच्च थल बालुकाको नाव अवरोध आरि,
श्रीजित बिताई रत्ति सकल उहांहि यह ॥
प्रात निज संगिनमैं पैलीतीर१४ पूगि रहे,
तद्दिन मुकाम कीनों अष्टमी८ अनेह तह ॥
करत प्रयान चढि प्रातहि नवमि९ काल,
जलद अकाल कीनी बुट्ठि करकानं जह ॥
यातैं सैड्ढकोसर्हि लुवारी१५ लौं पहुँचि आप,
ताही ग्राम रहे तब संगिन समाज सह ॥ २० ॥
दसमी१० दिवस व्हांतैं जाइरहे जाबदल१६,
एकादसी११ योस रहे सामलीसहर१७ आइ ॥
हीरासिंह नाम सिखको जह अमल हुतो,
पंथ मिलि तासों तह आदर उचित पाइ ॥
ज्वालापुर१८ होइ राध२ असित२ चउद्दसि१४ ज्यौं,
इंदुसुत४ वीर गये गंगाद्वार१९ उमगाइ ॥

१ जाने योग्य स्थानों में गमन करके २ जमुना नदी के परली तरफ जाते समय ३ धूप से बरफ पिघलकर पानी से नदी भरगई ४ मार्ग से ५ पानी का समूह बढकर ॥ १९ ॥ ६ रेत के ऊँचे स्थल पर ७ लग कर नाव रूपी ८ समय ९ मेघ ने बिना समय १० ओलों की वृष्टि की ११ डेढ कोस ॥ २० ॥ १२ वैशाख वदि १३ बुधवार

ठानि पंच५ वासर मुकाम तिहिं पुराय ठाम,
साधे न्हांन१ दान२ श्राद्ध३ आदिक विधि सुहाइ ॥२१॥
चंद्र२ सित१ राध२की चउत्थी४ दिन व्हाँ तैं चढि,
मग्गबिच तीर्थ भीम श्रोडारक२० नाम मानि ॥
साधि तँहँ न्हान१ दान२ थान तिहिंसों समीप,
उचित मुकाम दीनों करखडो२१ ग्राम आनि ॥
श्रीनगर भूपति प्रमार जो ललितसाहि,
ताको हो अमल तिहिं ठा वह मुकाम ठानि ॥
कुच करि व्हाँतैं रहे जाइ तिम हृषीकेस२२,
रथ१ हय२ आदि राखे जत्थहि उचित जानि ॥ २२ ॥
व्हाँते नैरजान नैठि तपोवन२३ तीर्थ होइ,
गंगा न्हान१ दान२ करि रहे शिवपुरी२४ ग्राम ॥
व्हे डुंगरगाढ२५ ग्राम२५ त्यों ब्रह्मनकोटी२६ होइ,
कीनें वदिपाकीकोइ२७ नाम ठाँ निज मुकाम ॥
आयो एक१ कोस सन संगमैं सलिल उहाँ,
छेटी करि व्हाँतैं जानि सैलन सरांनि छाम ॥
संगी जन यातैं दूरदूरलों चलाय सब,
श्वेत१ राध२ दसमी१० जहाँ दिन रहत जाम ॥ २३ ॥
मैद्योतन१ वार चढि अद्रि मनभग२८ पर,
कोस तीन३ अंतर मुकाम राजाखाल२९ किय ॥
पंद्रह१५ दिवस राखि तत्थहि मुकाम पुनि,
ज्येष्ठ वदि२ दसमी१० जहाँ तैं चंद्र२कों चलिय ॥
त्रिपथगा धारा३० एक१ झूला करि लंघि तिम,

---

१ दिन ॥ २१ ॥ २२ ॥ २ पालखी पींजस में ३ पर्वत लग रस्ते में ॥ २३ ॥ ४ र-
यिवार ५ गंगाकी

दूरकछुधारादुव२ संगम३१ मिलानें दिय ॥
सोही देवआदिक प्रयागनाम तित्थ सुभ,
सेयो दिन तीन३ रह्यो श्रीजित व्हाँ पुण्य प्रिय ॥२४॥
नाम दुव धारन भागीरथी१ अलकनंदा२,
ऐसें रहि दोउ२नके संगम३१पैं तीन३ अह ॥
मुंडन१ रु न्हान२ दान३ आदिक सविधि मंडि,
तित्थगुरु केसोराम कीनों धन पात्र४ तह ॥
पीछैं लंघि सुक्क३ बदि२ भूत१४ गुरु५ वार पर,
उक्त जो अलकनंदा३२ झूला करि व्हां असह ॥
रानीबाग३३ नाम ग्राम बिरचि मुकाम रहे,
श्रीनगर सासक सो जानी बात जान जह ॥२५॥
सो नृप ललितसाहि आवत समुख सुनि,
इततैं कहाइ आइहोतो हम मिलि हैं न ॥
तानैं तब आपुनों अमात्य जो परमपति१,
नित्यानंद२ सेनानी२ ए भेजे अभिमुख ऐन ॥
सेना द्वैहजार२००० उभे२ इम जु समुख आइ,
श्रीनगर३४ लेगये निहोरन सिविर सन ॥
श्रीजित कहाई इम श्रीनगर सासकसों,
तबहि मिलैं जो नृप मानि मिलो हमतैं न ॥ २६ ॥
अभ्यागमँ१ अभ्युत्थान२ आदि करिबो न कहि,
श्रीनगर भूप पहिलैंतो लई मानि सब ॥
श्रीजित पधारत नृजानकों तजत समै,
जत्थहि मिल्यो सो आइ भूपति प्रमार जब ॥

१ मुकाम २ देवप्रयाग ३ तीर्थ ॥ २४ ॥ ४ दिन ५ ज्येष्ठ ॥ २५ ॥ ६ मार्ग सन्मुख भेजे ॥ २६ ॥ ७ सन्मुख आना ८ ताजीम देना

सभदमैं जात एक१ आसन प्रसभ साह्यो,
तदपि न मानि भिन्न बैठो निज पीठ तब ॥
अधिप प्रमार पुनि श्रीजित सिविर आयो,
सोहि तव साधि रु उहाँतैं भयो कुच अब ॥ २७ ॥
सुक्र३ सुदि२ दूजी२ तिथि चाले श्रीनगर३४ सन,
सो३२ अलकनदा३५ आई बहुरि जैवी मालिल॥
ताकों लघि झूला करि पार गये खजिन तो,
ओलीतीर स्वीय सगी पुरुख रहे अखिल ॥
तिनकी हरोलवारे झूलापै चढे तबही,
तुटी इक१ घाँकी तंति नहिंन बचीन तिल ॥
पै जे लई पकरि समीपके नरन संघ,
यातैं जन आरोही कहे जे बचे उक्त किल ॥ २८ ॥
अध्वै वह छोरि और झूलातैं उदकें ओघ३५,
अन्य पथ उत्तरि दये मिलान भरदार३६ ॥
क्रमठ्ठे मलयकोटि३७ चद्रपुर३८ गुप्तकासी३९,
कुड४० तस न्हाइ१ दै२ रु ठ्ठे सिवदरस कार३ ॥
नारायनकोटि४१ रहि पुनि ठ्ठे गनेसकोटि४२,
सग भेजि झलमलपटना१ मग सुढार ॥
त्रियुगीनारायन४३के दरसन काज तह,
अल्प सत्थ आप जाइ पूजे उक्त उपचार ॥ २९ ॥
वृष्टि करकान कीनी जत्थहु जलदै वढि,

---

१ सभा म २ एक गद्दी पर बैठने का हठ किया ३ अपने आसन पर ॥ २७ ॥ ४ वेगवाले जल के ५ वरली तीर (इधर के किनारे) ६ पंक्ति (डोरी) ७ चमके की डोरी ८ मनुष्यों के समूह ने ९ झूला पर चढेहुए पुरुष १० निश्चय ॥ २८ ॥ ११ मार्ग १२ जल के समूह को ॥ २९ ॥ १३ मेघ ने

तातैं रहि तत्थहि त्रिलोक स्वामीके सरन ॥
प्रस्थित व्है प्रात झलमलपटना ४४पहुँचि,
लंघे प्रात झूलाकरि अन्य स्रोत४५ आवरन ॥
मुंडकट४६ नाम पूजि गनपति मग्गमैं रु,
सैल ढिग गोरीकुंड४७ जाइरहे स्वाचरन ॥
और संगी श्रीकेदार पूजिकैं बहुरि आये,
तोलौं रहे तत्थहि निबाहत सबै नरन ॥ ३० ॥
पीछैं बुधवार४ जुत ज्येष्ठ३ बदि२ तेरसि१३पैं,
मंडे भीमआडोरक४८ जाइ अपनैं मुकाम ॥
श्रीकेदारगंगा४९ बिच दूजे२ दिन१४ न्हान साधि,
लंघि स्रोत५० झूलाकरि अग्गहु क्रिया ललाम ॥
ताही दिन श्रीकेदार५१पहुँचि जथा बिधितैं,
धीरधी प्रनमि पूजे प्रभुकौं उचित धाम ॥
हो तँहँ बरफ रासि ढिगहि हिमालयको,
ताम मरे जाइ जन सत्रह१७ प्रमिति तामें ॥ ३१ ॥
भिन्न भिन्न तामैं जन पंद्रह१५ खपत भये,
बरजत सबके न मानी तिन नैंक बात ॥
पै इक१ उदैपुरके रानाको सगोत्र१ पुनि,
दूजो२ बुंदीसीमगत बंसीपुरको द्विजात२ ॥
जदपि निवारे इन दोउन२ तदपि जाइ,
पानि निज जोरि तँहँ कीनो सहँ देह पात ॥
जोलौं परे दीठि तोलौं जातहि लखाये जुग२,

१ झूला से ढके हुए प्रवाह को २ अपने आचार से अथवा अपने चरणों से (पैदल)चलकर ॥ ३० ॥ ३ धैर्य की बुद्धिवाला ४ बरफ का समूह ५ तहां ॥३१॥ ६ ब्राह्मण ७ साथ ही

केसी विधि जानैं कोन गारिकैं गिरत गात ॥ ३२ ॥
दोहा—इम तैंहँ श्रीजित ताहि अइ, कारि अर्चित केदार५१ ॥
पच्छो करिय मुकाम पुनि, आइ भीम ओढार१५२ ॥३३॥
गिरि टहरी१ गढवाल२को, श्रीकेदार५१ सु थान ॥
दिय पच्छो मुरि दाहिनैं, चलन अग्ग चहुवान ॥३४॥
आइ भीमओढार१५२तैं, पुनि झलमल पटना१५३सु॥
अग्ग झूला३१५४ ऊतरे, अखिल निवाहत आसु ॥३५॥
हित मग राजाकोटि५५ व्है, धामाँकोटि५६ सु धीर ॥
कल्पनादिककोटि५७ व्है, सगिन मग क्रम सीर ॥ ३६ ॥
पुराय गुप्तकासी५८ परसि, ओखीमठ५९ तिम आइ ॥
दरस१ आदि केदारको६०, विरचिय जजन२ बनाइ ॥३७॥
उहाँ भोग उपहारके, प्रथित द्रम्म पचास५० ॥
कारि अंजलि प्रभु भेट करि, अग्गैं प्रस्थित आसं ॥३८॥
हुलकर खड्गनारि हुत्र, निपुन अहल्या१ नाम ॥
तास धर्मसाला६१ तहाँ, कीने जाइ मुकाम ॥ ३९ ॥
धव पीछैं वह पुन्य धिपं, करतभर्ई सुभ काज ॥
विबुधालय१ ठाँठाँ बिदित, सहित सदाव्रत साज ॥४०॥
व्हाँ तैं मग तुगेस६२व्है, बिधि क्रम भेट बिधाइ ॥
ब्रह्मनकोटि६३ व्है बहुरि, अलकनंदिका६४ आइ ॥४१॥
तिहिं झूला करि उत्तरि रु, पित्थलकोटि६५ पधारि ॥
सनि७अष्टमि८सित१सुक्र३को, किय मुकाम सुखकारि ४२
नवमि९ गरुडगगा६६ नदी मज्जन करि तिहिं माग ॥

॥ ३२ ॥ १दस दिन ॥ ३३ ॥ ३४ ॥ ३५ ॥ ३६ ॥ २ पूजन ॥ ३७ ॥ ३ हाथ जोड़ कर ४ गमन हुआ (किया) ॥ ३८ ॥ १६ ॥ ५ पति के पीछे ६रथिम्र मुद्धिवाली ७ मंदिर ॥ ४० ॥ ४१ ॥ ८ ज्येष्ठ सुदि ॥ ४२ ॥

ह्वै जोसीमठ६७ जात हुव, प्रविदित विष्णुप्रयाग ॥४३॥
अलकनंदिका६८ उत्तरे, पुनि झूलाकरि पार ॥
अग्ग स्रोत लंघे उभय२, ध्रुव छुरिका१।६९ असिधार२।७०
सित१ तेरसि१३ गुरु५ शुक्र३ह्वै, कल्यानादिककोटि७० ॥
अलकनंदिका७१ उत्तरे, जँहँ पुनि झूलाजोटि ॥ ४५ ॥
वाहि१३ दिवस संध्या समय, बिक्खि१ रु जज्जि२ बदरीस॥
तँहँ किय पंच मुकाम तब, श्रीप्रभु धारत सीस ॥ ४६ ॥
आर३ द्वितीया२ सुचि४ असित, पच्छो करि प्रस्थान ॥
कल्यानादिक कोटि१।७२ किय, सुरतहु प्रथम१ मिलान४७
षट्पात्-असित१ तीज३ करि अप्प पंडकेश्वर२।७३ पूजादिक ॥
मग जोसीमठ३।७४ बलि गुलाबकोटी४।७५ सुभ बादिक ॥
ह्वै पीपलकोटि५।७६ हदगरुडगंगा६।७७ ह्वै संगत ॥
बैरागीकोटि७।७८ बलि होइ पद्धति अप्रतिहत ॥
रहि प्रात लंघि भागीरथिप८।७९करन प्रयाग९।८०हु न्हान करि॥
शिवकोटि१०।८१होइ लंघिय सहज श्रीजित राजा बाग सँरि॥४८॥
दोहा-देवीमहड़ा११।८२ गिरि दुगम, क्रम मग चढि चउ४कोस ॥
सुचि४ बदि२ चउदसि१४श्रीनगर१२।८३, आयो बहुरि अदोस४९
मिलि पहिलैं तस महिप सन, आये पुनि पँटअैन ॥
महमानी किन्नी महिप, दूजे२दिन सहसैन ॥ ५० ॥
सित प्रतिपद१ नृपनिज सदन, बिच आराम बुलाइ ॥
महमानी पुनि किय मुदित, अंह तीजे३ उमँगाइ ॥ ५१ ॥
चोथे४ अह ह्वाँतैं चढि रु, रानीबाग१३।८४ पधारि ॥

॥ ४३ ॥ ४४ ॥ १ ज्येष्ठ सुदि ॥ ४५ ॥ ४६ ॥ २मंगलवार ३ आषाढ बदि ॥ ४७ ॥ ४ मार्ग में ५ बिना रुकावट ६ चलकर ॥ ४८ ॥ ४९ ॥ ७ डेरों में ८ सेना सहित ॥ ५० ॥ ९ बाग में १० तीसरे दिन ॥ ५१ ॥

देवप्रयाग१४।८५ मुकाम दुव२, स्नान१ दान२ विधि सारि॥५२॥
रहिय बहुरि भागीरथि१५।८६य, उत्तरि झोला आप ॥
राजखाल१६।८७ विश्राम रचि, पचमि५ सित१ दिन पाप ॥५३॥
करि व्हाँतैं दरकुच क्रम, सुचि४ नवमी९ सित१ सत्थ ॥
हृषीकेश१७।८८ आये हुलसि, त्यक्त मिले सब सत्थ ॥५४॥
रच्छक जन१ हय२ रथ३ करभ४, जीवत रक्खे जत्थ ॥
तहाँ पहुँचि लै सग तिन्ह, महिय गमन समत्थ ॥ ५५ ॥

॥ षट्पात् ॥

सुचि४ दसमी१० पक्ख सित१ कुच श्रीजित व्हाँतैं किय ॥
गगालक्करघाँट गैल पटगृह पठ्ठाविय ॥
गगाद्वार१८।८९हि गमन अप्प करि मुरि तँहँ आयउ ॥
बारसि१२ न्हाइ विधेय श्राद्ध कनखल१९।९० सद्धापउ ॥
कडखडीप२०।९१ग्राम विश्राम करि लक्कर घाँट२१।९२निवास लहि
सुचि मास विसद१चउदसि१४समय गगा२२।९३लघिय नावगहि५६
इक्क१ पोत उत्तरत उहाँ बारह१२ लग्गे अंह ॥
अधिक उपद्रव इक्खि तजिय पद्धति पहिली तह ॥
सित१ सावन५ सप्तमि७य सत्थ गगा२२।९३ उतारि सब ॥
आइ ग्राम आहार२३।९४ अप्प महिय मुकाम अब॥
दरकुच विसद१ एकादसि११य आइ गुडवारा२४।९५ अंपन ॥
उत्तरे स्रोत जमुना२५।९६ उचित जथा तरड निबाहि जन॥५७॥
करि व्हाँतैं दरकुच हाइ कामी२६।९७ बिसवा२७।९८हद ॥
धोसा२८।९९ नामक द्रग पाइ हातिमुख निवास पद ॥
सिनिवाई२९।१००नैरटौंक३०।१०१तिमसोनवाय३१।१०२टिकि

---

१२॥ १ शनिवार ॥५३॥२ छोड़ा हुआ साथ ॥ ५४ ॥३ऊंट ॥ ५५ ॥ ४ डेरा ६ ॥ ५ दिन ६ पहिला मार्ग छोड़दिया ७ नाव से ॥ ५७ ॥ ८ इत्यादिक

अष्टमिंद भद्दव६ असित२ चढिय व्हाँतैं न मग्ग चिकि ॥
सरदारसिंह नारव नगर३२।१०३ उनियारापति करि अरज॥
पटु कियउ रत्ति रक्खन प्रसभ गहि स्वगेह पावन गरज५८॥
घनैं हठन दुव२ घटिय अप्प रहि नंगर१३२।१०३नगर इम॥
उपदा२ बिच सस्त्र इक१ तुपक१रक्खि रु श्रीजित तिम ॥
महमानी न करन मनाइ व्हाँतैं इत हंकिय ॥
जात रत्ति इक१ जाम आइ हगपुर३३।१०४ रहि आंकिय॥
दरकुंच असित२नवमी९दिवस दुवलानाँ३४।१०५मग करि बिदित॥
आयउ स्वकीय आश्रम३५।१०६इहाँइम श्रीजित अतिपुरय इत५९

॥ दोहा ॥

या जात्रा बिच जे उदित, गिरि१ तीरथ२ पुर३ ग्राम४ ॥
समुझहु ते मर्ग चिन्ह सब, कहुँ कहुँ कथित मुकाम॥६०॥
इम सुर धृति१८३३ सक आगमन, जत्ता५ उत्तर४।७ जाइ ॥
बदरीसरहिं जजि६ भद्द६ बदि२, आश्रम पहुँचिय आइ ॥६१॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणोऽष्टमराशौ विष्णुसिंहचरित्रे मरहट्टाङ्गरेजसहायदिल्लीन्द्रालमशाहरुहिल्लाक्रान्तप्रस्तरदुर्गादिविजयनविजितामलाधीशलखनऊपतितदङ्गजासंग्रहणं १ नबाबकालच्छुरिकामहर्तृरुहिल्लसुताहननं २ भरतपुरजट्टयवनरणाकरण

॥५८॥ १ नगर नामक नगर में २ नजराने में ३ नैणवा नगर में ॥ ५९ ॥ ४ मार्ग के चिन्ह हैं अर्थात् ये सब मुकाम नहीं हैं; कहीं कहीं पर मुकाम कहे हैं ॥ ६० ॥ ५ यात्रा ६ पूजन करके ॥ ६१ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के अष्टमराशिमें, विष्णुसिंहके चरित्र में, मरहठे और अंगरेजों के बल से दिल्ली के बादशाह, शाहआलम का रुहिल्लों से पत्थरगढ आदि विजय करना और लखनेऊ के नबाब का आमिला के पति को जीतकर उसकी कन्या को लेना१ रतकाल में उस कन्या का नबाब के छुरी लगाना और नबाब का उस कन्या को मारना २ भरतपुर के जाट

जट्टाहृतडीघपुररुहिल्लरात्रिसगरपलायन ३ जयपुरागतजसवन्तराव-वाउलाभृत्यत्वहेतुदर्शननानकमतानुयायिसिक्खपञ्चनदजनपदग्रहणाजट्टरुहिल्लदिल्लीदेशलुण्टन ४ श्रीजिदुत्तरदिक्तीर्थयात्रानन्तरबुन्द्यागमन षष्ठो मयूख ॥ ६ ॥ आदित ॥ ३५६ ॥

प्रायो व्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

॥ दोहा ॥

श्रीजित१९८ प्रस्थित जाहि सक, रुचि बदरीवन राह ॥
सुर धृति१८३३सम्मित ताहिसक, बन्पोप्रथम१नृप ब्याह॥१॥
प्रथम कृत्य श्रीजित१९८ प्रथित, सबविधि पुब्ब सधाइ ॥
चलिय अप्प बदरीस चहि, सबन उचित समुझाइ ॥ २ ॥
सुभट भवानीसिंह१ सह, सचिव मुख्य सुखराम२ ॥
पीछैं सन महिपालको, आरभिय उपयामैं ॥ ३ ॥
कोटा१दिक आतन कलित, हुव उपदा व्यवहार ॥
सिसु नृप सग वरात सजि, किय प्रयान मह कार ॥ ४ ॥
सजि पत्ते लै भट१ सचिव२, बीकानैर बरात ॥
ससिसुत४ तेरसि१३ सुक्र३ सित१, सद्दिय लग्न सुहात॥५॥

॥ घनाक्षरी ॥

वयमैं चतुर्थ४ अब्द अतर कुमार वर,

---

और यवना का युद्ध होना और रुहिल्ले का जाट से डीघपुर लेना और रतिवाए के युद्ध में रुहिल्ले का भागना ३ जसवन्तराव वाउला के जयपुर में आकर नौकर रहने का कारण दिखाना और नानकपथी सिक्खों का पंजाब लेना तथा रुहिल्ले और जाटों का दिल्ली के देश में लूट मार करना ४ श्रीजित् (उम्मेदसिंह) का उत्तर दिशा की तीर्थ यात्रा करके पीछे बुन्दी में आने का छठा ६ मयूख समाप्त हुआ॥६॥ और आदि से तीन सौ छप्पन ३५६ मयूख हुए॥

१ बुन्दी के राजा विष्णुसिंह का ॥ १ ॥ २ ॥ २ विवाह ॥ ३ ॥ ३ प्राप्त ४ उत्सव का कार्य ॥ ४ ॥ ५ बुधवार १ ज्येष्ठ सुदि ॥ ५ ॥

बीकानैर भूप गजसिंह सुता तुल्य बय ॥
नाम पन्नकुमरि२००१ बिबाही पट्टरानी१ नृप,
निपुन कुमार सुरतेसकी स्वसा सुनय ॥
देय बसु जात दैकैं कबिन प्रसन्न करि,
सुभट१ अमात्य२ नैं लै सुजस तथातिसय[3] ॥
ब्याहि यौं महामहसौं स्वामीकौं प्रथम ब्याह,
बाल महिपाल आन्यौं बुंदीपुरी बीत भय ॥ ६ ॥
बेद गुन अष्ठ इंदु १८३४ संबत लगत बेर,
मधु[4] सित१ अष्टमी८ प्रयान सुभता मिलाइ ॥
गम्य[5] गिनि रामेश्वर श्रीजित१९८ किपउ गौन,
दक्खिन२१३ के तीरथ समस्त सेव्य[6] दरिसाइ ॥
पट्टनि१ प्रथम१ पूजि केसव२ पँयपयोज[7],
पत्तन बिसाला[8]३ जाइ ईसको दरस पाइ ॥
सिप्रा५ न्हाइ गम्य भू परिक्रमि बिरचि श्राद्ध,
देय दैकैं द्विजन दयो वहु जस वढाइ ॥ ७ ॥
राखि डेरा दत्तके अखारे बिच आप रहे,
जात्रा होइ सफल जितेक दिन श्रद्धा जानि ॥
बैरागी हजार च्यारि४०००सायुध[9] इतेक बिच,
आत सुनि ह्वांके भीत संन्यासी पुकारे आनि ॥
बोले जे सदातँन हमारे१ उनकै२ है बैर,
मत्त जे प्रगल्भ हम थोरे यह छिद्र मानि ॥
आहव[11] रचैं तो आप करहु सहाय आज,

---

१ बाहिन २ धन समूह ३ अतिशय (अत्यन्त) ॥ ६ ॥ ४ चैत्र सुदि ५ जाने यो
६ सेवन ७ चरण कमल पूजकर ८ उज्जैन ॥ ७ ॥ ९ आयुध सहित १० स
११ युद्ध

दीनबंधु बिरुद पुरातन जो पहिचानि ॥ ८ ॥
सुनत पुकार सज्ज श्रीजित१९८। *स्वचक्र सह,
उनकों अभै दै रहे आपही लरन अग्ग॥
बैरागी यहै सुनि पराजय निज बिचारि,
मुरारि कढे जे बाम दक्खिन पकरि मग्ग ॥
फैल्यो जस जाको खंड भारत अमित्त फीत,
लसत हिमालय१ सों दक्खिन उदधि२ लग्ग ॥
ऐसी बिधि जाइ पूजे रामेस्वर नाम ईस१,
अतुल उदार दैदै बिप्रन वसु उदग्ग ॥ ९ ॥
जात्रा यह कीनी ताको प्रतिदिन अध्वक्रम,
लिखित न जान्यों यातैं बरन्यों समासं लाइ ॥
दक्खिन२।३ दिसाके इम तीरथ करि असेस,
आश्रमपैं आये मास तेरह१३ मैं पुण्य पाइ ॥
पृथ्वीसिंह१ भूप इत जैपुर तजत प्रान,
अनुज प्रताप२ कीनों भूपति भटन आइ ॥
बान गुन अष्ट इंदु१८३५ संवत तखत बैठो,
मास राध२ असित२ चउत्थि४ पैं मह मचाइ ॥ १० ॥
भूपति प्रताप यह जैपुर बिदित भयो,
गानमें रसिक राखि गायक गहिर गान ॥
याके नृप होत अवरोधतैं फितूर उठयो,
मान्यों जन्म लीनों पृथ्वीसिंहके कुँवर मानं ॥
साच१ झूँट२ ताकी निहचै न भई पैं सबन,
आदरयो न देखत प्रतापको जस उफान ॥

॥८॥*अपनी सेना सहित १ बहुत बिकसित[प्रफुल्लित]अथवा समूह ॥९॥२ मार्ग का ३ संक्षेप से ४ बैशाख बदि ॥ १० ॥ ५ कलावंत, गहरे गानेवाले ६ जनाने से ७ मानसिंह नामक

बृंदावन यातैं चिरकाल वह मान बस्यो,
प्रभुके प्रताप पेख्यो[1] जात्राके समय जान ॥ ११ ॥
जैपुर तखत बैठो भूपति प्रताप जोलौं,
अब्द[2] प्रति जान्यौं बुधसिंह१९७।१नृपतैं उदंत ॥
बान गुन अष्ट इंदु १८३५ संबत अगारी बात,
अब्द[3] प्रति लिखित न जानी या १९ सतक१०० अंत ॥
यातैं अब भाखीजात बिच बिच छोरि[4] अब्द,
भेकफाल[5] न्याय जो जनाई कथा भगवंत ॥
लेखालय सकल लिखायो प्रभु[6] आपलेख,
जैसैं पुब्ब लिखात न आये उँक्त[7] परजंत ॥ १२ ॥
नगर करौली नाह तुरसमपाल तनै,
मानिक्यादिपाल[8] अभिधान हुतो महिपाल ॥
ताकै ही तनूजा[9] नाम अमृतकुमारि २००।२तास,
बरं[10] बर मानि तास बुंदी अधिराज बाल ॥
हुन अधीस बय तेरहम१३ हायनमैं,
ब्याहन बुलायो गो बरात सजि सो बिसाल ॥
संबत नयन बेद बसु भू १८४२ असित२सहाँ[11],
कलित उछाह साध्यो बारसि१२को लग्नकाल ॥ १३ ॥

---

१ हे प्रभु रामसिंह आप के प्रताप से तीर्थयात्रा को गया तब मैंने भी उसको देखा था ॥ ११ ॥ बुन्दी के राजा बुधसिंह से लेकर जयपुर की गद्दी पर प्रतापसिंह बैठा वहां तक २ प्रतिवर्ष(हरसाल)का वृत्तान्त हमने जाना है परन्तु आगे की वार्त्ता ३ प्रतिवर्ष की इस उन्नीस सौ के शतक के अन्त तक की नहीं मिली इस कारण बीच बीच के ४ वर्ष छोड कर ५ मैंड्क के फदकने के न्याय से भगवन्तसिंह ने कही सो लिखी है ६ हे प्रभु रामसिंह, दफ्तर से सब लेख आपने ही लिखवाया है सो ७ कहे हुए समय पर्यन्त का लेख, पहिले के लेख समान नहीं आया ॥ १२ ॥ ८ माणिक्यपाल नामक ९ पुत्री १० अेष्ठवर ११ मृगशिर बदि में प्राप्त ॥ १३ ॥

श्रीजितके सम्मत बिवाह यह दूजो२ ब्याह,
आप१ घन१ पूरि *बसु१ बिदुरन कबिन ऐन ॥
बुंदी पुटभेदन स्वकीय बिधि काल बिस्यो,
देय सुख निखिल पितामह मुखनें देन ॥
सक गुन वेद अष्ठ भू १८४३ मित समा समय,
राजा गजसिंह मस्यो बीकानेर सिर रैन ॥
सूनु तस जेठे गजि तीसरो३ सुरतसिंह,
पीछैं भो महीपति बिसारि नय१ धर्म२ बैन ॥ १४ ॥
पहिलैं ऽगानको बन्यो स्वबल पातसाह
नादिर स नाम जान दिल्लीकों करी कतल ॥
ताको मारि ताहीके भरोसाके प्रधान भट,
खूब अपनायो राज्य अहमदसाह खल ॥
मथुरा कतल मंडि जानैं करि दिल्ली१ जेर,
मारे मरहट्ठ॰न बिडारे परि हीन बल ॥
साह आलीगोहर४९के जे भट मिले सभय,
ते जवन ताहीके अधीन कीनैं छोरि छल ॥ १५ ॥
सत्रह मतगज भू १८१७ संवत प्रथम समैं,
अहमदसाह रनजीति तब दिल्ली आइ ॥
दिल्लीपति मर्ला लखनेऊ ईस१ उक्त दूजो,
प्रबल रुहेला जो नजीबुद्दोला२ नाम पाइ ॥
दिल्ली काज तत्र इनकै करिगयो जो देस,
जाब्तिखाँ पुत्र भो नजीबुद्दोला गेह जाइ ॥
सूनु जा रुहेलाके भयो गुलामकादिर सो,

* आपने मेघ रूप होकर धन रूपी बुन्दों से १ कवियों के घरों का पूर्ण किये
१ पुर में २ प्रवेश हुआ ४ आदि को ५ रत्नसिंह का पुत्र ॥१४॥१५॥ १ प्राचीन

दिल्लीलूटिबेकौं आयो या समैं छल दुराई ॥ १६ ॥
पहिलैं ख बेद धृति १८४० संवत अनेह पर,
दिल्ली साहआलम५० नैं दुर्बलह्वै पाइ दुख ॥
माहजि सनाम तामैं संध्याकौं सबल मानि,
मंत्री निज कीनौं सो पटैल बज्यो लोकमुख ॥
वाके बल स्वैरस्थ बेद बेद धृति १८४४ साक अब,
सो गुलामकादिर चलायो लैन लूट सुख ॥
साह हत लाह ताहि राहमैं न रोकिसक्यो,
रोकि अब दिल्लीद्वार पैठिबेकी जानि रुख ॥ १७ ॥
जाकै द्वैहजार २००० जंगी कामके सिपाह जानि,
रोक्यो तस अैबो साह आलम५०१५प्रमत्त रहि ॥
अलैयार१ सुलैमान२नाजर३ प्रमुख इहाँ,
बोले करजोरि है रुहेला स्वीय धर्म बहि ॥
उज्झि भय भाखत भरोसाके जनन अैसैं,
सो गुलामकादिर बुलायो सह सेन सहि ॥
आइ तानैं साह दिय पट्टसौं उतारि अरु,
क्रुद्ध बनि मंगिय खजानौं मनि मुख्य कहि ॥ १८ ॥
क्रूर पछिताइ साह बापुरे नजर कीनौं,
मनि गन आदि बित्त ब्रातै जो हो ख्यात मन ॥
तदपि न तृप्तिह्वै बहोरि खिल मंग्यो तत्थ,
धूजि मुगलेस भाख्यो अैसो अब तो न धन ॥
साहकौं इतीक सुनि मारन लग्यो जो मूढ,

॥ १६ ॥ १ समय २ तहां ३ चिन्ता रहित होकर ४दिल्ली के द्वार बद किये ॥ १७ ॥ ५ आदि ६ भय छोडकर ॥ १८ ॥ ७ धन का समूह जो मन में प्रसिद्ध था ८ बाकी का धन मांगा

सोतो जिन आन्यो तिन रोक्यो नेतिभाव सन ॥
तोहू अति क्रुद्ध हाथ छुरिका निकासि तिहिँ,
पूरे खल दीनों साह आलम५० कों अधपन ॥ १९ ॥
केते अधिकारी मुगलेसके कतल करि,
ठानि कछु काल दिल्ली आपुनो अमल ठाम ॥
पीछैं मरहट्ठ सेना आइवेकी सक पागि,
हाथ जो लग्यो वसु सो लै भज्यो भजि हराम ॥
ताको पलटाहु दीनों दिष्टैने त्वरिततम,
वेर दुवर आयो पकर्‍यो यह वुंधन वाम ॥
पीछै कीलिरांख्यो घोर कष्ट सूलपजरमैं,
छेदि छेदि थोरो यों रुहेला हन्यों छल छाम ॥ २० ॥
माहजि वजीर इम जावितखां सूनु मारि,
आनि साहआलम५० ही वैठार्‍यो तखत अर्ध ॥
तथै निज कीनों सव मुलक परन्तु ताको,
वाहिनी वडी वल वसुधरा विरचि वध ॥
साक सर वेद इभ अवनि१८४५ अनेह इत,
भो पता अनर्घ्यं भूप कछ्वागढको कमध ॥
ता सुत कल्यान गुरुमानी पट्ट वैठो तास,
रांम२०१४ प्रभु मातुल जो रावगो सिथिल सधं ॥२१॥

१ नम्रता से २ हाथ से छुरी निकालकर ३ आधा कर दिया ॥ १९ ॥ ४ धन ५ भाग्य ने ६ अत्यन्त शीघ्र ७ उलटा चतुरों मे पकड़ा हुआ आया ८ कैद करके रक्खा ९ लोहे के कांटा के पींजरे में १० छल मे समर्थ छली को मारा ॥ २० ॥ ११जाविदखां के पुत्र को १२अपने(बादशाह के) आधीन १३पृथ्वी की बड़ी सेना से वधन किया १४राजा प्रतापसिंह आयु रहित हुआ १५बड़े घमंडवाला कल्याणसिंह १६ हे प्रभु रामसिंह यह आप का मामा १७ढीली प्रतिज्ञावाला अथवा प्रतिज्ञा मे ढीला हुआ ॥ २१ ॥

तर्क बेद अष्ट ससि१८४६ संबत समय तामैं,
ईस जयनैरको प्रताप नृप बुन्दी आइ ॥
आस ईस७ सुभ्र१ बुध४ पंचमी५ लगन साधि,
दीपसिंह१९८।६ तनया बिबाह्यो सुखमा[2] दिपाइ ॥
नामकरि दुलही बिचित्रकुमरी१६९।१ जो निज,
अनुज तनूजा[3] ब्याही श्रीजित मह[4] अघाइ,
पत्नी हीन आप यातैं दीपसिंह१९८।६पानि करि,
कन्यादान कीनौं बिधि गेहतैं खिल बनाइ ॥ २२ ॥
गढ१ तैं अवधि लैकैं बुन्दीपुर गोपुर[5]२लौं,
मनुज न माये जे जिमाये ते बजार बीच ॥
होत जन भोजन चली बहि तरंगिनी[6] ठहाँ,
सर्करा[7]सो सोर२ ही करि आज्य१ जल२ भक्त[9]१कीच ॥
अनुजकी तनूजा[10] प्रतापकौं बिबाहि ऐसैं,
॥
आची सीख जैपुर१ अलोर२कै भयउ ओंजि[11],
सीमापर संकुलि[12] मचावत मैरक[13] मीच ॥ २३ ॥
जाबदूके७।११ बंस बर सांवतका७।११।१ बार जानि,
श्रीजितनैं पहिलैं प्रतापकौं दयो सुभट ॥
सीम रनमैं सो अभिधा[14] करि बिनयसिंह१,
इहाँ काम आयो पायो अच्छरीन जो प्रकट ॥
मुहुकमसिंहउत्त२७।३१ जाके बोल देत मुरि,

१ आश्विन मास के शुक्ल पक्ष की २ अत्यन्त शोभा ३ अपने छोटे भाई की पुत्री को ४ उत्सव से तृप्त होकर ॥ २२ ॥ ५ नगर के द्वार तक ६ नदी ७ उस नदी में खांड [शक्कर] ही रेत ८ घृत ही पानी और ९ भात [चावल] का ही कीचड़ हुआ १० छोटे भाई की पुत्री जयपुर के राजा प्रतापसिंह को ११ युद्ध हुआ १२ भरकर (अवकाश रहित) १३ मरी रोग के समान मारकर ॥ २३ ॥ १४ नामवरी (यश) करके कछवाहे के पास

मगल२ स नाम वीर आयो काम वीरवट ॥
जैपुर विनय राख्यो श्रीजितनैं भाखि जैसो,
पूजि तैसो क्रमपै वादमैं रह्यो निपट ॥ २४ ॥
संवत तुरग वेद वारन अवनि १८४७ समैं,
पोकरनि वारैंनै विरोध वांध्यो छल पारि ॥
जोधपुर दुर्ग नाती भीमकों तखत जोरि,
याको तात तात भूप विजय दयो उतारि ॥
कोप वस चपाउत पहिलें कुसलसिंह,
कीनों बखतेस जोधपुर वैं अनयकारि ॥
ताकैं अत पाट वैठो विजय तनूज ताको,
मान्यो उपकार भार तापै जैत मदमारि ॥ २५ ॥
आउवा अधीस जैत१ कुसल तनूज अरु,
देवसिंह२ पोकरनिवारो चपाउत दो२हि ॥
केसरी तृतीय३ ईस आसोपको कुपाउत,
रासिपति ऊदावत केसरी४ सनाम सोहि ॥
चैांनि पहिलैं ए अपनें मत चलत च्यारि,
राज परिखदमैं इन्हें नृप विजय रोहि ॥
पकरि पठाइ कारा मारे दुख दैदै पूर,
वरस अनेक वीते जोपै रह्यो वैर जोहि ॥ २६ ॥
देवसिंह चपाउत कहतो असह दर्प,

१प्रशंसा में रहा ॥२४॥ पोकरण के ठाकुर सवाईसिंह ने छल करके विरोध किया, जोधपुर के गढ पर २पोते भीमसिंह को बिठाकर पिता के पिता अर्थात् पितामह (दादा) ३विजयसिंह को उतार दिया ४ अनीति करके बखतसिंह को जोधपुर का पति किया था ५ उस बखतसिंह का पुत्र विजयसिंह पाट बैठा ६ जैतसिंह का ॥ २५ ॥ पहिले इन चारों को अपने मत पर (स्वतन्त्र) चलते ७देखकर राजा विजयसिंह ने इनको राज्य की सभा में ८ रोक कर ९ कैद में भेजकर

मो कटार कोसपुट जोधपुर दुर्ग माइ ॥
सोतो कीलिं मार्‌यो भो तनै तस सबलसिंह,
परिगो दगासौं सो पै तुपक प्रहार पाइ ॥
ताको हुतो तनय सवाईसिंह नाम तह,
जानै धरि बैर अब उक्त समै ढिग जाइ ॥
आराध्यो बिजय भूप ऊपरकी प्रीति सौं यौं,
भूलि कृत भोरो जैसैं धीजिगयो मन भाइ ॥ २७ ॥
कथित गुलाबराय जाटिनी खवासि करि,
रानिनको छोगा करिराखी जो बिजयराज ॥
राखी बँधवाइ तापैं भगिनीं कहत रह्यो,
कुदिल सवाईसिंह निबहन इष्ट काज ॥
तेजसिंह नामक खवासिकै हतो तनय,
बिस्फोटक रोग भयो ताकै सो बढत बाज ॥
तामैं न्हान आदि काम नियत असेस तजि,
साँचो भ्रात भास्यो भागिनीकौं सो उचित साज ॥२८॥
बिस्फोटक मिटिगो तथापि पटुता न बनी,
चँपाउत भाख्यो भगिनीसौं यह हेतु चहि ॥
मंडोउर जाइ पूज्य देवन मनाइ रचो,
पूजन बढैं ज्यौं बाल जामिजं अरोग रहि ॥
दंपति पधारि सब भटन समेत द्रुत,

---

१मेरी कटारी के म्यान के भंडारे में जोधपुर का गढ समा सकता है २ उसको तो कैद करके मारडाला ३ सवाईसिंह के पिता और पितामह के साथ कई प्रकार के कार्य किये थे जिनको भूलकर जैसे भोले स्वभाव का मनुष्य धीजै तैसे धीज गया ॥ २७ ॥ ४ उस जाटनी को बहिन कहता रहा ५ खोटे दिलवाला ६ पुत्र ७ शीतला (चेचक) ८ शीघ्र बढा ९ सच्चा भाई दीखा ॥ २८ ॥ १० भानेज ११ स्त्री पुरुषों का जोड़ा अर्थात् गुलाबराय जाटनी (पासवान)

अभय करो यों तेजसिंह मस्यो रोग महि ॥
सो सुनि गुलाबराय स्वामीकों सब समेत,
मानिमत महोउर लैंगई बिसास लहि ॥ २९ ॥
आपुनों दिखाय ऐसें चपाउत पैठि उर,
रीझत स्वैसाज्यों वस कीनी सो गुलाबराय ॥
ताके परतत्र हो महीपति विजय तैसें,
कहती वहै सो करतो मन१ वचन२ काय३ ॥
पीछैं जो मरयो सुत तज्यो व्हाँ अन्न दपंतिरनें,
चपाउत तबहु लिवायो अन्न हित चाय ॥
काहूमिस ऐसें उक्त १८४० संवत नृपहिं काढि,
लैगो पुरबाहिर पूर बाहिर लगाय लाय ॥ ३० ॥
स्वीय भट सर्व राखि पुरमैं सवाईसिंह,
सग ह्वै अकेलो काढि स्वामी समुपेत सब ॥
गोपुर जुराड पुर पाछो पैठि गढगति,
जेठो नृप नाती भीम कारातैं निकासि जब ॥
आप मत्रीपनको करार करि ताकों आनि,
आनमों सभाके सौध गद्दी बइठारि तब ॥
नालीगन उच्छवके सूचक दगाड नेर,
अखिल दुहाई फेरी भीमकी नवीन अब ॥ ३१ ॥
भूपति विजयके सुनें ए सुत सात७ भये,
फतैसिंह१ जालम२ रु भोमसिंह३ नाम कवि ॥

और महाराजा विजयसिंह ॥ २९ ॥ १ मलिन प्रसन्न हावे तैसे २ पासवान और राजा दोनों ने ॥ ३० ॥ ३ बाहर पूर्ण लाय लगाकर राजा को शहर बाहर लेगया ४ अपने भट ५ विजयसिंह सहित सबको ६ शहर के दरवाजे बंध करवाकर ७ राजा के बड़े पोते भीमसिंह को ८ कैद मे निकाल कर ९ रचा से १० सभा के महल मे ११ तोपे ॥ ३१ ॥

त्योंही सरदार४ सेरसिंह५ रु गुमान६ तह,<br>
सामंतादिसिंह७ नाम सप्तम७ को छाइ छबि ॥<br>
तेजसिंह१।८ नामक खवासिके भयो तनय,<br>
होइ सुत जेठे सम जासौं रहे सर्ब दबि ॥<br>
भूखन१ बसन२ सस्त्र३ बाहन४ अतुल भासैं,<br>
रोचमान[1] जाको बपु ज्यौं जगमगात रबि ॥ ३२ ॥<br>
भोम[2]३ सुत भीम१।१ रु गुमान[3]६ सुत मानसिंह१।२,<br>
सप्तम७ के सूनु[4] भयो सूरसिंह१।३ नाम सह ॥<br>
भूपको बडो१ सुत कुमारहि अनसु[5] भयो,<br>
ताके पुत्र मान्यो[6] भीम भोमको तनूज तह ॥<br>
बाहिरहो जालम१ जो जनक[7] प्रसाद बल,<br>
जालपुर[8] मानहो२ गुलाबराय इष्ट जह ॥<br>
ओर सुत नाँती जिते जियत हुते ते आप[9],<br>
कारा कीलिराखेहे बिचारि घरमैं कलह ॥ ३३ ॥<br>
कारातैं निकासि ऐसैं भीमकौं नृपति कस्यो,<br>
सो सुनि बिजयसिंह आन्यो उर कष्ट अति ॥<br>
रानी सम मानी सो खवासिहु गुलाबराय,<br>
मारिडारी चोरैं भेजि घातक सदंभ मति ॥<br>
कुटिल सवाई पुरबाहिर बिजय काढ्यो,<br>
गोकुल[10]रथ गुरुन मिलापहिं कहत काति ॥<br>
कैसैं कछु होहु पैं खवासिकौं हानि रु काक,

---

१प्रकाशमान(कान्तिवाला)शरीर॥३२॥२भोमसिंहका पुत्र भीमसिंह३गुमानसिंह का पुत्र मानसिंह४सामन्तसिंहकेपुत्रशूरसिंह५राजा का बडा पुत्र(फतहसिंह)तो कुमारपन में ही मरगया६जिसके भीमसिंह को गोद लिया७पिताकी प्रसन्नता के बल से जालमसिंह कैद बाहर था८मानसिंह जालोर था ९ विजयसिंह ने कैद कर रक्खे थे ॥ ३३ ॥ १० कितने ही लोक गोकुल में गुरुओं से मिलना कहते हैं

बाहिरलै विजय दयो दुख गरूर गति ॥ ३४ ॥
सेस भट सगहे बुलाइ तिनकों बिजय,
एकपन लै कह्यो सभामैं इम रोइ रोइ ॥
मै जरठ कोलौं अब रहिहों जियत मद,
पवनको जो मत कहो वह लछन पोइ ॥
पोखरनिवारेसों कहाई तब पवननै,
खोज बस क्यों यह कचक लेहु जस खोइ ॥
यों तिहिं कहाई मो१कों भीम२कों मिलैं अभय१,
होहु तुम वीच२ तो इहा विजय भूप होइ ॥ ३५ ॥
आंट कछु वासर रही यह उभय२ ओर,
जोरि छल गूढ जो महीपति बिजय जानि ॥
सबनके आगै निज इष्टके करत सौंहैं,
इनकों बुलायो मिल्यो चपाउत दुष्ट आनि ॥
बोल्यो पच करहु करार दस१०कोस बढ़ि,
जूझि पहुँचैवो भीम१ मो२जुत जियत जानि ॥
तुम सहधर्म यह बचन निबाहो तोतो,
विजयकों गादीद निकासों भीम हठ बानि ॥ ३६ ॥
वायस सवाई लै यों पवन बचन बीच,
जोधपुर आइ भाख्यो भीमसों जस जनाइ ॥
एक दुव अब्द भूप रहिहैं जियत अब,
जाके अत नियत तुम्हारो पट्ट कित जाइ ॥
लीजे रत्न दुलभ खजानौं खोलि सग सब,

---

॥३४॥१ गुप्त २ सवाईसिंह ने कहलाया कि मुझको और भीमसिंह को अभय मिलजावे ॥ ३५ ॥ ३ कुछ दिन ४ मार्ग मे युद्ध करके दश कोस पहुंचाने का ॥ ३६ ॥ ५ सवाईसिंह काक ने ६ निश्चय

कीजे कछुकाल बास मेघर यों बदिकाइ ॥
भीमहिँ उतारि त्यों सवाईसिंह पाप भट,
चाल्यो कोस लूटि पीछो नृपको गढ चढाइ ॥ ३७ ॥
जात गढऊपर छली नृप पकरि जोर,
धकि उर कोप तोप मुच्छनपैं पानि धरि ॥
जाजो निज मंत्रही चमूसों पठई जवनक,
जवन१ गोकुलस्थ२ जालम३ ए मुख्य कारि ॥
भीम१ रु सवाईसिंह२ दोउ रन के तोरि१ भट,
आनहु कैँ पकरि२ अधर्मी अति सीम टारि ॥
ऐसी कहि बाहिनी पठावत बचनदारे,
भीमहिँ बचावन मिले उतकों धर्मभारि ॥ ३८ ॥
चूकत करार भूप बिजय अधर्म चहि,
फेलि अघ सेना पठई सो पहुँची फँवर ॥
व्हांके जाट चंपाउत देवैं पकरायो हुतो,
तास नाँती वाको कुल संहर्यो असेस तर ॥
कोल जिन कीनों उत व्है तिन मुरन कह्यो,
बिजय अनकेँ तोहू मुरिबो न मानि वर ॥
खूब आसि भारत दुरऔरके सुभट खिरे,
पर्यो कछुकालसो सवाई१ भीम२ पीलुंपर ॥ ४० ॥

---

१ मेरे घर में २ खज़ाना लूट कर ३ राजा विजयसिंह को ॥ ३७ ॥ ४ अपनी सलाह में ५ उनकी सेना को ५ शीघ्र ही यवन, गोकुली गोस्वामी और जालमसिंह इन तीनों को ६ दोनों के मस्तक तोड़कर ७ अथवा पकड़ कर लाओ ८ सवाईसिंह को अभय का वचन देनेवाले ॥ ३८ ॥ ९ विजयसिंह ने १० फँवर नामक ग्राम में ११ देवसिंह चांपावत को गले में फन्दा डालकर पहिले पकड़ा था उसके १२ पोते और उसके सब कुलको मारा १३ विजयसिंह की सेना को पीछा फिरना कहा परतु तोभी उस सेना ने वापिस लौटना श्रेष्ठ नहीं माना १४ सवाईसिंह और भीमसिंह को हाथी पर देखे ॥ ४० ॥

जोधपुर राजकी सभा ही होते सून्य जह,
आपुनें जे जूझे तिनके हग बचाइ अब ॥
पीलुतें उतारि भीम१ संजुत पिहित पापी,
जो२ करभ बैठि लग्यो पोखरानि पथ जब ॥
काके आगें लरत इतै इनतें काहू कह्यो,
ते जे कछु सेस सून्य वारन निहारि तब ॥
कुशार्पन जारि गये ऊंबरे निज निकेत,
सेस इतके जे पहुँचे ते नृप पास सब ॥ ४१ ॥
साक वसु वेद नाग भू १८४८ मित समा समय,
जेपुर१ अवंती२के विरोध बढ्यो क्रोध जगि ॥
तुगापुर खेत आयो माहजि प्रसंभ तानि,
लक्ख दुव२००००० लै बल अहवंल आपासं लगि ॥
कूरम सचिव दोला आधोर राज्य देन कहि,
पर जो नवाब हमदानी आन्यो प्रीति पगि ॥
ऊंबरयो अनीक जोधपुरको सहाय आयो,
दोहूर ओर घोर अंबमर्द मच्यो तोप दगि ॥ ४२ ॥
क्रोधवस जोधं१ गयं२ हय३ मेंप४ नासकाल,
पेखत खरे दुव२ चमूं पारि गजन पीठि ॥
गोलालगि एतेमें करीतें हमदानी गिरयो,

१भीमसिंह सहित हाथी से उतर कर, वह पापी (सवाईसिंह)२ऊंट पर बैठकर ३हाथी को खाली देखकर ४मुरदों को जलाकर ५युद्ध से बचे सो अपने अपने घर गये ॥ ४१ ॥ ६उज्जैन के ७हठ फैलाकर ८सेना ९महन्ता (मेरे समान कोई नहीं)का१०भ्रम करके११कँवर के युद्ध से बचीहुई सेना१२युद्ध ॥४२॥ क्रोध के वश१३वीर१४हाथी, घोड़े और१५ऊंटों का नाश होते समय हाथियों की पीठ पर राजा प्रतापसिंह और हमदानी दोनों फटेहुए सेना को देख रहे थे इतने में गोला लगकर हमदानी हाथी के ऊपर से गिरा और जयपुर की

आकुलता होत जयनैरके कटक ईठि[1] ॥
भ्रात हमदानीको तदीय गज सज्जभयो,
कूरम कह्यो यों निज ओरके टकत नीठि ॥
दोला[2] यह गोला मम अंग लगतो तो देर,
दैन असु[3] नैकहु न होती यों परत दीठि ॥४३॥
भनत इतीक दोला बनिक कह्यो हे भूप,
स्वामीके निदेस बिनु आधोराज्य दैन पहि ॥
आन्यों सो मरयो तो अब रावरो रह्यो अखिल,
भागधेयं प्रभुको बलिष्ट भास्यो लभ्य लहि ॥
भूपति प्रतापके इतमैं लघुबाधा[5] भई,
चिन्त्यो[6] भूमि उत्तरन छोरिबो मतंग चहि ॥
बोल्यो दै दुसाला मंत्री याबिच हरहु बाधा,
नाँतो गज सून्य देखि टिकिहै अनीकँ[7] नहि ॥ ४४ ॥
तैसैंही[8] करत परदलके प्रबीर तह,
आगैं बढि आवते लखे रजगुन उफान ॥
हेतिं[9] झारि सेना जोधपुरकी दसहजार१००००,
समुख भिरी ठहाँ ठानि सत्रुनको अंवसान[10] ॥
काटि मरहट्ठ करवालनसों संपरांय[11],

सेना में घबराहट की १ इष्टि(इच्छा)हुई २ राजा प्रतापसिंह ने दोला नामक अपने मंत्रि से कहा कि हे दोला इधर(सेना की ओर)दृष्टि होने से ऐसी इच्छा होती है कि हमदानी के लगा सो यह गोला मेरे लगता तो ३ प्राण देने में कुछ देरी नहीं होती अर्थात् अब निर्लज्जता से भागने की अपेक्षा था शीघ्र मरजाना अच्छा था४आपके प्राप्त राज्यको लेने से अर्थात् हमदानी को आधा राज्य नहीं दियेजाने के कारण आपका भाग्य बलवान् दीखता है क्योंकि सब राज्य आपके ही रहा ५ लघुशंका (मूत्र करने) की पीड़ा हुई इससे ६हाथी को छोडकर नीचे उतरना चाहा ७ सेना नहीं ठहरेगी ॥ ४४ ॥ ८ शत्रु की सेना के वीर ९ शस्त्र चलाकर १० नाश करके ११ युद्ध में तरवारों से काटकर

माहजि मजायो करयो कूरमको जय मान ॥
झँवर१ बचे जो खेत तुंगा२ के अखिल झरे,
जोधपुर रच्छक रहे सिसु नहिं जवान ॥ ४५ ॥
जय जो कबधनके जोर यों प्रताप३ पायो,
या १८४८ ही उक्त सघतमैं दक्खिन प्रदेस इत ॥
टीपूसुलतान अंगरेजनके त्रास टारि,
जुद्ध पहिले ही मैं भज्यो सठ कहाइ जित ॥
हैदरअली जो महसूर नृप मंत्री हुतो,
हो जनक टीपूको सु स्वामीको बिगारि हित ॥
आप बरजोर महसूरको बन्यों अधिप,
चाल्यो मनमग्ग त्यों गिनैं न उचितोऽनुचित ॥ ४६ ॥
किंवदंती जानै किरस्तान पकरे कहत,
छअयुत६०००० मान तिनमें लव चतुर्थ१५००० छोरि ॥
क्रूर खिल पैंतालीस सँहस४५०००करे कतल,
बैरी सम भास्यो जो दयाकों अघसिंधु बोरि ॥
ताकै सुत टीपू भो कहायो सुलतान तिम,
जो श्रीरंगपट्टनमैं राजधानी निज जोरि ॥
सो सु सक उक्त१८४८बहिकायो फरासीसनको,
सत्रु कंपनीको सिध्यो मृधतैं तुरग मोरि ॥ ४७ ॥
नेर बुंदी त्यों इत हमीरसिंह नाथाउत,
विष्णुसिंह२००१२ नृपकी खवासी बैठि एक अंह ॥
मत्री बनि स्वामीको पितामहसों मारि मन,

१ सघ ॥ ४५ ॥ २ जयपुर के राजा प्रतापसिंह ने ३ टीपू का पिता था ४ बल पूर्वक जपरी से ५ मन चाहे मार्ग ६ उचित और अनुचित नहीं गिना ॥ ४६ ॥ ७ जनश्रुति (दन्तकथा) है ८ चौथा अंश ( भाग ) ९ पापी के १० पाप के समुद्र में डुबोकर ११ युद्ध से घोड़ा मोड़कर ॥ ४७ ॥ १२एक दिन१३भोजित

भाख्यो आप भूपति१स्वतंत्र२बलि३ओज सह४ ॥
ईस कोटा जालम अमात्य कहिबेको आज,
इच्छत बिवाही सुता आपकों मचाइ मेंह ॥
है स्वसुर बंदगी बनाइबे उचित होइ,
जासों संधि राखत सितारा१ दिल्ली२ आदि जह ॥४८॥
बात यह नृपहिं मनाइ यों करी बिदित,
श्रीजित निवारयो उक्त सगपन होत सुनि ॥
सूचकन सिच्छ१ बय जोबन उफान२ बस,
चाह करि व्याह कीनों अंगीकृत लाह चुनि ॥
भाख्यो सुनि श्रीजित बडे हमहु आज भये,
गेह हमरेमें ऐबो झालीको अलभ्य गुनि ॥
मान्यो बरजोर तोहू सगपन सो महिप,
पिसुन१ कहा न करै लागो प्रभुकान२ पुनि ॥ ४९ ॥
साहसी जो चंपाउत्त इतकों सवाईसिंह,
आपुने सदन संग पोखरनि भीम आनि ॥
दूजे२ अब्द लैगयो बिवाहन अजलँ देस,
जैसलसहित मेर भाटिन उचित जानि ॥
व्याहिकैं सुन्यों तहँ महीपति मरयो बिजय,
ठीक लखि दुल्लहकों खल सैल पीठि ठानि ॥
जोधपुर लायो अर्धरजनी समय जोही,
पाए जुरे अँरर न खोले इन्हैं पहिचानि ॥ ५० ॥

उम्मेदसिंह से १ उत्सव ॥ ४८ ॥ २ सूचना करनेवालों की शिक्षा से ३ व्याह करना स्वीकार किया ४ उस सम्बंध को जबरी से स्वीकार किया ५ चुगल क्या नहीं करता ॥ ४९ ॥ ६ अपने घर पोकरण नगर में भीमसिंह को लाकर ७ निर्जल देश ८ जैसलमेर में ९ ऊंट की पीठ पर चढाकर १० कपाट ॥ ५० ॥

जाइ उपद्वार जब साहसी सवाईसिंह,
वित्त दै अधिक पटा दैबेको करार बहि ॥
जालिम तहांके फोरि बारी खुलवाइ जाइ,
गादी धरयो भीमहिं ढुराए चौंर बाँइँ गहि ॥
तबहि अचानक बधाईकी चलत तोप,
कोलाहल मच्यो दग जोधपुर आहि कहि ॥
बाहिर हो जालमै रह्यो सो पुर बाहिरही,
मारे सेस रुद्र राजबीजी भीम लेत महि ॥ ५१ ॥

॥ दोहा ॥

अक वेद वसु चंद १८४९ इह, निपमित संवत नाम ॥
अर्क१चतुर्दसि१४ सुचि४ असित२,तज्यो विजय वपु ताम५२
तदनतर रट्ठोर तह, अष्टमि८ सित१ आषाढ४ ॥
भट चपाउत भीमकों, विजय पट्ट दिय बाढ ॥ ५३ ॥
वय त्रिसट्ठि६३ हायन विजय, तज्यो कलेवर तत्र ॥
वय छवीस२६सम भीम बलि, छितिप बन्यों धरि छत्र॥५४॥
पहिलें सूचिय जोधपुर, नाम अजित नरनाह ॥
तनय भए बाईस२२ तस, अभय१ आदि रज राह ॥ ५५ ॥
सुत जोरावर१ खेमसर१, स्वामी अक समप्पि ॥
पुत्र देव२ इत पोखरनि२, ईस अक थिर थप्पि ॥ ५६ ॥
कछुक दये इम भटनकों, सुत अकस्थै सुभाइ ॥
भजे सेस बखतेस भय, हन्यों अजित तब हाइ ॥ ५७ ॥

---

१ खिड़की पर २ पहरायतों को ३ जालमसिंह ४ राजवंशियों (राज-वियों) को ॥ ५१ ॥ ५ आषाढ़ वदि ६ विजयसिंह ने तहां शरीर छोड़ा ॥ ५२ ॥ ५३ ॥ ७ वर्ष ॥ ५४ ॥ ८ अभयसिंह आदि ॥ ५५ ॥ ९ गोद देकर १० पोकरण के ठाकुर देवसिंह के ॥ ५६ ॥ ११ अमरावों को, पुत्र गोद दिये १२ बखतसिंह ने, पिता अजितसिंह को मारा, तब बाकी के सब भागगये ॥ ५७ ॥

देव सु इम काकाहु दमि, भूपति बिजय भतीज२ ॥
कीलि हन्यौं न गिनैं कुहक, बंधुभाव नृपबीज ॥ ५८ ॥

प्लवङ्गमम्—सु इम सवाईसिंह पितामह बैर पर,
दुख बिजयहिं अति दै रु करयो सब राज्य कर ॥
मग्ग खवासि मराइ अजस१ अघ आदरिय ॥
अब भीमहिं पुनि आनि कथित१८४९ सक भूप किय५९

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणेऽष्टमराशौ विष्णुसिंहचरित्रे बुन्दीपतिविष्णुसिंहविक्रमपुरविवहनश्रीजिद्दाक्षिणयात्राकथन १ जयपुरेशपृथ्वीसिंहपरासुतातदनुजप्रतापसिंहसिंहासनासादनपृथ्वीसिंहसंदिग्धसुतमानसिंहवृन्दावननिवसन २ एकोनविंशतिशतकसंबन्धिशकक्रमकथाऽपरिज्ञानसूचनविष्णुसिंहकरोलीविवहन३ विक्रमपुरपतिगजसिंहपञ्चत्वतदनुजसुरतसिंहपट्टाक्रमण ४ लुण्टितदिल्लीकरुहिल्लयवनगुलामकादिरशाहालमान्धीकरणश्रुतदिल्लीशामात्यमाहजिसिंधियागमनकांदिशीकरुहिल्लकारामरण ५ कृष्णग

इस कारण देवसिंह काका था, जिसको १ भतीजे राजा विजयसिंह ने कैद करके मारा २ राज्य वशवाले सम्बन्ध को नहीं गिनते ॥ ५८ ॥ ३दादा देवसिंह के वैर पर विजयसिंह को दुःख देकर ४ राज्य को अपने हाथ में किया ॥ ५९ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायणके अष्टमराशि में, विष्णुसिंहके चरित्र में बुन्दी के पति विष्णुसिंह का बीकानेर विवाह करना और श्रीजित् का दक्षिण की यात्रा करना १ जयपुर के राजा पृथ्वीसिंह का देहान्त होकर छोटे भाई प्रतापसिंह का गद्दी बैठना और पृथ्वीसिंह के सन्देह युक्त पुत्र मानसिंह का जन्म होकर उसका वृन्दावन में रहना २ उन्नीस सौ के शतक में सम्वत्वार कथा नहीं जानने की सूचना करना और विष्णुसिंह का करोली विवाह करना ३ बीकानेर के राजा गजसिंह का देहान्त होकर छोटे पुत्र सुरतसिंह का पाट बैठना ४ रुहिल्ला यवन गुलामकादिर का दिल्ली को लूटकर शाहआलम को अन्धा करना और दिल्ली के वजीर माहजी सिंधिया का आना सुनकर भागे हुए रुहिल्ला का कैद होकर मारा जाना ५ किशनगढ के

ाधीशप्रतापसिंहकलेवरहानतत्पुत्रकल्याणसिंहगद्दिकोपविशनज
पुरेशप्रतापसिंहबुन्दीविवाहकरण ६ मरुदेशसामन्तपोकरणठक्कुर
सवाईसिंहस्वपितामहदेवसिंहघातकयोधपुरेशविजयसिंहराज्यच्युति
समयतत्पौत्रभीमसिंहपट्टप्रदापनपुनाराजसिंहासनारूढविजयसिंह-
झँवरग्रामयुद्धपलायितभीमसिंहपोकरणग्रामनयन ७ तुंगाग्रामयो-
धपुरेशानीकसहायजयपुराधीशप्रतापसिंहावन्तीपतिमाधजीसिंधिया
समरविजयनाङ्गरेजसमरटीपूसुलतानपलायन ८ योधपुरेशविजयसिं
हमरणचापाउत्तसवाईसिंहभीमसिंहपट्टोपवेशनभीमसिंहस्वबन्धुमार
ण सप्तमो मयूख ॥ ७ ॥ आदित ॥ ३५७ ॥

॥ प्रायो व्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

॥ चूडालदोहा ॥

हत बुद्धिप वय तरुन अब, विष्णुसिंह२००१२वसुधेस बिराजत॥
गज१हय२विद्या सत्र३गुन, श्रुति४पुराण५इतिहास६काव्य७रत॥१॥
असह वेग वेधत उडत, वाजीन बल बरछीन बराहन ॥

---

राजा प्रतापसिंह का देहान्त होकर उसके पुत्र कल्याणसिंह का गद्दी बैठना और जयपुर के राजा प्रतापसिंह का बुन्दी विवाह करना ६ मारवाड़ के उमराव पोकरण के ठाकुर सवाईसिंह का, अपने दादा देवसिंह को मारनेवाले जोधपुर के राजा विजयसिंह को छल से गादी से उतार कर उसके पोते भीमसिंह को गादी पर बिठाना और फिर विजयसिंह को गद्दी पर बिठाकर झँवर ग्राम के युद्ध से भागकर भीमसिंह को पोकरण लेजाना ७ तुंगा नामक ग्राम में जयपुर के राजा प्रतापसिंह का जोधपुर की सेना की सहायता से उज्जीण के पति माधजी सिन्धिया के युद्ध में विजय करना और अंगरेजों के युद्ध से टीपू सुलतान का भागना ८ जोधपुर के राजा विजयसिंह का देहान्त होने पर चांपावत सवाईसिंह का भीमसिंह को गद्दी बिठाना और भीमसिंह का अपने बान्धवों को मारने का सातवां ७ मयूख समाप्त हुआ ॥ ७ ॥ और आदि से तीनसौ सतावन ३५७ मयूख हुए ॥

१ भूपति ॥ १ ॥ २ घोड़ों के बल से ३ सूवरों को

प्रदर१तुपक२कारि मृगपतिन, सहज हनिहु समुझैं सु सराहन॥२॥
कवि१बुध२भट२आदर करन, सचिव४न संसद मान प्रसारन ॥
पंच५अंग मंत्र१हिं परखि, वलि प्रगल्भ हित२ वैर३ बिचारन ॥३॥
रामभक्त कपिराजकों, मन्त्रिय इष्ट सु दिए महीपति ॥
धुज्जत जिहिं सब धाटिधर१, अरि२मेवास३अनिष्ट लहैं अति॥४॥
नृप सगपन हुव नांनता, कोटामंत्रिय झल्ल कनी सन ॥
सो श्रीजित चाह्यो न सुनि, पालतँ पहु प्रतिमल्ल धनीपन ॥ ५ ॥

॥ षट्पात् ॥

सक ख पंच बसु सोम १८५० असित२ सुक्र३ग सप्तमि७ ग्रह ॥
इंद्रसिंह२०१।१अभिधान तनय जह्नोनि जन्यों तह ॥
प्रथम कुमर भव पर्व तास उच्छव अति तानिय ॥
बिष्णुसिंह २००।२ बुन्दीस दये नानाविध दानिय ॥
करि जातकर्म१ आदिक क्रिया लहि अवसर जग जस लयो ॥
श्रीजित तटस्थ भावहु सुनि सु भोंवत मह बिरचत भयो ॥ ६ ॥

॥ घनाक्षरी ॥

नाथाउत चालुक हमीर पलटायो नृप,
भावी बस सो मरयो रु मनोहर१ताको भ्रात ॥
कृष्णसिंह२ तनय उमेद३हो राज काज करैं,
ए काका१ भतीज२ द्रोह श्रिजितपैं उफनात ॥

---

१ तीरो से ॥ २ ॥ २ सभा में ३ मन्त्र ( सलाह ) के पांच अगों "कर्मणामारम्भोपाय, पुरुषद्रव्यसम्पत्, देशकालविभाग, विनिपातप्रकार, कार्यसिद्धि" की परीक्षा करनेवाला और बुद्धिमान् ॥ ३ ॥ ४ हनुमान को इष्ट माना श्रेष्ठ भाग्यवाले राजा ने ५ धाड़ा डालनेवाले ॥ ४ ॥ ६ झाला जालमसिंह की कन्या से ७ वह राजा अपने दादा से शत्रुता और स्वामीपन की पालना करता था अर्थात् उम्मेदसिंह के विरुद्ध था और उसकी आज्ञा में नहीं था ॥ ५ ॥ ८ ज्येष्ठ वदि ९ जन्म समय १० आपकी ओर का, वा रुचि पूर्वक उत्सव ॥६॥ ११ विष्णुसिंह को

सवत कहे १८५० मैं तिनहीनैं सुचि४ मास सित,
देवगुरु५ वार दसमी१० कों लग्न दरसात ॥
जालमकी तनया बिवाह्यो नृपकों लै जाइ,
अजबकुमारि २००।३ नाम तीजी३ रानी क्रम आत॥७॥
जालम स्वसुर तदनतर समय जानि,
आपओर आन्यों मोरि जामातों धरार्धनिक ॥
ईरनमैं नानावस्तु कीने भेट साधि हित,
मेंगल१ तुरग२ सस्त्र३ वस्त्र४ हेम५ त्यों मनिक ६ ॥
मोदसों पठाइ बुंदी निकट महीपतिकै,
फेली जन जूह राखे आपुने जथा फनिक ॥
उक्त १८५० सकहीमै इत कालख नगर आंजि,
वीर दोला जैपुरको मत्री सो मर्यो वनिक ॥ ८ ॥
सवत अवनि पच अष्ठ इक१८५१ मान समै,
मत्तपनतैं करदलाके चोक जग मचि ॥
भागपुर नरेस१ रु माहजि कुमर२ मिरे,
लगत प्रहार भागे जवन सभीके लचि ॥
कपनीकी सेना सम निपुन कवायदमैं,
रारि तँहँ नौरिनकी पलटनि दोइ२ रचि ॥
भागपुर लेगई नवाबकों निबहि भोन,
सन्ध्याके सिपाहनके वेढेंतैं बचाइ वचि ॥ ९ ॥
लीनों अगरेज७न मलाका१ उपद्वीप इत,
वर्मा१ मास२ तैं जो लग्यो दक्खिन२।३ दिसा बिथेरि ॥

१ आषाढ सुदि २ बृहस्पतिवार ॥ ७ ॥ ३ जमाई ४ राजा को ५ दहेज में ६ हाथी ७ जवाहिरात ८ फैल करनेवाले मनुष्यों का समूह ९ सर्पों के समान १० युद्ध में ॥ ८ ॥ ११ मय सहित १२ गाघरा पलटन १३ घेरे से या युद्ध से ॥ ९ ॥ १४ फैलाव (विस्तार)

द्वैरही लघु टापू ओर तासौं लगतेहि दाबे,
सिंहपुर१ नाम रुपि नाँग२ नाम अग्रसारि ॥
अच्छे जल१ पवन२ बनावत सुखद इहाँ,
कालापानी कहत प्रजामैं इन्हैं रूढि परि ॥
क्रूर अपराधी इनहीमैं बसिबेके काज,
कौलिकैं पठावत न ऐबेको प्रबंध करि ॥ १० ॥
पुण्यापति पेसवा नाम बिप्र,
जाति चितपावन जो अपनैं न सुत जानि ॥
अंक निज लेतभो तनैं गिनि अमृतराव१,
औरसभो पीछैं तास बाजेराय२ सुत आनि॥
रीति कहि पीछैं टारि पंचन अमृतराव१,
बाजेराय२ बैठाऱ्यो पिताके पट्ट मह मानि ॥
उक्त१८५१ सकहीमैं कहे ए भये उदंत उभै२,
कढिकैं अमृतराव१ कीनौं द्रोह तजि कानि ॥ ११ ॥
पुण्याको प्रदेस सब लूट्यो इहिं दुष्ट पीछैं,
बादी खल बिप्र१ गाइ आदिक हनैं बहुत ॥
पीछैं जिहिं कासी आइ लाखन खरच पारि,
द्विजनकी दुस्थतां दबाई व्है उदार हुत ॥
पाप१ मैं रु दान२ मैं हु२ घाँ जो अतिसीम पायो,
सो१ इम बिडारि राख्यो२ इमहिं तदपि सुत ॥
भोग बसु पुण्या बाजेरावहु कुपुत्र भयो,
देसहि गुमाइदैहैं जो पुनि प्रमाद जुत ॥ १२ ॥
संवत नयन बान बारन अवनि१८५२ समा,
बुन्दी इत श्रीजित नरेसतैं भये बिमन ॥

१ कैद करके ॥ १० ॥ २ गोद ३ कुलवंती विवाहिता स्त्री से ॥ ११ ॥ ४दरिद्रता ॥ १२ ॥ ५ विष्णुसिंह से उदास हुए.

पेच पिसुननके उपायतैं अवस पाइ,
जात्रा जगदीसकी करी पुनि सभक्त जन ॥
आपुनैं परिग्रह समेत जाइ आश्रमतैं,
पूजि उपचारन१ दे उपदां२ उदार पन ॥
जात१ अरु भ्रात२ पहिलैं१ जे परसे न जानै,
तीरथ समस्त परसे ते सुद्ध भाव सन ॥ १३ ॥
सोलखिन१ नागर२न दे इत नृपहिं सीछा,
कासी आत श्रीजित कहाई यह रोधे करि ॥
आवहु न देस अब रहहु उहाँहीं आप,
भेट सतपंच५०० दम्म प्रतिदिन लेहु भरि ॥
एक१ संग बिक्रम१।१ हो थाँनांपतिको अनुज,
धीर दूजो२ भूरा२ महासिंह१९।१९ बसी धर्म धरि ॥
सामतके७।१।१संगी च्यारि४भैरव१।३बिनयसिंह२।४,
सूर खुसहाल३।५ ज्ञानसिंह४।६ हुते संग सँरि ॥१४॥
संगी दुहितासुत कवधज नवलसिंह१।७,
सोमानी प्रधान खुसहालीराम१।८ पुत्र१।९ सह ॥
संकर१।१० रु बिनय२।११ तृतीय३ तैसें शिवदान३,
तीन३ संगी चारन बुलाये तिनकौंहु तह ॥
कृष्णराम१।१३ धात्रेय रु मोप२।१४ तिम कोटवाल,
श्रीजितके राज्य संग कोटवाली उज्झि वह ॥
कायस्थहु केसोराम१।१५ सालिग्राम२।१६ वैस्य संगी,
विष्णुदास१।१७ नाजर हे इत्यादिक सार्थ वह ॥ १५ ॥

१ चुगलों के २ पूजा ३ भेट ॥ १३ ॥ ४ राजा विष्णुसिंह को शिक्षा देकर ५ श्रीजित का बुन्दी में आना रोककर कहलाया ६ हाथों की एक शाखा का नाम है ७ बख्तर ॥ १४ ॥ ८ दौहित्र ९ छोड़कर ॥ १५ ॥

स्वीय गुरु कुसल१।१८ भतीज तथा सुरतान१।१९,
जाइ जगदीस द्वै२ मिले ये पीछे आत जिम ॥
कापरनि हठन पठायो सुरतान १।१९ कह,
आयो कछवाहनके रामपुर ब्याहि इम ॥
जानैं तास सामंत२० रु सगत २००।२ तनूज जुग,
कापरनि आयो सु१तो नायो गुरु मानि किम ॥ १६ ॥
श्रीगुरु१ सहित जे१हे हाजरि तिनहिं सभा,
श्रीजित बुलाइ भाख्यो जाहु सबही सदन ॥
जानि तिम बिन्नति करी तिन करन जोरि,
जातबेर आपुन अयोध्या सुन्यो पाप पन ॥
बुंदीके उदंतमैं अनिष्ट जिम पीछैं बन्यौं,
सूनु सरदार१९९।४ जैसैं छोरि बास दुक्ख सन ॥
जेठे१ सुत ईश्वर२००।१ समेत गयो जैपुर जो,
मुरनकी भाखी तब आप सो चही न मन ॥१७॥
नैर लखनेऊ१ फैजाबाद२के नवाबहुनैं,
आपतैं कहाइ कही बंदगी बताइ भरि ॥
मामके पितामह१के रावरे पिता२सौं मेल,
हो यौं मिलि जाहु कालिह मो घर पवित्र करि ॥
सोपै प्रभु मानी नाँ नवाबकी व्हाँ भेजि सेना,
नाँती समुझायो क्यौं न अन्यद्वारा जाक्ष जरि ॥
नाथाउत कृष्ण१ अरु छाऊलाल२ नागरहि,
भूप पलटायो जोर जालमके पाप भरि ॥ १८ ॥
पीछे न पधारे१ लखनेऊ न पधारे२ पुनि,

॥ १६ ॥ १ अपने अपने घर जाओ ॥ १७ ॥ २ मेरे दादा से ३ इस कारण४ पोते को ५ जालमसिंह झाला के जोर से ॥ १८ ॥

जाइ जगदीस पुरि आत इहाँ सर्वजुत ॥
कासी रहिबेहीकों कहाइ अव आप कहो,
आसय कहाइ बनें पालै१ जेहि सत्रु२ उत ॥
भाख्यो तहाँ श्रीजित यों बरजत मोहि भूपे,
सर्व तुम जावहु सम्हारहु स्वनारि१ सुत ॥
रहिहों इहाँ मैं वानप्रस्थन३ उचित रीति,
इच्छा उनकीतैं पाइ कासी बसिबो प्रभुत ॥ १९ ॥
अैसो सुनि सासन कितेक जन छोरि आये,
श्रीगुरु१ कह्यो व्हाँ मैंतो रहिहों सततं सग ॥
श्रीजित कह्यो नहि निबाहनकों स्वापतेय,
मगिखैहों मैं द्विज कह्यो गुरु१ धरि उमग ॥
विक्रम सुभट कह्यो तिमहिं न चाहि बसुं,
इत्यादिक कतिक रहे ढिग ज्यों निज अग ॥
जालेम स्वसुर इत बुंदी राखि स्त्रीय जन,
भेद बल भूपकों रचायो अपनेंही रग ॥ २० ॥
धाइआत मंत्री सुखरामपे दंम धमाइ,
लाख१००००० द्रम्म नृपपें लिवाये जपि जालमहि ॥
जाकरि गनेसघाँटी१ कोट१ दरवाजे१ जुत,
तारागढ तेसें बडटाँका२ बर सिल्प बहि ॥
कलाधारी हरिको निकेत३ रु पृथुल कोस४,
श्रीजितके सम्मत रचे ए ४पाछैं मेल रहि ॥
पै अब कथित काल झालानें फारक पारि,
जनहु स्वकीय राखे बुंदी१ अरु देस२ चहि ॥ २१ ॥

---

१ बुन्दी का राजा मुझ बुन्दी आने को रोकता है ॥ १९ ॥ २ निरन्तर ३ धन
४ धन ५ जालमसिंह झाला ने ६ अपने वीर ॥ २० ॥ ७ दंभ ८ मन्दिर ॥२१॥

तारागढ एक[१] टर्यो झालाके प्रबंधनतैं,
नाथाउत१ नागर२ सु पै निज करन सीर ॥
तारागढ लै चले नरेसहिँ सिखाइ तिम,
बट्टतैं[१] कहाई पहु आतहाँ लै कति बीर॥
सरवर हुतो दुर्गपति सीसोलेस[२] अरज,
कराइ तानैं आप आवहु गुन गहीर ॥
जालमके पच्छको इहाँ न ऐहैं कोऊ जन,
श्रीजितको सासन यों है हम धरहु धीर ॥ २२ ॥
देसके सिपाह तिम छसत६००छुराइ दये,
कामपर राखे तहँ खारी[३]तटके कबंध ॥
मुख्य रनसिंह तिनमैं करि निज सु मान्यों,
दुर्गपति आवन दये न ऐसैं मदअंध ॥
नाथाउत१ नागर२ उहाँ भाखन लगे नृपहिँ[४],
श्रीजित न छोर्यो राज्य आप रहे हत संध[५] ॥
जाकी आन सीस रहै स्वामी सो कहायो जात,
रावरे निदेसमैं न जोरकी गिनहु गंध ॥ २३ ॥
स्वामीकों इहाँ इम मुराइराख्यो सूचकन,
खीजबस यातैं रह्यो पन्नगलों बलखाइ ॥
कासीपुर आत इहिँ कारनतैं रोध क्रम,
बरजि कहाइ रहिये तहँ बिधि बनाइ ॥
श्रीजितहु भाखी रहिबेकी जब एह सुनि,
छोरि तब आये घनें आयतन[६] मोहँ[७] छाइ ॥
मंगिहों न कछु साधिलैहों दासभाव मैंही,

१ मार्ग से २ सीसोला ग्राम का पति ॥२२॥ ३खारी नदी के किनारे के राठोर
४ विष्णुसिंह को कहने लगे ५ प्रतिज्ञा छोड़नेवाले ॥२३॥६ घरोंमें ७स्नेह करके

ऐसी बदि विक्रम१ रह्यो उहाँ प्रसभं पाइ ॥ २४ ॥
श्रीगुरु कुसल१ भट विक्रम२ दुवहि संगी,
साँचेमनसों ए रहे स्वामी पास प्रीति सन ॥
सेनमैं थोरेसे मध्यभावतें रहे सुनत,
और बहु छोरिआये मोह जोरि मोरि मन ॥
सबकों परखि ऐसैं कासीतैं उचित साधि,
आपहु प्रधान कीनो आजमके आयतन ॥
मग्ग बिच रोकन अनेक नृप दूत मिले,
पै तिन्ह रुक्यो न नैंक श्रीजित समर्थपन ॥ २५ ॥
माधोपुर आत यों कहाई कछवाह मनि,
जैपुरतें मनुज भरोसाके पठाइ जह ॥
आश्रम पधारहु व्है जैपुर प्रथम आप,
ऐहो जो न तो मैं आइ लाइहों सो पुराय अह ॥
माधवपुरहि जाइ झालाके सचिव मिले,
अरजकरी यों है न मंतु हमरो असह ॥
वय अनुसार नीतो रावरे प्रबल बनैं,
मानैं काहूकी न जानैं भोगनमैं नित्य मह ॥ २६ ॥
मंतु न तुमारो इम श्रीजित तिन्ह मनाइ,
जालमलों जेहरि कहायो नर्म गालिजुत ॥
जैपुरधनीको इत ऐबोही निर्यत जानि,
आपहि पधारे सोधि जामाता अभीष्ट उत ॥
समुह प्रताप आइ लेगयो उचित साधि,

१ हठ करके ॥ २४ ॥ २ स्थान में ॥ २५ ॥ ३ जयपुर के राजा ने ४ पवित्र दिन ५ हमारा अपराध नहीं ॥ २६ ॥ ६ जालमसिंह भी जयसिंह कहलाने लगा अर्थात् जैसे जयसिंह ने बुधसिंह से बुन्दी छीन ली थी तैसे यह भी छीनना चाहता है ७हसी (मसकरी) ८ निश्चय ९ जमाई का

